महात्मनां देहाद्यालोचनेन यथायथमभ्यासातिशयात् विकल्पशुद्धिमादधानः, परां काष्ठामुपागतः सन्, भावनात्मकतां यायात्, येन अस्फुटमपि संविद्रूपं स्फुटतामासादयेत् ॥ १३ ॥

अत आह—

**तामेनां भावनामाहुः सर्वकामदुघां बुधाः।**
**स्फुटयेद्वस्तु यापेतं मनोरथपदादपि ॥ १४ ॥**

यस्तर्कः, तां भावनामाहुः, इति विधीयमानलिङ्गानुवेधः तर्क एव हि परां काष्ठामुपगतो भावनेत्युच्यते, तदुक्तम्—

'तदेव परम ज्ञानं भावनामयमिष्यते ।' इति ।

अत एव एनामित्यन्वादेशेनास्य कथनं, तस्यां च परिनिष्पन्नायामभीप्सितफलावाप्तिर्भवेत् इत्युक्तं—सर्वकामदुघामिति, तदुक्तम्—

'मुहूर्तादेव तत्रस्थः समाधिं प्रतिपद्यते ।
तत्रापि च सुनिष्पन्नो फलं प्राप्नोत्यभीप्सितम् ॥' इति ।

या भावनैव हि मनोरथादपि अपेतं—स्वतन्त्रविकल्पानामपि अविकल्प्यत्वादगोचरं, वस्तु—पारमार्थिकं परप्रमात्रेकलक्षणं संविद्रूपं, स्फुटयेत्—अविकल्पवृत्त्या

---

यह निर्णय है । वही महात्माओं के देह आदि आलोचन के द्वारा क्रमशः अभ्यास का अतिशय होने से विकल्प की शुद्धि को ले आता हुआ, अन्तिम सीमा को प्राप्त हो, भावनात्मकता को प्राप्त होता है जिससे अस्फुट भी संविद्रूप स्फुटता को प्राप्त करता है ॥ १३ ॥

इसलिए कहते है—

विद्वज्जन इस भावना को सर्वकामप्रदात्री कहते हैं जो मनोरथ से परे वस्तु को स्पष्ट कर देती है ॥ १४ ॥

जो तर्क है उसे (विद्वान लोग) भावना कहते हैं । इस प्रकार विधीयमान लिङ्गानुवेध वाला तर्क ही पराकाष्ठा को प्राप्त होने पर भावना कहा जाता है वही कहा गया है—"वही भावनामय परमज्ञान कहा जाता है ।"

इसलिए 'एनाम्' इस सर्वनाम से इसका कथन हुआ है । उसके पूर्ण होने पर इष्टफल का प्राप्ति होती है—इसलिए कहा गया—सर्वकामदुघा । वही कहा गया है—

"उसमें स्थित (साधक) एक क्षण में समाधि को प्राप्त हो जाता है । और उसके भी निष्पन्न होने पर इष्ट फल को प्राप्त करता है ।"

जो भावना ही मनोरथ से भी रहित = अविकल्प्य होने के कारण स्वतन्त्र

साक्षात्कुर्यात्, यन्महिम्ना किं नाम न योगिनः सिद्ध्येत् ॥ १४ ॥

अतश्च 'इदमेव उत्तमं योगस्याङ्गम्' इत्यस्मद्दर्शने उच्यते, इत्याह—

**श्रीपूर्वशास्त्रे तत्प्रोक्तं तर्को योगाङ्गमुत्तमम् ।**
**हेयाद्यालोचनात्तस्मात्तत्र यत्नः प्रशस्यते ॥ १५ ॥**
**मार्गे चेतः स्थिरीभूतं हेयेऽपि विषयेच्छया ।**
**प्रेर्य तेन नयेत्तावद्यावत्पदमनामयम् ॥ १६ ॥**

यद्यपि

'प्राणायामस्तथा ध्यानं प्रत्याहारोऽथ धारणा ।
तर्कश्चैव समाधिश्च षडङ्गो योग उच्यते ॥'

इत्यादिनीत्या तर्कस्य प्राणायामादिभिर्योगाङ्गत्वे साम्यं, तथापि हेयाद्यालोचनात् असौ उत्तममन्तरङ्गं योगस्याङ्गं, तर्केण हि 'इदं हेयम् इदमुपादेयम्' इति विचारयन् योगी झटित्येव तत्त्वज्ञो भवेत्, तदुक्तम्—

'ऊहोऽन्तरंगं योगस्य तेन चाध्वन्यवस्थितेः ।

---

विकल्पों का भी विषय नहीं है ऐसी वस्तु = पारमार्थिक केवल प्रमातृलक्षण संविदरूप को, स्फुट करता है = अविकल्पवृत्ति से (उसका) साक्षात्कार करता है जिसकी महिमा से योगी को क्या नहीं सिद्ध होता ॥ १४ ॥

इसलिए हमारे दर्शन में 'यही योग का उत्तम अङ्ग है'—ऐसा कहा जाता है—यह कहते हैं—

मालिनीविजयतन्त्र में कहा गया है कि हेय आदि की समीक्षा करने के कारण तर्क उत्तम योगाङ्ग है । इस कारण उस विषय में प्रयास की प्रशंसा की जाती है ॥ १५ ॥

हेय मार्ग में भी विषय की इच्छा से यदि चित्त स्थिर हो गया तो उसे प्रेरित कर उसी मार्ग से 'तब तक' ले चलना चाहिये जब तक कि निरञ्जन पद (प्राप्त न हो जाय) ॥ १६ ॥

यद्यपि

"योग, प्राणायाम तथा ध्यान, प्रत्याहार धारणा तर्क और समाधि इन छः अङ्गों वाला कहा जाता है ।"

इत्यादि नीति के अनुसार तर्क का प्राणायाम आदि के साथ योग के अङ्ग के रूप में साम्य है तथापि हेय आदि के आलोचन के कारण यह योग का उत्तम अर्थात् अन्तरङ्ग अङ्ग है । तर्क के द्वारा 'यह हेय है और यह उपादेय'—ऐसा विचार करने वाला योगी झट से तत्त्वज्ञानी हो जाता है । वही कहा गया है—

साधारणोऽप्यसौ मुक्तेर्भूयसोपकरोति हि ॥' इति ।

तथा

'स्वसिद्धान्ताविरुद्धेन यस्तर्केण विचारयेत् ।
धर्मज्ञानापवर्गार्थं स तत्त्वं वेद नापरः ॥'

इति, अतश्च-अत्रैव मुख्यया वृत्त्या यतितव्यम् इत्युक्तं 'तस्मात्तत्र यत्नः प्रशस्यते' इति, तत्र हि कृतप्रयत्नो योगी सांख्यादिशास्त्रान्तरोदिते हेये मोक्षोपायलक्षणे मार्गे 'ममेदमेव आकाङ्क्षणीयं तत्त्वम्' इत्याद्यभिमानोदयात् स्थिरीभूतमपि चेतः, तेन तर्केण प्रेर्य-ततो हेयान्मार्गात् पराङ्मुखीकृत्य, तावन्नयेत्-उपादेये मार्गे विश्रामयेत्, यावत् पदमनामयं-सर्वोत्तीर्णपरप्रकाशात्मतया प्रस्फुरेदित्यर्थः ॥ १५-१६ ॥

अत्र च विषमत्वात् स्वयमेव पदचतुष्टयं व्याचष्टे—

**मार्गोऽत्र मोक्षोपायः स हेयः शास्त्रान्तरोदितः ।**
**विषिणोति निबध्नाति येच्छा नियतिसङ्गतम् ॥ १७ ॥**
**रागतत्त्वं तयोक्तं यत् तेन तत्रानुरज्यते ।**

---

"ऊह योग का अन्तरङ्ग है, उसके द्वारा अध्वा में स्थित होने के कारण, यह साधारण होते हुए भी मुक्ति का प्रचुर उपकार करता है ।"

तथा

"जो (साधक) अपने सिद्धान्त के अनुकूल तर्क के द्वारा धर्म ज्ञान और मोक्ष के लिये विचार करता है वह तत्त्व को जानता है दूसरा नहीं ।"

इसलिए इसी में मुख्यवृत्ति से प्रयास करना चाहिए । इसलिये कहा गया—'इस कारण इस विषय में यत्न की प्रशंसा की जाती है ।

उसमें प्रयत्न करने वाला योगी सांख्य आदि दूसरे शास्त्रों में उक्त हेय मोक्षोपायलक्षण मार्ग में 'मेरा यही आकाङ्क्षणीय तत्त्व है' । इत्यादि धारणा के उदय होने से स्थिर हुए चित्त को भी उस तर्क से प्रेरित कर = उस हेय मार्ग से पराङ्मुख कर, तब तक ले जाता है = उपायदेय मार्ग में विश्रान्त कराता है जब तक पद अनामयरूप से = सर्वोत्तीर्ण प्रकाश रूप से स्फुरित नहीं होता ॥ १५-१६ ॥

क्लिष्ट होने के कारण स्वयं चारो पदों की व्याख्या करते हैं—

इस विषय में अन्य शास्त्रों में कहा गया मोक्षोपायरूप मार्ग हेय है । जो इच्छा नियति से संयुक्त (राग) को विशेष रूप में बाँधती है उस (इच्छा) के कारण वह राग तत्त्व कहा जाता है क्योंकि वह (= मन) उस (= विषय) में अनुरक्त किया जाता है ॥ १७-१८- ॥

शास्त्रान्तरोदितस्य मार्गस्य हेयत्वं प्रागेवोपपादितम्, इति नेह पुनरायस्तम् 'षिञ् बन्धने' इत्यस्य विपूर्वस्य अचि विषयशब्दः, तेन बिषयरूपा बन्धयित्री येयमिच्छा—'इदमेव मे स्यात्' इत्यादिरभिमानविशेषः, तया नियतिसङ्गतं रागतत्त्वमुक्तं सामान्येन, सर्वविषयमभिलाषमात्रं हि रागतत्त्वस्य रूपं, तदेव नियत-विषयतयोद्यत् नियतितत्त्वस्य, इति तद्युक्तं रागतत्त्वमस्य अभिधेयम्, यत् यस्माद्धेतोः तत्र नियतेः हेये मार्गे तेन रागेण चेतोऽनुरज्यते—स्थिरीभवेत् इत्यर्थः । ननु सर्वत्रैव अन्यत्र

'गुरुदेवाग्निशास्त्रस्य ये न भक्ता नराधमाः ।
असद्युक्तिविचारज्ञाः शुष्कतर्कावलम्बिनः ॥
भ्रमयत्येव तान्माया ह्यमोक्षे मोक्षलिप्सया ॥'

इति । तथा

'हेतुशास्त्रं च यल्लोके नित्यानित्यविडम्बकम् ।
वादजल्पवितण्डाभिर्विवदन्ते ह्यनिश्चिताः ॥
हेतुनिष्ठानि वाक्यानि वस्तुशून्यानि सुव्रते ।
ज्ञानयोगविहीनानि देवतारहितानि तु ॥
धर्मार्थकाममोक्षेषु निश्चयो नैव जायते ।
अज्ञानेन निबद्धानि त्वधर्मेण निमित्ततः ॥
निरयं ते प्रयच्छन्ति ये तत्राभिरता जनाः ।'

---

दूसरे शास्त्रों में कथित मार्गों की त्याज्यता पहले ही बतला दी गई इसलिये यहाँ फिर विस्तार नहीं किया गया ॥ वि उपसर्ग पूर्वक 'षिञ्' बन्धने धातु से अच्प्रत्यय जोड़कर विषय पद बनता है इस प्रकार विषयरूपा बन्धनकारणी जो यह इच्छा 'यही मुझे हो जाय' इत्यादि विशिष्ट अभिमान, उसके द्वारा, नियतिसङ्गत = सामान्यतः कथित रागतत्त्व सब विषय की इच्छामात्र ही रागतत्त्व का स्वरूप' वही निश्चितरूप से उठते हुए नियतितत्त्व का, उससे युक्त रागतत्त्व इसका वाच्य है । जिससे = जिस कारण से, उस नियति के हेयमार्ग में उस राग के कारण चित्त अनुरक्त होता है = स्थिर होता है । प्रश्न—अन्यत्र सर्वत्र

''जो नराधम लोग गुरु, देवता, अग्नि और शास्त्र के भक्त नहीं हैं असत् युक्ति एवं विचार को जानने वाले, शुष्कतर्क का सहारा लेने वाले है । उनको माया अमोक्ष में मोक्ष की इच्छा से, भ्रमित करती हैं ॥'' तथा

''लोक में जो नित्यानित्य की विडम्बना करने वाला तर्क शास्त्र है (उसका आश्रय लेकर) निश्चयविहीन लोग वाद जल्प और वितण्डा के द्वारा विवाद करते हैं। हे सुव्रते ! हेतुनिष्ठ किन्तु वस्तुशून्य (वे) वाक्य (जो) ज्ञानयोग और अज्ञान से रहित और देवता से विहीन और अज्ञान से युक्त हैं (उनके द्वारा) धर्मार्थकाममोक्ष के विषय में निश्चय नहीं होता । जो लोग इसमें तल्लीन होते हैं वे अधर्म के कारण

इत्यादिना भगवतास्य तर्कस्य निन्दां विदधता अधमत्वमवद्योतितम्, यदभिप्रायेणैव तद्वेदकस्य गुरोरपि परिहार्यत्वमुक्तम्, यदुक्तम्—

'तार्किकं न गुरुं कुर्यात्..........................।'

इति । तथा

'..............................तार्किके वधबन्धनम् ।'

इति । एतदनुवेधेनैव अभियुक्तैरपि—

'वस्तुनिर्णयशून्याभिर्बोधिताभिः परस्परम्।
अभिमानैकसाराभिर्जिह्लीमस्तर्कबुद्धिभिः ॥'

इत्याद्युक्तम्, तत् कथमस्य इहोत्तमत्वमुक्तम्, एवं हि श्रुतिविरोधः स्यात्, न च उभयत्रापि एकस्यैव प्रामाण्यकारणस्य सद्भावात् एकत्रापि अप्रामाण्यमुद्भावयितुं शक्यम्, इति किमत्र प्रतिपत्तव्यम् ? विषयभेदोऽत्र प्रतिपत्तव्यो, येन सर्वं स्वस्थं स्यात्, द्विविधो हि तर्कः—कश्चिद्धि वस्तुनिर्णयशून्यश्छलादिप्रधानः परपराजय-मात्रपर्यवसानो जल्पप्रायः, कश्चित् हेयोपादेयविवेककारितया वस्तुनिर्णयफलः छलादिशून्यो वादप्रायः, तत्राद्यस्य वस्तुनिर्णयशून्यत्वात् गर्हणीयत्वम्, अत एव

---

नरक में जाते हैं ।''

इत्यादि के द्वारा भगवान् इस तर्क की निन्दा करते हुए निकृष्ट बतलाते हैं इसी अभिप्राय से उसके ज्ञाता गुरु को भी त्याज्य कहा गया है । जैसा कि कहा गया है—

''तार्किक को गुरु नहीं बनाना चाहिये ।'' तथा

''............तार्किक (मान्यता) में वध और बन्धन है ।''

इस अनुवेद्य से ही प्रामाणिकों द्वारा भी

''वस्तुनिर्णय से शून्य, परस्पर ज्ञापित, अभिमानतत्त्व वाली तर्कबुद्धियों से हम लोग लज्जित होते हैं ।''

इत्यादि कहा गया है । तो इस (तर्क) को यहाँ उत्तम कैसे कहा गया ? क्योंकि इस प्रकार श्रुतिविरोध होता है । दोनों जगह प्रमाण्यकारण के एक ही होने से एक जगह भी अप्रामाण्य की उद्भावना नहीं की जा सकती फिर यहाँ क्या समझा जाय ? (इस प्रश्न के उत्तर में कहते हैं कि) यहाँ विषय का भेद जानना चाहिये जिससे सब स्वस्थ हो जायगा । तर्क दो प्रकार का होता है—(१) कोई वस्तु निर्णय से शून्य छल आदि की प्रधानता वाला । दूसरे की पराजय में समाप्त होने वाला जल्प जैसा होता है (२) कोई हेय-उपादेय का भेद करने के कारण वस्तु के निर्णय के फलवाला छल आदि से शून्य वाद जैसा होता है । उनमें पहला वस्तुनिर्णय से शून्य होने के कारण निन्दनीय है । इसलिये

'..........................वस्तुशून्यानि.........।'

इति । तथा

'.........................निश्चयो नैव जायते ।'

इत्याद्युक्तम्, अत एव तद्वेदकानामपि वस्तुज्ञत्वाभावात् परिहार्यत्वमभिहितम्, यस्तु हेयाद्यालोचनेन वस्तुपरिशुद्धिमादधानो हेयमपहाय उपायदेये विश्रामयेत् स परमुत्तमं योगस्याङ्गम्,

इति न कश्चिद्दोषः, तत् आस्माकः सत्तर्को, दर्शनान्तरीयस्त्वसत्तर्कः—इति विभागः ॥ १७ ॥

ननु स्वार्थतत्परो लोकः स्वयमेव अनपेक्षितशास्त्रो हेयमपहातुमुपादेयं च उपादातुं प्रवर्तते, नहि बुभुक्षितस्याशने मलिनस्य वा स्नाने शास्त्रमुपयुज्यते, तत्किम् अत्र तर्केण ?—इत्याशङ्क्याह—

**यथा साम्राज्यसंभोगं दृष्ट्वाप्यदृष्ट्वथवाधमे ॥ १८ ॥**
**भोगे रज्येत दुर्बुद्धिस्तद्वन्मोक्षेऽपि रागतः।**

यथा खलु अज्ञः कश्चन—हेयोपादेयविवेकमजानानः, साम्राज्य संभोगं सम्यगुपभोगयोग्यतया परिज्ञाय अपरिज्ञाय वा, अधमे—दुर्गतजनोपभोग्ये, भोगे

---

"..........वस्तु शून्य....." तथा

".............निश्चय नहीं होता"

इत्यादि कहा गया है । इसलिये वस्तुज्ञान के अभाव के कारण उसके ज्ञान को त्याज्य कहा गया है । और जो हेय आदि के विचार के द्वारा वस्तु की शुद्धता का आधान करता हुआ हेय को छोड़ कर उपादेय में विश्रान्त होता है वह पर = उत्तम, योगाङ्ग है । इस प्रकार कोई दोष नहीं है । तो हमलोगों का (तर्क) सत्तर्क है और दूसरे दर्शन का तर्क असत् है—यह विभाग है ॥ १७ ॥

प्रश्न—स्वार्थ में तत्पर मनुष्य स्वयं शास्त्र की अपेक्षा न रखकर त्याज्य को छोड़ने एवं ग्राह्य का ग्रहण करने के लिये प्रवृत्त होता है । भूखे के भोजन में या गन्दे (व्यक्ति) के स्नान में शास्त्र की उपयोगिता नहीं होती । तो इस तर्क से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जिस प्रकार कोई दुर्बुद्धि साम्राज्यभोग को देख कर या विना देखे उसमें अनुरक्त हो जाता है उसी प्रकार (शास्त्रान्तरीय) मोक्ष में रागतः (प्रतिबद्ध मूर्ख) भोग में आसक्त होता है ॥ -१८-१९- ॥

जैसे कोई मूर्ख हेय उपादेय के भेद को न जानता हुआ साम्राज्यसंभोग को भलीभाँति उपभोग के योग्य जानकर या न जानकर, अधम = दुर्गति को प्राप्त

रागतो रज्येत—चिरतरप्ररूढप्राक्संस्कारपरिपाकवशात् आसक्तो भवेत्, तथैव साक्षान्मोक्षमपहाय असन्मोक्षेऽपि, इति वाक्यार्थः, तेन हेयहानाय उपादेयोपादानाय च अवश्यं तर्कस्योपयोगः, इति युक्तमुक्तम् 'तर्को योगाङ्गमुत्तमम्' इति ॥ १८ ॥

ननु स्वभावत एवायं सर्वो जनस्तत्तद्दर्शनासक्तः स्यात् यदभिप्रायेण—

'रिक्तस्य जन्तोर्जातस्य कार्याकार्यमपश्यतः।
विलब्धा वत केनामी सिद्धान्तविषमग्रहाः ॥'

इत्यादि अन्यत्रोक्तं, तत् तदुचित एव मोक्षोऽपि अस्य भवेत्, इति कोऽयं रागो नाम ?—इत्याशङ्क्याह—

**स एवांशक इत्युक्तः स्वभावाख्यः स तु स्फुटम् ॥ १९ ॥**
**सिद्ध्यङ्गमिति मोक्षाय प्रत्यूह इति कोविदाः ।**

स—राग एव हि 'स्वाभावाख्योऽंशक' इत्यागमेषूक्तम्, तथाहि श्रीस्वच्छन्द-शास्त्रे—

'अंशकं षड्विधं देवि कथयाम्यनुपूर्वशः ।'

इत्युपक्रम्य

---

लोगों के द्वारा भोग्य भोग में रागवश रक्त होता है = बहुत दिनों तक प्ररूढ़ प्राचीन संस्कार के परिपाक के कारण आसक्त हो जाता है, उसी प्रकार साक्षात् मोक्ष को छोड़कर असत् मोक्ष में भी—यह वाक्यार्थ है । इससे त्याज्य के त्याग तथा ग्राह्य के ग्रहण के लिये तर्क का अवश्य उपयोग है । इसलिये ठीक कहा गया है—'तर्क योग का उत्तम अङ्ग है' ॥ १८ ॥

प्रश्न—स्वभाव से ही ये सब लोग भिन्न भिन्न दर्शनो में आसक्त होते हैं जिस अभिप्राय से—

"कार्या कार्य को न जानने वाले रिक्त संसार में उत्पन्न जन्तु के ये सिद्धान्त विषयग्रह किसके द्वारा छुड़ाये गये ।"

इत्यादि अन्यत्र कहा गया है । तो उसी के अनुकूल मोक्ष भी इसको मिलेगा फिर यह राग क्या है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वही अंशक और स्वभाव नाम से जाना जाता है । वह स्पष्ट रूप से सिद्धि का अङ्ग हैं एवं मोक्ष के लिये विघ्नस्वरूप है—ऐसा विद्वान् लोग (कहते हैं) ॥ -१९-२०- ॥

वह = राग ही । 'स्वभाव नामक अंश है'—ऐसा आगमों में कहा गया है । स्वच्छन्दतन्त्र में—

"हे देवि ! छः प्रकार के अशों को क्रमशः कह रहा हूँ ।

'भावांशकः स्वभावाख्यः पुष्पपातांश एव च।'

इत्युद्दिश्य

'स्वभावश्च भवेच्चेष्टा कथयाम्यनुपूर्वशः ।
ब्राह्मांशो वेदभक्तस्तु रुद्रांशं च निबोध मे ॥
रुद्रभक्तः सुशीलश्च शिवशास्त्ररतः सदा ।'

इत्यादिना असौ लक्षितः । ननु यद्येवं तत् सर्वोऽयं जनः स्वभाववशादेव स्वोचितं मोक्षमासादयेत्, इति को नाम अस्य हेयोपादेयविभागः ?— इत्याशङ्कयाह—'स तु इत्यादि, स—एवंविधःस्वभावः पुनः स्फुटम्

'पौरुषं चैव सांख्यानाम्..................।'

इत्याद्यागमप्रमाणसिद्धत्वेन अपरिम्लानतया तत्तत्त्वोचितभोगात्मिकायाः सिद्धेरङ्गमपि

'स्थान्युपनिमन्त्रणे सङ्गस्मयाकरणं पुनरनिष्टप्रङ्गात् ।'

(यो०सू० ३-५१)

इत्याद्युक्तिवन्मोक्तुं विघ्न इत्यागमज्ञाः, एवंस्वभावो हि तत्तत्त्वावाप्तिलक्षणां सिद्धिमेव मुक्तिमभिमन्यते, इति मुक्त्याभासरूपायां हेयायां तस्यामेव

---

इस प्रकार प्रारम्भ कर

'भावांशक, स्वभाव नामक और पुष्पपातांश ।'

इस प्रकार नाम गिनाकर

'स्वभाव चेष्टा होती है (उसे मैं) क्रमशः कह रहा हूँ । ब्रह्मांश वेदभक्त होता है। अब मुझ से रुद्रांश को जानो । रुद्रभक्त सदा सुशील और शैवशान्त्र में तल्लीन, रहता है ।'

इत्यादि के द्वारा यह लक्षित (किया गया) है ।

प्रश्न—यदि ऐसा है तो सब लोग स्वभावतः ही अपने योग्य मोक्ष को प्राप्त कर लेंगे फिर इनके लिये हेय-उपादेय का विभाजन कैसा ? यह शङ्का कर कहते हैं—'वह तो' इत्यादि । वह = इस प्रकार का स्वभाव स्फुटरूप से

'सांख्यों का पौरुष.................।'

इत्यादि आगमप्रमाण से सिद्ध होने के कारण स्वच्छ होने से उस तत्त्व के योग्य भोगात्मक सिद्धि का अङ्ग होते हुए भी

'देवताओं के द्वारा निमन्त्रण पाने पर भी उनका सहवास नहीं करना चाहिए क्योंकि अनिष्ट की शङ्का रहती है ।'

इत्यादि उक्ति की भाँति मोक्ष प्राप्त कराने में विघ्न है—ऐसा आगम के

विश्रान्तः ॥ १९ ॥

एवमेवंस्वभावत्वादेव साक्षान्मोक्षोपायमपहाय अन्यत्रासक्तो भवेत्, इत्याह—

**शिवशासनमाहात्म्यं विदन्नप्यत एव हि ॥ २० ॥**
**वैष्णवाद्येषु रज्येत मूढो रागेण रञ्जितः ।**

ननु असौ साक्षान्मोक्षोपायतया शिवशासनस्य प्रभावातिशयं चेज्जानीते किमित्यन्यत्र आसक्तो भवेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**यतस्तावति सा तस्य वामाख्या शक्तिरैश्वरी ॥ २१ ॥**
**पाञ्चरात्रिकवैरिञ्च सौगतादेर्विजृम्भते ।**

तावतीति—तत्तन्नियतसिद्धिमात्राप्रदे, वामाख्येति

'वामा संसारवमनात् ......................।'

इत्याद्युक्त्या संसाराविर्भाविका तिरोधानशक्तिरित्यर्थः, वैरिञ्चाः—ब्रह्मवादिनः ॥ २१ ॥

ननु शिवशासनमाहात्म्यमजानन् चेदन्यत्र आसक्तो भवेत् तत् भवतु नाम,

---

विद्वान् (कहते हैं) । इस प्रकार स्वभाव उस तत्त्व की प्राप्तिलक्षण वाली सिद्धि को ही मुक्ति मानता है इसलिये मुक्त्याभासरूप उस हेय में ही विश्राम करने लगता है ॥ १९ ॥

फलतः इस स्वभाववाला होने के कारण ही वह साक्षात् मोक्ष के उपाय को छोड़कर अन्यत्र आसक्त हो जाता है ।—यह कहते हैं—

इसीलिये शिवशास्त्र के माहात्म्य को जानते हुए भी राग से रञ्जित होकर वह मूढ़ वैष्णव आदि (सम्मत मोक्ष) में अनुरक्त हो जाता है ॥ -२०-२१- ॥

प्रश्न—यदि यह (साधक) शिवशास्त्र के अतिशय प्रभाव को साक्षात् मोक्ष का उपाय जानता है फिर अन्यत्र कैसे आसक्त होता है ?—यह शंका कर कहते हैं—

जिस कारण उतने के विषय में उस (मूढ) की वह ईश्वरीय वामाशक्ति पाञ्चरात्र ब्रह्मवादी एवं बौद्ध आदि के विषय में प्रेरित करती है ॥ -२१-२२- ॥

उसमें = भिन्न-भिन्न निश्चित सिद्धि मात्र को देने वाले । वामा नामक—

"संसार का वमन करने के कारण वामा......................।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार संसार को प्रकट करने वाली तिरोधान (= निग्रह) शक्ति । वैरिञ्च = ब्रह्मवादी ॥ २१ ॥

को दोषो, जानन् पुनः कथमेवम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**दृष्टाः साम्राज्यसंभोगं निन्दन्तः केऽपि बालिशाः ॥ २२ ॥**
**न तु संतोषतः स्वेषु भोगेष्वाशीः प्रवर्तनात् ।**

इह खलु केऽपि बालिशप्राया अत्युत्कृष्टतया स्पृहणीयत्वेन परिज्ञायापि साम्राज्यसंभोगं बालिशत्वादेव निन्दन्तो दृष्टाः, न पुनः संतुष्टत्वात्, तेषां हि भोगाभिलाषस्य दूरापास्तत्त्वात् तन्निन्दायामौचित्यमित्याशयः, बालिशानाम् पुनः संतोषस्तावन्नास्ति, यतः—स्वेषु अधमेषु भोगेष्वपि 'पुनः पुनरेतत् स्यात्'—इत्येवंरूपमाशीर्वादं प्रवर्तयन्ते—भोगाभिलाषस्यानपास्तत्त्वात्, एवं विदन्तोऽपि शिवशासनमाहात्म्यं मूढाः तन्निन्दामारभमाणा अन्यत्रासक्ता दृश्यन्ते, यद्वशात् तेषां वामाधिष्ठितत्त्वात् पुनः पुनः संसारे एव निमज्जनं भवेत् ॥ २२ ॥

तदाह—

**एवं चिद्भैरवावेशनिन्दातत्परमानसाः ॥ २३ ॥**
**भवन्त्यतिसुघोराभिः शक्तिभिः पातिता यतः ।**

अति सुघोराभिरिति

---

प्रश्न—शैवशास्त्र के माहात्म्य को न जानते हुए यदि (साधक) अन्यत्र आसक्त होता है तो; ,(इसमें) क्या दोष है ? किन्तु जानते हुए ऐसा कैसे होता है ? यह शङ्का कह कहते हैं—

कुछ मूर्ख साम्राज्यभोग की निन्दा करते हुए देखे गये हैं । ऐसा (वे) सन्तोष के कारण नहीं करते अपितु अपने भोगों के विषय में आशीर्वाद प्राप्त करने के लिये ऐसा करते हैं ॥ -२२-२३- ॥

कुछ मूर्ख लोग अत्यन्त उत्कृष्ट होने के कारण साम्राज्यभोग को स्पृहणीय के रूप में जानकर भी मूर्खता के कारण ही (उसकी) निन्दा करते हुए देखे गये हैं न कि सन्तुष्ट होने के कारण । उनकी भोगेच्छा के दूर होने के कारण उसकी निन्दा करना उचित है—यह आशय है । मूर्खों को तो सन्तोष है नहीं । क्योंकि (वे) अपने निम्न स्तर के भोगों के विषय में भी ''यह बार-बार हो' इस प्रकार का आशीर्वाद चाहते हैं क्योंकि भोग की अभिलाषा शान्त नहीं होती । इस प्रकार के शिवशास्त्र के माहात्म्य को जानते हुए भी वे मूर्ख उसकी निन्दा करते हुए अन्यत्र आसक्त दिखाई पड़ते हैं । जिसके कारण वामाशक्ति के द्वारा अधिष्ठित होने से बार-बार संसार में उनका निमज्जन होता है ॥ २२ ॥

वह कहते हैं—

चूँकि इस प्रकार चिद्भैरव के आवेश की निन्दा में तत्परचित्त वाले अत्यन्त घोर शक्तियों के द्वारा पतित बना दिये जाते हैं ॥ -२३-२४- ॥

'विषयेष्वेव संलीनानधोधः पातयन्त्यणून् ।'

इत्यादिलक्षिताभिः घोरतर्यभिधानाभिरपराभिरित्यर्थः ॥ २३ ॥

अत एव च अस्य मूढजनस्य संसारादुन्मज्जनमेव नास्ति, इत्याह—

**तेन शांभवमाहात्म्यं जानन्यः शासनान्तरे ॥ २४ ॥**
**आश्वस्तो नोत्तरीतव्यं तेन भेदमहार्णवात् ।**

आश्वस्तहृदयत्वात् तन्निष्ठो, न पुनः

'अन्तः कौलो बहिः शैवो लोकाचारे तु वैदिकः ।'

इत्यादिनीत्या लोकसंग्रहरक्षापरत्वेन उत्तानतया, इति नास्य संसारार्णवादुत्तारः स्यात्—तदन्तरेव उन्मज्जननिमज्जानानुभवस्याविच्छेदात् ॥ २४ ॥

न च एतदस्माभिः स्वोपज्ञमेवोक्तमित्याह—

**श्रीकामिकाख्यां प्रोक्तं च पाशप्रकरणे स्फुटम् ॥ २५ ॥**

तदेव पठति—

**वेदसांख्यपुराणज्ञाः पाञ्चरात्रपरायणाः ।**

---

अति सुघोर के द्वारा—

"विषयों में ही संलीन जीवों को नीचे -नीचे गिराती हैं ।"

इत्यादि के द्वारा लक्षित घोरतरी नामवली अपरा (शक्तियों) के द्वारा ॥२३॥

इसीलिये इस मूर्ख मनुष्य का संसार से उद्धार भी नहीं होता—यह कहते हैं-

इसलिये शाम्भवशास्त्र (= समावेश) के माहात्म्य को जानता हुआ जो दूसरे शास्त्र में श्रद्धावान् होता है वह भेदरूपी महासमुद्र को पार नहीं कर सकता ॥ -२४-२५- ॥

आश्वस्तहृदय वाला होने के कारण उसमें लगा हुआ न कि "भीतर से कौल, बाहर से शैव और लोकाचार में वैदिक ।"

इत्यादि नीति के द्वारा लोकसंग्रह की रक्षा में लगने के कारण उत्तान रूप से इसका संसार सागर से उद्धार नहीं होता क्योंकि उसके भीतर ही डूबने उतराने का अनुभव निरन्तर चलता रहता है ॥ २४ ॥

इसे हमने अपने मन से ही नहीं कहा है—यह कहते हैं—

श्रीकामिकशास्त्र के पाशप्रकरण में यह स्पष्ट रूप से कहा गया है ॥ -२५ ॥

वही कहते हैं—

**ये केचिदृषयो धीराः शास्त्रान्तरपरायणाः ॥ २६ ॥**
**बौद्धार्हताद्याः सर्वे ते विद्यारागेण रञ्जिताः ।**
**मायापाशेन बद्धत्वाच्छिवदीक्षां न विन्दते ॥ २७ ॥**

धीराः—वेदादिविषय एव स्थिरप्रज्ञाः, शास्त्रान्तरं वेदान्तादि, विद्या च रागश्चेति समाहारे द्वन्द्वः, विद्या चात्र रागशब्दसंनिधेरशुद्धविद्योच्यते, अत एव वेदादिशास्त्रनिष्ठा मायान्तःपातात् तदुत्तीर्णं शैवं ज्ञानं न लभन्ते, इत्युक्तम्—

'मायापाशेन बद्धत्वाच्छिवदीक्षां न विन्दते।' इति ॥ २६-२७ ॥

पूर्वं च यदस्माभिः श्रीपूर्वशास्त्रीये संवादग्रन्थे विषयेच्छाशब्देन वेदादि-शास्त्रान्तरोदिते मोक्षोपाये अभिष्वङ्गप्रदं नियतितत्त्वोपेतं रागतत्त्वं व्याख्यातं, तत् न निर्मूलम्, इत्यभिद्योतयितुम् अत्रत्यमपि रागशब्दं व्याचष्टे—

**रागशब्देन च प्रोक्तं रागतत्त्वं नियामकम् ।**
**मायीये तच्च तं तस्मिञ्छास्त्रे नियमयेदिति ॥ २८ ॥**

अत्र च रागशब्देनेति—वक्ष्यमाणेन हेतुना, नियामकं रागतत्त्वमुक्तमिति समन्वयः, नियामकमिति नियत एव कस्मिंश्चिद्विषयेऽभिष्वङ्गदमित्यर्थः, यतस्तद्राग-

---

वेद सांख्य पुराण के ज्ञाता पाञ्चरात्र के अनुसार आचरण करने वाले तथा अन्य जो कोई धीर ऋषि दूसरे शास्त्रों को मानने वाले बौद्ध जैन आदि हैं वे सब विद्याराग के द्वारा रञ्जित होकर मायापाश में बद्ध होने के कारण शिवदीक्षा नहीं प्राप्त करते ॥ २६-२७ ॥

धीर लोग = वेद आदि विषय में स्थिर प्रज्ञ । शास्त्रान्तर = वेदान्त आदि । विद्या और राग यह समाहार में द्वन्द्व है । रागशब्द के साथ रहने से विद्या शब्द से अशुद्ध विद्या कहा जाता है । इसलिए वेद आदि शास्त्रों में निष्णात लोग माया के भीतर पड़ने से उसको माया से उत्तीर्ण शैव ज्ञान को प्राप्त नहीं करते । इसलिये कहा गया—मायापाश से बद्ध होने के कारण शिवदीक्षा को नहीं प्राप्त करते ॥ २६-२७ ॥

हम लोगों के द्वारा जो पहले श्रीपूर्वशास्त्रवाले संवादग्रन्थ में = विषय-इच्छा शब्द से वेद आदि दूसरे शास्त्रों में उक्त मोक्ष के उपाय में अभिष्वङ्गप्रद (= आसक्ति प्रदान करने वाले), नियति तत्त्व से युक्त रागतत्त्व की व्याख्या की गई, वह निर्मूल नही हैं—यह बतलाने के लिए यहाँ के राग शब्द की व्याख्या करते हैं—

राग शब्द से नियामक रागतत्त्व को कहा गया है । और वह (= राग तत्त्व) मायीय शास्त्र में उस (मूढ) को बाँध देता है ॥ २८ ॥

यहाँ रागशब्द से—वक्ष्यमाण हेतु के द्वारा नियामक रागतत्त्व कहा गया—यह

तत्त्वं तस्मिन्नियते मायीये शास्त्रे वेदादौ, तं मूढं जनं नियमयेत् 'इदमेव ममाकाङ्क्षणीयम्' इति सङ्कुचितत्त्वेनावस्थापयेत्, यद्यपि सामान्येन सर्वविषयाभिलाषमात्रमयत्वं नाम रागतत्त्वस्य स्वरूपं, तथापि नियतविषयोपारोहमन्तरेण तत् नाभिव्यक्तिमियात्, इत्यवश्यमेव तन्नियतितत्त्वामाक्षिपेत्, इति युक्तमुक्तं 'रागतत्त्वं नियामकम्' इति ॥ २८ ॥

ननु प्राप्तेऽपि वैष्णवादिशास्त्रान्तरोदिते मोक्षे किमिति नाम अयं जनः संसारात् नोन्मज्जति ?—इत्याशङ्क्याह—

**मोक्षेऽपि वैष्णवादेर्यः स्वसङ्कल्पेन भावितः ।**
**परप्रकृतिसायुज्यं यद्वाप्यानन्दरूपता ॥ २९ ॥**
**विशुद्धचित्तमात्रं वा दीपवत्संततिक्षयः ।**
**स सवेद्यापवेद्यात्मप्रलयाकलतामयः ॥ ३० ॥**

यः खलु वैष्णवादीनां मते मोक्षः, सोऽपि अस्मद्दर्शने प्रलयाकलतामयः—इति संबन्धः, तत्र वैष्णवानां 'परप्रकृतिसायुज्यं मोक्षः' तन्मते हि भगवद्वासुदेवाभिधानस्य महाविभूतेश्चेतनाचेतनविधातृत्वात् परप्रकृतिरूपस्य परस्य ब्रह्मणः स्वस्वभावात् क्रमविचित्रतया तथा तथा भावनात् विश्वरूपतयानेकात्मनोऽपि

---

समन्वय है । नियामक = किसी निश्चित विषय में आसक्ति देने वाला । क्योंकि रागतत्त्व उस नियत मायीय शास्त्र वेद आदि में उस मूढ़ आदि को नियमित करता है = 'यही मेरा आकाङ्क्षणीय है—इस प्रकार संकुचित रूप से स्थापित करता है । यद्यपि सामान्य रूप से सभी विषयों की इच्छामात्र से युक्त होना रागतत्त्व का स्वरूप है तथापि नियत विषय के उपारोह के बिना अभिव्यक्ति को प्राप्त नहीं होता इसलिये वह आवश्यक नियति तत्त्व का आक्षेप करता है । इसलिये ठीक कहा गया 'रागतत्त्व नियामक है' ॥ २८ ॥

प्रश्न—वैष्णव आदि दूसरे शास्त्रों में उक्त मोक्ष के प्राप्त होने पर भी यह मनुष्य संसार से मुक्त क्यों नहीं होता ? यह शङ्का कर कहते हैं—

वैष्णव आदि का जो अपने विचार से उत्पादित 'परा प्रकृति के साथ सायुज्य' रूप मोक्ष है (या वेदान्तियों का) आनन्दरूपता (मोक्ष है) (अथवा विज्ञानवादी बौद्ध का) विशुद्ध चित्तमात्र या (शून्यवादियों का) दीप के समान (कर्म-) सन्तान का क्षय (मोक्ष कहा गया) है वह (हमारे सिद्धान्त के अनुसार) सवेद्य प्रलयाकल या अपवेद्य प्रलयाकल (अवस्था है) ॥ २९-३० ॥

वैष्णव आदि के मत में जो मोक्ष है वह भी हमारे दर्शन में प्रलयाकलता वाला है—यह सम्बन्ध है । उनमें वैष्णवों का परप्रकृतिसायुज्य मोक्ष है । उनके मत में भगवान् वासुदेव नामक महाविभूति चेतनाचेतन के विधाता हैं । परप्रकृति रूप

'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म ।'

इत्यादिश्रुतेः तत्त्वज्ञानाभ्यासात् परिशुद्धसंविद्रूपैकतत्त्वाव्यभिचारात् अनैक्यस्यापारमार्थिकत्वात् उपशान्तविकारग्रन्थेरैक्यात्मावगमो मोक्षः, यत् श्रुतिः—

'पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ।' इति
'........ततः सर्गो बुद्बुदत्वेनाभिव्यज्यते ।' इति च ।

ब्रह्मवादिनाम् 'आनन्दरूपता मोक्षः' तन्मते हि संसारदशायामविद्यावरणवशेन अनुभूयमानस्य आत्मनः

'आत्मा श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः ।'

इत्यादिश्रुतेः तत्त्वज्ञानाभ्यासादविद्यावरणापगमे निरवधिकनिरतिशयस्वप्रकाशनैसर्गिकानन्दसुन्दरतया संवेदनं मोक्षः । यत् श्रुतिः

'विज्ञानमानन्दं ब्रह्म ।' इति ।

'विशुद्धचित्तमात्रं मोक्षः' तन्मते हि स्वभावतः प्रभास्वरस्वरूपस्य चित्तसंतानस्यानाद्यविद्याबलात् रागादिभिरागन्तुकैर्मलैरावृतत्त्वेऽपि नैरात्म्यादिभावनाभ्यासात् तत्तदागन्तुकमलप्रहाणेन आश्रयपरावृत्तिबलादविनश्वरज्योतीरूपस्वस्वरूपसाक्षत्कारो

---

परब्रह्म का अपना स्वभाव होने के कारण क्रमविचित्रता से उस प्रकार भावना करने से विश्वरूप में अनेकात्मक होते हुए भी "ब्रह्म एक अद्वितीय ही है" इत्यादि श्रुति से प्राप्त तत्त्वज्ञान के अभ्यास से परिशुद्ध संविद्रूप एक तत्त्व का व्यभिचार न होने के कारण अनैक्य के अपारमार्थिक होने से विकारग्रन्थि के शान्त होने पर साधक को ऐक्यात्मता का ज्ञान होना मोक्ष है । जैसी की श्रुति है—

"इसका एक पाद समस्त संसार है । इसका तीन पाद आकाश में अमृत है ।" तथा

"इसके बाद यह सृष्टि उससे बुलबुले के समान अभिव्यक्त होती है ॥"

ब्रह्मवादियों के मत में आन्दरूपता ही मोक्ष है । उनके मत में = संसारदशा में अविद्यारूपी आवरण के कारण अनुभव करने वाली आत्मा का

"आत्मा का (दर्शन) श्रवण मनन और निदिध्यासन करना चाहिये ॥"

इत्यादि श्रुति के द्वारा तत्वज्ञान के अभ्यास से अविद्या का आवरण हट जाने पर निस्सीम निरतिशय स्वप्रकाश स्वाभाविक आनन्दसुन्दर के रूप में संवेदना ही मोक्ष है । जैसी कि श्रुति है—

"ब्रह्म विज्ञान और आनन्द स्वरूप है ॥"

विज्ञानवादी बौद्धों के मत में 'विशुद्ध चित्तमात्र मोक्ष है । उनके मत में स्वभावतः प्रकाशमान रूप वाले चित्तसन्तान के, अनादि अविद्या के बल से राग

मोक्षः, यदाहुः—

> 'प्रभास्वरमिदं चित्तं प्रकृत्यागन्तवो मलाः ।
> तेषामपाये सर्वार्थं तज्ज्योतिरविनश्वरम् ॥' इति ।

वैभाषिकाणां 'दीपवत् संततिक्षयो मोक्षः' । तन्मते हि क्लेशकर्मादि-हेतुसमुत्थं तत्फलरूपं रूपादिस्कन्धपञ्चकम्, इति तदुभयात्मायं संसारः, यदाहुः—

> 'हेतुफले संसारः ।'

इति मोक्षः; पुनर्दीपस्य यथा स्नेहादिकारणक्षयात् पुनरुत्पादायोगात् निरोधः, तथैव नैरात्म्यादिभावनाभ्यासात् क्लेशकर्मादिप्रहाणेन रूपादीनां पञ्चानामपि स्कन्धानाम् इति, यदाहुः—

> 'दीपो यथा निर्वृतिमभ्युपेतो
> नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम् ।
> देशं न कञ्चिद्विदिशं न काञ्चित्
> स्नेहक्षयात्केवलमेति शान्तिम् ॥
> योगी तथा निर्वृतिमभ्युपेतो
> नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम् ।

---

आदि आगन्तुक मलों के द्वारा, आवृत होने पर भी नैरात्म्य आदि भावना के अभ्यास से तत्तद् आगन्तुक मलों के त्याग से आश्रय की परावृत्ति के बल से अविनश्वर ज्योति रूप अपने स्वरूप का साक्षात्कार ही मोक्ष है । जैसे कि कहते हैं—

"यह चित्त प्रकाशशील है । मल स्वभाव से आगन्तुक हैं । उनका नाश होने पर समस्त प्रयोजन सिद्ध हो जाता है । वह अविनश्वर ज्योति है"

वैभषिकों के मत में दीप के समान प्रवाह का क्षय ही मोक्ष है । उनके मत में क्लेश कर्म आदि कारणों से उत्पन्न रूप आदि पाँच स्कन्ध उनके फलस्वरूप हैं । दोनों ही यह संसार है । जैसा कि कहते हैं—

"हेतु और फल संसार है ।"

और मोक्ष—जैसे स्नेह आदि कारणों के नाश से पुनः उत्पन्न न होने के कारण दीपक का निरोध हो जाता है । उसी प्रकार नैरात्म्य आदि भावना के अभ्यास से क्लेश कर्म आदि के त्याग के द्वारा रूप आदि पाँचों स्कन्धों का ((निरोध हो जाता है) । जैसा कि कहते हैं—

'जिस प्रकार निर्वाण को प्राप्त दीपक न पृथ्वी में जाता है, न अन्तरिक्ष में, न किसी देश में और न किसी विदिशा (= विशिष्ट दिशा) में । स्नेह के क्षय से (वह) केवल शान्त हो जाता है ।'

देशं न कञ्चिद्विदिशं न कांचित्
क्लेशक्षयात्केवलमेति शान्तिम् ॥'

इति । प्रलयाकलानां 'सवेद्यापवेद्यात्मेति' विशेषणोपादाने च अयमभिप्रायः—अत्राद्ये पक्षद्वये ब्रह्मण आनन्दमयत्वात् स्वात्मपरामर्शकतया सवेद्यप्रलयाकलप्रायत्वम्, इतरत्र पुनरेकस्य नित्यस्य कस्यचिद्वेदकस्य अनभ्युपगमात् अपवेद्यप्रलयाकलप्रायत्वम्, पक्षचतुष्टयस्य अस्य पक्षान्तरोपलक्षणत्वात् अक्षपादमतादावात्मनः सर्वगुणोच्छेदात्मनि अपवर्गेऽपि अपवेद्यप्रलयाकलप्रायत्वमेवावसेयम्, प्रलयाकलानां च मलद्वयावशेषात् संसारकारणस्याप्रक्षयात् संसारित्वमेव, इति—एतत्प्रायस्य मोक्षस्यापि हेयत्वमुक्तम्, एवं च व्यर्थ एव तैस्तत्तत्तत्त्वप्रलयात् स्वारसिक्यामपि प्रलयाकलतायां यत्नः कृतः इति भावः, अत एव 'स्वसङ्कल्पेन भावितः' इत्यनेन च अस्य पक्षचतुष्टयस्य काल्पनिकत्वात् अवास्तवत्वं प्रकाशितम् ॥ २९-३० ॥

ननु इह 'बन्धप्रक्षयो नाम मोक्षः' स च

......................अन्धात्तैमिरिको वरः ।'

इतिन्यायेन त्रिमलबद्धं सकलमपेक्ष्य द्विमलबद्धस्य प्रलयाकलस्य वृत्तः—इति किमिति नामास्य तत्प्रायस्यापि मोक्षस्य एकान्ततो हेयत्वम् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

"उसी प्रकार निर्वाण को प्राप्त योगी न पृथ्वी में जाता है, न अन्तरिक्ष में, न किसी देश में न किसी दिशा में । क्लेशों का क्षय होने से (वह) केवल शान्त हो जाता है ।"

प्रलयाकलों का 'सवेद्य अपवेद्य रूप' विशेषण देने में यह अभिप्राय है—प्रथम दो पक्षों में ब्रह्म आनन्दमय होने से आत्मा के परामर्शक के रूप में सवेद्यप्रलयाकलप्राय है । अन्यत्र पुनः एक नित्य किसी वेदक के स्वीकार न करने से (वह) अपवेद्यप्रलयाकलप्राय है । चूँकि यह चार पक्ष दूसरे पक्षों का भी उपलक्षण है इस कारण न्याय आदि मतों में आत्मा का सर्वगुणोच्छेदरूप अपवर्ग होने पर भी अपवेद्य प्रलयाकलप्रायता ही माननी चाहिये । और प्रलयाकलों के दो मलों के अवशिष्ट होने के कारण संसारकारण का क्षय न होने से संसारित्व रहता ही है । इसलिये इस प्रकार का मोक्ष भी हेय कहा गया है । इस प्रकार उन लोगो ने भिन्न-भिन्न तत्त्वों के प्रलय के कारण स्वाभाविक प्रलयाकलता में व्यर्थ ही प्रयास किया—यह भाव है । इसलिये 'अपने सङ्कल्प से भावित' इस (वाक्य) के द्वारा काल्पनिक होने से इस चार पक्ष की अवास्तविकता प्रकाशित की गई ॥२९-३०॥

प्रश्न—'बन्धन का नाश ही मोक्ष है ।' और वह

..............अन्धे की अपेक्षा रात्र्यन्ध (= रतौंधी रोग वाला) श्रेष्ठ है ।'

इस न्याय से तीन मलों से बद्ध सकल की अपेक्षा दो मलों से बद्ध,

**तं प्राप्यापि चिरं कालं तद्भोगाभोगभुक्तत: ।**
**तत्तत्त्वप्रलयान्ते तु तदूर्ध्वां सृष्टिमागत: ॥ ३१ ॥**
**मन्त्रत्वमेति संबोधादनन्तेशेन कल्पितात् ।**

वैष्णवादि: खलु अयं जन:, तं—प्रलयाकलप्रायं मोक्षं चिरं कालमासाद्यापि प्रलयाकलसंबन्धिमोहादिरूपभोगाभोगभुक् सन्, समनन्तरं तस्य प्रलयाकलभोग-भूमेर्मायादेस्तत्त्वस्य प्रलयान्ते, पुन: सृष्टिप्रारम्भे

.................प्रबुध्यन्ते मन्त्रत्वाय भवाय।'

इत्यादिनीत्या आयातशक्तिपातत्त्वे सति अनन्तेशेन कृतात् ज्ञानक्रियोत्तेजन-लक्षणात् संबोधात्, तदूर्ध्वां—मायोपरिवर्तिनीं शुद्धां सृष्टिं प्राप्त: सन् मन्त्रत्वमेति, अन्यथा पुन: संसारित्वम्—इति सिद्धम्, अत एव प्राप्तायामपि वैष्णवादिदर्शना-न्तरोक्तायां मुक्तौ संसारस्य प्रक्षयो न जायते, इति तत्र हेयत्वमुक्तम् ॥ ३१ ॥

ननु समानेऽपि प्रलयाकलत्वे केषाञ्चिन्मन्त्रत्वं केषाञ्चित् संसारित्वम्, इत्यत्र किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

प्रलयाकल को (मोक्ष) मिल गया फिर इस तत्प्रायमोक्ष को सर्वथा हेय क्यों कहा गया—यह शङ्का कर कहते हैं—

उसको प्राप्त कर बहुत समय तक उस भोग के विस्तार को भोगने से उस तत्त्व के प्रलय के अन्त में उससे ऊपर वाली सृष्टि में आया हुआ (वह जीव) अनन्त के द्वारा कल्पित संबोध के कारण मन्त्रदशा को प्राप्त होता है ॥ ३१-३२- ॥

ये वैष्णव आदि लोग उस = प्रलयाकलप्राय मोक्ष को बहुत समय तक प्राप्त करके भी प्रलयाकलसम्बन्धी मोह आदि रूप भोग के विस्तार को भोगते हुए बाद में उस प्रलयाकलों की भोगभूमि माया आदि तत्त्व के प्रलय के अन्त में पुन: सृष्टि का प्रारम्भ होने पर

'......................मन्त्रत्व एवं जन्म के लिये प्रबुद्ध होते हैं।'

इत्यादि नीति के द्वारा शक्तिपात का आयात होने पर अनन्तेश्वर के द्वारा किये गये ज्ञानक्रिया की उत्तेजना लक्षण वाले संबोध के कारण उसके ऊपर वाली = माया के ऊपर रहने वाली शुद्ध सृष्टि को प्राप्त होकर मन्त्ररूपता को प्राप्त करते हैं अन्यथा पुन: संसारी बनते हैं—यह सिद्ध है इसलिये वैष्णव आदि दूसरे दर्शनो में वर्णित मुक्ति के प्राप्त होने पर भी (उनके लिये) संसार का नाश नहीं होता इसलिये उनको हेय कहा गया है ॥ ३१ ॥

प्रश्न—प्रलयाकलत्व के समान होने पर भी कुछ लोगों को मन्त्रत्व और कुछ को संसारित्व प्राप्त होता है—इसमें क्या कारण है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

**एतच्चाग्रे तनिष्याम इत्यास्तां तावदत्र तत् ॥ ३२ ॥**

अग्र इति—नवमाह्निकादौ, यद्वक्ष्यति—

'एतत्कार्ममलं प्रोक्तं येन साकं लयाकलाः ।
स्युर्गुहागहनान्तःस्थाः सुप्ता इव सरीसृपाः ॥
ततः प्रबुद्धसंस्कारास्ते यथोचितभागिनः ।
ब्रह्मादिस्थावरान्तेऽस्मिन्संसरन्ति पुनः पुनः ॥
ये पुनः कर्मसंस्कारहान्यै प्रारब्धभावनाः ।
भावनापरिनिष्पत्तिमप्राप्य प्रलयं गताः ॥
महान्तं ते तथान्तःस्थभावनापाकसौष्ठवात् ।
मन्त्रत्वं प्रतिपद्यन्ते चित्रं चित्राच्च कर्मतः ॥' इति ।

'इत्यास्ताम्' इति, प्रकृते तर्कतत्त्वेऽस्यानुपयोगात् ॥ ३२ ॥

ननु यदि नाम दर्शनान्तरोक्तया मुक्त्या संसारस्य प्रक्षयो न जायते, तत् कस्मादयं वैष्णवादिर्जनस्तत्र अनुरज्यते ?—इत्याशङ्क्याह—

**तेनाज्ञजनताक्लृप्तप्रवादैर्यो विडम्बितः ।
असद्गुरौ रूढचित् स मायापाशेन रञ्जितः ॥ ३३ ॥**

---

इसका (हम) आगे विस्तार करेंगे इसलिये यही पर विराम करिये ॥ -३२ ॥

आगे = नवम आह्निक आदि में । जैसा कि कहेंगें—

यह कार्ममल का कथन हुआ जिसके साथ प्रलयाकल जीव गुफा के अन्धकार में स्थित सरीसृप के समान सोये रहते है । बाद में संस्कार के प्रबुद्ध होने पर अपने औचित्य के भागी (बनकर) वे ब्रह्मा से लेकर स्थावरपर्यन्त इस संसार में बार-बार संसरण करते हैं । और जो लोग कर्मसंस्कार की हानि के लिये भावना का प्रारम्भ कर भावना के परिपाक को न प्राप्त कर प्रलय को प्राप्त हो गये वे अन्तःकरण में स्थित भावना के परिपाक की सुष्ठुता वाले विचित्र कर्म के कारण महान् मन्त्रत्व को प्राप्त होते हैं ।''

''विराम कीजिये'' क्योंकि प्रस्तुत तर्क तत्त्व में इसका कोई उपयोग नहीं हैं ॥ ३२ ॥

प्रश्न—यदि दूसरे दर्शनों में उक्त मुक्ति से संसार का नाश नहीं होता तो वैष्णव आदि लोग उसमें अनुराग क्यों करते हैं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस कारण मूर्ख जनता के द्वारा कल्पित प्रवादों से जो ठग लिया गया है और असद् गुरु में श्रद्धा रखता है वह मायापाश से रञ्जित है ॥ ३३॥

यः खलु वैष्णवादिर्जनोऽज्ञजनतया—कपिलादिना उपदेष्टृसमूहेन, कल्पितैः—प्रकृतिपुरुषविवेकादिभिः प्रवादैः मोहितः, स यतस्तेन सकललोकप्रसिद्धेन भगवता परमेश्वरेण, मायापाशेन—वामाख्यया शक्त्या, तत्रैव गाढानुरक्तीकृतः, अत एवासद्गुरौ तत्त्वोपदेष्टरि आचार्यविशेषे रूढचित्—आश्वस्तो, न तु जिज्ञासामात्रवान्, सद्गुरौ पुनराश्वस्तस्य साक्षादेव मोक्षो भवेदित्यर्थसिद्धो व्यतिरेकः, अत एव चानेन तर्कतत्त्वानन्तर्येण अनुजोद्देशोद्दिष्टं तदनुषक्तमेव गुरुसतत्त्वमपि प्रतिपादयितुमुपक्रमः कृतः ॥ ३३ ॥

ननु यद्येवं तर्हि अस्य वैष्णवादेर्वामाधिष्ठितत्वात् सद्गुरावेवाश्वासो न जायते, इति का कथा साक्षान्मोक्षावाप्तौ ?—इत्याशङ्क्याह—

**सोऽपि सत्तर्कयोगेन नीयते सद्गुरुं प्रति ।**
**सत्तर्कः शुद्धविद्यैव सा चेच्छा परमेशितुः ॥ ३४ ॥**

सोऽपीति—असद्गुरौ रूढचित् वैष्णवादिः, ननु युक्तियुक्ते वस्तुनि तर्केण प्ररोहः क्रियते शिवशक्त्या च सद्गुरुप्राप्तिः, इति सर्वत्रैवोक्तम्—

'यत्र रूढिः प्रजायेत युक्तियुक्ते विनिश्चयात् ।
शुद्धविद्याप्रसादोऽसावित्याह भगवाञ्छिवः ॥'

---

जो वैष्णव आदि लोग मूर्ख लोगों के द्वारा = कपिल आदि उपदेष्टा लोगों के द्वारा, कल्पित = प्रकृतिपुरुषभेद आदि प्रवादों के द्वारा मोहित हैं वे चूँकि उस = सकललोकप्रसिद्ध भगवान अनन्तनाथ के द्वारा मायापाश से = वामा नामक शक्ति से, उसी में गाढ़रूप से अनुरक्त कर दिये जाते हैं । इसलिये असद्गुरु = तत्त्व के उपदेशक आचार्यविशेष में, रूढ़चित् = विश्वास रखने वाला न कि केवल जिज्ञासा वाला । सदगुरु में विश्वास रखने वाले का साक्षात् ही मोक्ष होता है—यह व्यतिरेक अर्थात् सिद्ध है । इसलिये इस तर्कतत्त्व के आनन्तर्य से अनुजोद्देशोद्दिष उससे सम्बद्ध गुरुतत्व का भी प्रतिपादन करने के लिये भूमिका रच दी गई ॥ ३३ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो वामा के द्वारा अधिष्ठित होने के कारण इस वैष्णव आदि का सद्गुरु में विश्वास ही नहीं होगा फिर साक्षात् की प्राप्ति की क्या बात ? यह शङ्का कर कहते हैं—

वह भी सत्तर्क के योग से सद्गुरु के पास ले जाया जाता है । शुद्ध विद्या ही सत्तर्क है और वह परमेश्वर की इच्छा है ॥ ३४ ॥

वह भी = असदगुरु में दृढ़ विश्वास वाला वैष्णव आदि । युक्तियुक्त वस्तु में तर्क के द्वारा आरोहण किया जाता है और शिव की शक्ति के द्वारा सद्गुरु की प्राप्ति होती है—यह सर्वत्र कहा गया है—

'जिस युक्तियुक्त में निश्चय होने के कारण दृढ़विश्वास उत्पन्न होता है तो यह शुद्धिविद्या का प्रसाद है—ऐसा भगवान् शिव कहते हैं ।'

इति, सेति शुद्धविद्या, इच्छेति सद्गुरुप्राप्तिपर्यवसायिनी अनुग्रहरूपा ॥ ३४ ॥

न च एतत् स्वोपज्ञमेवोक्तम्, इत्याह—

**श्रीपूर्वशास्त्रे तेनोक्तं स यियायुः शिवेच्छया ।**
**भुक्तिमुक्तिप्रसिद्ध्यर्थं नीयते सद्गुरुं प्रति ॥ ३५ ॥**

सः—रुद्रशक्तिसमाविष्टः, स्वस्वरूपं प्राप्तुमिच्छुः, ज्येष्ठाख्यशक्तिरूपया शिवेच्छया सद्गुरुं प्रति नीयते—सद्गुर्वाभिमुख्येन प्रवर्त्यते, येनास्य भुक्तिमुक्ती सिद्ध्यतः, तेन सत्तर्कशिवशक्त्योरभेदात् यत् सत्तर्केण सद्गुर्वाभिमुख्येन प्रवर्तनं तत् शिवशक्त्यैव, इति सिद्धम् ॥ ३५ ॥

ननु 'सर्वस्य शिवेच्छयैव, असद्गुरौ सद्गुरौ वा आभिमुख्यमभिजायते' इत्युक्तं, तत् सद्गुरावेव तदस्तु, किं क्रमेण ?—इत्याशङ्क्याह—

**शक्तिपातस्तु तत्रैष क्रमिकः संप्रवर्तते ।**
**स्थित्वा योऽसद्गुरौ शास्त्रान्तरे वा सत्पथं श्रितः ॥ ३६ ॥**

शास्त्रान्तरे इति—अर्थादसत्पथे वैष्णवाद्ये, सत्पथं शैवगुरुशास्त्रलक्षणम्,

---

वह = शुद्धविद्या । इच्छा—सद्गुरु की प्राप्ति में पर्यवसित होने वाली अनुग्रहरूपा ॥ ३४ ॥

इसे (हमने) अपनी बुद्धि से ही नहीं कहा है—यह कहते हैं—

श्री पूर्वशास्त्र में उन्होंने (= ईश्वर ने) कहा है कि (गुरु के पास) गमन की इच्छा वाला वह शिव की इच्छा से भुक्ति एवं मुक्ति प्राप्त करने के लिये सद्गुरु के पास ले जाया जाता है ॥ ३५ ॥

वह = रुद्रशक्ति से समाविष्ट अपने स्वरूप के प्राप्त करने की इच्छा वाला, ज्येष्ठा शक्तिरूपा शिव की इच्छा से, सदगुरु के पास ले जाया जाता है = सदगुरु की ओर प्रवृत्त कराया जाता है जिससे इसको भोग और मोक्ष प्राप्त हो जाय । इस प्रकार सत्तर्क और शिवशक्ति में अभेद होने से सर्त्तक के द्वारा जो सद्गुरु की ओर प्रवर्त्तन होता है वह शिव की शक्ति के द्वारा ही होता है—यह सिद्ध है ॥ ३५ ॥

प्रश्न—सद्गुरु या असद्गुरु के प्रति सबकी अभिमुखता शिव की इच्छा से ही होती है—यह कहा गया तो सद्गुरु के प्रति ही वह क्रम से क्यों ?—यह शङ्का कर कहते है—

जो असद् गुरु या दूसरे (असत्) शास्त्र का अनुसरण कर सत्पथ पर आया है उस पर यह शक्तिपात क्रम से किया जाता है ॥ ३६ ॥

दूसरे शास्त्रों में अर्थात् असद्मार्ग वाले वैष्णव आदि (शास्त्रों में) । सत्पथ =

तत्रेति—असद्गुर्वाद्याश्रयानन्तरं सद्गुर्वाद्याश्रिते ॥ ३६ ॥

ननु अयं लोकश्चेत् सद्रूपमसद्रूपं वा गुरुं शास्त्रं च शक्तिपातवशादाश्रयेत् तदस्तु, को नाम दोषः, तयोरेव पुनरसत्त्वे सत्त्वे वा किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**गुरुशास्त्रगते सत्त्वेऽसत्त्वे चात्र विभेदकम् ।**
**शक्तिपातस्य वैचित्र्यं पुरस्तात्प्रविविंच्यते ॥ ३७ ॥**

अत्रेति—समनन्तरोक्ते, पुरास्तादिति—शक्तिपाताह्निकादौ, विभेदकं—विशेषे हेतुः, एवं वामाख्यया मायाशक्त्या अधिष्ठिता दर्शनान्तरीया गुर्वाद्याः, ज्येष्ठाशत्तया पुनरास्माकाः, तेन तच्छक्त्यैवाधिष्ठितोऽयं लोकः तत्रश्वस्तः स्यात् ॥३७॥

न च एतदप्रमाणकम्, इत्याह—

**उक्तं स्वच्छन्दशास्त्रे तत् वैष्णवाद्यान्प्रवादिनः ।**
**सर्वान्भ्रमयते माया सामोक्षे मोक्षेलिप्सया ॥ ३८ ॥**

भ्रमयते इति अतस्मिंस्तद्ग्रहात्, तदाह 'अमोक्षे मोक्षलिप्सया' इति, अत्र चार्थद्वारेण पाठे अयमाशयो—यत् तत्र बहुधोक्तमिति, तदुक्तं—

---

शैव गुरु (शिव) शास्त्र वाला । वहाँ = असद्गुरु आदि का आश्रय लेने के बाद सद्गुरु आदि के आश्रित मे ॥ ३६ ॥

प्रश्न—यह लोक यदि शक्तिपातवश सद्रूप या असद्रूप गुरु या शास्त्र का आश्रयण करता है तो करे क्या दोष है ? उन्हीं दोनों की सत्यता और असत्यता का क्या कारण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**गुरु एवं शास्त्र के इस सत्त्व और असत्त्व में शक्तिपात का वैचित्र्य ही भेदक है । (और यह वैचित्र्य) आगे बतलाया जायगा ॥ ३७ ॥**

इसमें = पहले कहे गये । आगे = शक्तिपात आह्निक आदि में, विभेदक = विशेष में कारण । इस प्रकार दूसरे दर्शनों के गुरु आदि वामा नामक मायाशक्ति से अधिष्ठित है और हमारे (गुरु) ज्येष्ठाशक्ति के द्वारा । इसलिए उस शक्ति से अधिष्ठित यह लोक उसमें आश्वस्त है ॥ ३७ ॥

यह (कथन) प्रमाणरहित नहीं है—यह कहते हैं—

**स्वच्छन्दतन्त्र में यह कहा गया है । वह माया अमोक्ष में मोक्ष की लिप्सा से वैष्णव आदि सभी प्रवादियों को भ्रमित करती है ॥ ३८ ॥**

भ्रम में डालती है—जो जैसा नहीं है उसमें वैसा ज्ञान करने से । 'अमोक्ष में मोक्ष की लाभेच्छा से'—यहाँ अर्थ के द्वारा पाठ होने में यह आशय है कि वहाँ अनेक प्रकार से कहा गया है—वही कहा गया है—

'अतः परं भवेन्माया सर्वजन्तुविमोहिनी ।
निर्वैरपरिपन्थिन्या यया भ्रमितबुद्धयः ॥
इदं तत्त्वमिदं नेति विवदन्तीह वादिनः ।
सत्पथं तु परित्यज्य नयति द्रुतमुत्पथम् ॥
गुरुदेवाग्निशास्त्रस्य ये न भक्ता नराधमाः ।
असद्युक्तिविचारज्ञाः शुष्कतर्कावलम्बिनः ॥
भ्रमयत्येव तान्माया ह्यमोक्षे मोक्षलिप्सया ।' इति।

तथा

'सांख्यवेदपुराणज्ञा अन्यशास्त्रविनिश्चये ।
न तांल्लङ्घयितुं शक्ता यदान्ये मोक्षवादिनः ॥
क्लिश्यन्ते मायया भ्रान्ता अमोक्षे मोक्षलिप्सया ।' इति ॥ ३८ ॥

ननु यदि वैष्णवादिरयं जनो मायया भ्रमितः तत् तस्य तत्रैव संस्कारप्ररोहात् असन्मार्गादवरोहो न स्यात्, इत्यस्य कदाचिदपि सन्मार्गारोहो न भवेत् ?— इत्याशङ्क्याह—

**यस्तु रूढोऽपि तत्रोद्यत्परामर्शविशारदः ।**
**स शुद्धविद्यामाहात्म्याच्छक्तिपातपवित्रितः ॥ ३९ ॥**
**आरोहत्येव सन्मार्गं प्रत्यूहपरिवर्जितः ।**

---

"इसके बाद सब जन्तुओं को मोह में डालने वाली माया तत्त्व है । निर्वैर की परिपन्थिनी जिसके द्वारा भ्रान्तबुद्धि वाले वादी लोग यह तत्त्व है यह नहीं, इस प्रकार विवाद करते हैं । (यह माया) शीघ्र ही सत्पथ को छोड़ कर असत्पथ पर ले जाती है । जो नराधम गुरु, देवता, अग्नि और शास्त्र के भक्त नहीं हैं, असद् युक्तिविचार को जानने वाले तथा शुष्क तर्क का आश्रय लेते हैं उनको, अमोक्ष में मोक्ष की लिप्सा से, माया भ्रम में डालती है ।" तथा

"सांख्य वेद और पुराण को जानने वाले अन्य मोक्षवादी जब अन्य शास्त्र का निश्चय होने पर उनको लांघने में समर्थ नहीं होते तो अमोक्ष में मोक्ष की लिप्सा के द्वारा माया के द्वारा भ्रान्त वे लोग कष्ट पाते हैं ॥ ३८ ॥

प्रश्न—यदि यह वैष्णव आदि लोग माया के द्वारा भ्रमित हैं तो वहीं पर उनके संस्कार का प्ररोह होने से असन्मार्ग से अवरोह होगा ही नहीं फिर कभी भी सन्मार्ग पर (वे) आरूढ़ नहीं हो सकेगें ? यह शङ्का कर कहते हैं—

**जो (व्यक्ति) उस (असत् मार्ग) में चल रहा है किन्तु सत्तर्क में विशारद है वह शुद्धविद्या के माहात्म्य से शक्तिपात के द्वारा पवित्र किया गया विघ्नरहित हो सन्मार्ग पर आरूढ़ होता ही है ॥ ३९-४०- ॥**

यः पुनस्तत्र वैष्णवादौ संस्कारदार्ढ्यात् जातप्ररोहोऽपि उद्यन्योऽसौ सत्तर्कात्मा परामर्शः तेन विशारदः—सारेतरविभागकुशलः, अत एव स सत्तर्कात्मशुद्ध-विद्यामाहात्म्यात् ज्येष्ठाशक्त्यधिष्ठानपवित्रीभूतः सन् निर्विघ्नमेव सन्मार्गमारोहति—अस्मद्दर्शननिष्ठो भवेत्, येनास्य साक्षात् मोक्षः स्यात् ॥ ३९ ॥

ननु अस्य परामर्शोदये किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**स तावत्कस्यचित्तर्कः स्वत एव प्रवर्तते ॥ ४० ॥**
**स च सांसिद्धिकः शास्त्रे प्रोक्तः स्वप्रत्ययात्मकः ।**

स्वत एव—लोकप्रसिद्धगुरूपदेशादिनिमित्तानपेक्षं, न तु सर्वसर्विकया निर्निमित्तमेव, वस्तुतः पारमेश्वरशक्तिपातादेर्निमित्तान्तरस्यापि संभवात्, अत एव चास्य यौगिकमपि नाम अस्मद्दर्शनेऽभिहितम्, इत्याह 'स च' इत्यादि । स इति—स्वयं प्रवृत्ततर्कः, सांसिद्धिक इति—तर्केण सह संसिद्ध्या जन्मनागत इत्यर्थः । उक्तं च

'गुरुशास्त्रानपेक्षं च यस्यैतत्स्वयमुद्भवेत् ।
स सांसिद्धिक इत्युक्तस्तत्त्वनिष्ठो महामुनिः ॥' इति ।

---

जो इसमें = वैष्णव आदि में, संस्कार की दृढ़ता के कारण प्ररोह उत्पन्न होने पर भी ऊपर उठने वाला यह सत्तर्कात्मा परामर्श, उससे विशारद = तत्त्व से अतिरिक्त को अलग करने में कुशल, इसलिये वह सत्तर्करूप शुद्धविद्या की महिमा से, ज्येष्ठाशक्ति के अधिष्ठान से पवित्र होता हुआ निर्विघ्न हो सन्मार्ग पर आरूढ़ होता है = हमारे दर्शन में निष्ठा रखता है, जिससे इसको साक्षात् मोक्ष हो जाता है ॥ ३९ ॥

प्रश्न—इसके परामर्शउदय में क्या कारण है—यह शङ्का कर कहते हैं—

वह सत्तर्क किसी (भाग्यशाली) को स्वयं ही उत्पन्न हो जाता है । और वह (व्यक्ति) शास्त्र के अनुसार स्वयं ज्ञान वाला सांसिद्धिक (योगी) कहा गया है ॥ -४०-४१- ॥

स्वत एव = लोकप्रसिद्ध गुरूपदेश आदि कारणों की अपेक्षा न रखते हुए न कि पूर्णरूपेण विना कारण के । क्योंकि वस्तुतः पारमेश्वर शक्तिपात आदि दूसरे कारण भी सम्भव हैं । इसीलिए हमारे दर्शन में इसका यौगिक नाम भी कहा गया है—यह कहते हैं—स च इत्यादि । स = स्वयं तर्क में प्रवृत्त होने वाला । सांसिद्ध = तर्क साथ, संसिद्धि से = जन्म से आया हुआ—यह अर्थ है । कहा भी गया है—

"जिसको गुरु और शास्त्र के बिना स्वयं यह (सत्तर्क) उत्पन्न होता है वह तत्त्वनिष्ठ महामुनि सांसिद्धिक कहा गया है ।"

अत एव स्व आत्मीयो, न तु गुर्वादिपरापेक्षः, इदमेवेति सुनिश्चितं ज्ञानमात्मा स्वभावो यस्य स तथोक्तः ॥ ४० ॥

ननु अन्यत्र परतत्त्वाधिगमे गुर्वाद्यन्यदपि कारणतयोक्तम्, इह पुनः कथं स्वत एव इति 'एकमेव'—इत्याशङ्क्याह—

**किरणायां यदप्युक्तं गुरुतः शास्त्रः स्वतः ॥ ४१ ॥**
**तत्रोत्तरोत्तरं मुख्यं पूर्वपूर्व उपायकः ।**

यदपि किरणाख्यायां संहितायां मायाधर्मैः शून्यं परं तत्त्वं ज्ञातुम्—

'शून्यमेवंविधं ज्ञेयं गुरुतः शास्त्रः स्वतः ।'

इत्यादिना कारणत्रयमुक्तं, तत्र उत्तरोत्तरं मुख्यं विवक्षितं, यथा—गुरुतः शास्त्रं, ततोऽपि स्वपरामर्शः, यतः पूर्वः पूर्वो यथा गुरुः शास्त्रे उपायः, तदपि स्वपरामर्शे । एवम्

'उपादायापि ये हेयास्तानुपायान्प्रचक्षते ।'

इत्याद्युक्तयुक्त्या गुरुशास्त्रयोरुपायत्वादमुख्यत्वम्, इति स्वपरामर्शस्यैव

---

इसलिए स्व = आत्मीय, न कि गुरु आदि दूसरे की अपेक्षा वाला, 'यही है'—ऐसा सुनिश्चित ज्ञान है आत्मा = स्वभाव जिसका वह उस प्रकार का कहा गया है ॥ ४० ॥

प्रश्न—अन्यत्र परतत्त्व की प्राप्ति में गुरु आदि दूसरे (तत्त्व) भी कारण के रूप में कहे गये है—यहाँ कैसे स्वतः एव 'एकमेव' ऐसा (कहा जाता है) ? यह शङ्का कर कहते हैं—

**किरणागम में जो गुरु से, शास्त्र से और स्वतः (ये तीन उपाय बतलाये गये) उनमें उत्तरोत्तर उत्कृष्ट हैं और पूर्व-पूर्व (उनका) उपाय हैं ॥ -४१-४२- ॥**

किरण नामक संहिता में माया के धर्मों से शून्य परमतत्त्व को जानने के लिये—

"इस प्रकार के शून्य को गुरु से शास्त्र से और स्वतः जानना चाहिये ।"

इत्यादि के द्वारा जो तीन कारण कहे गये हैं उनमें उत्तरोत्तर मुख्य विवक्षित हैं। जैसे—गुरु से शास्त्र और उसकी अपेक्षा अपना परामर्श (मुख्य है) । क्योंकि पहला-पहला उपाय है । जैसे शास्त्र के विषय में गुरु और वह (= शास्त्र) भी अपने परामर्श के विषय में । इस प्रकार—

"ग्रहण करके भी जो हेय हैं उन्हें उपाय कहते हैं ।"

इत्यादि उक्त युक्ति से गुरु और शास्त्र के उपाय होने से वे दोनों अमुख्य हैं

प्राधान्यं, येन अत्रास्यैव उपादानम् ॥ ४१ ॥

तेन यस्य स्वत एव परामर्श उद्भवेत् स एव सर्वत्र अधिकृतः, इत्याह—

**यस्य स्वतोऽयं सत्तर्कः सर्वत्रैवाधिकारवान् ॥ ४२ ॥**
**अभिषिक्तः स्वसंवित्तिदेवीभिर्दीक्षितश्च सः ।**

यस्य स्वतो—गुर्वादिनैरपेक्ष्येण, अयं समनन्तरोक्तः सत्तर्क उदेति, स सर्वत्रैव—योगज्ञानादावधिकारवान्भवेत् ।

ननु

'न चाधिकारिता दीक्षां विना योगेऽस्ति शाङ्करे ।'

इत्याद्युक्त्या दीक्षादिकमपहाय कथमस्य सर्वत्रैवाधिकारः ?—इत्याशङ्क्योक्तं—'स्वसंवित्तिदेवीभिर्दीक्षितोऽभिषिक्तश्चेति—स्वा आत्मीया याः संवित्तय इन्द्रियवृत्तयः ता एव

'बहिर्मुखस्य मन्त्रस्य वृत्तयो या प्रकीर्तिताः ।
ता एवान्तर्मुखस्यास्य शक्तयः परिकीर्तिताः ॥'

इत्याद्युक्त्या प्रमात्रैकात्म्यमभिद्योतयन्त्यो देव्यः, ताभिर्ज्ञानक्रियोत्तेजनेन सर्वत्रैव

---

इस प्रकार स्वपरामर्श की ही प्रधानता है जिससे यहाँ इसी का ग्रहण किया गया ॥ ४१ ॥

इसलिये जिसको स्वयं परामर्श उत्पन्न हो जाता है वही सर्वत्र अधिकृत है—यह कहते हैं—

**जिसको यह सत्तर्क स्वयं (उदित हुआ है) वह अपनी संवित् देवियों के द्वारा दीक्षित एवं अभिषिक्त होकर सर्वत्र अधिकारी बन जाता है ॥ -४२-४३- ॥**

जिसको स्वयं = गुरु आदि से निरपेक्ष, यह = पूर्वोक्त, सत्तर्क उदित होता है वह सर्वत्र ही = योग ज्ञान आदि में अधिकारवान् होता है ॥ ४२ ॥

प्रश्न—

"शाङ्कर योग में विना दीक्षा के अधिकार नहीं होता ।"

इत्यादि उक्ति के द्वारा दीक्षा आदि को छोड़कर इसका सर्वत्र कैसे अधिकार हो जाता है ?—यह शङ्का कर कहा गया—अपनी सवित्ति देवियों के द्वारा दीक्षित और अभिषिक्त । स्वा = आत्मीय जो संवित्तियाँ = इन्द्रियवृत्तियाँ, वे ही

"जो बहिर्मुख मन्त्र की वृत्तियाँ कही गई हैं वें ही इस अन्तर्मुख की शक्तियाँ कही गई हैं ।"

स्वातन्त्र्यमापादितः, इत्यर्थः ॥ ४२ ॥

अतश्च स एव परमुत्कृष्ट इत्याह—

**स एव सर्वाचार्याणां मध्ये मुख्यः प्रकीर्तितः॥ ४३ ॥**
**तत्संनिधानेनान्येषु कल्पितेष्वधिकारिता ॥**

सर्वाचार्याणां वक्ष्यमाणानामकल्पितकल्पकादीनां मुख्यत्वादेव च तत्संनिधावन्येषां न परानुग्रहादावधिकारः, इत्युक्तं 'तत्संनिधाने न' इत्यादि, यद्वक्ष्यति—

'यथा भेदेनादिसिद्धाच्छिवान्मुक्तशिवा ह्यधः ।
तथा सांसिद्धिकज्ञानादाहृतज्ञानिनोऽधमाः ॥
तत्संनिधौ नाधिकारस्तेषां मुक्तशिवात्मवत् ।
किन्तु तूष्णीं स्थितिर्यद्वा कृत्यं तदनुवर्तनम् ॥' इति ॥ ४३ ॥

ननु गुरुतः शास्त्राधिगमः—इत्यत्र सर्वेषामविवादः, तद्यस्य गुरुरेव नास्ति तस्य शास्त्राधिगमे का वार्ता ? इत्ययं स्वयं प्रवृत्ततर्कोऽपि दीक्षाद्यारभमाणः

'शास्त्रहीने न सिद्धिः स्याद्दीक्षादौ वीरवन्दिते ।'

इत्याद्युक्त्या कां नाम सिद्धिमासादयेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

इत्यादि उक्ति के द्वारा प्रमाता के साथ एकात्मता को द्योतित करने वाली देवियाँ, उनके द्वारा ज्ञान और क्रिया के उत्तेजन से सर्वत्र स्वातन्त्र्य को प्राप्त—यह अर्थ है ॥ ४२ ॥

इसलिये वही परम उत्कृष्ट है—यह कहते हैं—

वही सभी आचार्यों में मुख्य कहा गया है । उसके सामने अन्य कल्पित आचार्य अधिकारी नहीं होते ॥ -४३-४४- ॥

अकल्पित कल्पक आदि आगे कहे जाने वाले सब आचार्यों के मुख्य होने से ही उनके समीप दूसरो को परानुग्रह का अधिकार नहीं है—यह कहा गया—'उसके सन्निधान में नहीं इत्यादि । जैसा कि कहेंगे—

"जिस प्रकार भेददृष्टि से आदिसिद्ध शिव की अपेक्षा मुक्त शिव निम्न कोटि के हैं उसी प्रकार सांसिद्धिक ज्ञानी की अपेक्षा आहृतज्ञानी अधम है । मुक्तशिवों की भाँति उनकी सन्निद्धि में उनका अधिकार नहीं है । किन्तु (या तो) वे चुपचाप बैठे रहें या उनका अनुवर्त्तन करें" ॥ ४३ ॥

प्रश्न—गुरु से शास्त्र का ज्ञान होता है—इस विषय में सब एकमत है । तो जिसके गुरु नही हैं उसके शास्त्रागम की क्या बात ? तो यह स्वयं तर्क में प्रवृत्त होकर भी दीक्षा आदि को आरम्भ करता हुआ

"हे वीरवन्दिते ! शास्त्रहीन होने पर दीक्षा आदि में सिद्धि नहीं होती ।"

**स समस्तं च शास्त्रार्थं सत्तर्कादेव मन्यते ॥ ४४ ॥**

मन्यते, इत्यवबुद्ध्यते ॥ ४४ ॥

ननु गुर्वादिनैरपेक्ष्येण कथमेतावतैव समस्तशास्त्रावबोधो भवेत्? इत्याशङ्क्याह—

**शुद्धविद्या हि तत्रास्ति सत्यं यद्यत्र भासयेत् ।**

न च एतद्युक्तिमात्रेणैव सिद्धम्, अपि त्वागमेनापि इत्याह—

**सर्वशास्त्रार्थवेत्तृत्वमकस्माच्चास्य जायते ॥ ४५ ॥**
**इति श्रीपूर्ववाक्ये तद् अकस्मादिति-शब्दतः ।**

तत्—सत्तर्कनिमित्तकं समस्तशास्त्रावबोधलक्षणं वस्तु, 'अकस्मादितिशब्दात्' उक्तमिति संबन्धः ॥

ननु 'अकस्मात् इति' शब्दमात्रादेव कथमेतदुक्तं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**लोकाप्रसिद्धो यो हेतुः सोऽकस्मादिति कथ्यते ॥ ४६ ॥**
**स चैष परमेशानशुद्धविद्याविजृम्भितम् ।**

---

इत्यादि उक्ति से किस सिद्धि को प्राप्त करेगा ? यह शङ्का कर कहते हैं—

वह समस्त शास्त्र को सत्तर्क से जान लेता है ॥ -४४ ॥

मानता है = जान लेता है ॥ ४४ ॥

प्रश्न—गुरु आदि से निरपेक्ष होकर इतने से ही समस्त शास्त्र का ज्ञान कैसे होगा ? यह शङ्का कर कहते हैं—

जो सत्य का अवभासन न कराये वह शुद्धविद्या नहीं है ॥ ४५- ॥

यह केवल युक्ति से ही सिद्ध नहीं बल्कि आगम से भी (सिद्ध) है—यह कहते हैं—

यह अकस्मात् सब शास्त्रों का वेत्ता हो जाता है—ऐसा श्रीपूर्वशास्त्र में 'अकस्मात्' इस शब्द के द्वारा कहा गया है ॥ -४५-४६- ॥

वह = शुद्धविद्या निमितवाली समस्त शास्त्रों का ज्ञानलक्षण वाली वस्तु । 'अकस्मात्' इस शब्द से 'उक्तम्' का सम्बन्ध है ।

प्रश्न—'अकस्मात्' इस शब्दमात्र से ही यह कैसे कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो हेतु लोक में अप्रसिद्ध होता है वही अकस्मात् कहा जाता है । और वह परमेश्वर की शुद्धविद्या का उल्लास है ॥ -४६-४७- ॥

अकस्मादिति हि निर्निमित्तत्वमुच्यते, न चैतद्युज्यते, तथात्वे हि—नित्यसतत्त्वमतत्त्वं वा स्यात् ॥ ४६ ॥

तदत्र केनचित् हेतुना अवश्यभाव्यं, स च न लोकप्रसिद्धो—गुरूपदेशादेः साक्षाददृष्टत्वात्, तेन पारिशेष्याल्लोकाप्रसिद्धः, स चैष फलानुमेयः पारमेश्वरः शुद्धविद्यासमुल्लासो, यद्वशादेव अस्य गुरुशास्त्रानपेक्षं सर्वविषयं प्रातिभं महाज्ञानमुदियात्, यद्वक्ष्यति—

'मध्यतीव्रात्पुनः सर्वमज्ञानं विनिवर्तते ।
अयमेव यतो याति बन्धमोक्षतथात्मताम् ॥
तत्प्रातिभं महाज्ञानं शास्त्राचार्यानपेक्षि यत् ।' इति ॥

उपाधिभेदाच्च अस्य नानात्वम्, इत्याह—

**अस्य भेदाश्च बहवो निर्भित्तः सहभित्तिकः ॥ ४७ ॥**
**सर्वगोंऽशगतः सोऽपि मुख्यामुख्यांशनिष्ठितः ।**
**भित्तिः परोपजीवित्वं परा प्रज्ञाथ तत्कृतिः ॥ ४८ ॥**

भित्तेर्निष्क्रान्तो निर्भित्तिः, सह भित्त्या वर्तते इति सहभित्तिकः इत्यस्य सांसिद्धिकस्य मुख्यं भेदद्वयं, सहभित्तिश्च सर्वामेव भित्तिं गतः स्यात् अंशेन वा, इत्युक्तं 'सर्वगोंऽशगतश्च' इतिं, सोऽपि अंशगतः मुख्यांशनिष्ठितः स्यात् अन्यथा

---

'अकस्मात्' से निमित्तहीनता कही जाती है किन्तु यह ठीक नहीं है क्योंकि वैसा होने पर (वह) या तो नित्य सतत्त्व या अतत्त्व हो जायगा । तो यहाँ किसी न किसी हेतु को होना चाहिए । वह (हेतु) लोकप्रसिद्ध नहीं है क्योंकि गुरु का उपदेश साक्षात् देखा नहीं गया । इसलिये परिशेषात् लोक मे प्रसिद्ध नहीं है । वह यह फल से अनुमेय पारमेश्वर शुद्धविद्या का समुल्लास है जिसके कारण इसको गुरु एवं शास्त्र से निरपेक्ष सर्वविषयक प्रातिभ महाज्ञान का उदय होता है । जैसा कि कहेंगे—

"मध्यतीव्र शक्तिपात से समस्त अज्ञान निवृत्त हो जाता है । जिसके कारण यह बन्ध मोक्ष को प्राप्त होता है । जो शास्त्र और आचार्य की अपेक्षा न रखकर (उत्पन्न होता है) वह प्रातिभ महाज्ञान है" ॥ ४६ ॥

उपाधियों के भेद से यह अनेक है—यह कहते हैं—

इसके निर्भित्तक, सहभित्तिक (= सभित्तिक), सर्वग, अंशग आदि बहुत भेद हैं । वह (अंशग) भी मुख्य अमुख्य अंश में रहता है । भित्ति का अर्थ है—परोपजीवी होना । और पराप्रज्ञा उसकी कृति है ॥-४७-४८॥

भित्ति से रहित = निर्भित्ति । भित्ति के साथ वर्त्तमान सहभित्तिक । सांसिद्धिक ज्ञान के ये मुख्य दो भेद हैं । सहभित्तिक-समस्तभित्तिक को व्याप्त करता है या

वा इति सहभित्तिकस्य त्रयो भेदाः, निर्भित्तिना सह अस्य चत्वारः, बहुत्वं च भित्तेस्तदंशानां च नानात्वात्, अत्र यद्भावाभावाभ्यां भेदोल्लासः तं भित्तिशब्दं व्याचष्टे 'भित्तिः' इत्यादिना, परोपजीवित्वमिति—उपजीव्यमानः परो भित्तिरित्यर्थः, कः परः ? इत्याशङ्क्योक्तं 'परः प्रज्ञाथ तत्कृतिः' इति, प्रज्ञा स्वविमर्शः, तत्कृतिः—तत्तत्कर्माभिधायकं परकृतं शास्त्रम् । ननु अस्य स्वत एव ज्ञानोदयादुपजीव्यमानतया परो नास्ति, इत्यतोऽस्तु नाम निर्भित्तिकत्वं, को दोषः, सहभित्तिकत्वे पुनरस्य उच्यमाने सांसिद्धिकत्वमेव न स्यात्—परोपजीवित्वेन कल्पितत्त्वापत्तेः, न च असंभवत्तत्सामान्यः तद्विशेषो नाम, इति कथमस्य सहभित्तिकत्वमुक्तम् ? उच्यते—इह खलु स्वत एव सत्तर्कोदयात् खिलीकृत-निखिलबन्धनस्य भैरवीभावपूर्णस्य सांसिद्धिकस्य गुरोः स्वात्मनि कृतकृत्यत्वात् शेषवृत्तौ परानुग्रह एव परं प्रयोजनम्, यदुक्तं प्राक्—

> 'समस्तयन्त्रणातन्त्रत्रोटनाटङ्कधर्मणः ।
> नानुग्रहादृते किञ्चिच्छेषवृत्तौ प्रयोजनम् ॥' इति ।

तथा

> 'स्वं कर्त्तव्यं किमपि कलयंल्लोक एष प्रयत्नात्
> नो पारक्यं प्रति घटयते काञ्चन स्वात्मवृत्तिम् ।

---

किसी अंश को—इसलिये कहा गया 'सर्वगामी और अंशगामी' वह अंशगामी भी मुख्य अंश में रहता है या अन्यत्र इस प्रकार सहभित्तिक के तीन भेद हैं । निर्भित्ति के साथ इसके (= शक्तिपात के) चार भेद हैं । (इसकी) अनेकता—भित्ति और उसके अंशों के अनेक होने के कारण है, यहाँ जो भाव और अभाव के द्वारा भेद का उल्लास होता है उस भित्ति शब्द की व्याख्या 'भित्तिः' इत्यादि के द्वारा करते हैं। परोपजीविता = उपजीव्यमान पर भित्ति—यह अर्थ है । कौन पर ? यह शङ्का कर कहा गया 'पराप्रज्ञ और उसकी कृति' । प्रज्ञा = आत्मविमर्श । उसकी कृति = उसके कर्म को बतलाने वाला परकृतशास्त्र । प्रश्न—इसको स्वयं ही ज्ञान का उदय होने के कारण कोई दूसरा कारण नहीं है इसलिये यह निर्भित्तिक हो, क्या दोष है ? किन्तु इसको सहभित्तिक कहने पर (यह) सांसिद्धिक ही नहीं होगा क्योंकि परोपजीवी होने के कारण (यह) कल्पित होने लगेगा । जिसमें सामान्य संभव नहीं होता उसमें विशेष हो नहीं सकता फिर इसको सहभित्तिक कैसे कहा गया है ? उत्तर देते हैं—स्वयं सत्तर्क का उदय होने के कारण जिसका समस्त बन्धन कट चुका है ऐसे भैरवीभाव से पूर्ण सांसिद्धिक गुरु के अपने प्रति कृतकृत्य होने से शेषवृत्ति को करने में परानुग्रह ही परम प्रयोजन है । जैसा कि पहले कहा गया—

'समस्त यन्त्रणातन्त्र को तोड़ने में छीनी का काम करने वाले (गुरु) का शेषवृत्ति में अनुग्रह के अलावा कोई दूसरा प्रयोजन नहीं है ।' तथा—

'यह संसार अपना कुछ कर्त्तव्य है (यह सोचकर) दूसरे के प्रति अपनी कोई

यस्तु ध्वस्ताखिलभवमलो भैरवीभावपूर्णः
कृत्यं तस्य स्फुटमिदमियल्लोककर्तव्यमात्रम् ॥'

इति च । तत्रास्य निर्मलसंविदोऽनुग्राह्यान् प्रति निरुपकरणमेव अनुग्रह-कारित्वम्—इत्यसौ निरनुसंधानदर्शनमात्रेणैव स्वसंवित्संक्रान्तेः स्वसाम्यापादनेनताननुगृह्णाति, यदुक्तं प्राक्—

'तं ये पश्यन्ति तादृरूप्यक्रमेणामलसंविदः ।
तेऽपि तद्रूपिणस्तावत्येवास्यानुग्रहात्मता ॥'

इति, यदभिप्रायेणैव परानुग्रहेऽपि परानपेक्षित्वात् 'निर्भित्तिकः' इत्ययमुच्यते । अनिर्मलसंविदः प्रति पुनरस्य सोपकरणमेव अनुग्रहकारित्वम्—इति 'असावित्थं मयायमनुग्राह्यः' इत्याद्यनुसंधानेन अत्र प्रवृत्तः सर्वमेव बाह्यमुपकरणजातमपेक्षते, येनास्य परानुग्रहः सिद्ध्येत्, यदुक्तं प्राक्—

'सोऽपि स्वातन्त्र्यधाम्ना चेदप्यनिर्मलसंविदाम् ।
अनुग्रहं चिकीर्षुस्तद्भाविनं विधिमाश्रयेत् ॥' इति ।
'तदर्थमेव चास्यापि परमेश्वररूपिणः ।
तदभ्युपायशास्त्रादौ श्रवणाध्ययनादरः ॥'

इति च । अनिर्मलचित्त्वेऽपि अनुग्राह्याणां वैचित्र्यात् तत्तदाशयानुसारेण

---

क्रिया नहीं करता । किन्तु जिसने समस्त सांसारिक मलों को ध्वस्त कर दिया है और भैरवीभाव से पूर्ण है उसका कार्य स्पष्ट रूप से लोक कर्त्तव्यमात्र है ।'

इस निर्मल संविद वाले की अनुग्राह्यों के प्रति निष्कारण अनुग्रहकारिता है । इसलिए यह लक्ष्यहीन दर्शनमात्र से ही अपनी संवित् की संक्रान्ति से अपनी समता के सम्पादन के द्वारा उनको अनुगृहीत करता है । जैसा कि पहले कहा गया—

'जो निर्मल संविद् वाले लोग उनको तद्रूप क्रम से देखते हैं वे भी उस रूप के हो जाते हैं और वही इनका अनुग्रह है ।'

इसी अभिप्राय से परानुग्रह होने पर भी परानपेक्षी होने के कारण इसे निर्भित्तिक कहा जाता है । किन्तु जो निर्मल संविद् वाले नहीं है उनके प्रति इसका अनुग्रह सोपकरण है । 'यह इस प्रकार मेरे द्वारा अनुग्राह्य है ।' इत्यादि अनुसन्धान के साथ इसकी प्रवृत्ति होने से (उसे) सभी बाह्य उपकरणों की अपेक्षा होती है जिससे इसका परानुग्रह सिद्ध होता है । जैसा कि पहले कहा गया—

'वह भी, यदि अपने स्वातन्त्र्य के कारण अनिर्मल संविद् वालों के ऊपर अनुग्रह करना चाहता है तो, भावीविधि का आश्रयण करें ।'

इस लिए परमेश्वरस्वरूप इसके लिये भी 'उसके उपायभूत शास्त्र आदि के श्रवण और अध्ययन आदि में आदर (आवश्यक है)'

उपकरणानामपि आनन्त्यम्—इति तदभिधायकं शास्त्रमपि सर्वेषामेवापेक्षणीयम्, अन्यथा हि परानुग्रहो न सिद्ध्येत्, यदुक्तम्—

'चित्तभेदान्मनुष्याणां शास्त्रभेदो वरानने ।
व्याधिभेदाद्यथा भेदो भेषजानां महौजसाम् ॥
यथैकं भेषजं ज्ञात्वा न सर्वत्र भिषज्यति ।
तथैकं हेतुमालम्ब्य न सर्वत्र गुरुर्भवेत् ॥' इति ।

यदभिप्रायेणैवास्य सर्वगतत्वमुक्तम् । कश्चिदपि असावेकमेव नियतं शास्त्रमधिकृत्य तदुचितानेव अनुग्राह्याननुगृह्णाति—इत्यंशगतत्वम् अस्योक्तम्, यद्वक्ष्यति—

'कल्पवित्तत्समूहज्ञः शास्त्रवित्संहितार्थवित् ।
सर्वशास्त्रर्थविच्च.............................. ॥' इति ।
'यो यत्र शास्त्रे स्वभ्यस्तज्ञानो व्याख्यां चरेत्तु सः ।
नान्यथा................................................ ॥'

इति च । तत्तच्छास्त्रात्मनामंशानामपि—

'वेदाच्छैवं ततो वामं ततो दक्षं ततः कुलम् ।
ततो मतं ततश्चापि त्रिकं सर्वोत्तमं परम् ॥'

---

चित्त के अनिर्मल होने पर भी अनुग्राह्यों के वैचित्र्य के कारण भिन्न-भिन्न आशय के अनुसार उपकरण भी अनन्त होते हैं । इसलिए उसका वर्णन करने वाला शास्त्र भी सबके लिये अपेक्षणीय है । अन्यथा परानुग्रह ही सिद्ध नहीं होगा। जैसा कि कहा गया—

"हे वरानने ! जिस प्रकार व्याधि के भेद से महातेजस्वी औषधियों में भेद होता है उसी प्रकार मनुष्यों के चित्तभेद से शास्त्र का भी भेद होता है । जिस प्रकार एक औषधि को जान कर सर्वत्र औषधिक उपचार नहीं किया जाता उसी प्रकार एक कारण को आधार बनाकर सर्वत्र गुरु नहीं होता ।"

इसी अभिप्राय से इसको सर्वगत कहा गया है कोई भी यह (गुरु) किसी एक निश्चित शास्त्र को अधिकृत कर उसके योग्य ही अनुग्राह्यों को अनुगृहीत करते हैं—इसलिये इसे अंशगत कहा गया है । जैसा कि कहेंगे—

"कल्प को जानने वाला, उस समूह को जानने वाला, शास्त्रज्ञ, संहितार्थवेत्ता, और समस्त शास्त्रों के अर्थ को जानने वाला ।"

"जो जिस शास्त्र में भली प्रकार अभ्यस्त ज्ञानवाला है वह (उसी शास्त्र की) व्याख्या का आचरण करे अन्यथा नहीं ।"

भिन्न-भिन्न शास्त्ररूप अंशो में भी—

"वेद की अपेक्षा शैवमार्ग, उसकी अपेक्षा वाममार्ग, उससे बड़ा दक्षिणमार्ग फिर

इत्याद्युक्त्या यथोत्तरं मुख्यत्वम्, इतरेषां चामुख्यत्वम्—इति मुख्यामुख्यरूपत्वमुक्तम् । न च अस्य एवमपि परमुखप्रेक्षित्वात् सांसिद्धिकत्वं खण्ड्यते—स्वात्मनि स्वत एव कृतकृत्यत्वात् परार्थमेतदपेक्षणात्, यदुक्तं प्राक्—

'नहि तस्य स्वतन्त्रस्य क्वापि कुत्रापि खण्डना।
नानिर्मलचितः पुंसोऽनुग्रहस्त्वनुपायकः ॥'

इति, तेनास्य स्वात्मन्यन्यानपेक्षणात् सांसिद्धिकत्वमेव—इति यथोक्तमेव युक्तम् ॥ ४७-४८ ॥

न च एतत् स्वोपज्ञमेवोक्तम्, इत्याह—

**अदृष्टमण्डलोऽप्येवं यः कश्चिद्वेत्ति तत्त्वतः ।**
**स सिद्धिभाग्भवेन्नित्यं स योगी स च दीक्षितः ॥ ४९ ॥**
**एवं यो वेत्ति तत्त्वेन तस्य निर्वाणगामिनी ।**
**दीक्षा भवेदिति प्रोक्तं तच्छ्रीत्रिंशकशासने ॥ ५० ॥**

परशक्तिपातानुगृहीतत्त्वात् गुर्वाद्यनपेक्षणेन, अदृष्टं-बाह्यदीक्षोपकरणोपलक्षणभूतं, मण्डलं-यागादि येन सः, तथाविधोऽपि, अत एव तिलाज्याहुतिवर्जिताम्, असंदिग्धां निर्वाणगामिनीं दीक्षां भजमानो, यः कश्चित् एवमेव—स्वत

---

कौल मार्ग, उससे बढ़कर मतशास्त्र, उसकी अपेक्षा त्रिक सर्वोत्तम है ।''

इत्यादि उक्ति के द्वारा क्रमशः उत्तरोत्तर मुख्यता है और अन्य अमुख्य है—इस प्रकार मुख्यामुख्यरूपता कही गई है । ऐसा होने पर भी परमुखापेक्षी होने के कारण इसका सांसिद्धिकत्व खण्डित नहीं होता क्योंकि (यह) अपने में स्वयं कृतकृत्य है और इसकी अपेक्षा दूसरे के लिये है । जैसा कि पहले कहा गया—

''इस स्वतन्त्र की कहीं भी कोई भी खण्डना नहीं है और अनिर्मलचित्त वाले पुरुष का अनुग्रह उपायरहित नहीं है ।''

इसलिये अपने विषय में परापेक्षी न होने के कारण (यह) सांसिद्धिक ही है । इसलिये यथोक्त ठीक है ।

इन्हें स्वोपज्ञ ही नहीं कहा गया—यह कहते हैं ॥ ४७-४८ ॥

मण्डल को न देखा हुआ भी जो कोई इस प्रकार का तत्त्वज्ञान कर लेता है वह नित्य सिद्धिप्राप्त हो जाता है । वही योगी और वही दीक्षित है। इस प्रकार जो तत्त्वतः जानता है उसकी निर्वाणगामिनी दीक्षा होती है—ऐसा श्री त्रिकशास्त्र में कहा गया है ॥ ४९-५० ॥

परशक्तिपात से अनुगृहीत होने के कारण गुरु आदि की अपेक्षा न होने से नहीं देखा गया बाह्य दीक्षा के उपकरण का उपलक्षणभूत मण्डल = याग आदि जिसके द्वारा वह उस प्रकार का भी, इसलिये तिल घृत की आहुति से रहित

एव तात्त्विकेन रूपेण विशेषानुपादानात् स्वात्मानं वेत्ति, स दीक्षितः—स्वसंवित्ति-देवीभिरेव पाशक्षपणपुरःसरं स्वात्मज्ञानपात्रतामापादितः, अत एव स नित्यं योगी—व्युत्थानकालेऽपि परमेश्वरैकात्म्यवान्, अत एव स सिद्धिभाक्—जीवन्नेव मोक्षलक्षणां सिद्धिं भजमानः—इत्येतत् श्रीत्रिंशिकाशास्त्रे प्रोक्तं—नैतन्निष्प्रमाणक-मित्यर्थः । तत्र च

'अदृष्टमण्डलोऽप्येवम्..................... ।'

इत्यादिश्लोकानन्तरम्

'अनेन ज्ञातमात्रेण.......................... ।'

इत्यादिग्रन्थान्तरं संभवदपि प्रकृतानुपयोगात् न पठितम्, अदृष्टमण्डलत्वादेव च 'तिलाज्याहुतिवर्जितत्त्वादि' अवसीयते, इति—तदपि न पठितम् ॥ ४९-५०॥

अस्य च व्यपदेशान्तरमपि अस्ति, इत्याह—

**अकल्पितो गुरुर्ज्ञेयः सांसिद्धिक इति स्मृतः ।**

य एष गुरुः 'सांसिद्धिकः' इत्यस्मच्छास्त्रे स्मृतः, स आचार्यान्तरेण अनिष्पादितत्त्वात् 'अकल्पितो' ज्ञेयः—अकल्पितशब्दव्यपदेश्योऽपि भवेदित्यर्थः ।

---

सन्देहशून्य निर्वाणगामिनी दीक्षा से युक्त जो कोई इसी प्रकार = स्वतः ही तात्त्विकरूप से विशेष का उपादान न करते हुए अपने को जानता है वह दीक्षित = अपनी संवित्तिदेवियों के द्वारा पाशनाशपूर्वक स्वात्मज्ञान की पात्रता को प्राप्त कराया गया, इसलिए वह नित्य योगी = व्युत्थानदशा में भी परमेश्वर से तादात्म्य स्थापित करने वाला, इसलिये सिद्धि का भागी = जीवित रहते हुए मोक्ष रूप सिद्धि वाला, होता है । यह त्रिंशिकाशास्त्र में कहा गया है । अर्थात् यह (कथन) निष्प्रमाण नहीं है । और वहाँ—

"अदृष्टमण्डल भी यह ............।"

इत्यादि श्लोक के बाद

"इस ज्ञात = मात्र से ................।"

इत्यादि दूसरे ग्रन्थ की सम्भावना होते हुए भी प्रस्तुत के लिये अनुपयोगी होने से यहाँ नहीं पढ़ा गया । 'अदृष्टमण्डल, होने के कारण ही' तिल आज्य की आहुति का वर्जन—निश्चित होता है । इसलिए उसे भी नहीं कहा गया ॥४९-५०॥

इसका दूसरा नाम भी है । यह कहते हैं—

जो (शास्त्रों में) सांसिद्धिक कहा गया है उसे अकल्पित गुरु जानना चाहिये ॥ ५१- ॥

जो यह गुरु हमारे शास्त्र में सांसिद्धिक कहा गया है उसे दूसरे आचार्य से

एवमकल्पितं गुरुमुक्त्वा तत्संबन्धतया गुर्वन्तरमपि आह—

**यस्तु तद्रूपभागात्मभावनातः परं विना ॥ ५१ ॥**
**शास्त्रवित्स गुरुः शास्त्रे प्रोक्तोऽकल्पितकल्पकः ।**

यः पुनः सांसिद्धिकरूपभागपि स्वयमुदिते ज्ञाने तावता परिपूर्ण्यस्याभावात्

'अहमेव परो हंसः.......................।'

इत्याद्युक्तेरात्मभावनाबलात्, परं गुर्वादिकमनपेक्ष्य शास्त्रवित्, स गुरुर्ज्ञानस्य सांसिद्धिकत्वेनाकल्पितत्त्वात् आत्मभावनातः शास्त्रवेदनक्रमेण कल्पनाच्च 'अकल्पितकल्पकः' इत्यस्मच्छास्त्रे प्रोक्तः ॥ ५१ ॥

सांसिद्धिकवदस्यापि बहवो भेदाः, इत्याह—

**तस्यापि भेदा उत्कृष्टमध्यमन्दाद्युपायतः ॥ ५२ ॥**

उपायः—शक्तिपातः ॥ ५२ ॥

ननु अस्य स्वयं प्रवृत्तज्ञानपारिपूर्ण्याय किमात्मभावनैव निमितम्, उतान्यदपि

---

निष्पन्न न होने के कारण अकल्पित समझना चाहिए = अकल्पित शब्द से भी (वह) व्यवहार्य होता है—यह भाव है ॥ ५० ॥

इस प्रकार अकल्पित गुरु का कथन कर उसके सम्बन्ध से दूसरे गुरु का भी कथन करते है—

उस (सांसिद्धिक) रूप वाला जो (पुरुष) गुरु आदि के विना भी आत्मभावना के द्वारा शास्त्रों को जान लेता है वह गुरु शास्त्र में अकल्पित कल्पक कहा गया है ॥ -५१-५२- ॥

जो सांसिद्धिक रूपवाला होते हुए भी ज्ञान के स्वयं उदित होने पर उतनी पूर्णता के अभाव के कारण

"मै ही परमहंस हूँ ।"

इत्यादि उक्ति के कारण आत्मभावना के बल से दूसरे = गुरु आदि, की अपेक्षा न करके शास्त्र का वेत्ता हो जाता है वह गुरु, ज्ञान के सांसिद्धिक होने से अकल्पित होने के कारण तथा आत्मभावना से = शास्त्रवेदनक्रम के द्वारा कल्पना करने से, हमारे शास्त्र में अकल्पितकल्पक कहा गया है ॥ ५१ ॥

सांसिद्धिक की भाँति इसके भी अनेक भेद हैं—यह कहते हैं—

उसके भी उत्कृष्ट मध्य मन्द आदि उपाय के कारण (अनेक) भेद हैं ॥ -५२ ॥

उपाय = शक्तिपात ॥ ५२ ॥

किञ्चित् ?—इत्याशङ्क्याह—

**भावनातोऽथ वा ध्यानाज्जपात्स्वप्नाद् व्रताद्धुतेः ।**
**प्राप्नोत्यकल्पितोदारमभिषेकं महामतिः ॥ ५३ ॥**

अयं खलु महाज्ञानी भावनाद्यनन्तोपायमाहात्म्यात् गुर्वादिना परेणाकृतत्त्वात् अकल्पितम्, अत एवोदारं—महान्तम्, अभिषेकं प्राप्नोति शास्त्रज्ञानादावधिकार-वान्भवति, इत्यर्थः ॥ ५३ ॥

ननु एवं ज्ञानावाप्तौ भावनादिनिमित्तानन्त्ये किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**श्रीमद्वाजसनीये श्रीवीरे श्रीब्रह्मयामले ।**
**श्रीसिद्धायामिदं धात्रा प्रोक्तमन्यत्र च स्फुटम् ॥ ५४ ॥**

इदमिति—भावनादीनां निमित्तानामानन्त्यम् ॥ ५४ ॥

एवमनेकागमोक्तावपि निदर्शनार्थं प्रथमं श्रीसर्ववीरग्रन्थं पठति—

**तस्य स्वेच्छाप्रवृत्तत्वात् कारणानन्ततेष्यते ।**
**कदाचिद्भक्तियोगेन कर्मणा विद्ययापि वा ॥ ५५ ॥**
**ज्ञानधर्मोपदेशेन मन्त्रैर्वा दीक्षयापि वा ।**

---

प्रश्न स्वयं प्रवृत्तज्ञान की पूर्णता के लिये क्या इसकी आत्मभावना ही कारण है या दूसरा भी ? यह शङ्का कर कहते हैं—

(यह) महाबुद्धिमान् भावना से अथवा ध्यान, जप, स्वप्न, व्रत हवन के द्वारा अकल्पित उदार अभिषेक को प्राप्त करता है ॥ ५३ ॥

यह महाज्ञानी भावना आदि अनन्त उपायों की महिमा से गुरु आदि पर के द्वारा विहित न होने से अकल्पित अतएव उदार = महान् अभिषेक को प्राप्त होता है = शास्त्र ज्ञान आदि में अधिकारवान् होता हैं ॥ ५३ ॥

प्रश्न—इस प्रकार की ज्ञानप्रप्ति में भावना आदि अनन्त निमित्त हैं इसमें क्या प्रमाण है ? यह शंका....

श्रीवाजनीय्, श्रीवीर, श्रीब्रह्मयामल और श्रीसिद्धातन्त्र में विधाता ने इसे कहा है और अन्यत्र भी यह स्पष्ट है ॥ ५४ ॥

यह = भावना आदि कारणों की अनन्तता ॥ ५४ ॥

इस प्रकार अनेक आगम के कहने पर भी उदाहरण के लिये सर्ववीर ग्रन्थ का कथन करते हैं—

उस (= साधक) के स्वेच्छा से प्रवृत्त होने से अनन्त कारण माने जाते हैं । सम्पूर्ण जगत् के स्वामी परमेश्वर कभी भक्तियोग से, कमी कर्म से,

**एवमाद्यैरनेकैश्च प्रकारैः परमेश्वरः ॥ ५६ ॥**
**संसारिणोऽनुगृह्णाति विश्वस्य जगतः पतिः ।**

तत्र हि

'अनादिमति संसारे कारणं परमेश्वरः ।
स्वभावेनैव जन्तूनामनुग्रहपरः सदा ॥'

इत्यादिना परमेश्वरस्य स्वस्वातन्त्र्यादेव अनुग्रहकारित्वमुपक्रम्य

'तया बद्धाञ्छिवो जन्तूंस्वेच्छया मोचयत्यतः ।'

इत्यादिना तदेव निर्वाह्य,अनेन ग्रन्थेन भगवतः स्वातन्त्र्येऽपि परानुग्रहे निमित्तान्तरोपलक्षितत्त्वमुक्तम्, तथाहि—तस्य परमेश्वरस्यैव भगवतः

'इच्छैव कारणं तस्य..................... ।'

इत्याद्युक्त्या स्वेच्छाया एवानुग्रहादिप्रवृत्तौ कारणत्वेऽपि अनुग्राह्यभेदात् तस्या अपि वैचित्र्यात् कारणानामानन्त्यमुच्यते, वस्तुतस्तु तदतिरेक्यन्यत् अस्यापेक्षणीयं नास्ति—इति बहुशः प्रागुक्तम्, तेन निखिलस्य जन्मवतो जन्तुचक्रस्य पालनादियोगात् 'पतिः' परमेश्वरोऽसौ तत्तदाशयानुसारेण कदाचिद्भक्त्या कदाचिद्योगेन—इत्येवमाद्यैरनेकैः कारणप्रकारैः संसारिणः— सङ्कुचितं प्रमातृ-

---

कभी विद्या से, ज्ञान धर्मोपदेश, मन्त्र अथवा दीक्षा आदि अनेक प्रकारों से संसारियों के ऊपर अनुग्रह करते हैं ॥ ५५-५७- ॥

अनादि संसार में कारण रूप परमेश्वर स्वभाव से ही सदा प्राणियों के अनुग्रह में तत्पर हैं ।

इत्यादि के द्वारा अपने स्वातन्त्र्य से ही परमेश्वर की अनुग्रहकारिता से प्रारम्भ कर

"इसलिए उसके द्वारा वद्ध जन्तुओं को शिव स्वेच्छा से मुक्त करते है" इत्यादि के द्वारा उसी का निर्वाह कर इस ग्रन्थ के द्वारा स्वतन्त्र होने पर भी भगवान् का दूसरे के अनुग्रह में कारणान्तर की उपलक्षितता कही गई है । इस प्रकार—उस भगवान् परमेश्वर की ही

"उसकी इच्छा ही कारण है ............ ।"

इत्यादि उक्ति के द्वारा स्वेच्छा के ही अनुग्रह आदि प्रवृत्ति में कारण होने पर अनुग्राह्य के भेद से उस (प्रवृत्ति) के भी विचित्र होने से कारणों की अनन्तता कही जाती है । वस्तुतः तो उससे भिन्न दूसरा कुछ इसके लिये अपेक्षणीय नहीं है—यह पहले कई बार कहा जा चुका है । इसलिये जन्म वाले यह समस्त जन्तु समूह का पालन आदि करने से पति = यह परमेश्वर भिन्न-भिन्न आशय के अनुसार कभी भक्ति से कभी योग से इत्यादि अनेक कारण प्रकारों से संसारियों = संकुचित

वर्गमनुगृह्णाति, सङ्कोचापहस्तनेन पूर्णज्ञानरूपतया प्रथयतीत्यर्थः । 'एवमाद्यैः' इत्यनेन तपोजपादेर्ग्रहणम्, एवं पूर्णज्ञानावाप्तावनेके उपायाः संभवन्ति, इति तात्पर्यार्थः ॥ ५५-५६ ॥

एवमुपदर्शितेऽपि निमित्तानन्त्यसाधनाय प्रमाणेऽधिकावापं कर्तुं श्रीब्रह्मयामल-ग्रन्थं पठति—

**मातृमण्डलसंबोधात् संस्कारात्तपसः प्रिये ॥ ५७ ॥**
**ध्यानाद्योगाज्जपाज्ज्ञानान्मन्त्राराधनतो व्रतात् ।**
**संप्राप्यं कुलसामान्यं ज्ञानं कौलिकसिद्धिदम्॥ ५८ ॥**

मातॄणां—चक्षुरादिकरणेश्वरीणां, मण्डलस्य सम्यक् वृत्तिरूपतापरिहारेण शक्तिरूपतया परिज्ञानान्मातृमण्डलकर्तृकात् प्रियमेलापादिक्रमेण संबोधनाद्वा—इत्येवमाद्यैरनन्तैर्निमित्तैः

..........................कुलमुत्पत्तिगोचरम् ।'

इत्याद्युक्त्या कुले—स्वस्वरूपादतिरेकायमाणतया उत्पत्स्यमाने प्रमातृ-प्रमेयात्मनि विश्वत्र, सामान्यम्—अनुगामितया वर्तमानम्, अन्यथा हि अस्य भानमेव न भवेदिति भावः, अत एव कुले—आत्मनि, भवा येयं सिद्धिः, तां ददाति—स्वात्ममात्ररूपतया प्रस्फुरत्परप्रमात्रात्म ज्ञानमवश्यं प्राप्यते इत्यर्थः,

---

प्रमातृवर्ग के ऊपर अनुग्रह करते हैं = सङ्कोच को हटा कर पूर्णज्ञान के रूप में विस्तृत करते हैं । 'एवमाद्यैः' इससे तप जप आदि का ग्रहण है । इस प्रकार पूर्णज्ञान की प्राप्ति में अनेक उपाय सम्भव हैं—यह तात्पर्यार्थ है ॥ ५५-५६ ॥

निमित्त की अनन्तता की सिद्धि के लिये प्रदर्शित प्रमाण में अधिकता लाने के लिये ब्रह्मयामल ग्रन्थ को कहते हैं—

हे प्रिये मातृमण्डल के सम्यक् ज्ञान से, संस्कार से, तप से, ध्यान, योग, जप, ज्ञान, मन्त्र, आराधना, व्रत के द्वारा कौलिक सिद्धि को देने वाला कुलसामान्य ज्ञान प्राप्त करना चाहिये ॥ -५७-५८ ॥

माताओं के = चक्षु आदि करणेश्वरीवर्ग के, मण्डल की सम्यक् वृत्तिरूपता को हटाकर शक्तिरूप में ज्ञान करने से मातृमण्डलकर्तृक से अथवा प्रियमेलाप आदि के क्रम से संबोधन के कारण—इत्यादि अनन्त निमित्तों से

"...............कुल उत्पत्ति का विषय ।"

इत्यादि उक्ति के द्वारा, कुल में = अपने स्वरूप से भिन्न रूप में, उत्पत्स्यमान प्रमातृप्रमेयरूप विश्व में, सामान्य = अनुगामी के रूप में वर्त्तमान, अन्यथा इसका भान ही नहीं होगा—यह भाव है । इसलिए कुल = आत्मा में उत्पन्न होने वाली जो यह सिद्धि, उसको देते हैं = स्वात्ममात्ररूप में प्रस्फुरत् परप्रमातारूप ज्ञान को

संस्कारात्—दीक्षादेः ॥ ५७-५८ ॥

ननु यद्येवं, तर्हि अकल्पितकल्पकस्य गुरोः भावनादिहेतुजालनिष्ठत्वं नाम मुख्यं लक्षणम् ? इत्याशङ्कां ग्रन्थकृदेव स्वयं निराकर्तुमाह—

**तत्त्वज्ञानात्मकं साध्यं यत्र यत्रैव दृश्यते ।**
**स एव हि गुरुस्तत्र हेतुजालं प्रकल्प्यताम् ॥ ५९ ॥**

यत् खलु स्वात्मलक्षणं सिसाधयिषितं परतत्त्वात्मकं पूर्णं ज्ञानं तदेव नाम यत्र क्वापि दृश्यते स एव अकल्पितकल्पको गुरुर्ज्ञेयो न पुनर्भावनादिहेतु-जालमात्रनिष्ठः, एवं हि

'नावश्यं कारणानि कार्यवन्ति भवन्ति ।'

इतिन्यायेन भावनादौ हेतुजाले कृतप्रयत्नोऽपि कश्चित् कदाचित् पूर्णं ज्ञानं नासादयेत्,—इति कथमिव अस्य अकल्पितकल्पकत्वं स्यात्, एवंरूपस्य ज्ञानस्य कादाचित्कत्वात् केनचित् कारणेन भाव्यम्, इत्युक्तं 'तत्र हेतुजालं प्रकल्प्यताम्' इति, तेनेह फलभूतं पूर्णज्ञानवत्त्वमेवास्य मुख्यं लक्षणम्—इति तात्पर्यार्थः ॥ ५९ ॥

न च एतदस्मदुपज्ञमेव, इत्यर्थद्वारेण संवादयति—

---

अवश्य प्राप्त करते हैं । संस्कार से = दीक्षा आदि के (संस्कार से) ॥ ५७-५८ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो अकल्पितकल्पक गुरु का मुख्य लक्षण होगा—भावना आदि कारण के जाल में रहना ? इस शङ्का को ग्रन्थकार स्वयं हटाने के लिये कहते हैं—

तत्त्वज्ञानात्मक साध्य जहाँ दिखायी दे वही गुरु होता है । उसी में हेतुजाल की कल्पना करनी चाहिये ॥ ५९ ॥

जो आत्मलक्षण वाला सिद्धि के लिये इष्ट परतत्त्वात्मक पूर्णज्ञान है वही जहाँ कहीं भी दिखाई देता है । उसी को अकल्पितकल्पक गुरु जानना चाहिए न कि भावना आदि हेतुजाल में उपनिबद्ध । इस प्रकार—

"कारण आवश्यक रूप से कार्यवान् नहीं होते ।"

इस न्याय से भावना आदि हेतुजाल के विषय में प्रयत्नशील भी कोई कदाचित् पूर्णज्ञान नहीं प्राप्त करता फिर वह कैसे अकल्पितकल्पक होगा । इस प्रकार के ज्ञान का, कादाचित्क होने के कारण, कोई कारण होना चाहिए । इसलिये कहा गया—'उस विषय में हेतुजाल की कल्पना करनी चाहिये ।' इसलिये यहाँ फलभूतपूर्णज्ञानवान् होना ही इसका मुख्य लक्षण है—यह तात्पर्यार्थ है ॥ ५९ ॥

यह हमारा उपज्ञ नहीं है इसे अर्थ के द्वारा पुष्ट करते हैं—

**तत्त्वज्ञानादृते नान्यल्लक्षणं ब्रह्मयामले।**

'भावित: सुप्रसन्नात्मा जपहोमरत: सदा।'

इत्यादि अन्यत् शास्त्रन्तरोक्तं लक्षणमपहाय, तत्त्वज्ञानमेव मुख्यं लक्षणं श्रीब्रह्मयामले गुरोरुक्तम्, इति वाक्यार्थ:, यदभिप्रायेणैव

'सर्वलक्षणहीनोऽपि ज्ञानवान्गुरुरुत्तम: ।'

इत्यादि अन्यत्रोक्तम् ॥

ननु भावनादौ कृतप्रयत्नस्यापि न किचित्फलं जायते इत्येतदागमेन विरुद्ध्यते ? इत्याशङ्कां गर्भीकृत्य पुनरपि अर्थद्वारेण संवादयति—

**तत्रैव चोक्तं सेवायां कृतायामविकल्पत: ॥ ६० ॥**
**साधकस्य न चेत्सिद्धि: किं कार्यमिति चोदिते।**
**आत्मीयमस्य संज्ञानक्रमेण स्वात्मदीक्षणम् ॥ ६१ ॥**
**सस्फुरत्वप्रसिद्ध्यर्थं तत: साध्यं प्रसिद्ध्यति ।**

तत्र—श्रीब्रह्मयामले एव च—अविकल्पत:,

---

तत्त्वज्ञान के अतिरिक्त दूसरा कोई लक्षण (गुरु का) नहीं है—ऐसा ब्रह्मयामल में भी कहा गया है ॥ ५९-६० ॥

''भावित सुप्रसन्न आत्मा वाला सदा जप होम में रत रहने वाला गुरु होता है ॥''

इत्यादि दूसरे शास्त्रों में उक्त अन्य लक्षण को छोड़कर, तत्त्वज्ञान ही गुरु का मुख्य लक्षण ब्रह्मयामल में कहा गया है—यह वाक्यार्थ है । जिस अभिप्राय से ही—

''सब लक्षणों से हीन भी ज्ञानवान् (व्यक्ति) उत्तम गुरु है ।''

इत्यादि अन्यत्र कहा गया है ॥ ६० ॥

प्रश्न—भावना आदि के विषय में प्रयत्न करने वाले को भी कुछ फल नहीं मिलता यह तो आगम के विरुद्ध है ?—इस शङ्का को भीतर रखकर पुन: अर्थ के द्वारा पुष्ट करते हैं—

वहीं कहा गया है—संशयरहित होकर सेवा (= जप आदि) करने पर भी साधक को यदि सिद्धि नहीं मिलती तो क्या करना चाहिये ?

ऐसा प्रश्न होने पर, इस (= इस आदि) के सम्यक् ज्ञान के क्रम से आत्मा के विषय में (मन्त्र आदि के) स्वरूप की उत्तेजना के लिये आत्मदीक्षा ही (उपाय है) इसके बाद साध्य (= निर्विकल्पक ज्ञान) सिद्ध हो जाता है ॥ -६०-६१- ॥

'........................संशयानो न सिद्ध्यति ।'

इत्याद्युक्त्या, विकल्प:—संशय:, तदभावात्—स्वपक्षदार्ढ्येन स्वकल्पाम्नातायां लक्षजपादिरूपायां सेवायां कृतायामपि, साधकस्य केनापि वैगुण्येन, तत्फलभूता मनीषितार्थसंपत्तिलक्षणा सिद्धि:, न चेत्स्यात्, तदा किं तेन कार्यम्, इति भगवत्या चोदिते—प्रश्निते सति, आत्मीयम्—आत्मसंबन्धि, सं सम्यक्—संशयविपर्यासरहितम् 'आत्मैवेदं सर्वम्' इत्येवमात्म, यत ज्ञानं, तस्य क्रमो—यथायथमभ्यासातिशयात् पराधाराधिरोह:, तेन सस्फुरत्वप्रसिद्ध्यर्थम्, अर्थात्—जप्यस्य मन्त्रादे: स्वरूपोत्तेजनाय निमित्तान्तरभूतं, स्वात्मनो दीक्षणम्-परसंविद्रूपतया प्रत्यवमर्शनं नाम, भगवतोत्तरमुक्तं, येन सिसाधयिषितं वस्तु साधकस्य प्रसिद्ध्यतिफलपर्यन्तां निष्पत्तिं यायादित्यर्थ: ॥ ६०-६१ ॥

अत्रैव तात्पर्यार्थं व्याचष्टे—

**अनेन स्वात्मविज्ञानं सस्फुरत्वप्रसाधकम् ॥ ६२ ॥**
**उक्तं मुख्यतयाचार्यो भवेद्यदि न सस्फुर: ।**

अनेन-श्रीब्रह्मयामलग्रन्थेन, साधकस्य स्वात्मीयमेव विज्ञानं जप्यस्य मन्त्रादे:

---

वहाँ = ब्रह्मयामल में ही । विना विकल्प के—

"............... संशय करने वाला सिद्धि को नहीं प्राप्त करता ।"

इत्यादि उक्ति के द्वारा, विकल्प = संशय, उसके अभाव से अपने पक्ष की दृढ़ता से अपने कल्प में कथित लाख जप आदि रूप सेवा के करने पर भी साधक को किसी दोष के कारण उसकी फलभूत मनोवाञ्छितफल की प्राप्तिरूपा सिद्धि यदि नहीं मिलती है तो उसे क्या करना चाहिए ? ऐसा भगवती के द्वारा प्रश्न किये जाने पर, आत्मीय = आत्मासम्बन्धी सं = सम्यक् = संशय विपर्यय से रहित 'यह सब आत्मा ही है' इसप्रकार का जो ज्ञान, उसका क्रम = क्रमश: अभ्यास की अधिकता के कारण परधारा पर चढ़ना, उससे सस्फुरत्व की प्रसिद्धि के लिए, अर्थात् जप्य मन्त्र आदि स्वरूप को उत्तेजित करने के लिये, निमित्तान्तरभूत अपनी दीक्षा = परसंविद्रूप में प्रत्यवमर्श, भगवान् के द्वारा उत्तर कहा गया जिससे साधक को सिसाधयिषित वस्तु मिल जाती है = ( वह) फलपर्यन्त निष्पत्ति को प्राप्त होता है ॥ ६०-६२ ॥

यही तात्यर्यार्थ की व्याख्या करते हैं—

इससे (यह सिद्ध हुआ कि) आत्मविज्ञान (मन्त्र आदि की) उत्तेजना का साधक है । यदि आचार्य स्फुरत्ता वाला न हो तो (स्वात्मदीक्षा करानी चाहिये) ॥ -६२-६३- ॥

इससे = ब्रह्मयामल ग्रन्थ से, साधक का अपना ही विज्ञान जप्य मन्त्र आदि

सस्फुरत्वे निमित्तमुक्तं, यदि नाम मुख्यत्वेनाचार्यः परमेश्वरैकात्म्यायोगात् सस्फुरो न स्यात्, तेन सस्फुरे पुनराचार्ये सति तमेव स्वात्मनि दीक्षां कारयेत्, येनास्य मन्त्रोऽपि सस्फुरः स्यात् ॥ ६२ ॥

ननु आचार्यः सस्फुरो भवतु अस्फुरो वा, किमनेन नः प्रयोजनं, तमन्तरेण पुनः स्वयमेव दीक्षा न भवेत्, एवं हि आगमविरोध आपतेत्, तदपव्याख्यानमेतत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्रैव च पुनः श्रीमद्रक्ताराधनकर्मणि ॥ ६३ ॥**
**विधिं प्रोक्तं सदा कुर्वन् मासेनाचार्य उच्यते ।**
**पक्षेण साधकोऽर्धार्धात् पुत्रकः समयी तथा ॥ ६४ ॥**

तत्रैव—श्रीब्रह्मयामले, पुनः—समनन्तरोक्तप्रश्नोत्तरानन्तरं, श्रीमद्रक्तायाः—श्रीचण्डिकाया विधाने, प्रकर्षेण—गुर्वादिनैरपेक्ष्येण, उक्तं विधिं—तन्मन्त्रग्रहणजपध्यानादिरूपं, सदा—प्रत्यहं, साधकः कुर्वन्, मासेन अभिषेकादिपरिहारेण 'आचार्यः' उच्यते—तदुचितमधिकारमारभमाणो न प्रत्यवैतीत्यर्थः । एवं पक्षेण 'साधकः' सार्धेन-दिनसप्तकेन 'पुत्रकः' पादोनेन दिनचतुष्टयेन 'समयी' इति ॥ ६३-६४ ॥

---

की स्फुरत्ता में कारण कहा गया है । यदि मुख्य आचार्य परमेश्वर के साथ ऐकात्म्य न होने से स्फुरण से युक्त नहीं होता तो वह सस्फुर आचार्य के रहने पर उसी से अपनी दीक्षा कराये जिससे इसका मन्त्र भी स्फुरणयुक्त हो जाय ॥ ६२ ॥

प्रश्न—आचार्य सस्फुर हो या अस्फुर हमें इससे क्या लेना देना है ? उसके बिना स्वयं ही दीक्षा नहीं होगी और इस प्रकार आगम से विरोध आ रहा है तो यह तो दुष्ट व्याख्यान है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

उसी (ग्रन्थ) में फिर रक्तादेवी की आराधना के विषय में कही गयी विधि का सदा अनुसरण करने वाला एक मास में आचार्य कहलाता है; एक पक्ष में साधक, आधा (सात दिन) में पुत्रक उसके आधे (चार दिन) में समयी कहा जाता है ॥ ६३-६४ ॥

वहीं पर = ब्रह्मयामल में, पुनः = पूर्वोक्त प्रश्नोत्तर के बाद, श्रीमद्रक्ता के = चण्डिका के, विधान में प्रकर्ष के साथ = गुरु आदि से निरपेक्ष होकर, उक्त विधि को = उसके मन्त्र का ग्रहण जप ध्यान आदि रूप को, सदा = प्रतिदिन करता हुआ साधक एक मास में अभिषेक आदि से रहित होकर आचार्य कहा जाता है = उसके योग्य अधिकार का प्रारम्भ करता हुआ असफल नहीं होता । इसी प्रकार एक पक्ष में 'साधक' सार्ध में = सात दिन में, पुत्रक, एक पाद कम होने से = चार दिन में समयी कहा जाता है ॥ ६३-६४ ॥

ननु दीक्षामन्तरेण कथं समय्यादिरूपत्वं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**दीक्षयेज्जपयोगेन रक्तादेवी क्रमाद्यतः।**
**गुरोरलाभे प्रोक्तस्य विधिमेतं समाचरेत् ॥ ६५ ॥**

दीक्षयेदित्यनेन सर्वमेव गुरुकर्तृकं कर्मोपलक्षितम्, यदुक्तम्—

'जुहोति जपति प्रेद्धे सर्वत्रैवात्र चण्डिका ॥' इति ।

क्रमादिति-समय्यादिरूपात् । ननु यद्येवं तर्हि गुरुप्रशंसाभिधायिनो निखिलस्यैव आगमस्यानर्थक्यमापतेत् ? इत्याशङ्क्याह—'गुरोरलाभे' इत्यादि, प्रोक्तस्य—अकल्पितकल्पकादेः सस्फारस्य गुरोर्लाभे सति, एतं—समनन्तरोक्तं, स्वयमेव मन्त्रग्रहणादिरूपं विधिं समाचरेत्—अनुतिष्ठेत्, अन्यथा पुनराचार्यमेव सर्वं कारयेत्, इति भावः ॥ ६५ ॥

ननु यद्येवं

'स्वयं गृहीतमन्त्राश्च क्लिश्यन्ते चाल्पबुद्धयः।'

इत्यादिना पुस्तकाधीतविद्यानां क्लेशभागित्वाद्यात्मा दोषः कस्मादन्यत्रोक्तः? इत्याशङ्क्याह—

---

प्रश्न—दीक्षा के विना समयी आदि रूपता कैसे होती है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

गुरु के न रहने पर चूँकि रक्तादेवी स्वयं क्रम से जप योग से दीक्षा देती हैं इसलिए उक्त गुरु के न मिलने पर स्वयं इस विधि का आचरण करना चाहिये ॥ ६५ ॥

'दीक्षित करती है, इसके द्वारा सभी गुरुकर्त्तृक कर्म समझना चाहिये न कि केवल दीक्षा । जैसा कि कहा गया—

"प्रज्वलित (अग्नि) में यहाँ सर्वत्र चण्डिका ही हवन जप करती है ।"

क्रम से—समयी आदि रूप (क्रम से) । प्रश्न—यदि ऐसा है तो गुरु की प्रशंसा करने वाला समस्त आगम निरर्थक हो जायेगा ? यह शङ्का कर कहते हैं—'गुरु के न मिलने पर' इत्यादि । उक्त की = अकल्पितकल्पक आदि स्फुरणयुक्त गुरु की प्राप्ति न होने पर, इस = पूर्वोक्त, स्वयमेव मन्त्रग्रहण आदि विधि का आचरण = अनुष्ठान करना चाहिये । अन्यथा आचार्य से सब कराना चाहिये—यह भाव है ॥ ६५ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो—

"स्वयं मन्त्रों का ग्रहण करने वाले अल्पबुद्धि लोग कष्ट में पड़ते है ।"

इत्यादि के द्वारा पुस्तक से विद्या प्राप्त करने वालों का क्लेशभागत्व आदि

**मते च पुस्तकाद्विद्याध्ययने दोष ईदृशः ।**
**उक्तो यस्तेन तद्दोषाभावेऽसौ न निषिद्धता ॥ ६६ ॥**

मते इति—श्रीसिद्धामते, यद्वक्ष्यति—

'पुस्तकाधीताविद्याश्चेत्युक्तं सिद्धामते यतः ।' इति ।

तेनेति—भगवता, ईदृश इति—समन्तरोक्तः सस्फुरत्वाभावलक्षणः, पुस्तकावस्थिता हि मन्त्रा निर्वीर्या इति ततो गृहीतानां तेषां, न स्वसिद्धिसाधनाय निजं तेजः प्रस्फुरेत्, इति—पुस्तकाधीतविद्यानां सिद्ध्यभावात् क्लेशमात्रभागित्वमुक्तम्, यद्वक्ष्यति—

'लिपिस्थितस्तु यो मन्त्रो निर्वीर्यः सोऽत्र कल्पितः ।
सङ्केतबलतो नास्य पुस्तकात्प्रथते महः ॥' इति ।

स एव चेद्यदा दोषो न स्यात् तदा नायं कश्चिन्निषेधः, 'पुस्तकान्मन्त्रा नाध्येयाः' इति, पुस्तकाधीतानां हि मन्त्राणां समनन्तरोक्तया युक्त्या केषाञ्चन निजं तेजः प्रस्फुरेत्, यद्वक्ष्यति—

'ये तु पुस्तकलब्धेऽपि मन्त्रे वीर्यं प्रजानते ।
ते भैरवीयसंस्काराः प्रोक्ताः सांसिद्धिका इति ॥' इति ॥ ६६ ॥

---

रूप दोष दूसरी जगह क्यों कहा गया ? यह शङ्का कर कहते हैं—

सिद्धामत में भी पुस्तक से विद्याध्ययन में ऐसा ही दोष कहा गया है । इसलिये दोष के न रहने पर यह निषेध भी नहीं है ॥ ६६ ॥

मत में = सिद्धामत में । जैसा कि कहेंगें—

"और पुस्तक से विद्या प्राप्त करने वाले, क्योंकि ऐसा सिद्धामत में कहा गया है ।"

उसके द्वारा = भगवान् शिव के द्वारा । इस प्रकार का = पूर्वोक्त सस्फुरत्वाभावलक्षण वाला । पुस्तकों में स्थित मन्त्र निर्वीर्य होते हैं इसलिये वहाँ से लिये गये उनका, अपनी सिद्धि के साधन के लिये अपना तेज स्फुरित नहीं होता। पुस्तक से विद्या प्राप्त करने वाले को सिद्धि न मिलने के कारण केवल क्लेश का भागी कहा गया है । जैसा कि कहेंगे—

"जो मन्त्र लिपि में बद्ध है वह इस विषय में निर्वीर्य माना गया है । सङ्केतबल वाली पुस्तक से इसका (= मन्त्र का) तेज नहीं फैलता ।"

यदि यह दोष न हो, तो ऐसा कोई निषेध नहीं है—कि 'पुस्तक से मन्त्रों का अध्ययन नहीं करना चाहिये । 'पुस्तक से अधीत मन्त्रों का निजी तेज पूर्वोक्त युक्ति से किसी (उच्चस्तरीय पुरुष) के विषय में स्फुरित होता है । जैसा कि कहेंगे—

"जो लोग पुस्तक से उपलब्ध मन्त्र में भी वीर्य का ज्ञान करते हैं वे भैरवी

एतदभिप्रायावेदकं च तत्रत्यमेव ग्रन्थं पठति—

**मन्त्रद्रव्यादिगुप्तत्वे फलं किमिति चोदिते ।**
**पुस्तकाधीतविद्या ये दीक्षासमयवर्जिताः ॥ ६७ ॥**
**तामसाः परहिंसादि वश्यादि च चरन्त्यलम् ।**
**न च तत्त्वं विदुस्तेन दोषभाज इति स्फुटम् ॥ ६८ ॥**

इह खलु

'कथितं गोपितं तेभ्यस्तस्माल्लेख्यं न पुस्तके ।
गुरुवक्त्रात्तु लभ्येत अन्यथा न कदाचन ॥' इति ।

तथा

'स्वमन्त्ररक्षणं यत्नात्सर्वदा कारयेत्सुधीः ।'

इत्यादि भगवदुक्तं बहुशोऽवधार्य, मन्त्रादीनां पुस्तकाद्यलिखनेन 'गोपने किं प्रयोजनम्' ? इति देव्या प्रश्निते, भगवता 'पुस्तकाधीतविद्या' इत्यादिनोत्तरं दत्तं, मन्त्राणां हि पुस्तकादौ लिखने केचन 'दीक्षासमयवर्जिताः' अत एव 'तामसाः' तमो—बौद्धपौंस्नत्वेन द्विप्रकारमज्ञानं, तत्र भवा ज्ञानशून्याः, ततस्तानधीत्य

---

संस्कार से युक्त सिद्ध कहे गये हैं" ॥ ६६ ॥

इस अभिप्राय को बतलाने वाले उस स्थान के ग्रन्थ को पढ़ते हैं—

मन्त्र द्रव्य आदि के गुप्त रखने का क्या फल है—ऐसा प्रश्न होने पर (उत्तर है कि) जो पुस्तक से विद्याध्ययन करने वाले, दीक्षा की समयी चर्या से रहित, तामस वृत्ति वाले हैं तथा दूसरे की हिंसा वशीकरण आदि करते हैं, वे तत्त्ववेत्ता नहीं है इस कारण दोष के भागी होते हैं—यह स्पष्ट है ॥ ६७-६८ ॥

यहाँ

"उक्त (मन्त्र) उनसे छिपाया गया (अथवा उनसे गोपित मन्त्र कहा गया) इसलिये इसे पुस्तक में नहीं लिखना चाहिये । इसे गुरुमुख से प्राप्त करना चाहिये कभी भी अन्य प्रकार से नहीं ।"

"बुद्धिमान् सदा अपने मन्त्र की रक्षा प्रयत्न से करे ।"

इत्यादि भगवान् के वचन का बहुत प्रकार से विचार कर मन्त्र आदि को पुस्तक आदि में न लिखने से छिपाने में क्या प्रयोजन है ?—ऐसा देवी के द्वारा प्रश्न करने पर भगवान् ने 'पुस्तक से प्राप्त विद्या—" इत्यादि के द्वारा उत्तर दिया। मन्त्रों को पुस्तक आदि में लिखने पर कुछ लोग 'दीक्षासमय से रहित इसलिये तामस = तम अर्थात बौद्ध और पौरुष दो प्रकार का अज्ञान उसमें होने

'परहिंसाद्यर्थं चरन्ति' न पुनस्तत् सिद्ध्येत्, यतस्ते मन्त्रादीनां तत्त्वं न जानते गुरुमुखाभावात्, ततश्च स्फुटमेव तेषां निरयपातादिदोषभागित्वं स्यात्, यतस्ते पुस्तकाधीतत्त्वेन मन्त्रणां निर्वीर्यत्वात्, तत्तद्वश्याद्यारभमाणास्तत्सिध्द्यभावात्, शास्त्रे स्वयं शिथिलितास्था: सन्त:, परेषामपि तत्र अनादरमुत्पादयन्ति—इति शास्त्रप्रक्रियोत्सादे निमित्तत्वमासादयेयु: ॥ ६७-६८ ॥

अत्रैव वैषम्यात् पदयुगं व्याचष्टे—

**पूर्वं पदयुगं वाच्यमन्योन्यं हेतुहेतुमत् ।**

अन्योन्यमिति—यत: पुस्तकाधीतविद्या अतो दीक्षासमयवर्जिता:, यतश्च दीक्षासमयवर्जिता: अतश्च पुस्तकाधीतविद्या इति ॥

एवमकल्पितकल्पकं गुरुमभिधाय कल्पितमपि अभिधातुमुपक्रमते

**यस्तु शास्त्रं विना नैति शुद्धविद्याख्यसंविदम् ॥ ६९ ॥**
**गुरो: स शास्त्रमन्विच्छुस्तदुक्तं क्रममाचरेत् ।**

---

वाले = ज्ञानशून्य लोग । इसलिए उनको पढ़ कर परहिंसा आदि कार्य को करते हैं । इसलिए वह (मन्त्र) सिद्ध नहीं होता क्योंकि वे गुरुमुख से प्राप्त न होने के कारण मन्त्र आदि का तत्त्व नहीं जानते । इसलिये स्पष्टरूप से वे लोग नरकपात आदि दोष के भागी होंगे क्योंकि वे पुस्तक से अधीत होने से मन्त्रों के निर्वीर्य होने के कारण भिन्न—भिन्न वशीकरण आदि का आरम्भ कर उसकी सिद्धि न होने से शास्त्र में स्वयं शिथिलित आस्था वाले होते हुए उसमें दूसरे का भी अनादर उत्पन्न कराते हैं । इस प्रकार वे शास्त्रप्रक्रिया के सर्वनाश का कारण बनते हैं ॥ ६७-६८ ॥

यहाँ वैषम्य होने से पदयुग की व्याख्या करते हैं—

पहले के दोनों पद (= पुस्तकाधीतविद्या: और दीक्षासमयवर्जिता:) परस्पर कार्यकारण सम्बन्ध वाले हैं ॥ ६९- ॥

अन्योऽन्य = क्योंकि वे लोग पुस्तक से विद्या प्राप्त किये हैं अत: दीक्षा-समय (= दीक्षा के समय आचार्य या गुरु से निर्दिष्ट आचार के पालन) से रहित है । क्योंकि (वे) दीक्षासमय से रहित है अत: पुस्तक से प्राप्त विद्या वाले हैं ॥ ६८-६९ ॥

इस प्रकार अकल्पितकल्पक गुरु का कथन कर कल्पित (गुरु) को भी कहने का उपक्रम करते हैं—

जो शास्त्राध्ययन के बिना शुद्धविद्या नामक संविद् का लाभ नहीं करता, गुरु से शास्त्र को जानने की इच्छावाला वह उस (= शास्त्र) में उक्त क्रम का आचरण करे ॥ -६९-७०- ॥

यः कश्चित् पुनः शास्त्रपरामर्शमन्तरेण सत्तर्कात्मिकां शुद्धविद्याख्यां संविदं नाभ्येति—यस्य स्वत एव सत्तर्को नोदियात्, स कस्यापि अकल्पितादेर्गुरोः सकाशात् शुश्रूषादिना शास्त्रमन्वेष्टुमिच्छुः सन् वृद्धव्यवहाराद्यधिगतं शास्त्रोक्तमेव 'इदं कृत्वा इदं कुर्यात्' इत्येवमात्मकं क्रममाचरेत्, येनास्य गुर्वाराधनक्रमेण शुद्धविद्योदयः स्यादिति ॥ ६९ ॥

तदाह

**येन केनाप्युपायेन गुरुमाराध्य भक्तितः ॥ ७० ॥**
**तद्दीक्षाक्रमयोगेन शास्त्रार्थं वेत्त्यसौ ततः ।**
**अभिषेकं समासाद्य यो भवेत्स तु कल्पितः ॥ ७१ ॥**
**सन्नप्यशेषपाशौघविनिवर्तनकोविदः ।**

इह खलु

'तमराध्य ततस्तुष्टाद्दीक्षामासाद्य शाङ्करीम् ।'

इत्यादिशास्त्रोक्तक्रमेण प्रथमं गुरोरेव तावदाराधनं कार्यं, तच्च नोपायमन्तरेण भवेत्—इतितराम् तत्स्वीकारे यतितव्यम्, स च नैकः—आराधनीयानामानैक्यात्, कश्चिद्धि शुश्रूषया, कश्चिद्धनेन, कश्चिच्च प्रतिविद्यादिना आराध्यते, इति 'येन केनाप्युपायेन' इति सामान्येनोक्तं—यस्य हि यथाराधनं सिध्यति तस्य तथा

---

जो कोई शास्त्र का परामर्श न कर सत्तर्क रूप शुद्धविद्या नामक संविद् को नहीं प्राप्त करता = जिसको स्वतः सत्तर्क उदित नहीं होता, वह किसी अकल्पित आदि गुरु के पास से सुश्रूषा आदि के द्वारा शास्त्र के अन्वेषण का इच्छुक वृद्ध-व्यवहार आदि से प्राप्त (या ज्ञात) शास्त्रोक्त 'यह करके यह करना चाहिये' इस प्रकार के क्रम का आचरण करता है जिससे इसको गुरुआराधन के क्रम से शुद्ध-विद्या का उदय होता है ॥ ६९-७० ॥

वह कहते हैं—

जिस किसी भी उपाय से भक्तिपूर्वक गुरु की आराधना कर उस (के द्वारा दी गयी) दीक्षाक्रम के योग से यह शास्त्र के अर्थ को जान लेता है। फिर अभिषेक को प्राप्त कर वह कल्पित गुरु हो जाने पर भी समस्त पाशसमूह का नाश करने में विद्वान् होता है ॥ -७०-७२- ॥

"उसकी आराधना कर सन्तुष्ट उस (गुरु) से शाङ्करी दीक्षा को प्राप्त कर'

इत्यादि शास्त्रोक्त क्रम से पहले गुरु की ही आराधना करनी चाहिये। और वह बिना उपाय के नहीं होता इसलिये उसके स्वीकार के विषय में प्रयास करना चाहिये। वह (प्रयास) एक नहीं है क्योंकि आराधनीय (गुरु) अनेक (प्रकार के) हैं। कोई (आराधनीय) सेवा से, कोई धन से, और कोई प्रतिविद्या आदि के द्वारा

कार्यमिति भावः, तच्च न दृष्टवत्कार्यार्थमेव कार्यम्, इत्युक्तं 'भक्तित' इति, आराधिताच्च तस्माद्दीक्षाक्रमसंबन्धो भवेत्—येनास्य शास्त्राधिगमः सिद्ध्येत्, अन्यथा हि शास्त्रश्रवणमात्रेऽपि अधिकारो न स्यात्, तदधिगमे पुनः का नाम संभावनेति भावः, यदुक्तम्—

'अदीक्षितानां पुरतो नोच्चरेच्छिवसंहिताम् ।' इति ।

तदनन्तरं च

'संहितापारगस्येह सेकः कार्योऽन्यथा नहि ।'

इत्याद्युक्तदृशा 'अभिषेकम्' अर्थात् तस्मादेव गुरोः सम्यक् पूर्णज्ञानादि-रूपत्वेनासाद्य, यः सर्वत्रैव परानुग्रहादावधिकृतो भवेत्, स पुनराचार्यान्तरेण निष्पादितत्त्वात् कल्पितोऽपि सन्, अशेषस्य पाशौघस्य, विशेषण—निःसंस्कारं, निवर्तने कोविदः—प्रगल्भते इत्यर्थः । अनेन कल्पितत्त्वेऽपि अस्य फलतः कश्चिदकल्पितात्र विशेषः—इत्यावेदितम् । परमेश्वर एव हि आचार्यमूर्तिमाश्रित्य अशेषपाशौघविनिवर्तनं कुर्यात्, तदुक्तम्—

'यस्मान्महेश्वरः साक्षात्कृत्वा मानुषविग्रहम् ।

---

आराधित होता है । इसलिये सामान्यतः जिस किसी उपाय से कहा गया । जिसकी आराधना जिस प्रकार सिद्ध हो उसको वैसे ही करना चाहिये—यह तात्पर्य है । उसे दृष्ट के समान कार्य के लिये ही नहीं करना चाहिये—इसलिये कहा गया—भक्ति से। आराधित उस (गुरु) से दीक्षाक्रम का सम्बन्ध हो जाता है जिससे इसको शास्त्र का ज्ञान हो जाता है अन्यथा शास्त्र के श्रवण में भी अधिकार नहीं होता फिर उसके ज्ञान के विषय में क्या सम्भावना होगी—यह भाव है । जैसे कि कहा गया है—

"अदीक्षित के सामने शिवसंहिता का उच्चारण नहीं करना चाहिये ।"

और उसके बाद

"संहिता के विद्वान् का ही अभिषेक करना चाहिये अन्यथा नहीं ।"

इत्यादि उक्त दृष्टि से 'अभिषेक' अर्थात् उसी गुरु से भलीभाँति पूर्ण ज्ञान आदि रूप को प्राप्त करके जो सर्वत्र परानुग्रह आदि के विषय में अधिकारी होता है वह दूसरे आचार्य से रचित होने के कारण कल्पित होता हुआ भी, समस्त पाश-समूह के, विशेषरूप से = संस्कारसहित, हटाने में विचक्षण—प्रगल्भ होता है। इससे यह कहा गया कि इसके कल्पित होने पर भी फल की दृष्टि से अकल्पित (गुरु) से (इस कल्पित गुरु का) कोई अन्तर नहीं है । परमेश्वर ही आचार्य की मूर्ति का आश्रय लेकर । समस्त पाशसमूह का नाश करते हैं । वही कहा गया है—

"जिस कारण महेश्वर साक्षात् मनुष्य का शरीर धारण कर कृपावश गुरु के

कृपया गुरुरूपेण मग्नाः प्रोद्धरति प्रजाः ॥' इति ।

तदत्र किं वस्तुतः कल्पिताकल्पितविभागेन इति भावः ॥ ७०-७१ ॥

एवमकल्पितत्त्वेऽपि कस्यचिद्यथा स्वात्मज्ञानपारिपूर्ण्याय भावनादिना कल्पितत्त्वमपि संभवेदिति 'अकल्पितकल्पकः' उक्तः, तथा कल्पितस्यापि गुर्वाद्यनपेक्षमेव स्वप्रतिभाबलात् क्वचिच्छास्त्रेऽधिगमो जायते—इत्यकल्पितत्त्वं भवेत्, इति कल्पिताकल्पिताख्यं गुरुमप्यभिधातुमाह—

**यो यथाक्रमयोगेन कस्मिंश्चिच्छास्त्रवस्तुनि ॥ ७२ ॥**
**आकस्मिकं व्रजेद्बोधं कल्पिताकल्पितो हि सः ।**

यः कश्चित्कल्पितो गुरुः, कस्मिंश्चित्—लोकोत्तरे शास्त्रीये पारमार्थिकप्रमेयरूपे वस्तुनि, आकस्मिकं—गुर्वाद्यनपेक्षमेव, यथाक्रमयोगेन—यथावस्तु, बोधमासादयेत्, स कल्पितत्त्वेऽपि स्वयमेव बोधप्रवृत्तेरकल्पितः ॥ ७२ ॥

ननु कल्पितस्य गुरोः क्वचिदंशे यद्यकल्पितत्त्वं भवेत् तावता किम् ? इत्याशङ्क्याह—

---

रूप से (अज्ञान में) मग्न प्रजाओं का उद्धार करते हैं।''

तो यहाँ वस्तुतः कल्पितअकल्पित विभाग से क्या मतलब ? यह भाव है ॥ ७०-७१ ॥

इस प्रकार अकल्पित होने पर भी जैसे किसी को अपने ज्ञान की पूर्णता के लिये भावना आदि के कारण किसी का कल्पित होना भी सम्भव है इसलिये 'अकल्पितकल्पक' कहा गया उसी प्रकार कल्पित का भी गुरु आदि से निरपेक्ष अपनी प्रतिभा के बल से किसी शास्त्र का ज्ञान भी हो जाता है—इसलिये वह अकल्पित होता है—इसलिये कल्पिताकल्पित नामक गुरु को बतलाने के लिये कहते हैं—

जो क्रम का अनुसरण करने से किसी शास्त्र के अर्थ का आकस्मिक बोध प्राप्त कर लेता है वह कल्पिताकल्पित (गुरु माना जाता) है ॥ -७२-७३- ॥

जो = कोई कल्पित गुरु, किसी = लोकोत्तर शास्त्रीय पारमार्थिक प्रमेयरूप वस्तु में, आकस्मिक = गुरु आदि से निरपेक्ष, यथाक्रमयोग से = वस्तु के अनुसार, ज्ञान को प्राप्त करता है वह कल्पित होने पर भी स्वयं ही बोध होने के कारण अकल्पित होता है ॥ ७२-७३ ॥

प्रश्न—कल्पित गुरु यदि किसी अंश में अकल्पित हो जाता है तो उससे क्या ? यह शङ्का कर कहते हैं—

**तस्य योऽकल्पितो भागः स तु श्रेष्ठतमः स्मृतः ॥ ७३ ॥**
**उत्कर्षः शुद्धविद्यांशतारतम्यकृतो यतः ।**

श्रेष्ठतमत्वे शुद्धविद्यातारतम्यकृत उत्कर्षो हेतुः—शुद्धविद्याया एव तरतमभावो हि अकल्पितत्त्वादौ निमित्तमिति भावः ॥ ७३ ॥

ननु 'कल्पितस्याकल्पितस्य वा गुरोः फले न कश्चिद्विशेषः' इति समनन्तरमेवोक्तं, तदकल्पितस्य कल्पितापेक्षया श्रेष्ठतमत्वे किं निमित्तम्? इत्याशङ्क्याह—

**यथा भेदेनादिसिद्धाच्छिवान्मुक्तशिवा ह्यधः ॥ ७४ ॥**
**तथा सांसिद्धिकज्ञानादाहृतज्ञानिनोऽधमाः ।**
**तत्संनिधौ नाधिकारस्तेषां मुक्तशिवात्मवत् ॥ ७५ ॥**
**किं तु तूष्णीं-स्थितिर्यद्वा कृत्यं तदनुवर्तनम् ।**

यद्यपि भेदेश्वरवादे

'..........................परेह शिवसमता ।'

इत्याद्युक्तेः अणूनां सर्वज्ञत्वसर्वकर्तृत्वाद्यभिव्यक्तेरविशेषात् 'शिवसाम्यं नाम मुक्तिरिष्यते' तथापि मुक्ताणुभ्योऽस्यास्ति विशेषो—यदयमनादिसिद्ध इति, तेषां

---

उसका जो अकल्पित भाग है वह श्रेष्ठतम माना गया है । क्योंकि वह उत्कर्ष शुद्धविद्या के अंश के तारतम्य से बना है ॥ -७३-७४- ॥

श्रेष्ठतम होने में शुद्ध विद्या के तारतम्य से विहित उत्कर्ष कारण है = शुद्ध विद्या का ही तरतम भाव अकल्पितत्व आदि मे कारण होता है ॥ ७३ ॥

प्रश्न—कल्पित या अकल्पित गुरु के फल में कोई अन्तर नहीं है यह अभी—अभी कहा गया तो फिर कल्पित की अपेक्षा अकल्पित के श्रेष्ठतम होने में क्या हेतु है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

जिस प्रकार भेदेश्वरवाद में आदिसिद्ध शिव की अपेक्षा मुक्त शिव निम्नस्तर के होते हैं उसी प्रकार सांसिद्धिक ज्ञान वालों की अपेक्षा आहृत ज्ञान वाले निम्नश्रेणी के हैं । उनके सामने उन (= आहृत कल्पित ज्ञानियों) का मुक्त शिवों की भाँति कोई अधिकार नहीं होता या तो वे (= कल्पित गुरु) चुप रहते हैं या उसका (= अकल्पित गुरु का) अनुवर्त्तन करते हैं ॥ -७४-७६- ॥

यद्यपि भेदेश्वरवाद में—

"..................यहाँ शिवसाम्य पर है ।"

इत्यादि उक्ति से अणुओं की सर्वज्ञत्व सर्वकर्तृत्व आदि की अभिव्यक्ति के समान होने से शिवसाम्य मुक्ति मानी जाती है । तथापि मुक्त अणुओं से इसकी यह

पुनःसर्वज्ञत्वादि तदुपाधिकम्, इति यथा सर्वज्ञत्वाद्यविशेषेऽपि तस्मान्मुक्तशिवा न्यूनाः, तथैव अकल्पितादपि गुरोः कल्पितादयः, अस्य हि स्वत एव प्रवृत्तेरनुपाधिकं ज्ञानम्, एषां पुनः परोपाधिकमिति, अत एव यथा परशिवसंनिधौ मुक्तशिवानां सृष्ट्याद्यधिकारित्वे नाधिकारः, तथैव सांसिद्धिकस्य गुरोः संनिधाने कल्पितादीनां दीक्षादौ, इति युक्तमुक्तम् अकल्पितः श्रेष्ठतमः' इति । ननु यद्येवं तत् किं तत्संनिधौ मुक्ताणुवत् कल्पितादयोऽपि किञ्चित् कुर्वन्ति न वा ? इत्याशङ्क्योक्तं 'किं तु तूष्णींस्थितिः' इत्यादि ॥ ७४-७५ ॥

ननु इह स्वतः प्रवृत्ततर्कस्यापि अकल्पितस्य यन्नाम शास्त्रादिसापेक्षत्वं प्रागुक्तं, तत् किमस्य, दूषणमुत भूषणम् ? इत्याशङ्क्याह—

**यस्त्वकल्पितरूपोऽपि संवाददृढताकृते ॥ ७६ ॥**
**अन्यतो लब्धसंस्कारः स साक्षाद्भैरवो गुरुः ।**

यः पुनरकल्पितरूपोऽपि गुरुः स्वानुभवमात्रगोचरस्य स्वयंप्रवृत्तस्य ज्ञानस्य परत्रापि तथोपलभ्यमानत्वात्मना संवादनेन 'एवमेतत् नान्यथा' इत्येवं रूपं दार्ढ्यं कर्तुम्' अन्यतो—गुरुशास्त्रादेः समस्तात्, गुरुतः शास्त्रतो वा

---

विशेषता है कि—यह अनादि सिद्ध है । और उनका सर्वज्ञत्व आदि उसकी उपाधि वाला है । इसलिये जैसे सर्वज्ञत्व आदि के समान होने पर भी मुक्त शिव उसकी अपेक्षा हीन है उसी प्रकार कल्पित आदि अकल्पित गुरु से (हीन) है । स्वतः प्रवृत्ति के कारण इसका ज्ञान निरुपाधिक है और इनका परोपाधिक ।

इसलिये जैसे परशिव के निकट मुक्तशिवों का सृष्टि आदि का अधिकारी होने का अधिकार नहीं है उसी प्रकार सांसिद्धिक गुरु के पास रहने पर कल्पित आदि का दीक्षा आदि में (अधिकार नहीं) है । इसलिये ठीक कहा गया—'अकल्पित श्रेष्ठतम है ।' प्रश्न—यदि ऐसा है तो क्या निकटवर्ती मुक्त अणु के समान कल्पित आदि कुछ करते हैं या नहीं ? यह शङ्का कर कहा गया 'किन्तु चुपचाप रहते हैं इत्यादि ॥ ७४-७६ ॥

प्रश्न—स्वतः तर्क प्राप्त अकल्पित (गुरु) के लिये शास्त्र आदि की अपेक्षा जो कि पहले कही गई तो वह इसके लिये क्या दोष है या अलङ्करण ? यह शङ्का कर कहते हैं—

जो अकल्पित रूप वाला भी संवाददृढ़ता के लिये दूसरे (गुरु आदि) से संस्कार प्राप्त करता है वह गुरु साक्षात् भैरव होता है ॥ -७६-७७- ॥

जो अकल्पित रूप वाला भी गुरु केवल अपने अनुभव के विषयभूत स्वयं प्राप्त ज्ञान को दूसरे में उसी प्रकार प्राप्त कराने रूप संवादन से 'यह ऐसा है अन्यथा नहीं है' इस प्रकार की दृढ़ता को बनाने के लिये दूसरे से = गुरु शास्त्र आदि सब से या अलग-अलग गुरु से या शास्त्र से अतिशय को प्राप्त करता है

व्यस्तात्, प्राप्तातिशयः स स्वात्मनि नैराकाङ्क्षयेण 'साक्षाद्भैरवः' पूर्णपरसंविदाविष्ट इत्यर्थः ॥ ७६ ॥

ननु कथं संवादमात्रादेव एतत्स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**यतः शास्त्रक्रमात्तज्ज्ञगुरुप्रज्ञानुशीलनात् ॥ ७७ ॥**
**आत्मप्रत्ययितं ज्ञानं पूर्णत्वाद्भैरवायते ।**

यतः शास्त्राधिगमक्रमेण शास्त्रज्ञगुरुप्रज्ञाया अनुशीलनाच्च 'इत्थमिदं, नानित्थम्' इत्येवं रूपात् पर्यालोचनात् ससंवादं सत् ज्ञानम् आत्मनि सञ्जातप्रत्ययम् 'एवमेवैतत्, नान्यथा' इत्येवंनिश्चयोत्पादात् दार्ढ्यं प्राप्तम्, अत एव नैराकाङ्क्षयात् पूर्णं सत् भैरवायते—निराशंसानुत्तरपरज्ञानरूपतया प्रस्फुरति, इत्यर्थः ॥ ७७ ॥

अत एवागमोऽप्येवम्, इत्याह—

**तेन श्रीकिरणोक्तं यद्गुरुतः शास्त्रतः स्वतः ॥ ७८ ॥**
**त्रिप्रत्ययमिदं ज्ञानमिति यच्च निशाटने ।**
**तत्सङ्घातविपर्यासविग्रहैर्भासते तथा ॥ ७९ ॥**

---

वह अपने में निराकाङ्क्ष होने से साक्षात् भैरव = पूर्णपरसंविद् से आविष्ट हो जाता है ॥ ७६-७७ ॥

प्रश्न—यह केवल संवाद से ही कैसे होता है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि शास्त्रज्ञान के क्रम से और शास्त्रज्ञगुरु की प्रज्ञा के अनुशीलन से आत्मविमर्शरूप ज्ञान पूर्ण होने के कारण भैरव जैसा हो जाता है ॥ -७७-७८- ॥

चूँकि शास्त्रज्ञान के क्रम से तथा शास्त्रज्ञ गुरु की प्रज्ञा के अनुशीलन से 'यह ऐसा है ऐसा नहीं है' इस प्रकार के पर्यालोचन से संवादयुक्त ज्ञान जो कि अपने में उत्पन्न विश्वास वाला है = 'यह ऐसा ही है अन्यथा नहीं' इस प्रकार का निश्चय उत्पन्न होने से दृढ़ता को प्राप्त है, इसलिये निराकाङ्क्ष होने से पूर्ण होता हुआ भैरव बन जाता है = निराकाङ्क्ष अनुत्तर पर ज्ञान के रूप में स्फुरित होता है ॥ ७७-७८ ॥

इसलिये आगम भी ऐसा है—यह कहते हैं—

इसलिये किरणागम में जो कहा—कि गुरुतः शास्त्रतः स्वतः । अथवा श्री निशाटन में जो कहा कि यह ज्ञान तीन कारणों वाला (तीन कारणों से उत्पन्न होता) है, वह उन (तीनों) के समूह से अथवा किसी एक या दो से होता है ॥ -७८-७९ ॥

त्रिप्रत्ययमिति, यदुक्तं तत्र—

'त्रिप्रत्ययमिदं ज्ञानमात्मा शास्त्रं गुरोर्मुखम् ।'

इति, तेनाकल्पितस्यापि गुर्वाद्यपेक्षणेन हेतुना, श्रीकिरणादौ यत् परतत्त्वज्ञाने गुर्वादि कारणत्रयमुक्तं तत् सङ्घातादिरूपत्वेन, तथा—उक्तेन प्रकारेण, भासते—सर्वस्यैव अनुभवसिद्धतया प्रस्फुरतीत्यर्थः, सङ्घातः—समस्तत्त्वं, विपर्यासः—उक्तक्रमान्यथाभावः, कस्यचित् स्वतः प्रवृत्तेऽपि ज्ञाने गुरुशास्त्राभ्यां पूर्णता भवेत्, इति भावः, विग्रहो—व्यस्तत्त्वं,—कस्यचिद्धि गुर्वादिभिरेककैरेव ज्ञानं जायते, इत्याशयः ॥ ७८-७९ ॥

ननु यदि नाम परतत्त्वज्ञाने गुर्वादीनां समस्तानामेव कारणत्वं, तत् कथं व्यस्तानामप्युक्तं, व्यस्तत्त्वेऽपि वा एकस्मादेव कार्यसिद्धेः किमन्येन ? इत्याशङ्क्याह—

**करणस्य विचित्रत्वाद्विचित्रामेव तां छिदम् ।**
**कर्तुं वासी च टङ्कं च क्रकचं चापि गृह्यते ॥ ८० ॥**
**तावच्च छेदनं ह्येकं तथैवाद्याभिसंधितः ।**

तक्षादयो हि करणस्य छिदिक्रियायां साधकतमस्य वास्यादेर्विचित्रत्वात्

---

तीन कारणों वाला । जैसा कि वहाँ कहा गया है—

"यह ज्ञान आत्मा शास्त्र और गुरुमुख (इन) तीन कारणों वाला है ।"

इसलिये अकल्पित का भी गुरु आदि की अपेक्षारूप हेतु से किरणसंहिता आदि में परतत्त्व के ज्ञान के विषय में जो गुरु आदि तीन कारण कहे गये हैं वह समूह आदि के रूप में । तथा = उक्त प्रकार से, भासित होता है = सबको अनुभवसिद्ध होकर स्फुरित होता है । सङ्घात = समस्तता । विपर्यास = उक्त क्रम का अन्यथा होना । किसी की, ज्ञान के स्वतः प्रवृत्त होने पर भी, पूर्णता गुरु और शास्त्र से होती है यह भाव है । विग्रह = व्यस्तता किसी को गुरु आदि किसी एक से ही ज्ञान हो जाता है ॥ ७८-७९ ॥

प्रश्न—यदि परतत्त्व के ज्ञान के विषय में गुरु आदि सभी कारण हैं तो व्यस्त भी (कारण) कैसे कहे गये ? व्यस्त होने पर भी एक ही से कार्य सिद्ध होने पर अन्य से क्या (प्रयोजन) ? यह शङ्का कर कहते हैं—

साधनों के विचित्र होने से विचित्र कटाई को करने के लिये (शिल्पी) बँसुला, छीनी और आरी भी लेता है लेकिन उनसे छिदा तो एक ही होती है, उसी प्रकार आद्य अभिसन्धान के भेद से साधन भिन्न होते हैं ॥ ८०-८१- ॥

बढ़ई आदि काटने की क्रिया में करण = साधकतम, बसुला आदि के विचित्र

तथाविधामेव तां छिदं—द्वैधीभावं कर्तुं समस्तमसमस्तं वा तदुपाददते, इति वाक्यार्थः । लोके हि सरले यथा महति दारुणि वास्यादिभिर्व्यस्तैरवच्छेदः क्रियते वक्रकोटरादौ च समस्तैरित्याशयः । ननु करणवैचित्र्यात् कार्यवैचित्र्ये नास्ति विवादः, तत् वास्यादेः करणस्य भेदाच्छिदिक्रियापि भिन्नभिन्नैव, इति—व्यस्तैः समस्तैर्वा कथमेभिरेकमेव कार्यं क्रियते? इत्याशङ्क्याह—'तावच्च' इत्यादि, तावत्—तत्तद्वास्यादिकरणनिर्वर्त्यमियत् यच्छेदनं तद्ध्येकं, न भिन्नभिन्नं, तथैव चिच्छिदिषात्मन एकस्यैव आद्यस्याभिसंधानस्य भावात्—परामर्शभेदादेव हि परामृश्यभेदो भवेदिति भावः, एवमेकस्यामपि छिदिक्रियायां वास्यादीनां समस्तानां व्यस्तानां च करणत्वे न कश्चिद्दोषः ॥ ८० ॥

एतदेव प्रकृते योजयति—

**इत्थमेव मितौ वाच्यं करणस्य स्वकं वपुः ॥ ८१ ॥**
**न स्वतन्त्रं स्वतो मानं कुर्यादधिगमं हठात् ।**
**प्रमात्राश्वासपर्यन्तो यतोऽधिगम उच्यते ॥ ८२ ॥**
**आश्वासश्च विचित्रोऽसौ शक्तिपातवशात्तथा ।**
**प्रमितेऽपि प्रमाणानामवकाशोऽस्त्यतः स्फुटः ॥ ८३ ॥**

---

होने से उस प्रकार की उस कटान = दो भागों में बाँटने को, करने के लिये सम्पूर्ण या अलग—अलग उस (कारण) को लेते हैं—यह वाक्यार्थ है । जैसे लोक में सरल बड़ी लकड़ी को अलग—अलग बसुला आदि से काटा जाता है और टेढ़ी खोढरा आदि को (काटने के लिए) सब (हथियार काम में लाये जाते हैं)—यह आशय है । प्रश्न—करण की विचित्रता से कार्य की विचित्रता में किसी को विरोध नहीं है । तो बसुला आदि साधन के भेद से छेदन क्रिया भी भिन्न-भिन्न होगी । फिर व्यस्त या समस्त इनके द्वारा कैसे एक ही कार्य किया जाता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—उतना इत्यादि । भिन्न-भिन्न बसुला आदि साधन के द्वारा विहित इतनी जो कटान है वह तो एक ही है न कि भिन्न-भिन्न । उसी प्रकार छेदन की इच्छा वाले एक ही प्रथम अभिसन्धान के होने से, परामर्श का भेद होने से ही परामृश्य का भेद होता है—यह भाव है । इस प्रकार एक ही छिदिक्रिया के विषय में सभी या अलग—अलग बसुला आदि के करण होने में कोई दोष नहीं है ॥ ८० ॥

इसी को प्रस्तुत से जोड़ते हैं—

**इसी प्रकार प्रमिति में करण (= गुरु आदि) का अपना स्वरूप (समझना चाहिये) । प्रमाण स्वयं (अपने रूप में स्वतन्त्र नहीं है (कि वह) हठात् (= प्रमाता के विना) ज्ञान कर ले । क्योंकि अधिगम प्रमाता के विश्वासपर्यन्त माना जाता है । शक्तिपात के अनुसार विश्वास भी विचित्र होता है । पदार्थ के उस प्रकार के प्रमित होने पर भी प्रमाणों के लिये**

कल्पितार्चाद्यनादरानन्तर्येण अनुजोद्देशोदिष्टः संविच्चक्रोदयोऽप्युपक्रान्तः । ननु विश्वस्य प्रमातृप्रमेयादिरूपत्वेनापि बहुधात्वमस्ति, इति कथं—द्वादशकलात्म-सूर्यरूपेण प्रमाणमात्रेणैवोपात्तेन तत्संग्रहः सिद्ध्येत् ? इत्याशङ्क्याह—'तत्रेत्यादि' सर्वमिति—प्रमातृप्रमेयादि, इह खलु

'योऽयं वह्निः परं तत्त्वं प्रमातुरिदमेव तत् ।'

इत्याद्युक्त्या परसंविदात्मा प्रमाता तावत् भेदेन्धनदाहकत्वादग्निः, स एव च अहंप्रतीतिमात्रस्वरूपः स्वस्वातन्त्र्यात् बुद्धीन्द्रियाद्यात्मना द्वादशधा प्रस्फुरन् प्रमाणदशामधिशयानः 'सूर्यः' इत्युच्यते, प्रमाणं च प्रमातुरेव बहिर्मुखं रूपम्, इति—तत्र प्रमाता तावदन्तर्भावमियात्, प्रमाणं नाम च ज्ञानं, तच्चोपाश्रयशून्यं न क्वचिदपि संभवति—इत्यवश्यमेव मेयाक्षेपेण वर्तते, इति, तदपि अत्रान्तर्भूतमेव, तदाह 'सूर्य एव' इत्यादि, 'सोमः' प्रमेयम्, यदुक्तं प्राक्

'सूर्यं प्रमाणमित्याहुः सोमं मेयं प्रचक्षते ।
अन्योन्यमवियुक्तौ तौ स्वतन्त्रावप्युभौ स्थितौ ॥' इति ।

विश्वमय इति विश्वस्य मेयात्मकत्वात्, अतश्च सर्वस्यैव अत्रान्तर्भावात् विश्वरूपतया प्रस्फुरन्त्याः परस्याः संविदो द्वादशात्मकत्वमेव वस्तुतः संभवति,

---

वह = परप्रमातृरूप परामर्श, विश्व के रूप में बारह प्रकार से उल्लसित होता है । इससे कल्पित पूजा आदि के अनादर के बाद अनुजोद्देशोदिष्ट संवित् चक्र के उदय का उपक्रम भी हो गया । प्रश्न—विश्व का प्रमाता प्रमेय आदि के रूप में भी अनेक प्रकार हैं फिर केवल प्रमाण से प्राप्त बारह कला वाले सूर्य के रूप में ही उसका संग्रह कैसे सिद्ध होता है ? यह शङ्का कर कहते हैं—'वहाँ .......।' सब = प्रमाता प्रमेय आदि ।

'जो यह परतत्त्व वह्नि है वह प्रमाता का ही (रूप) है ।'

इत्यादि उक्ति के द्वारा परसंविद्रूप प्रमाता भेदरूप ईधन का दाहक होने के कारण अग्नि है और अहंप्रतीति रूप वही अपने स्वातन्त्र्यवश बुद्धि इन्द्रिय आदि बारह प्रकार से स्फुरित होता हुआ प्रमाण दशा को प्राप्त होकर 'सूर्य' कहा जाता है । प्रमाण प्रमाता का ही बहिर्मुखी रूप है उसमें प्रमाता अन्तर्भाव को प्राप्त होता है । और प्रमाण ज्ञान है वह कभी भी आश्रयशून्य नहीं हो सकता इसलिये अवश्य ही प्रमेय का आक्षेप करके रहता है इसलिए वह (प्रमाण) भी (प्रमेय) में अन्तर्भूत है ।' वह कहते हैं—'सूर्य ही' इत्यादि, सोम = प्रमेय । जैसा कि पहले कहा गया—

''सूर्य को प्रमाण और चन्द्रमा को प्रमेय कहा गया है । वे दोनों एक दूसरे से वियुक्त न होते हुए भी स्वतन्त्र रूप में स्थित रहते हैं ।''

विश्वमय—क्योंकि विश्व प्रमेय है । इसलिये सभी का इसमें अन्तर्भाव होने से

इति युक्तमुक्तं 'स च द्वादशधा इति, अत एवाह—'कलाद्वादशकेत्यादि' कलाः—प्रमात्रादिरूपाः अंशाः ॥ १२३-१२४ ॥

ननु अस्यास्त्रयोदशात्मकत्वमपि अन्यैरुक्तं, तत् कथमिह द्वादशात्मकत्वमेवोच्यते ?—इत्याशङ्क्याह—

**सा च मातरि विज्ञाने माने करणगोचरे।**
**मेये चतुर्विधं भाति रूपमाश्रित्य सर्वदा ॥ १२५ ॥**

विज्ञाने इति मानविशेषणम्, अन्येषां हि बोधाबोधरूपमपि प्रमाणलक्षणं विवक्षितं, करणगोचरे इति—प्रमाणविषयतां प्राप्ते इत्यर्थः, अन्यथा हि मेयं नाम स्वात्मनि न किञ्चिदेवेति भावः, चो हेतौ, यतः, सा—पारमार्थिकी संवित् सृष्टिस्थितिसंहारानाख्यत्वेन चतुर्विधं रूपमाश्रित्य प्रमातरि प्रमाणे प्रमेये च सर्वदा भाति—अविच्छिन्नत्वेन एकैकत्र चातुरात्म्ये द्वादशधा प्रस्फुरतीत्यर्थः, यदुक्तम्—

'सोमार्कानलदीप्तीनां रूपं यः सर्वगोऽमितः ।
सृष्ट्यादिक्रमयोगेन व्यक्तां नयति स्फुटम् ॥

इति । तथा

'यस्यां यस्यां बोधभूमौ समाविशति तत्त्ववित् ।

---

विश्वरूप में स्फुरित होने वाली परासंविद् की द्वादशरूपता वस्तुतः सम्भव है । इसलिये यह ठीक कहा गया—'वह बारह प्रकार वाली' । इसलिये कहते हैं—'बारह कला इत्यादि' । कला = प्रमाता आदि रूप अंश ॥ १२४ ॥

प्रश्न—इसकी त्रयोदशात्मकता भी दूसरों के द्वारा कही गई है तो यहाँ द्वाद, शात्मकता ही कैसे कही जा रही है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

और वह (= परमार्थ संवित्) प्रमाता प्रमाण और इन्द्रियों के विषयभूत प्रमेय में चार प्रकार के रूप को आधार बनाकर सर्वदा प्रकाशित होती रहती है ॥ १२५ ॥

विज्ञान में 'यह मान (= प्रमाण) का विशेषण है । दूसरे लोग प्रमाण का लक्षण बोधाबोध रूप भी मानते हैं । इन्द्रियविषयों के प्रमाणविषयता को प्राप्त होने पर—यह अर्थ है । अन्यथा स्वात्मा में प्रमेय नामक कोई भी चीज नहीं है । 'च' का प्रयोग कारण अर्थ में है । अर्थात् क्योंकि वह = पारमार्थिक संवित् सृष्टि स्थिति संहार और अनाख्या वाले चार प्रकार के रूप का आश्रय लेकर प्रमाता प्रमाण प्रमेय में सर्वदा आभासित होती है = अविच्छिन्न रूप में एक-एक जगह चार से संपृक्त बारह रूपों में प्रस्फुरण करती है । जैसा कि कहा गया ।

"चन्द्रमा सूर्य और अग्नि के प्रकाश का रूप जो कि सर्वव्यापी और अपरिमित है, सृष्टि आदि क्रम से (अपने को) स्पष्टतया व्यक्त करता है ।" तथा

तस्यां तन्मयतां प्राप्य चातुरात्म्यं प्रपद्यते ॥'

इति । ननु अस्याः परस्याः संविदोऽन्यैरनयैव भङ्ग्या त्रयोदशात्मकत्वमुक्तं, यदुक्तम्—

'एकं स्वरूपरूपं हि मानमेयप्रमातृताः ।
सर्गावतारसंहारमयीराक्रम्य वर्तते ॥
स्वस्वरूपानुगुण्येन प्रत्येकं कलनावशात् ।
सृष्टिस्थित्यादिभिर्भेदैश्चतुर्धा ता अपि स्थिताः ॥
कालग्रासान्तमुदयाच्चतुर्धा विभवो हि यः ।
तस्य विश्रान्तिरेकैव ततो देव्यस्त्रयोदश ॥
अनाख्यचक्रे प्राधान्यात्पूजनीयतया स्थिताः ।' इति ।

इह च द्वादशात्मकत्वमुच्यते इति किमेतत्? इति न जानीमः, अत्रोच्यते—इह खलु परैव संवित् स्वस्वातन्त्र्यात् यथोक्तयुक्त्या द्वादशधा प्रस्फुरिता इति तावदविवादः, तत्र यद्यसौ परैव संवित् तेभ्यो द्वादशभ्यो रूपेभ्यः पृथगवभासेत तदस्या भवेत्त्रयोदशत्वम्, अन्यथा तत् कस्यान्यस्य त्रयोदशत्वं स्यात्, संविदो हि अतिरिके द्वादश रूपाणि असंविद्रूपत्वात् न चकास्युरेव, इति—निराभासा संविदेकैव अवशिष्येत, इति को नाम त्रयोदशरूपत्वस्यावकाशः । अथातिरेकेऽपि संवित् सामान्यन्यायेन द्वादशापि रूपाण्यनुयन्ती स्वरूपेणापि अवभासते, इति

---

"तत्त्ववेत्ता जिस-जिस बोधभूमि में समावेश करता है उस-उस में तन्मयता को प्राप्त होकर चतुरात्मता को प्राप्त करता है ।"

प्रश्न—दूसरे लोगों ने इसी भङ्गिमा से इस परा संविद् को तेरह प्रकार का बतलाया है । जैसा कि कहा गया—

"एक अपना रूप सृष्टि स्थिति संहार वाली प्रमाण प्रमेय और प्रमातृता को व्याप्त करके वर्तमान है । अपने स्वरूप के अनुसार रचनावश वे (प्रमाण आदि) सृष्टि स्थिति आदि भेदों से चार रूपों में स्थित है । कालग्रासपर्यन्त उदय होने से जो चार प्रकार का विस्तार है उसकी विश्रान्ति एक ही है । इसलिये तेरह देवियाँ प्रधानता के कारण अनाख्याचक्र में पूजनीय रूप में स्थित हैं ।"

और यहाँ (उन्हें) बारह कहा जा रहा तो यह क्या है ? यह (हम) नहीं समझ पा रहे हैं ? इस विषय में कहा जाता है—परा संविद् ही अपने स्वातन्त्र्य के कारण उक्त युक्ति के अनुसार बारह प्रकार से प्रस्फुरित है—इसमें ऐकमत्य है । तो यदि यह परा ही संवित् उन बारह रूपों से अलग अवभासित होती तो यह तेरह हो जाती अन्यथा फिर कौन दूसरा तेरहवाँ होगा ? बारह रूप संविद् से अतिरिक्त होने पर असंविद्रूप होने के कारण प्रकाशित ही नहीं होंगे इसलिये आभासहीन संविद् एक ही अवशिष्ट रहेगी फिर (उसकी) तेरहरूपता का कहाँ अवसर रहेगा ।

स्थितमेव अस्यास्त्रयोदशत्वम् इति चेत्, असदेतत्, सामान्यं हि विशेषेभ्यो भिन्नं सत्ताननुगच्छति, येनगौर्गौरिति अभिन्नस्तदनुगतः प्रत्ययः स्यात्, संविदि पुनस्तानि तान्यपि रूपाणि प्रस्फुरन्ति, नातिरिच्यन्ते, तथात्वे हि तेषामवभास एव न स्यात्, तेन यन्नाम तानि तानि रूपाणि प्रस्फुरन्ति तदेवोच्यते 'संविदवभासते' इति, तत् किं केनानुगम्यते—दृष्टान्तस्य वैषम्यात्, यत्किञ्चिदेतत्, यदभिप्रायेणैव—

'भावा भान्तीति संवित्तावात्मा भातीति भासते।
आत्मा भातीति संवित्तौ भावा भान्तीति भासते ॥'

इत्यादि अन्यत्रोक्तम् । अथ परैवेयं संवित् द्वादशकात्मनारूषितेन रूपेण प्रस्फुरेत्, शुद्धसंविन्मात्रात्मना त्रयोदशेन चानारूषितेन ? इति चेत्, नैतत्, इह हि—निरुपाधिरनारूषिता निराभासा परैव शुद्धा संविदस्ति इति नः सिद्धान्तः, सा च स्वस्वातन्त्र्यमाहात्म्यात् स्वंरूपं गोपयित्वा विश्वरूपतामवभासयन्ती द्वादशकात्मनारूषितेनैव रूपेण प्रस्फुरेत्, नहि तदानीं तदतिरिक्तमनारूषितमपि अस्या रूपं भायात्, तथात्वे हि आरूषितमेव रूपं न चकास्यादित्युक्तं बहुशः । ननु

---

प्रश्न—भिन्न होने पर भी संविद् सामान्य न्याय से बारह रूपों का अनुसरण करती हुई अपने रूप में भी भासित होती है इसलिये यह निश्चित रूप से तेरह है ? यह (कथन) असत् है । सामान्य (गोत्व आदि) विशेषों से भिन्न होने पर उनका अनुगमन करता है जिससे यह गाय है यह गाय है—ऐसा अभिन्न उसका अनुयायी प्रत्यय होता है किन्तु संविद् में भिन्न-भिन्न रूप प्रस्फुरित होते हुए भी भिन्न नहीं होते क्योंकि वैसा होने पर उनका अवभास ही नहीं होगा । इसलिये जो भिन्न-भिन्न रूप स्फुरित होते हैं वही कहा जाता है कि संविद् प्रकाशित हो रही है । तो कौन किसके द्वारा अनुगत होता है ? 'क्योंकि दृष्टान्त ही भिन्न इस कारण यह कुछ है।' जिस अभिप्राय से—

''भाव भासित होते हैं ऐसा ज्ञान होने पर लगता है कि आत्मा भासित हो रहा है । आत्मा भासित हो रहा है ऐसा ज्ञान होने पर लगता है कि पदार्थ भासित हो रहे हैं ।''

इत्यादि अन्यत्र कहा गया है ।

प्रश्न—यह परा संवित् अपने बारह अनारूषित रूप से स्फुरित होती है और शुद्ध संविद् वाले अपने तेरहवें अनारूषित रूप से ? ऐसा नहीं है । इस विश्व में उपाधिशून्य, अनारूषित निराभास परा ही शुद्ध संविद् है—यह हमारा सिद्धान्त है । वह अपने स्वातन्त्र्य की महिमा से अपने रूप को छिपाकर विश्वरूपता को अवभासित करती हुई बारह आरूपित रूप से ही स्फुरित होती है । उस समय उसके अतिरिक्त उसका अनारूषित भी रूप आभासित नहीं होता । क्योंकि वैसा होने पर उसका आरूषित रूप ही प्रकाशित नहीं होगा—ऐसा कई बार कहा जा

विश्वमयत्वेऽप्यस्या विश्वोत्तीर्णमनारूषितं रूपं संभवेत्, अन्यथा हि अस्या जाड्यमापतेत्, नन्वस्य प्रश्नस्य क इवाशयः—किं विश्वमयत्वेऽप्यस्या गोशृङ्ग-न्यायेन तदरिक्तिमनारूषितं रूपं संभवेदिति, उत स्वस्वातन्त्र्याद्विश्वरूपतामव-भासयन्त्या अप्यस्याः संविदद्वयात्मनः स्वस्वरूपात् प्रच्यावो न जायते इति ? तत्राद्यः पक्षो दूषितप्रायः—नहि वैश्वरूप्यमतिक्रम्य अस्याः स्फुरत्तैव स्यादित्युक्त-मसकृत्, वक्ष्यति च—

'न खल्वेष शिवः शान्तो नाम कश्चिद्विभेदवान्।
सर्वेतराध्वव्यावृत्तो घटतुल्योऽस्ति कुत्रचित् ॥
महाप्रकाशरूपा हि येयं संविद्विजृम्भते ।
स शिवः शिवतैवास्य वैश्वरूप्यावभासिता ॥
तथाभासनयोगोऽतः स्वरसेनास्य जृम्भते ।' इति ।

अनेनैवाभिप्रायेण श्रीतपस्विनापि

'परतरतयादिरूपं यद्यत्कलयामि तत्तदधरं ते ।
अधरतरापि न कलना सा काचिद्यत्र न स्थितास्यभितः ॥'

इत्याद्युक्तम् । द्वितीयस्मिन् पक्षे पुनर्ववस्तुतोऽनारूषितत्त्वेऽपि स्वस्वातन्त्र्यो-ल्लासितेन तेन तेनारूषितेनैव रूपेण अस्या अवभासः, इति पुनरपि नास्यास्त्रयो-

---

चुका है । प्रश्न—विश्वमय होने पर भी उसका विश्वोत्तीर्ण निर्मलरूप सम्भव है अन्यथा यह जड हो जायेगी ? प्रश्न—इस प्रश्न का क्या आशय है ? क्या विश्वमय होने पर भी गोशृङ्ग न्याय से उससे भिन्न इसका निर्मल रूप सम्भत है अथवा अपने स्वातन्त्र्य के कारण विश्वरूपता का अवभासन करती हुई भी यह अपने संविद्द्वयात्मक रूप से च्युत नहीं होती ? इसमें पहला पक्ष दोषयुक्त है—विश्वरूपता को छोड़कर इसकी स्फुरत्ता ही नहीं है—यह कई बार कहा जा चुका है। आगे भी कहेंगे—

"भेदवान्, समस्त अन्य अध्वाओं से रहित घट के समान कोई शान्त शिव कहीं नहीं है । जो यह महाप्रकाश रूप संविद् भासित हो रही है वही शिव है । इसकी शिवता ही विश्वरूपता का आभास है । इसलिए उस प्रकार का आभास इस के स्वातन्त्र्य से स्फुरित होता है ।"

इसी अभिप्राय से तपस्वी ने भी—

"पर, परतर आदि जिस-जिस रूप की कलना (= आकलन) या कल्पना (मैं) करता हूँ वह तुम्हारी अपेक्षा निम्न है । निम्नतर भी वह कोई कल्पना नहीं होती जहाँ चारों ओर तुम स्थित नहीं हो ।'

इत्यादि कहा है । दूसरे पक्ष में वस्तुतः अनारूषित होने पर भी अपने स्वातन्त्र्य से उल्लासित उस-उस अनारूषितरूप से ही इसका अवभास होता है ।

दशरूपत्वं, तद्धि अयःशलाकाकल्पतया स्पर्धाबन्धेन परिस्फुरतोरनयोः स्यात्, यथाहि—नटस्तत्तद्भूमिकावलम्बनवेलायां वस्तुतो नटत्वेऽपि तत्तद्रूपतयैवावभासते, न पुनः नटत्वेनापि, तथैव च संविदपि वस्तुतः शुद्धसंविन्मात्रत्वेऽपि विश्वमयतायां द्वादशकात्मनैव रूपेणावभासते, न पुनः शुद्धसंविन्मात्रात्मना त्रयोदशेनापि रूपेणावभासते, इति यथोक्तमेव युक्तम्, तस्माद्विश्वरूपतामवभासयन्ती संवित् द्वादशधैव प्रस्फुरेत्, अन्यथा पुनरेकैवेति पर्यवसितम् । यदागमः—

'पृथक्पृथक्स्वकार्यस्था यावत्तिष्ठन्ति देवताः ।
तावत्क्रमकृता संज्ञा विद्यते नान्यथा पुनः ॥
एकीभावतया सर्वमनाख्यायां यदा स्थितम् ।
अक्रमस्तु तदा ज्ञेयः प्रोत्तीर्णः सर्वतो यतः ॥'

इति । एवं चैकत्वमपि द्वयप्रतिपक्षभूतम्, इति तद्विशेषणत्वमपि न सहते, इति संविदेवेति स्यात्, एवकारश्च अन्ययोगव्यवच्छेदकः, अन्यश्च कश्चिदपीह नास्ति, इति किं व्यवच्छिन्द्यात्, इति तद्योगमप्यसहमाना संविदित्येव स्यात्, संविच्च संवेद्यनिष्ठा, संवेद्यं नाम च स्वात्मातिरिक्तं न किञ्चिदप्यस्ति इति, तथा व्यपदेशमप्यलभमाना सर्वत्रैवाव्यपदेश्येति अनामकेति अनाख्येति चोद्धोष्यते, इत्यलं बहुना । ननु यद्येवं तत् कथमन्यत्र अस्यास्त्रयोदशरूपत्वमुक्तं युज्यते,

---

इसलिए फिर भी इसका तेरह रूप नहीं है वह (साइकिल के पहिये में लगी) लोहे की तीली के समान होने से स्पर्धाबन्ध के द्वारा परिस्फुरित होने वाले इन दोनों (द्वादश त्रयोदश रूपों) का होता है । जैसे नट भिन्न—भिन्न भूमिका के निर्वाह के समय वस्तुतः नट होते हुए भी उस-उस रूप में ही भासित होता है न कि नट के रूप में उसी प्रकार संविद् भी वस्तुतः शुद्ध संविन्मात्र (= अर्थात् एक) होते हुए भी विश्वमय अवस्था में बारह रूपों से ही भासित होती है न कि शुद्ध संविन्मात्र तेरहवें रूप से भी भासित होती है । इसलिए जैसा कहा गया वही ठीक है इसलिये विश्वरूपता को अवभासित करती हुई संविद् बारह प्रकार से ही स्फुरित होती है अन्यथा फिर एक ही है—यह निश्चित हुआ आगम भी—

"जब तक देवतायें पृथक् पृथक् अपने कार्य में स्थित होकर रहती हैं तब तक क्रमकृत संज्ञा रहती हैं अन्यथा नहीं । फिर जब एक रूप से सब अनाख्या में स्थित हो जाता है तब अक्रम जानना चाहिये क्योंकि (वह) सबसे परे है ।"

इस प्रकार एकत्व भी दो का प्रतिपक्ष (= विरोधी) है इसलिए उसका विशेषण नहीं होता । इसलिये एकमात्र संविद् ही है, एवकार से अन्ययोग का व्यवच्छेद होता है यहाँ अन्य कोई है नहीं फिर किसका व्यवच्छेद करेगा इसलिये उस (एवकार) के योग का सहन न करती हुई संवित् है । संविद् संवेद्य में रहती है और आत्मा से अतिरिक्त कोई संवेद्य है नहीं, इस कारण वैसा नाम न प्राप्त करने वाली वह सर्वत्र अव्यपदेश्या, अनामका अनाख्या कही जाती है—बस इतना पर्याप्त

नहि तन्नोपपद्यते इति वक्तुं शक्यम्—आगमात्मनो निर्बाधस्य प्रमाणस्य भावात्, तत् कथमेतत् प्रतिसमाधीयते इत्युच्यताम् ? उच्यते—इह भेदाधिवासिता माया-प्रमातारस्तावदुपदेश्याः, इति समानार्थचर्यावत् तदानुगुण्येन अत्र प्रवृत्त उपदेशः सुखेन प्ररोहमियात् इति विकल्पबलोपनतं भेदमाश्रित्य संविदस्त्रयोदशरूपत्वमुक्तम्, इह पुनर्वास्तवमभेदमेवावलम्ब्य एवमुपदेशः, इति सर्वमेव प्रतिसमाहितम् । ननु अस्याः परस्याः संविदः

'तस्य शक्तय एताश्च तिस्रो भान्ति परादिकाः ।
सृष्टौ स्थितौ लये तुर्ये तेनैता द्वादशोदिताः ॥'

इत्याद्युक्त्या प्रागन्यथा द्वादशधोदय उक्तः, इह चान्यथा, इति पूर्वापरव्याहतत्त्वमापतेत्, इति किमेतत् ? अत्रोच्यते—इह यावता हि परस्याः संविदो द्वादशधोदयो विवक्षितः स चैवमस्तु, अनेवं वा—प्रक्रियाया विशेषे तस्याविशेषात्, एतदभिप्रायगर्भीकारेणैव च अन्यत्राप्यनेनैव

'ता एताश्चतस्रः शक्तयः स्वातन्त्र्यात्प्रत्येकं त्रिधैव वर्तन्ते—सृष्टौ स्थितौ संहारे च इति द्वादश भवन्ति ।'

---

है ।

प्रश्न—यदि ऐसा है तो अन्यत्र इसका उक्त तेरह रूप का कथन कैसे युक्त होता है । वह (कथन) समीचीन नहीं है—ऐसा नहीं कह सकते क्योंकि उसमें निर्बाध आगम प्रमाण है । तो इसका समाधान क्या है—यह बताइये ? कहते है—भेदभावना से अधिवासित मायाप्रमाता उपदेश्य हैं—ऐसी समानार्थकचर्या की भाँति उसके अनुसार यहाँ दिया गया उपदेश आसानी से बढ़ेगा । ऐसा विकल्प के बल से प्राप्त भेद का आश्रय लेकर संविद् के तेरह रूप कहे गये और यहाँ वास्तविक अभेद के आधार पर ऐसा उपदेश हुआ । इस प्रकार सबका समाधान हो गया । प्रश्न—

इस परा संविद् का—

"उसकी ये परा आदि तीन शक्तियाँ सृष्टि स्थिति प्रलय और तुरीय अवस्थाओं में प्रकाशित होती हैं । इसलिये ये बारह कही गई हैं ।"

इत्यादि उक्ति के द्वारा पहले बारह प्रकार का उदय कहा गया यहाँ दूसरे प्रकार का, यह तो पूर्वापर व्याघात हो जायेगा—यह क्या है—इस विषय में कहते हैं—चूँकि यहाँ परासंविद् का बारह प्रकार का उदय विवक्षित है तो वह ऐसा हो या ऐसा न हो क्योंकि प्रक्रिया के विशिष्ट होने पर उसमें कोई वैशिष्ट्य नहीं होता । इस अभिप्राय को भीतर रखकर ही अन्यत्र भी इन्होंने—

'ये चार शक्तियाँ स्वातन्त्र्य के कारण प्रत्येक तीन-तीन प्रकार की होती हैं—सृष्टि स्थिति और संहार में—इसलिये बारह होती हैं'

इत्याद्युक्त्या प्रक्रियान्तरेण अस्या द्वादशधोदय उक्तः, इति सर्वं निरवद्यम् ॥ १२५ ॥

नन्वेवंरूपत्वेनावभासमानाया अस्या वैशिष्ट्यमवश्याश्रयणीयम्, अन्यथानैक्यमेव न स्यात् तत् पुनः कुत्र कीदृक् ?—इत्याशङ्क्याह—

**शुद्धसंविन्मयी प्राच्ये ज्ञाने शब्दनरूपिणी ।**
**करणे ग्रहणाकारा यतः श्रीयोगसञ्चरे ॥ १२६ ॥**

इयं खलु परा संवित् प्राच्ये—प्रमातरि कथञ्चित्सङ्कोचोल्लासेऽपि प्रमातृरूपत्वात् शुद्धा, न पुनः प्रमाणादिवदशुद्धैव येयं संवित् संकुचितमविकल्पकं ज्ञानं तत्स्वभावा, बुद्धीन्द्रियाद्यात्मकरणलक्षणे प्रमाणे च शब्दनं—विकल्पस्तद्रूपिणी भेदामर्शमयीत्यर्थः, अत एव 'ग्रहणाकारा' इत्युक्तम्, ग्रहणं हि ग्राह्यग्राहकोभयापेक्षकम् । ननु प्रमाणदशायामपि परैव संवित् ग्रहणाकारा वर्तते, इत्यत्र किं प्रमाणम् ? इत्याशङ्क्याह—यत इत्यादि 'यतः श्रीयोगसञ्चरे' इति वक्ष्यमाणमुक्तमिति शेषः ॥ १२६ ॥

तदेवाह—

---

इत्यादि उक्ति के द्वारा प्रक्रियान्तर की दृष्टि से इसका बारह प्रकार का उदय कहा गया । इस प्रकार सब निर्दुष्ट हैं ॥ १२५ ॥

प्रश्न—इस रूप से अवभासमान इस (संविद्) का वैशिष्ट्य अवश्य मानना चाहिये अन्यथा अनैक्य ही नहीं होगा । फिर वह (अनैक्य) कहाँ कैसा है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

परासंवित् प्राच्य (= प्रमाता) में शुद्ध संवित्‌रूपा, ज्ञान में शब्दरूपा और इन्द्रियों में ग्रहणरूपा है । क्योंकि योगसञ्चर में (ऐसा कहा गया है) ॥ १२६ ॥

यह परा संवित् प्राच्य = प्रमाता में किसी प्रकार सङ्कोच का उल्लास होने पर भी प्रमातृरूप होने से शुद्ध न कि प्रमाण आदि की भाँति अशुद्ध है जो यह संवित् = संकुचित अविकल्पक ज्ञान, उस स्वभाववाली, बुद्धि इन्द्रिय आदि आत्मकरणलक्षण वाले प्रमाण में, शब्दन = विकल्प, उस रूप वाली अर्थात् भेद आमर्श वाली इसलिये 'ग्रहण के आकार वाली' ऐसा कहा गया है । ज्ञान ग्राह्य ग्राहक दोनों की अपेक्षा वाला होता है । प्रश्न—प्रमाण दशा में भी परा ही संवित् ज्ञान के आकार वाली होती है । इसमें क्या प्रमाण है ? यह शङ्का कर कहते हैं—क्योंकि इत्यादि । 'क्योंकि श्री योगसचर में' यह आगे कहा जाने वाला (यहाँ) कहा गया ॥ १२६ ॥

वही कहते हैं—

**ये चक्षुर्मण्डले श्वेते प्रत्यक्षे परमेश्वरि ।**
**षोडशारं द्वादशारं तत्रस्थं चक्रमुत्तमम् ॥ १२७ ॥**

ये इति द्विवचनं गोलकद्वयापेक्षया, एवमुत्तरत्रापि ज्ञेयम्, ये श्वेते चक्षुर्मण्डले दृश्येते दृश्यमाने न तु रक्तमण्डलवद्गुप्ते तत्र विश्वक्रोडीकारादुत्तमं प्रमेयप्रमाण-प्रमातृप्रमाणां सर्वसर्वात्मकत्वात् षोडशारं चक्रं तिष्ठति—तद्रूपतया प्रस्फुरतीत्यर्थः, यदभिप्रायेणैव श्रीक्रमसद्भावभट्टारके 'अनाख्यचक्रे षोडशैव देव्यः पूज्यत्वेनोक्ताः', यदुक्तं तत्र

'षोडशातः समासेन शृणुष्वेकमना हर ।'

इत्यादि ।

'सा सत्ता लीयते यस्याः काली द्व्यष्टकला स्मृता ॥'

इत्यन्तम् । अत्र चानाख्यत्वेऽपि सृष्ट्यात्मनः प्रमेयस्य प्राधान्येनावस्थितेः सोमरूपत्वात् श्वेतत्वम् ॥ १२७ ॥

ननु यद्यत्र षोडशारं चक्रमवस्थितं, तत् कथं द्वादशारमपि ? इत्याशङ्क्याह—

**प्रतिवारणवद्रक्ते तद्बहिर्ये तदुच्यते ।**

---

हे परमेश्वरि जो दो श्वेत चक्षुर्मण्डल प्रत्यक्ष दिखायी पड़ते हैं उसमें षोडशार एवं द्वादशार उत्तम चक्र स्थित हैं ॥ १२७ ॥

'ये' यह द्विवचन दो (चक्षु) गोलक की दृष्टि से उक्त है । इसी प्रकार आगे भी जानना चाहिये । जो दो श्वेत चक्षुर्मण्डल दिखलायी देते हैं न कि रक्तमण्डल की भाँति गुप्त है, उसमें विश्व को छिपा लेने के कारण उत्तम प्रमेय प्रमाण प्रमाता एवं प्रमा के सर्वसर्वात्मक होने से सोलह अरों वाला चक्र स्थित है—उस रूप में प्रस्फुरण करता है—यह अर्थ है । जिस अभिप्राय से क्रमसद्भावभट्टारक में अनाख्या चक्र में सोलह ही देवियाँ पूज्य कही गई हैं' जैसा कि वहाँ कहा गया—

"हे शिव ! अब एकाग्रचित्त होकर संक्षेप में सोलह (कलाओं) को सुनो । यहाँ से लेकर—

"जिसकी वह सत्तालीन हो जाती है वह काली सोलह कला वाली कही गई है ।"

यहाँ तक अनाख्य होने पर भी सृष्ट्यात्मक प्रमेय के प्रधान रूप से स्थित होने के कारण सोमरूप होने से श्वेतता है ॥ १२७ ॥

प्रश्न—यदि यहाँ सोलह अरों वाला चक्र स्थित है तो बारह अरों वाला भी (वहाँ) कैसे है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

**द्वितीयं मध्यगे ये ते कृष्णश्वेते च मण्डले ॥ १२८ ॥**
**तदन्तर्ये स्थिते शुद्धे भिन्नाञ्जनसमप्रभे ।**
**चतुर्दले तु ते ज्ञेये अग्नीषोमात्मके प्रिये ॥ १२९ ॥**
**मिथुनत्वे स्थिते ये च चक्रे द्वे परमेश्वरि ।**
**संमिलनोन्मीलनं ते अन्योन्यं विदधातके ॥ १३० ॥**

तद्बहिः—श्वेतमण्डलबाह्ये, प्रतिवारणवत्—प्रतिमण्डलन्यायेन, रक्ते ये मण्डले स्थिते, तत् द्वितीयं—श्रीसृष्टिकाल्यादिरूपं द्वादशारं चक्रमुच्यते, अनाख्यत्वेऽपि अत्र स्थित्यात्मनः प्रमाणस्य प्राधान्याद्रक्तत्वं, तद्धि प्रमेयोपरञ्जितमेव भवेत्, अतश्च प्रमेयस्य तदभेदेनैवावस्थानात् तद्गतस्य रूपचतुष्कस्य पृथगभावात् द्वादशारत्वम्, अत एवास्य प्रमेयान्तःकाराद्बहिरप्यवस्थानं, मध्यगे—श्वेतकृष्ण-मण्डलान्तर्गते, अत एव अन्तर्वर्तिना कृष्णेन मण्डलेन बहिष्ठेन च श्वेतेनाच्छुरणात् श्वेतकष्णे धूसरप्राये ये पुनर्मण्डले तत्प्रमाणस्य प्रमातरि विश्रान्तेः तद्गतस्यापि रूपचतुष्कस्य पृथगभावात् संहारात्मप्रमातृप्रधानं 'भैरवत्रयं, देवीत्रयं, कुलेश्वरः, कुलेश्वरी' चेत्यष्टारं चक्रमुच्यते—इत्यर्थावसेयम्, यद्वक्ष्यति—

'षोडशद्वादशाराभ्यामष्टारेष्वथ सर्वशः ।

---

(दोनों आँखों में) जो दो रक्तमण्डल (= लाल घेरा) हैं (वह श्वेत कृष्ण के) प्रतिवारक के रूप में (स्थित) है । वह बाहर की ओर कहा जाता है । बीच में वर्त्तमान जो कृष्ण श्वेत दो मण्डल हैं वे द्वितीय हैं । उसके भीतर घने काले अञ्जन के समान कान्ति वाले जो दो शुद्ध (मण्डल) है वे चतुर्दल एवं अग्नीषोमात्मक जानने चाहिये । हे परमेश्वरी, जो दो चक्र मिथुनी भाव में स्थित हैं, वे परस्पर संमीलन और उन्मीलन करते रहते हैं ॥ १२८-१३० ॥

उससे बाहर = श्वेत मण्डल से बाहर, प्रतिवारण के समान = प्रतिमण्डल न्याय से, जो दो रक्तमण्डल स्थित हैं, वह द्वितीय = श्री सृष्टिकाली आदि रूप वाला द्वादशार चक्र कहा जाता है । अनाख्य होने पर भी यहाँ स्थित्यात्मक प्रमाण की प्रधानता के कारण रक्तता है । वह प्रमेय से उपररञ्जित है इसलिये ये प्रमेय के उससे अभिन्न रूप से स्थित होने के कारण उसमें वर्त्तमान चार रूपों के पृथक् न होने से द्वादशार है । इसलिये इसके प्रमेय के भीतर किये जाने से बाहर भी स्थिति है। मध्यगामी = श्वेतकृष्ण मण्डल के अन्तर्गत । इसलिये अन्तर्वर्ती कृष्णमण्डल और बहिस्थ श्वेतमण्डल से कुछ-कुछ छुरित होने के कारण श्वेतकृष्ण = धूसरप्राय जो मण्डल उस प्रमाण के प्रमाता में विश्रान्ति के कारण उसके स्थित चार रूपों के पृथक् न होने से संहारात्मक प्रमातृप्रधान तीन भैरव, तीन भैरवी कुलेश्वर और कुलेश्वरी इन आठ अरों वाला चक्र कहा जाता है—यह अर्थात् जानना चाहिये । जैसा कि कहेगें—

इति, तस्य—श्वेतस्यापि मण्डलस्यान्तर् अतीव कृष्णे—कुमारिकाशब्द-व्यपदेश्ये, ये मण्डले स्थिते ते पुनः प्रमातुरपि प्रमायां विश्रान्तेः चतुर्दले ज्ञेये—देवीत्रयं श्रीमातृसद्भावश्चेति, प्रमामात्रसतत्त्वानाख्यचक्ररूपतया प्रस्फुरत इत्यर्थः, अत एव चात्र सर्वसंहारकत्वात् निर्विभागतया तमोरूपत्वात् कार्ष्ण्यं, तदेवं चक्षुषि प्रतिनियतावयवरूपत्वेन सृष्ट्यादिक्रमचतुष्टयमवस्थितमित्युक्तम्, तत्रापि अस्य यथासंभवं स्वरूपं निरूपयति 'अग्नीषोम' इत्यादिना, एतच्चक्रचतुष्टयस्य मध्यादग्नीषोमात्मके प्रमातृप्रमेयमये षोडशाराष्टारे भोक्तृभोग्योभयात्मकतया मिथुनरूपे ये द्वे चक्रे स्थिते ते परस्परं संमीलनोन्मीलने विदधाते एव--विदधातके, सङ्कोचविकासौ कुर्वाते इत्यर्थः, प्रमाता हि स्वात्मनि संमीलनमादधानः प्रमेयमुन्मीलयेत् प्रमेयं च संमीलयन् स्वात्मानमुन्मीलयेत्, एवं प्रमेयमपि-इत्यन्योन्यशब्दार्थः, एतदेव च सृष्टिसंहाररूपत्वमुच्यते, प्रमेयं च नाम प्रमाणोपारोहमन्तरेण प्रमातरि विश्रान्तिमेव न यायात्, इत्यत्र स्थितेरपि अर्थाक्षिप्तत्वम्, प्रमातापि प्रमेयौन्मुख्येन 'ज्ञातोऽयं मयार्थः' इति संतोषोत्पादान्निराकाङ्क्षः सन् स्वात्मनि विश्रान्तिमासादयेत्—इति प्रमातृप्रमेयसङ्घट्टादपि पर्णायाः परस्याः संविदः समुल्लासः स्यात् ॥ १२८-१३० ॥

अत आह—

---

"सोलह और बारह अरों के द्वारा सर्वशः आठ अरों में ।"

उस = श्वेत मण्डल के भीतर अत्यन्त कृष्ण = कुमारिका नाम वाले जो दो मण्डल स्थित हैं वे प्रमाता के भी प्रमा में विश्रान्ति के कारण चार दल वाले समझे जाने चाहिये—(वे चार दल हैं—) तीन देवियाँ और मातृसद्भाव । अर्थात् प्रमामात्र तत्त्व वाले अनाख्य चक्र के रूप में (वे दोनों) प्रस्फुरण करते है । इसलिये यहाँ सर्वसंहारक होने के कारण विभागरहित होने से तमोरूप होने के कारण कालिमा है। तो इस प्रकार आँख में निश्चित अवयवरूप से सृष्टि आदि चार क्रम अवस्थित है—यह कहा गया—'अग्नीषोम' इत्यादि के द्वारा । इनके स्वरूप का यथासम्भव निरूपण करते है । इस चार चक्र के मध्य से अग्नीषोमात्मक प्रमातृप्रमेय वाले सोलह और आठ अरों वाले भोक्ता-भोग्य और उभयात्मक होने से मिथुनरूप जो दो चक्र स्थित हैं । वे परस्पर संमीलन उन्मीलन करते ही हैं = सङ्कोच विकास करते हैं । प्रमाता अपने में समीलन करता हुआ प्रमेय को उन्मीलित करता है और प्रमेय संमीलन करता हुआ अपने को उन्मीलित करता है । इसी प्रकार प्रमेय भी—यह अन्योऽन्य शब्द का अर्थ है । यही सृष्टिसंहाररूपता कही जाती है । प्रमेय प्रमाण में आरोह के विना प्रमाता में विश्रान्त ही नहीं होगा—इससे स्थिति का अर्थात् आक्षेप होता है । प्रमाता भी प्रमेय की ओर उन्मुखता से 'मैंने यह अर्थ जान लिया'—ऐसा सन्तोष उत्पन्न होने के कारण निराकाङ्क्ष होता हुआ अपने में विश्रान्त हो जाता है । इस प्रकार प्रमाता और प्रमेय के सङ्घट्ट से भी पूर्ण परा संविद् का समुल्लास होता है ॥ १२८-१३० ॥

**यथा योनिश्च लिङ्गं च संयोगात्स्रवतोऽमृतम् ।**
**तथामृताग्निसंयोगाद् द्रवतस्ते न संशयः ॥ १३१ ॥**

'भोगसाधनसंसिद्ध्यै भोगेच्छोरस्य मन्त्रराट् ।
जगदुत्पादयामास मायामाविश्य शक्तिभिः ॥'

इत्यादिनीत्या परस्परावेशलक्षणं संयोगमासाद्य योनिः—माया, लिङ्गं च—

'लिङ्गशब्देन विद्वांसः सृष्टिसंहारकारणम् ।
लयादागमनाच्चाहुर्भावानां पदमव्ययम् ॥'

इत्याद्युक्त्या सृष्ट्यादिपञ्चविधकृत्यकारी परमेश्वरः, तौ यथा स्रवतः— सृष्टिं कुरुतः, तथा ते—षोडशाराष्टारे, निःसंशयममृतस्य सोमात्मनः प्रमेयस्य, अग्नेश्च प्रमातुः परस्परौन्मुख्यलक्षणात् संयोगादमृतम्—अकालकलितत्वात् अनादिनिधनं परं संवित्तत्वं द्रवतः—तद्रूपतया प्रसरत इत्यर्थः, संविदेव हि आश्यानीभूता नीलादिरूपतामधिशयाना प्रमाणोपारोहद्वारेण तद्रूपतां विलाप्य प्रमातरि विश्रान्तिमुपगच्छन्ती स्वेन प्रमात्रेकात्मना रूपेण प्रस्फुरतीत्याशयः ॥ १३१ ॥

---

इसलिये कहते हैं—

जैसे योनि और लिङ्ग परस्पर संयुक्त होने पर अमृत का स्रवण करते हैं उसी प्रकार वे दोनों (= माया और परमेश्वर) अमृत (= सोम) और अग्नि के संयोग से (अमृत = परासंवित् का) स्रवण करते हैं ॥ १३१ ॥

"भोगेच्छु इसके भोगसाधन की सिद्धि के लिये मन्त्रेश्वर ने माया में प्रवेश कर शक्तियों के द्वारा संसार को उत्पन्न किया ।"

इत्यादि नीति के द्वारा परस्पर आवेशलक्षण संयोग को प्राप्त कर योनि = माया, लिङ्ग =

"विद्वान् लोग, भावों (= पदार्थों अथवा भावनाओं) पदार्थों के लय एवं सृष्टि के कारण लिङ्ग शब्द से, सृष्टि-संहार के कारणभूत मुक्त अव्यय पद को बतलाते हैं (लि = लय, ग = गमना-गमन) ।"

इत्यादि उक्ति के द्वारा सृष्टि आदि पाँच प्रकार का कृत्य करने वाला परमेश्वर, उसके दोनों (माया और परमेश्वर) जिस प्रकार क्षरण करते हैं = सृष्टि करते हैं उसी प्रकार वे दोनों = षोडशार एवं अष्टार, निःसंदेह अमृत = सोम रूप प्रमेय और अग्नि = प्रमाता की परस्पर उन्मुखतालक्षण संयोग से अमृत = काल कवलित न होने से अनादि-निधन, पर संवित् तत्त्व का द्रवण करते हैं = उस रूप में प्रसारण करते हैं । संविद् ही क्षीण होकर नील आदि रूपता को प्राप्त करती हुई प्रमाण में उपारोह के द्वारा तद्रूपता को विलीन कर प्रामाता में विश्रान्त होती हुई अपने केवल प्रमातृ रूप से स्फुरण करती है ॥ १३१ ॥

ननु मातृमेयाद्यात्मा मायीयोऽयं व्यवहारः, तत् कथं तस्मिन् सत्यप्येवं भवेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तच्चक्रपीडनाद्रात्रौ ज्योतिर्भात्यर्कसोमगम् ।**
**तां दृष्ट्वा परमां ज्योत्स्नां कालज्ञानं प्रवर्तते ॥ १३२ ॥**

तयोः—प्रमातृप्रमेयात्मकयोः षोडशाराष्टारयोश्चक्रयोः, पीडनात्—सारार्थाकर्षण-लक्षणान्निष्पीडनात्, रात्रौ—मायायामपि सत्याम्, अर्कसोमगं प्रमाणप्रमेयाभ्या-मप्यतिक्रान्तं, प्रमातृलक्षणं ज्योतिरवभासत एव, यत् प्रमाणाद्यपेक्षया परमं विश्वाप्यायकारित्वादिना ज्योत्स्नाशब्दव्यपदेश्यं, दृष्ट्वा—स्वात्मरूपतया निभाल्य

'भैरवरूपी कालः सृजति जगत्कारणादिकीटान्तम् ।'

इत्यादिनीत्या सृष्ट्याद्यात्मनो विश्वस्य कलनात्कालः—परप्रमात्रेकरूपः पूर्णः प्रकाशः, तस्य ज्ञानं प्रवर्तते—स एव तद्रूपतयावभासत इत्यर्थः ॥ १३२ ॥

ननु यद्येवं तत्, विश्वस्यावभास एव न स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**सहस्रारं भवेच्चक्रं ताभ्यामुपरि संस्थितम् ।**

---

प्रश्न—यदि प्रमाता प्रमेयात्मक यह व्यवहार माया के कारण है । तो उसके रहते हुए भी ऐसा कैसे होता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उन दोनों चक्रों के निष्पीडन से रात्रि में सूर्य और सोम में वर्त्तमान ज्योति चमकती हैं । उस परम ज्योत्स्ना को देखकर काल का ज्ञान होता है ॥ १३२ ॥

उन दोनों के = प्रमाता प्रमेय रूप षोडशार और अष्टार चक्रों के, पीडन से = तत्त्वार्थआकर्षणरूप निष्पीडन से, रात्रि = माया के होने पर भी, सूर्य सोमगामी = प्रमाण प्रमेय से भी अतिक्रान्त प्रमातृरूप ज्योति का आभासन होता ही है । प्रमाण आदि की अपेक्षा परम तथा विश्व का आपूरण करने के कारण ज्योत्स्ना शब्द से व्यवहार्य जिस (ज्योति) को देखकर = आत्मरूप में समझकर—

"भैरवरूपी काल जगत् कारण (ब्रह्मा) से लेकार कीट तक की सृष्टि करते हैं।"

इत्यादि नीति से सृष्टि आदि रूप विश्व की कलना = (रचना) करने के कारण = परप्रमाता रूप पूर्ण प्रकाश, उसका ज्ञान होता है अर्थात वही उस रूप में भासित होता है ॥ १३२ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो विश्व का आभास ही नहीं होगा ? यह शङ्का कर कहते हैं—

उन दोनों से ऊपर सहस्रार चक्र स्थित रहता है ॥ १३३- ॥

ताभ्यां—षोडशाराष्टराभ्यामेव चक्राभ्यां सकाशात् सहस्रारं चक्रं—भृतभाव-भुवनादिरूपतयानन्तभेदं विश्वम्, उपरि संस्थितं भवेत्—व्यतिरिक्तायमानत्वेऽपि स्वसंलग्नमेव प्रस्फुरेदित्यर्थः ॥

ततोऽपि विश्वलक्षणाच्चक्रादवान्तराणि चक्राणि उद्भूतानि, इत्याह—

**ततोश्चक्रात्समुद्भूतं ब्रह्माण्डं तदुदाहृतम्॥ १३३ ॥**

ब्रह्माण्डमिति—प्रकृत्यण्डादीनामप्युपलक्षणम् ॥ १३३ ॥

ननु कथमनेकप्रकारमियदविच्छेदेनैव विश्वं प्रस्फुरेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्रस्थां मुञ्चते धारां सोमो ह्यग्निप्रदीपितः ।**

यतः क्रियाशक्त्यात्मा सोमः परप्रमात्रेकरूपेणाग्निना स्वस्वातन्त्र्यात् प्रदीपितो—बाह्यौन्मुख्ये समुत्तेजितः सन्, तत्रस्थां—विश्वत्र वर्तमानां, धारां मुञ्चति—प्रमातृप्रमेयादिरूपत्वेनाविच्छिन्नेन प्रवाहेण परिस्फुरति, येनायम् इयान्विश्वस्फारः ॥

न केवलमयं साधारणमेव विश्वं सृजति, यावदसाधारणमपि, इत्याह—

**सृजतीत्थं जगत्सर्वमात्मन्यात्मन्यनन्तकम्॥ १३४ ॥**

आत्मन्यात्मनि इति वीप्सायांप्रत्यात्ममित्यर्थः ॥ १३४ ॥

---

उन दोनों के = षोडशार अष्टार चक्रों के पास से सहस्रारचक्र = भूत पदार्थ भुवन आदि के रूप में अनन्त भेद वाला विश्व, ऊपर स्थित है = भिन्न होते हुए भी उससे संलग्न ही स्फुरित होता है ॥ १३२-१३३ ॥

उस विश्वलक्षण से अवान्तर चक्र उद्भूत हुए है—यह कहते हैं—

उस चक्र से वह ब्रह्माण्ड (आदि) उत्पन्न कहा गया है ॥ -१३३ ॥

प्रश्न—अनेक प्रकार से भिन्न होते हुए भी अविच्छिन्न द्वारा विश्व की सृष्टि कैसे करता है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

अग्नि से प्रदीपित सोमधारा को प्रवाहित करता है ॥ १३३ ॥

क्योंकि क्रियाशक्तिरूप सोम परप्रमातारूप अग्नि के द्वारा अपने स्वातन्त्र्य के कारण प्रदीपित हुआ = वाह्य उन्मुखता में समुत्तेजित होता हुआ, तत्रस्थ = सर्वत्र वर्त्तमान धारा को छोड़ता है = प्रमाता प्रमेय आदि रूप वाले अविच्छिन्न प्रवाह से प्रस्फुरित होता है जिससे इतना बड़ा यह विश्व का विस्तार है ॥ १३३-१३४ ॥

यह केवल साधारण ही विश्व की सृष्टि नहीं करता बल्कि असाधारण को भी—यह कहते है—

इस प्रकार (वह सोम) प्रत्येक आत्मा में अनन्त समस्त जगत् की सृष्टि करता है ॥ १३४ ॥

तच्च कथम् ? इत्याह—

**षोडशद्वादशाराभ्यामष्टारेष्वथ सर्वशः ।**
**एवं क्रमेण सर्वत्र चक्रेष्वमृतमुत्तमम् ॥ १३५ ॥**
**सोमः स्रवति यावच्च पञ्चानां चक्रपद्धतिः ।**

अष्टारेष्विति बहुवचनादाद्यर्थो लभ्यते, इति चतुरारस्यापि आक्षेपात् षोडशद्वादशाराभ्यां सह सर्वत्र सर्वेषु चतुर्ष्वप्येतेषु, चक्रेषु, एवम्—उक्तयुक्त्या अवरोहात्मना क्रमेण, सर्वशः—सर्वप्रकारम्, उत्तमममृतं—बहीरूपतात्मकं निजं सारं, क्रियाशक्त्यात्मा सोमः, अर्थात् तावत् स्रवति यावत् पञ्चप्रकारा बुद्धीन्द्रियादीनां चतुर्णां चक्राणां पद्धतिः—परिपाटी, पृथ्वीतत्त्वपर्यन्तं प्रमेयप्रकृतिना स्थूलेन रूपेण प्रस्फुरेदित्यर्थः । परमेश्वरो हि स्वस्वातन्त्र्याद्विश्वरूपतामवबिभासयिषुः संकुचितप्रमातृत्वाद्याभासनक्रमेण प्रमाणप्रमेयादिरूपतामधिशयानः कार्यकारणात्मपाञ्चभौतिकशरीरादिरूपतामवभासयति, इति भावः ॥ १३५ ॥

न केवलमयं जगत् सृजत्येव यावत्संहरत्यपि, इत्याह—

**तत्पुनः पिबति प्रीत्या हंसो हंस इति स्फुरन् ॥ १३६ ॥**
**सकृद्यस्य तु संश्रुत्या पुण्यपापैर्न लिप्यते ।**

---

अपने-अपने में (प्रयोग) वीप्सा अर्थ में है अर्थात् हर आत्मा में ॥ १३४ ॥

प्रश्न—और वह कैसे ? यह कहते हैं—

वही सोम षोडशार एवं द्वादशार के द्वारा अष्टार (एवं चतुरार) सभी चक्रों में क्रमशः उत्तम अमृत का स्रवण (तब तक) करता रहता है जब तक पाँच-पाँच की चक्रपद्धति (पूर्ण नहीं) हो जाती है ॥ १३५ ॥

'अष्टारेषु' इस बहुवचन से -'इत्यादि' अर्थ प्राप्त होता है इसलिये ये चतुरार का भी आक्षेप होने से षोडशारद्वादशार के साथ सर्वत्र इन सब चारो चक्रों में । एवम् = उक्तयुक्ति द्वारा अवरोह रूप क्रम से, सर्वशः = सब प्रकार का, उत्तम अमृत = बाह्यरूपतात्मक अपना तत्त्व क्रियाशक्तिरूप सोम अर्थात् तब तक क्षरण करता है जब तक पाँच प्रकार वाली बुद्धि इन्द्रिय आदि चार चक्रों की पद्धति = परिपाटी पृथिवी तत्त्व पर्यन्त प्रमेय स्वभाववाले स्थूल रूप से प्रस्फुरित नहीं होती । परमेश्वर अपने स्वातन्त्र्य के कारण विश्वरूपता के अवभासन की इच्छा वाला संकुचित प्रमाता आदि के अवभासन के क्रम से प्रमाण प्रमेय आदि रूपता को स्वीकार करता हुआ कार्यकारण रूप पाञ्चभौतिक शरीर आदि रूपता को अवभासित करता है ॥ १३५-१३६ ॥

यह संसार की केवल सृष्टि ही नहीं संहार भी करता है—यह कहते हैं ।

हंस (रूपी परमेश्वर) उस (संसार) का हं सः इस प्रकार (श्वास प्रश्वास

अहं परप्रमातृरूपोऽपि सविश्वस्फारः, सविश्वस्फारोऽपि वा अहमेव, इत्यकृत्रिमेण सृष्टिसंहारकारिणा स्वभावभूतेन विमर्शेन सातत्येन प्रवृत्तत्वादविच्छिन्नतया प्रस्फुरन्

'परमात्मा शिवो हंसः......................।'

इत्याद्युक्त्या 'हंसो' हानसमादानधर्मा अग्निशब्दव्यपदिष्टः परप्रमाता, तत्—प्रमातृप्रमेयाद्यात्मकं विश्वं, पुनः—सृष्ट्याद्युत्तरकालं, प्रीतिः—आनन्दः स्वातन्त्र्यं, तया पिबति—स्वात्मसात्करोति संहरतीत्यर्थः, यस्य परमात्मनो हंसस्य, सकृत—एकवारमपि, संश्रुत्या—साक्षात्कारेण, अर्थात् सर्वो जनः पुण्यपापैर्न लिप्यते—स्वकृतैरपि शुभाशुभैः कर्मभिर्भोगं दातुं न स्पृश्यते, अपि तु अपवृज्यत एवेत्यर्थः, तेन एतत्साक्षात्कारभाज एव जनस्य कार्तार्थ्यं, नेतरस्य, इत्युक्तं स्यात्, यदुक्तम्—

'अकृतार्थो नरस्तावद्यावद्धंसं न विन्दति।' इति ॥ १३६ ॥

एवमस्य प्रसङ्गापतितं संहारकारित्वमभिधाय प्रकृतमेवानुबध्नाति—

**पञ्चारे सविकारोऽथ भूत्वा सोमस्रुतामृतात् ॥ १३७ ॥**

---

के द्वारा) पान (= संहार) करता है । जिस (हंस) का एक बार श्रवण करने से मनुष्य पुण्य और पाप से लिप्त नहीं होता ॥ -१३६-१३७- ॥

'अहम्' परप्रमातारूप होते हुए भी विश्वस्फार वाला है और सविश्वस्फार होते हुए भी 'अहम्' ही है । इस प्रकार स्वाभाविक सृष्टिसंहारकारी स्वभावभूत विमर्श के कारण निरन्तर प्रवृत्त होने से अविच्छिन्न रूप से प्रस्फुरण करता हुआ

"परमात्मा शिव (ही) हंस है .........."

इत्यादि उक्ति से 'हंस' त्याग-उपादान धर्म वाला अग्नि शब्द से व्यपदिष्ट परप्रमाता ; उसका = प्रमातृ प्रमेय आदि रूप विश्व का, पुनः = सृष्टि आदि के बाद, प्रीति = आनन्द = स्वातन्त्र्य, उसके द्वारा, पान करता है = आत्मसात् करता है = संहार करता है । जिस परमात्मा हंस की सकृत् = एक बार भी संश्रुति से = साक्षात्कार से, अर्थात् सब लोग पुण्य-पाप से लिप्त नहीं होते = अपने द्वारा किये गये शुभाशुभ कर्मों के द्वारा भोग देने के लिये स्पृष्ट नहीं होता बल्कि छोड़ दिया जाता है । इससे इसके साक्षात्कार के भागी लोग ही कृतार्थ होते हैं न कि दूसरे—ऐसा कहा जाना चाहिये था । जैसा कि कहा गया है—

'वह आदमी तब तक अकृतार्थ है जब तक हंस को नहीं प्राप्त कर लेता" ॥ १३६-१३७ ॥

इस प्रकार प्रसङ्गात् आई हुई इसकी संहारकारिता का कथन कर प्रस्तुत को कहते हैं—

**धावति त्रिरसाराणि गुह्यचक्राण्यसौ विभुः ।**

अथासौ—हंसशब्दव्यपदेश्यो, विभुः—परमात्मा शिवः स्वस्वातन्त्र्याद् गृहीतसङ्कोचः, पञ्चारे—पाञ्चभौतिके शरीरे, समनन्तरोक्तयुक्त्या सोमस्रुतेनामृतेनाप्यायितत्वात् सविकारो भूत्वा, जन्मादिविकारयोगाद्वर्धमानः सन्, त्रिरसाराणि

'अम्बुवाहा वहेद्वामा मध्यमा शुक्रवाहिनी ।
दक्षस्था रक्तवाहा च........................ ॥'

इत्याद्युक्त्या त्रयोऽम्बुप्रभृतयो रसाः, तत्संख्या नाडिरूपाश्चारा येषां तथाविधानि, यद्वा वियुतत्त्वे त्र्यराणि, यामलत्वे षडराणि, अप्रकाशत्वाद् गुह्यानि, अत एव रहस्यरूपाणि जन्मस्थानप्रभृतीनि चक्राणि, धावति—जगत्सिसृक्षया तदौन्मुख्येन प्रवर्तते इत्यर्थः ॥ १३७ ॥

ननु यदि नामायं जगत्सिसृक्षुः, तत्तदौन्मुख्येन प्रवृत्त्यास्य कोऽर्थः ? इत्याशङ्क्याह—

**यतो जातं जगल्लीनं यत्र च स्वकलीलया ॥ १३८ ॥**

यतो—येभ्यो गुह्यचक्रेभ्य एव, स्वकलीलया—स्वस्वातन्त्र्यात्, जगज्जातम्—

---

यह व्यापक (शिव) पाँच अरों वाले (इस शरीर) में सोम से च्युत अमृत के कारण विकारी बनकर तीन रसों रूप अरों वाले गुह्यचक्रों में दौड़ता रहता है ॥ -१३७-१३८- ॥

यह हंस शब्द से व्यवहार्य, व्यापक = परमात्मा शिव, अपने स्वातन्त्र्य के कारण सङ्कोच का ग्रहण करने वाला, पञ्चार में = पाञ्चभौतिक शरीर में पूर्वोक्त के द्वारा सोम से क्षरित अमृत से पूरित होने के कारण विकारी बनकर जन्म आदि विकार के योग से बढ़ता हुआ तीन रसरूप अरों वाले =

"बाँयीं नाडी अम्बुवाहा, मध्यमा शुक्र का वहन करने वाली और दाहिने स्थित नाड़ी रक्तवाहिनी है ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार तीन अम्बु आदि (= शुक्र और रक्त) ही रस है उस संख्या वाले नाड़ीरूप मार्ग हैं जिनके, उस प्रकार के, अथवा अलग होने पर तीन अरों वाले और यामल अवस्था में छः अरों वाले, अप्रकाशित होने के कारण गुह्य इसलिये रहस्यरूप जन्मस्थान आदि चक्रों में दौड़ता है = संसार को रचने की इच्छा से उसकी ओर उन्मुख होकर प्रवृत्त होता है ॥ १३७-१३८ ॥

प्रश्न—यदि यह संसार की रचना का इच्छुक है तो उसकी ओर प्रवृत्ति से इसका क्या तात्पर्य ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जहाँ से उसकी अपनी लीला से जगत् उत्पन्न होता है और जहाँ पर लीन होता है ॥ -१३८ ॥

अतिरेकायमाणतयोल्लसितं, तथात्वेऽपि अवभासनान्यथानुपपत्त्या तदनतिरिक्तमेवेत्युक्तम्—'यत्रैव च लीनमिति' एवमेतदेव जगत्सिसृक्षोः परमात्मनः परमेश्वरस्य परं कारणम्, इति तात्पर्यार्थः ॥ १३८ ॥

न केवलमेषां बाह्यौन्मुख्य एव साधकतमत्वं, यावत् स्वात्मविश्रान्तावपि, इत्याह—

**तत्रानन्दश्च सर्वस्य ब्रह्मचारी च तत्परः ।**
**तत्र सिद्धिश्च मुक्तिश्च समं संप्राप्यते द्वयम् ॥ १३९ ॥**

सर्वस्येतिंपामरादेरपीत्यर्थः, तत्परः—तदेकपरायणः, पुनः ज्ञानी योगी वा ब्रह्मचारी

'आनन्दो ब्रह्मणो रूपम् ......................।'

इत्याद्युक्त्या आनन्दरूपं ब्रह्माचरति—परब्रह्मैकात्म्येन प्रस्फुरतीत्यर्थः, अत एव सिद्धिः—ऐहिक्यानन्दरूपा, मुक्तिः—ब्रह्मचारित्वरूपा, सममिति आनन्दस्यैव ब्रह्मरूपत्वात् ॥ १३९ ॥

ननु एवं विश्वसृष्टिरेकस्मादेव अस्माज्जन्मस्थानाख्याद् गुह्यचक्रात् अस्य सिद्ध्येत्, इति किमर्थं 'गुह्यचक्राणि' इति वहुवचनेनायं निर्देशः? इत्याशङ्क्याह—

---

जिससे = जिन गुह्य चक्रों से ही, अपनी लीला के द्वारा = अपने स्वातन्त्र्य से, (यह) संसार उत्पन्न हुआ = भिन्न रूप में उल्लसित हुआ, वैसा होने पर भी अवभासन की अन्यथा उपपत्ति न होने से उससे अभिन्न ही है इसलिये कहा गया—जहाँ लीन होता है । इस प्रकार यही जगत् सिसृक्षु परमात्मा परमेश्वर का परम कारण है—यह तात्पर्य है ॥ १३८ ॥

ये केवल बाह्य उन्मुखता में ही साधकतम नहीं है बल्कि स्वात्मविश्रान्ति में भी—यह कहते हैं—

उन चक्रों में सबको आनन्द (मिलता) है । उनमें लगा हुआ ब्रह्मचारी भोग और मोक्ष दोनों को तुल्यरूप में प्राप्त करता है ॥ १३९ ॥

सबका = मूर्ख आदि का भी, तत्पर = उन्हीं उसी में लगा हुआ । ज्ञानी योगी अथवा ब्रह्मचारी

"आनन्द ब्रह्म का रूप है ........।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार आनन्द रूप ब्रह्म को प्राप्त करता है = परब्रह्म से अभिन्न होकर प्रस्फुरण करता है । इसलिये सिद्धि = लौकिक आनन्दरूपा, मुक्ति = ब्रह्मरूप प्राप्तिरूपा, समान है क्योंकि आनन्द ही ब्रह्म रूप है ॥१३९ ॥

प्रश्न—यदि इस (परमेश्वर) की विश्वसृष्टि एक ही इस जन्मस्थान नामक

**अत ऊर्ध्वं पुनर्याति यावद् ब्रह्मात्मकं पदम् ।**
**अग्नीषोमौ समौ तत्र सृज्येते चात्मनात्मनि ॥ १४० ॥**

अतो—यथोक्ताज्जन्मस्थानाख्याद्गह्यचक्रात्, पुनरूर्ध्वं—ब्रह्मात्मकं परं पदं द्वादशान्तावस्थितं, शक्तिव्यापिनीसमनात्मकारात्रययोगि विसर्गशब्दव्यपदेश्यं गुह्यचक्रं यावत्, याति तदौन्मुख्येन प्रवर्तते इत्यर्थः, चो हेतौ, तत्र हि आत्मना हंसशब्दव्यपदेश्येन परमेश्वरेणात्मनि—स्वभित्तौ, अहन्तेदन्तास्वभावौ प्रमातृप्रमेयात्मानावग्नीषोमौ समौ सृज्येते,

'सामानधिकरण्यं हि सद्विद्याहमिदंधियोः ॥'

इत्यादिन्यायेन तुल्यकक्ष्यतयावभास्येते इत्यर्थः ॥ १४० ॥

यदा पुनः सोमात्मनः प्रमेयस्योद्रेकस्तदा विश्वोल्लास इत्याह—

**तत्रस्थस्तापितः सोमो द्वेधा जङ्घे व्यवस्थितः ।**

तत्र—साम्यावस्थायामवस्थितः, प्रमेयात्मा सोमो, द्वेधा भासितो—भेदेन

---

गुह्यचक्र से सिद्ध हो जाती है तो 'गुह्यचक्राणि' यह बहुवचन निर्देश किस लिये किया गया ?

यह शङ्का कर कहते हैं—

(इसके बाद ब्रह्मचारी) इसके ऊपर ब्रह्मपद को प्राप्त करता है जहाँ अग्नि और सोम तुल्य रूप से अपने द्वारा अपने में सृष्ट होते हैं ॥ १४० ॥

यहाँ से = यथोक्त जन्मस्थान नामक गुह्यचक्र से, ऊर्ध्व = द्वादशान्त में स्थित ब्रह्मात्मक परमपद, शक्तिव्यापिनी और समना रूप तीन अरों वाले विसर्ग शब्द से व्यवहार्य गुह्यचक्र को, जाता है = उसकी ओर उन्मुख होकर प्रवृत्त होता है । 'च' हेतु अर्थ में (प्रयुक्त) है । वहाँ आत्मा के द्वारा = हंस शब्द से व्यपदेश्य परमेश्वर के द्वारा आत्मा में = अपनी भित्ति पर, अहन्ता-इदन्ता स्वभाव वाले प्रमाता प्रमेय रूप अग्नि और सोम समान रूप से रचे जाते हैं—

"शुद्ध विद्या और अहम्-इदम् बुद्धि का सामानाधिकरण्य है ।"

इत्यादि न्याय के अनुसार तुल्यकक्ष्य के रूप में भासित होते हैं ॥ १४० ॥

और जब सोमात्मक प्रमेय का उद्रेक होता है तब विश्व का उल्लास होता है—यह कहते हैं—

उस (= साम्यावस्था) में स्थित सोम तापित होने पर दो प्रकार से (भासित होता हुआ) जङ्घा (= पृथ्वी तक) में व्यवस्थित होता है ॥ १४१- ॥

समुत्तेजितः सन्, जङ्घे व्यवस्थितः—पृथ्वीतत्त्वपर्यन्तेन विश्वात्मना स्थूलेन रूपेणोल्लसित इत्यर्थः ॥

कथं चैतत् ? इत्याह—

**अधस्तं पादयेदग्निरमृतं स्रवति क्षणात् ॥ १४१ ॥**
**गुल्फजान्वादिषु व्यक्तं कुटिलार्कप्रदीपिता ।**
**सा शक्तिस्तापिता भूयः पञ्चारादिक्रमं सृजेत्॥ १४२ ॥**

अध इति—बहीरूपतायाम्, तमिति—सोमम्, अमृतं स्रवतीति—अर्थादग्नि-तापितः सोमो, यतः सा प्राणकुण्डलिनीरूपत्वात् कुटिला सोमात्मिका क्रियारूपा शक्तिः, अर्केण प्रमात्रैव प्रमाणदशामधिशयानेन, प्रदीपिता बहिरुल्लिलासयिषया प्रबोधिता, अत एव भूयः—पुनस्तापिता बहीरूपत्वेनैवोत्तेजिता सती, पञ्चारादिक्रमं सृजेत्—पञ्चभूतात्म विश्वमवभासयेदित्यर्थः ॥ १४२ ॥

एतदिन्द्रियान्तरेष्वपि अतिदिशति—

**एवं श्रोत्रेऽपि विज्ञेयं यावत्पादान्तगोचरम् ।**

पादान्तगोचरमित्यनेन कर्मेन्द्रियाणामप्येवंरूपत्वम्, इत्युक्तम् ॥

---

वही = साम्यावस्था में, अवस्थित प्रमेयरूप सोम दो प्रकार से भासित = भेद से समुत्तेजित होता हुआ, जङ्घा में व्यवस्थित है = पृथिवीतत्त्वपर्यन्त विश्वात्मक स्थूलरूप से उल्लसित है ॥ १४० ॥

यह कैसे है ?—यह कहते हैं—

उस (= सोम) को अग्नि नीचे गिरा देती है (फलतः वह सोम) एक क्षण में गुल्फ जङ्घा आदि में अमृत का स्पष्ट स्रवण करता है । वह कुटिलशक्ति सूर्य से उद्दीप्त होकर तापित हुई पुनः पाँच भूतों वाले (विश्व) की सृष्टि करती है ॥ -१४१-१४२ ॥

अधः = बाह्यरूपता में, उसको = सोम को, अमृत का स्रवण करता है = अर्थात् अग्नि से तापित सोम । चूँकि प्राणकुण्डलिनीरूप होने से कुटिल वह सोमात्मक क्रियारूप शक्ति अर्थ से = प्रमाणदशा को प्राप्त प्रमाण के द्वारा, प्रदीपित = बाहर उल्लासित करने की इच्छा से प्रबोधित, इसलिये भूयः = बार-बार तापित = बाह्यरूप से उत्तेजित होकर पञ्चारादि क्रम की सृष्टि करती है = पञ्चभूतात्मक विश्व को अवभासित करती है ॥ १४२ ॥

दूसरी इन्द्रियों में भी इसका अतिदेश करते हैं—

इसी प्रकार श्रोत्रेन्द्रिय और पादान्त (कर्मेन्द्रियों) के विषय में भी जानना चाहिये ॥ १४३- ॥

न केवलं प्रमाणरूपेष्विन्द्रियेष्वेवंरूपत्वमस्ति यावत्प्रमेयात्मसु पञ्चभूतेष्वपि, इत्याह—

**पादाङ्गुष्ठात्समारभ्य यावद् ब्रह्माण्डदर्शनम् ॥ १४३ ॥**

पादाङ्गुष्ठादारभ्य ब्रह्मरन्ध्रान्तं पञ्चभूतात्मके शरीरेऽप्येवं विज्ञेयम्, इति प्राच्येन संबन्धः । एवं मेयदशायामपि परैव संविद् ग्राह्याकारा वर्तते इत्यत्रापि एतदेव प्रमाणम् इत्यर्थसिद्धम्, अत एवोत्तरत्र संवादयिष्यते ॥ १४३ ॥

नन्विन्द्रियादीनामेवंरूपत्वेनाभिहितेन कोऽर्थः ?—इत्याशङ्क्याह—

**इत्यजानन्नैव योगी जानन्विश्वप्रभुर्भवेत् ।**
**ज्वलन्निवासौ ब्रह्माद्यैर्दृश्यते परमेश्वरः ॥ १४४ ॥**

ब्रह्माद्यैरिति—एतत्स्फार एव हि सर्वलोक इति भावः, अत्र चान्तरान्तरावस्थितोऽपि चर्याक्रमः सुस्पष्टत्वात् रहस्यत्वाच्च न तथा वितानितः—इति स्वयमेवावधार्यम् ॥ १४४ ॥

एवं संवादिते आगमे तात्पर्यार्थं व्याचष्टे—

---

'पादान्तगोचर' इस कथन से कर्मेन्द्रियों का भी यही रूप है—यह कहा गया ॥ १४२-१४३ ॥

केवल प्रमाणरूप इन्द्रियों में ही ऐसी रूपता (= स्थिति) नहीं है बल्कि प्रमेयात्मक पञ्चभूतों में भी है—यह कहते हैं—

**पैर के अंगूठे से लेकर ब्रह्मरन्ध्रपर्यन्त ब्रह्माण्ड का दर्शन होता है ॥ -१४३ ॥**

पैर के अंगूठे से लेकर ब्रह्मरन्ध्र तक पाञ्चभौतिक शरीर के विषय में भी ऐसा जानना चाहिये—ऐसा पहले से सम्बन्ध है । इस प्रकार प्रमेयदशा में भी परा ही संविद् बाह्य आकार वाली है—इस विषय में भी यही प्रमाण है—यह अर्थात् सिद्ध है । इसलिये (इसको) आगे बतायेंगे ॥ १४३ ॥

इन्द्रिय आदि को इस रूप में कहने से क्या तात्पर्य है ?—

यह शङ्का कर कहते हैं—

**इसको न जानने वाला योगी नहीं होता । जानने वाला विश्व का स्वामी हो जाता है । ब्रह्मा आदि के द्वारा यह देदीप्यमान परमेश्वर (तुल्य) देखा जाता है ॥ १४४ ॥**

ब्रह्मा आदि के द्वारा—समस्त लोक इसी की स्फुरत्ता है—यह भाव है । यहाँ बीच-बीच में स्थित भी चर्याक्रम स्पष्ट होने के कारण तथा रहस्य होने के कारण इस प्रकार से स्पष्ट नहीं किया गया । इसलिये स्वयं समझना चाहिये ॥ १४४ ॥

**अत्र तात्पर्यतः प्रोक्तमक्षे क्रमचतुष्टयम् ।**
**एकैकत्र यतस्तेन द्वादशात्मकतोदिता ॥ १४५ ॥**

एकैकत्राक्षे इति—समस्तेष्विन्द्रियेषु इति यावत्, तेन सृष्ट्यादिक्रमचतुष्टयस्य मातृमानमेयगतत्त्वेन प्रत्येकमवस्थानेन हेतुना, यतो—यस्मात्, एकैकत्राक्षे द्वादशात्मकतोदिता—एक मेकमिन्द्रियं द्वादशमरीचिरूपमित्यर्थः ॥ १४५ ॥

ननु तात्पर्यार्थव्याख्यानमेव कस्मात्कृतम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**न व्याख्यातं तु निर्भज्य यतोऽतिसरहस्यकम्।**

न केवलं परैव संवित् प्रमाणदशायां ग्रहणाकारा यावत्प्रमेयदशायामपि ग्राह्याकारा, इत्याह—

**मेयेऽपि देवी तिष्ठन्ती मासराश्यादिरूपिणी ॥ १४६ ॥**

आदिशब्देन द्वादशसंख्यावच्छिन्नानां स्वरादीनां ग्रहणम्, यदुक्तम्—

'द्वादशैव स्वराः प्रोक्ता नपुंसकविवर्जिताः ।
आदित्या द्वादश प्रोक्ता द्वादशारव्यवस्थिताः ॥

---

इस प्रकार आगम के संवादित होने पर तात्पर्यार्थ की व्याख्या करते हैं—

चूँकि इन इन्द्रियों में तात्पर्य के अनुसार चार क्रम कहे गये हैं इस कारण एक-एक (इन्द्रियों) में बारह-बारह (रूप होते) हैं ॥ १४५ ॥

एक-एक इन्द्रिय में = समस्त इन्द्रियों में । उस कारण = सृष्टि आदि चारो क्रम के प्रमाता प्रमाण प्रमेय में स्थित होने से प्रत्येक के रहने के कारण । जिससे जिस कारण, एक-एक इन्द्रिय में द्वादशात्मकता कही गई है = एक-एक इन्द्रिय द्वादशमरीचिरूप है—यह अर्थ है ॥ १४५ ॥

प्रश्न—तात्पर्य का व्याख्यान ही क्यों किया गया ? यह शङ्का कर कहते हैं

चूँकि यह (विषय) अतिरहस्य वाला है अतः स्पष्ट रूप से नहीं कहा गया ॥ १४६- ॥

परा संवित् केवल प्रमाण दशा में ही ग्रहणाकार नहीं है । बल्कि प्रमेय दशा में भी ग्राह्याकार है—यह कहते हैं—

(वह परा संवित्) देवीमेय (पदार्थों) में भी मास राशि आदि के रूप में स्थित रहती है ॥ -१४६ ॥

आदि शब्द से द्वादश संख्या से अवच्छिन्न स्वरों का ग्रहण है जैसा कि कहा गया—

''नपुंसक (वर्ण = ऋ ॠ ऌ ॡ) रहित स्वर बारह ही कहे गये हैं । द्वादश

मासा द्वादश इत्युक्ताः कला द्वादशसंज्ञिताः ।' इति,

तन्मेयदशायामपि अस्या द्वादशात्मकत्वमेव, इति भावः ॥ १४६ ॥

एवमेकैवेयं परा संवित् तत्तद्रूपतया सर्वत्रावभासते, इत्याह—

**अत एषा स्थिता संविदन्तर्बाह्योभयात्मना ।**
**स्वयं निर्भास्य तत्रान्यद्भासयन्तीव भासते ॥ १४७ ॥**

अतो—यथोपपादितात् सर्वत्रैव अवस्थानाद्धेतोः, एषा—प्रत्यवमर्शात्मा परा संवित्, स्वमाहात्म्यादन्तर्बाह्योभयात्मना प्रमातृप्रमेयादिरूपतया स्वात्मानमवभास्य स्थितापि तत्र अन्यद्व्यतिरिक्तमिवावभासयन्ती, भासते—सर्वस्यानुभवसिद्धोऽयमर्थ इत्यर्थः, यद्यपि वस्तुतः परा संविदेवावभासते तदतिरेके हि न किञ्चिद्भायात् तथाप्यामुखे तत्स्वातन्त्र्यादेव तदतिरिक्तमिव प्रमात्रादि अवभासते येनास्या द्वादशधात्वमुल्लसितम् ॥ १४७ ॥

तदेव चेदानीं विभज्य दर्शयन्, क्रमनयसोदरतामस्य दर्शनस्यावेदयति—

**ततश्च प्रागियं शुद्धा तथाभासनसोत्सुका।**

---

अरों से व्यवस्थित सूर्य भी द्वादश कहे गये हैं । महीने भी द्वादश हैं और कलायें भी द्वादश है ।''

तो मेय दशा में भी यह बारह तत्त्वों वाली ही है—यह भाव है ॥ १४६ ॥

इस प्रकार यह एक ही परा संवित् भिन्न-भिन्न रूप में सर्वत्र भासित होती है—यह कहते हैं—

इसलिये यह संवित् अन्तर एवं बाह्य दोनों रूपों से स्थित है । अपने अन्दर स्वयं भासित होकर दूसरे (विषयों) को आभासित करती हुई विराजमान है ॥ १४७ ॥

अतः = यथोपपादित सर्वत्र ही स्थिति के कारण, यह = प्रत्यवर्शरूपा परा संवित् अपने माहात्म्य से अन्तः एवं बाह्य दोनों रूपों में प्रमातृ प्रमेय आदि रूप से अपने को अवभासित करके स्थित भी वहाँ = अपने में ही—अर्थात् प्रमाता प्रमेय आदि अतिरिक्त जैसे का आभासन करती हुई भासित होती है—यह अर्थ सबके अनुभव से सिद्ध है यद्यपि वस्तुतः परा संविद् ही आभासित होती है क्योंकि उसके भिन्न होने पर कुछ भी भासित नहीं होता तो भी प्रारम्भ में उसके स्वातन्त्र्य के कारण ही प्रमाता आदि मानो उससे भिन्न भासित होते हैं जिससे इसका बारह प्रकार उल्लसित है ॥ १४७ ॥

अब उसी को पृथक् कर दिखलाते हुए इस दर्शन की क्रमशास्त्रसोदरता (= तुल्यता) को दिखलाते हैं—

**सृष्टिं कलयते देवी तन्नाम्नागम उच्यते ॥ १४८ ॥**

ततः—परस्या एव संविदस्तत्तत्प्रमात्रादिरूपत्वेन परिस्फुरणाद्धेतोः,—तथात्वेन स्फुरणात्प्राक्, शुद्धा—प्रमात्रादिनियतरूपानारूषिता इयं 'श्रीकालसङ्कर्षिणी'—शब्दव्यपदेश्या परा संविद्देवी कालकलनाकलङ्कग्रसिष्णुतया द्योतमाना, तथा स्वात्मानतिरेकेऽपि अतिरेकायमाणतया यत् स्वातन्त्र्याद्भासनं, तत्र सोत्सुका सिसृक्षायोगिनी सती, सृष्टिं कलयते—बहिरासूत्रितप्रायं भावजातं विमृशति, अत एव तन्नाम्ना-अन्वर्थेन 'श्रीसृष्टिकाली' शब्देन, आगमे—श्रीपञ्चशतिकादौ, उच्यते—अभिधीयते इत्यर्थः, यदुक्तं तत्र

> 'मन्त्रोदया व्योमरूपा व्योमस्था व्योमवर्जिता ।
> सर्वा सर्वविनिर्मुक्ता विश्वास्मिन्सृष्टिनाशिनी ॥
> या कला विश्वविभवा सृष्ट्यर्थकरणक्षमा ।
> यदन्तः शान्तिमायाति सृष्टिकालीति सा स्मृता ॥' इति ।

श्रीक्रमस्तोत्रेऽपि—

> 'कौलार्णवानन्दघनोर्मिरूपामुन्मेषमेषोभयभाजमन्तः ।
> निलीयते नीलकुलालये या तां सृष्टिकालीं सततं नमामि ॥'

---

इस कारण यह (= परासंवित्) पहले शुद्ध रूप में रहती है । बाद में स्फुरण के लिये उत्सुक हुई वह देवी सृष्टि करती है । आगमों में वह (= सृष्टि काली) नाम से कही जाती है ॥ १४८ ॥

इस कारण = परा संविद् के ही भिन्न—भिन्न प्रमाता आदि रूप से परिस्फुरण करने के कारण, उसरूप में स्फुरण करने के पहले शुद्ध = प्रमाता आदि नियत रूप से असंस्पृष्ट 'यह' = कालसङ्कर्षिणी शब्द से व्यवहार्य परासंविद देवी, काल की रचना के कलङ्क को ग्रसित करने की इच्छा से द्योतित होती हुई, उस प्रकार = स्वातन्त्र्य के कारण अपने से अतिरिक्त न होने पर भी अतिरिक्त की भाँति जो भासन, उसमें उत्सुक = सृष्टि करने की इच्छा से युक्त होती हुई सृष्टि की रचना करती है = बाहर प्रकटप्राय पदार्थ का विमर्श करती है । इसलिये अन्वर्थ उस नाम से = सृष्टि काली शब्द से, आगम में = पञ्चशतिक आदि में उक्त होती है = कही जाती है—यह अर्थ है । जैसा कि वहाँ कहा गया—

'जिससे मन्त्र का उदय होता है, जो व्योमरूपा, व्योमस्था, व्योमवर्जिता, सर्वमयी, सब से विनिर्मुक्त, विश्व में सृष्टि का नाश करने वाली है । जो सम्पूर्ण वैभव वाली, सृष्टि के अर्थ को करने में सक्षम कला जिसके भीतर शान्त हो जाती है वह सृष्टिकाली कही गई है ॥' क्रमस्तोत्र में भी—

"जो कौलमतरूपीसमुद्र की आनन्दभरी लहर के समान है, जो नीलकुलरूपी आलय में लीन हो जाती है, अपने अन्दर उन्मेष निमेष की भागिनी उस सृष्टिकाली

इति ॥ १४८ ॥

एवं प्रमेयगतं सृष्टिस्वरूपमभिधाय, स्थितिस्वरूपमप्यभिधातुमाह—

**तथा भासितवस्त्वंशरञ्जनां सा बहिर्मुखी ।**
**स्ववृत्तिचक्रेण समं ततोऽपि कलयन्त्यलम्॥ १४९ ॥**
**स्थितिरेषैव भावस्य..................... ।**

ततः—श्रीसृष्टिकाल्युदयानन्तरमपि, सा—परैव प्रमात्रेकरूपा संवित्, बहिर्मुखी—स्वस्वातन्त्र्यात् प्रमाणदशामधिशयाना, स्वमात्मीयं यच्चक्षुरादीन्द्रिय-संबन्धि रूपाद्यालोचनात्मकं वृत्तिचक्रं, तेन समं तथातिरेकायमाणतया भासितं यद्विश्वलक्षणं वस्तु, तस्य ये

'रूपादिपञ्चवर्गोऽयं विश्वमेतावदेव हि ।'

इत्याद्युक्त्या रूपाद्या अंशाः तत्कर्तृकां रञ्जनाम्, अलम्-अत्यर्थम्, आत्मविषयतयापि कलयन्ती, अविकल्पवृत्त्या जानाना सती 'मानं हि नाम मेयोपरञ्जितमेव भवेत्' इत्यविवादः, मानात्मना च बहिर्मुखेन रूपेण मातैव स्फुरेदिति, तस्यापि तद्द्वारेणैव मेयोपरञ्जनं, न पुनः—साक्षादिति भावः, एषैव रूपादेर्भावजातस्य स्थितः—अवभासनात्मिका व्यक्तिरित्यर्थः, मेयं हि नाम

---

को मैं निरन्तर प्रणाम करता हूँ''' ॥ १४८ ॥

प्रमेयगत सृष्टि के स्वरूप का कथन कर स्थिति के स्वरूप को भी बतलाने के लिये कहते हैं—

इसके बाद वह उससे भी (अधिक) बहिर्मुखी होकर अपने वृत्तिचक्र के साथ भासित वस्तु (= विश्व) को अत्यधिक स्पष्ट करती है । यही भाव की स्थिति (दशा) है ॥ १४९-१५०- ॥

उसके बाद = सृष्टिकाली के उदय के बाद भी, वह = परा केवल प्रमातृरूपा संवित्, बहिर्मुखी = अपने स्वातन्त्र्य के कारण प्रमाणदशा को प्राप्त करती हुई, स्व = अपना जो चक्षु आदि इन्द्रियों से सम्बद्ध रूप आदि का आलोचन रूप वृत्तिचक्र, उसके साथ भिन्न रूप से भासित होने वाली जो विश्वलक्षण वस्तु, उसके जो

"(जो) यह रूप आदि पञ्चवर्ग है इतना ही विश्व है ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार रूप आदि अंश, तत्कर्तृक रञ्जना को बहुत = अत्यधिक, अपने विषय के रूप में बनाती हुई = अविकल्पवृत्ति से जानती हुई, "प्रमाण प्रमेय से उपरञ्जित ही होता है ।' यह सर्वसम्मत है, और प्रमाणात्मक बहिर्मुखरूप से प्रमाता ही स्फुरण करता है उसका भी उसके द्वारा ही मेयोपरञ्जन होता है न कि साक्षात्—यह भाव है । यही रूप आदि पदार्थसमूह की स्थिति है

'यस्याः सदा खेचरिदृष्टिरोधात्सार्वात्मिकी भाति निरन्तरोक्ता ।
तामस्मि केयूरवतीं प्रसिद्धां नमामि देवीमनिकेतसंस्थाम् ॥'
'वन्दे ध्वस्तसमस्तभावविभवं श्रीमन्नवेराभिधं
तं यो यत्किरणौघपातविलसत्स्पर्शोदयो जृम्भते ।'

इति, श्रीह्रस्वनाथस्यापि

'श्रीवीरनाथपादैः पञ्च च देवीनये कृताः शिष्याः ।'

इति न पञ्चैव शिष्याः—श्रीभोजराजनाम्नः षष्ठस्यापि संभवात्, तदुक्तं स्वपारम्पर्यं व्याचक्षाणेन श्रीसोमराजेन—

'श्रीमद्वामनभानुः क्रमकमलविकासने चतुरः ।
जयति षडध्वप्रोज्झितपरनभसि निबद्धसंतानः ॥'
'येन ध्वस्तः समस्तो गहनतरमहामोहघोरान्धकारो
दत्तःसम्यक्प्रकाशः क्रमकमलवनोल्लासविश्रान्तिरूपः ।
प्राप्ता येनैव संविन्निरुपमसरसास्वादसंयोगभोगा
वन्दे श्रीभोजराजं गुरुवरमहितं पूज्यमर्हद्भिरन्तः ॥'

इति । एवमत्र अनेकप्रकारमासमञ्जस्यं संभवदपि अनङ्गत्वान्न प्रदर्शितम् ।

---

"जिसको सदा खेचरी दृष्टि के निरोध से निरन्तर पूर्णता का भान होता रहता है अनिकेतसंस्थिति वाली उस प्रसिद्ध केयूरवती को मैं नमस्कार करता हूँ।"

"जिसका समस्त भाववैभव ध्वस्त हो गया है ऐसे नवेरक नामक (गुरु) को मैं प्रणाम करता हूँ ।

ह्रस्वनाथ के भी—

"वीरनाथ ने देवीशास्त्र में पाँच शिष्यों को बनाया ।"

इसके अनुसार पाँच ही शिष्य नहीं थे । क्योंकि भोजनराज नामक छठें (शिष्य) की भी सम्भावना है । वही बात अपनी परम्परा की व्याख्या करते हुए सोमराज ने कही है—

"षडध्व से रहित परांकाश में निबद्धसन्तान वाले क्रमकमल के विकास में चतुर वामनभानु सर्वोत्कृष्ट हैं ।"

"जिनके द्वारा समस्त गहनतर महामोहान्धकार ध्वस्त कर दिया गया, क्रमकमलवन के उल्लास की विश्रान्ति (चरम सीमा) रूप सम्यक् प्रकाश प्रदान किया गया; जिनके द्वारा निरुपम सरस आस्वाद संयोग के भोगवाली संविद् प्राप्त की गयी, गुरुवर से आदृत, विद्वानों से अन्तःपूजित उस भोजराज की मैं वन्दना करता हूँ ।"

इस प्रकार अनेक रूप का सामञ्जस्य सम्भव होते हुए भी असम्बद्ध होने से

ननु एवं गुरुक्रमेऽप्यस्य कथङ्कारमिदं सङ्गच्छतां, यदत्र—द्वादशैव एता देव्य इति, यतः श्रीमदवतारकनाथस्यापि अत्र त्रयोदशैव विवक्षिताः यः श्रीगोविन्दराजादीनामपि परमगुरुत्वेन स्थितः, यदाह—

'एकं स्वरूपरूपं प्रसारस्थितिविलयभेदतस्त्रिविधम् ।
प्रत्येकमुदयसंस्थितिलयविश्रमतश्चतुर्विधं तदपि ॥
इति वसुपञ्चकसंख्यं विधाय सहजस्वरूपमात्मीयम् ।
'विश्वविवर्तावर्तप्रवर्तकं जयति ते रूपम् ॥'

इति ? सत्यमेतत्—को नामात्र विप्रतिपद्यते, किं तु 'अस्य द्वादशापि अभिप्रेताः' इत्यभिदध्मः, यदधिकारेण श्रीगोविन्दराजादीनामुपदेशः प्रवृत्तो योऽस्मत्पर्यन्तमपि प्राप्तः, यदाह—

'कालस्य कालि देहं विभज्य मुनिपञ्चसंख्यया भिन्नम् ।
स्वस्मिन्विराजमानं तद्रूपं कुर्वती जयसि ॥' इति,

अयमत्रार्थः—त्वमेवमुक्तस्वरूपे भगवति कालि ! परप्रकाशैकस्वभावस्वात्मा विभेदिनो

'भैरवरूपी कालः सृजति जगत्कारणादि कीटान्तम् ।'

इत्याद्युक्त्या विश्वकलनाहेतोः कालस्य रूपम्, एवं उक्तयुक्त्या,

---

नहीं दिखाया गया । प्रश्न—गुरुक्रम में भी इसकी सङ्गति कैसे हो ? क्योंकि यहाँ बारह ही देवियाँ हैं । जो गोविन्दराज आदि के भी परम गुरु थे उन अवतारकनाथ को भी इस विषय में तेरह ही देवियाँ विवक्षित है । जैसा कि कहते हैं--

(हे माता !) एक, स्वरूपरूपवाला और सृष्टि स्थिति संहार भेद से तीन रूप वाला, वह भी प्रत्येक सृष्टि स्थिति संहार और विश्राम भेद से चार प्रकार का (इस तरह ३ x ४ = १२ और एक उनका मूलरूप), इस प्रकार आठ + पाँच (= तेरह) संख्या वाला अपना सहज स्वरूप बनाकर विश्व के विवर्त्त एवं आवर्त्त का प्रवर्त्तक आपका रूप सबसे उत्कृष्ट है ।''?

यह सत्य है इसमें किसको आपत्ति है किन्तु इनको बारह (देवियाँ) भी मान्य हैं—(हम) यह कहते हैं जिसके अधिकार से श्री गोविन्दराज आदि का उपदेश प्रवृत्त हुआ जो हम तक आया । जैसा कि कहते हैं—

''हे कालि ! काल के शरीर का ७ + ५ = बारह संख्या से भिन्न भिन्न बांट कर अपने में विराजमान उस रूप को बनाने वाली (तुम) सर्वोत्कृष्ट हो ।''

यहाँ यह अर्थ है—मुक्तस्वरूप वाली भगवती काली तुम्हीं परप्रकाशैकस्वभाव स्वात्मविभेद वाले

''भैरवरूपीकाल अनन्तनाथ से लेकर कीटपर्यन्त की सृष्टि करता है ।''

मुनिपञ्चसंख्यया द्वादशधा विभज्य—बहिरेवं समुल्लास्य, पुनरपि अतिरिक्तमेव तद्रूपं स्वस्मिन् प्रकाशैकघने रूपे, विराजमानं कुर्वती—दर्पणप्रतिबिम्ब-वदनतिरिक्ततयैव अवभासयन्ती, जयसि—अतिदुर्घटकारिणैकेनैव अनाख्येन रूपेण सर्वकालं परिस्फुरसीति । नन्वेवमेतत्

'एकं स्वरूपरूपम् ............................।'

इत्यादिना विरुद्ध्येत्—यत्कथमेकत्रैव परस्याः संविदो द्वादशधोदयमभिधाय त्रयोदशधापि अभिदध्यादिति, तदत्र कर्तृतयावस्थिताया भगवत्या एव त्रयोदशरूपत्वमभिधातव्यं येनानयोरेकवाक्यत्वं स्यात् ? नैतत्—यदेवमभिधित्सित-मपि उत्तरवाक्ये चतुर्दशं रूपमापतेत्, यदत्राप्यस्त्येव भगवत्याः कर्तृतयाऽवस्थान-मिति, वस्तुतस्त्वेतत् उभयत्रापि विकल्पस्यैव दौरात्म्यं यत् 'राहोः शिरः' इति वदभिन्नमपि वस्तु भेदेनामृशतीति, तस्मात् द्वादशधात्वमेवात्र वक्तुमभिप्रेतं सिद्ध-पादानाम्—इत्यवगन्तव्यम्, विरोधस्तु उत्थानोपहत एव, यदत्र—'तेन तेन क्रमेण त्वमेव परिस्फुरसि' इत्येवं व्याप्तिपरमेतदभिधानमिति, तथा च—

'सदसद्विभेदसूतेर्दलनपरा कापि सहजसंवित्तिः ।
उदिता त्वमेव भगवति जयसि जयाद्येन रूपेण ॥'

---

इत्यादि उक्ति के द्वारा विश्वरचना के कारणभूत काल का रूप हो । इस प्रकार उक्त युक्ति से सात पाँच संख्या से बारह प्रकार से विभाग कर = बाहर ऐसा उल्लासित कर, पुनः अतिरिक्त उस रूप को प्रकाशैकघनरूप में विराजमान बनाती हुई = दर्पणप्रतिबिम्ब के समान अभिन्नरूप से अवभासित करती हुई, अति दुर्घटकारी एक ही अनाख्यरूप से सब समय स्फुरित हो रही हो ।

प्रश्न—इस प्रकार तो यह (कथन)

"एक अपना रूप ............"

इत्यादि के साथ विरुद्ध हो रहा है । क्योंकि एक ही जगह परा संविद् का बारह प्रकार का उदय बतलाकर तेरह प्रकार का भी कहते हैं । तो यहाँ कर्त्री रूप में अवस्थित भगवती की ही तेरहरूपता का कथन करना चाहिये जिससे इन दोनों में एकवाक्यता हो जाय ? ऐसा नहीं है । क्योंकि ऐसा कहने के लिये इष्ट भी उत्तर वाक्य में चौदह रूप होने लगेगा क्योंकि यहाँ भी भगवती की कर्त्रीरूप में अवस्थिति है । वस्तुतः दोनों जगह यह विकल्प की ही दुष्टता है कि 'राहु का शिर' इसके समान अभिन्न वस्तु को भी भिन्न के समान कहते हैं । इसलिए यहाँ सिद्ध लोगों को बारह रूप ही कहना इष्ट है ऐसा जानना चाहिये । विरोध तो उठते ही समाप्त हो गया । जो कि यहाँ उस-उस क्रम से तुम्हीं स्फुरित हो रही हो, ऐसा है—यह कथन व्याप्तिपरक है । और भी—

"भगवती ! सत् एवं असत् भेद की उत्पत्ति के नाश में तत्पर कोई (अद्भुत) सहज संवित् (रूप में) उदित तुम जया आदि रूप से स्फुरित हो रही है।"

इत्यादिना श्रीहस्तनयाभ्युदितेन जयाद्येनापि रूपेण त्वमेव परिस्फुरिता— इत्युक्तम्. अत्र पुनराद्यवर्णकलाचतुष्टयात्मना जयाद्येन रूपेणोदिता त्वं जयसि, इति—स्वक्रमोचितं व्याख्यानं युक्तम्, यदागमः—

'अथ ब्रह्म परं शुद्धमादिवर्णत्वमागतम् ।'

इत्याद्युपक्रम्य

'अम्बिकाधस्ततस्तिस्रो युगपच्छक्तयः पुनः ।
ज्येष्ठा रौद्री तथा वामा सुप्तनागेन्द्रसंनिभा ॥
रौद्री शृङ्गाटकाकारा ऋजुरेखा तथा परा ।
इत्येताः कारणं ज्ञेयाः सर्वमाभ्यः प्रवर्तते ॥
परापरपदप्राप्तौ शान्त्याद्याः परिकीर्तिताः ।
शान्तिर्विद्या प्रतिष्ठा च निवृत्तिश्चापरा स्मृता ॥
व्योमपञ्चकमाविष्टाः परमात्मपदास्पदाः ।
ता एवापररूपेण जयाद्या गुह्यशक्तयः ॥

इति, अयं च प्रथममेताभिरेव कामरूपे चरुकप्रधानेनानुगृहीतः इति गुरवः, जयनशीला त्वम्, आद्येन—पूर्वकोटिभाविना रूपेणोदिता जयसि इति तु पापात्पापीयः, एवं

'ऋतुमुनिसंख्यं रूपं विभज्य पञ्चप्रकारमेकैकम् ।

---

इत्यादि हस्तनय के द्वारा कथित जया आदि रूप से तुम्हीं परिस्फुरित हो—यह कहा गया । यहाँ पुनः आद्यवर्ण कलाचतुष्टयात्मक (= अ, इ उ, ऋ) जया आदि रूप से उदित तुम स्फुरित हो रही हो—ऐसा अपने क्रम के लिये उचित व्याख्यान-युक्त है—

जैसा कि आगम है—

"इसके बाद अम्बिका के नीचे तीन शक्तियाँ ज्येष्ठा रौद्री और वामा हैं । इनमें वामा सुप्त नागेन्द्र (= सिंह या विशाल हाथी या विशाल सर्प) के समान हैं । रौद्री शृङ्गाटक के आकार वाली है । दूसरी सरल रेखा के समान । इन्हें कारण समझना चाहिए । इन्हीं से सब प्रवृत्त होता है । परापर पद की प्राप्ति के लिये शान्ता आदि (= शान्त्यतीता) कही गयी है । शान्ता विद्या प्रतिष्ठा और निवृत्ति पाँच आकाश में आविष्ट (ये) परमात्मपद का स्थान कही गई है । वे ही दूसरे रूप से जया आदि गुह्य शक्तियाँ हैं ।"

और यह पहले इन्हीं के द्वारा कामरूप में चरुकप्रधान के द्वारा अनुगृहीत हुआ—ऐसा गुरुजन कहते हैं । 'जयनशीला तुम आद्य = पूर्वकोटिभावी रूप से उदित होकर स्फुरित होती हो—यह (व्याख्या) रद्दी से रद्दी है ।

"ऋतु और मुनि (६+७=१३) संख्या वाले रूप को एक-एक को पाँच प्रकार

दिव्यौघमुद्गिरन्ती जयति जगत्तारिणी जननी ॥'

इत्यादावपि ज्ञेयम् । तदेवम् एवंविधस्य गुरुक्रमस्य भावात् तात्त्विक एवायमस्योपदेशः इति स्थितम्, तत्रापि च मूलभूतं शास्त्रं स्वविमर्शात्मा युक्तिश्च, इत्युभयमपि समनन्तरमेव प्रदर्शितम्, इत्येवंप्रत्ययात्म अत्र परं निर्बाधं प्रमाणमुज्जृम्भते । ननु एतदस्तु, किं तु श्रीक्रमस्तोत्रमेवं व्याख्यां न सहते, यत्—तत्र संविदस्त्रयोदशधैवोदयो विवक्षितः, यतस्तत्र एकैकां देवीं प्रति एकैकेन श्लोकेन प्रक्रान्तायां स्तुतौ श्रीयमकालीभट्टारिकायाः श्लोकयुगलेन स्तुतौ क इवाशयः, तत् स्वकालीमित्यपास्य भवानीमित्यपपाठ एव, इत्यत्र विवरणकारान्तर-संमत एव पाठ इति ? अत्रोच्यते—इह तावदेकैकां देवीं प्रति एकैकेन श्लोकेन स्तुतिः प्रक्रान्ता—इति केनोक्तं, यत् श्रीरुद्रकालाग्निरुद्रकालीभट्टारिकाया अपि

'या सा जगद् ध्वंसयते समग्रं मृत्योर्वपुर्ग्रासयतीति विष्वक् ।
धामाग्निरूपीयसहस्रदीप्तां तां नौमि कालानलरुद्रकालीम् ॥'

इति द्वितीयेन श्लोकेन स्तुतिः समस्ति, इति श्रीयमकालीभट्टारिकायाः श्लोकयुगलेन स्तुतौ क इवायं संरम्भ इति, अथायमपि भवत्कल्पित एव श्लोकः, इति चेत् नैतत्—श्रीह्रस्वनाथेनापि स्वलिपिविवरणेऽस्य श्लोकस्य

---

से बाँट कर दिव्यौघ का उद्गिरण करने वाली जगत्तारिणी जननी जयनशील है ।''

इत्यादि के विषय में भी ऐसा जानना चाहिये । तो इस प्रकार के गुरुक्रम के होने से इसका यह उपदेश तात्त्विक ही है—यह निश्चित हो गया । उसमें भी शास्त्र एवं आत्मविमर्श रूपा युक्ति कारण है । इसलिये दोनों को पीछे दिखला दिया गया। इस प्रकार ऐसा विश्वासात्मक परम निर्बाध प्रमाण यहाँ प्रस्फुरित हो रहा है ।

प्रश्न—ऐसा हो किन्तु क्रमस्तोत्र इस प्रकार की व्याख्या नहीं मानता कि वहाँ संविद् का तेरह प्रकार का ही उदय विवक्षित है । क्योंकि वहाँ एक-एक देवी के प्रति एक-एक श्लोक से स्तुति प्राप्त होने पर यमकाली की दो श्लोकों से स्तुति होने में क्या आशय है ? तो 'स्वकालीम्' ऐसा छोड़ कर 'भवानीम्' ऐसा पाठ दूषित है । इसलिये यहाँ विवरणकारान्तरसम्मत ही पाठ ठीक है ? इस विषय में कहते हैं—एक-एक देवी की एक-एक श्लोक से स्तुति की गई है—ऐसा किसने कहा ? क्योंकि रुद्रकालाग्निरुद्रकाली की भी—

''जो समस्त जगत् का ध्वंस करती है, मृत्यु के शरीर को भी पूर्णरूप से ग्रसित करती है, सहस्रधामाग्निरूपीय (तेज) से दीप्त उस कालानलरुद्रकाली को प्रणाम करता हूँ ।''

इस द्वितीय श्लोक से स्तुति सम्भव है । फिर यमकाली की दो श्लोकों से स्तुति के विषय में क्यों यह आग्रह है ? यदि (यह कहें कि) यह भी श्लोक आपके द्वारा कल्पित है, तो ऐसा नहीं है क्योंकि ह्रस्वनाथ ने भी अपने लिपि-

दृष्टत्वात्, सर्वेषामेव च विवरणकृतामत्र प्रतिपदं पाठानां श्लोकानां व्यत्यासो दृश्यते, इत्यस्मद्दृष्ट एव पाठे क इवायं प्रद्वेषः, नन्वेवं तर्हि 'अयं पाठः साधुरयमसाधुः' इति विचारः किं नाश्रीयते—यद्य एव समूलः पाठः स एव साधुरितरस्तु इतरथेति, मूलं चात्रोभयत्रापि प्रदर्शितेन क्रमेण समानमुत्पश्यामः—इत्येकतरपरिग्रहे यथास्वं गुरूपदेश एव निबन्धनम् । यथोक्तमस्मत्परमगुरुभिः—

'यो यस्य गुर्वादेशः स तस्य मोचकः ।'

इति, तस्माददृष्टगुरुभिरपरिशीलितशास्त्रसंप्रदायैः स्वविमर्शशून्यैर्देवानांप्रियैर्यत् किञ्चिदत्रोच्यते तदुपेक्ष्यमेव, इत्यलमतिरहस्यप्रकटनमहासाहसेन ॥

किंचात्र कलनमुच्यते ?—इत्याशङ्क्याह—

**क्षेपो ज्ञानं च संख्यानं गतिर्नाद इति क्रमात् ॥ १७३ ॥**
**स्वात्मनो भेदनं क्षेपो भेदितस्याविकल्पनम् ।**
**ज्ञानं विकल्पः संख्यानमन्यतो व्यतिभेदनात् ॥ १७४ ॥**
**गतिः स्वरूपारोहित्वं प्रतिबिम्बवदेव यत् ।**
**नादः स्वात्मपरामर्शशेषता तद्विलोपनात् ॥ १७५ ॥**

---

विवरण में इस श्लोक को देखा है और सभी विवरणकारों का यहाँ श्लोकों के प्रतिपद पाठ का व्यत्यास भी देखा जाता है । फिर हमारे द्वारा देखे गये पाठ में यह द्वेष क्यों है ? प्रश्न—तो इस प्रकार 'यह पाठ साधु है यह असाधु' यह विचार क्यों नही मान लिया जाता कि जो समूल पाठ है वही साधु है दूसरा दूसरे प्रकार का (अर्थात् असाधु) है । और मूल दोनों जगह (हम) प्रदर्शित क्रम से समान देख रहे हैं, तो दोनो में से एक के ग्रहण में गुरु का उपदेश ही निश्चायक (कारण) होगा । जैसा कि हमारे परमगुरु—

"जिसके लिए गुरु का आदेश जो होता है वह उसका मोचन होता है ।"

इसलिये गुरु का दर्शन न करने वाले, शास्त्रसम्प्रदाय के परिशीलन से हीन, आत्मविमर्श से शून्य मूर्खों के द्वारा जो कुछ यहाँ कहा जाता है वह उपेक्ष्य है । अतिरहस्य प्रकट करने का महासाहस आगे नहीं करना चाहिये ॥ १७२॥

यहाँ कलना किसे कहते है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

ये पूर्वोक्त कलनायें उस (= परादेवी) का उल्लास हैं जहाँ से क्षेप, ज्ञान संख्यान गति और नाद क्रमशः आविर्भूत होते हैं । अपना भेदन क्षेप है, भेदित का अविकल्पन (= अपने से अभिन्न मानना) ज्ञान है । दूसरे से निश्चित भिन्नता को बतलाना संख्यान है । स्वसंविद् में आरोहण गति है । यह (= आरोहण) प्रतिबिम्ब के समान है । उसका लोप होने से स्वात्मपरामर्शशेषता ही नाद है ॥ -१७३-१७५ ॥

'कल किल बिल क्षेपे' 'कल गतौ' 'कल सख्याने' 'कल शब्दे' इति धातुचतुष्टयस्य पञ्चधायमर्थो—यद्गतिर्ज्ञाने प्राप्तौ च वर्तते इति, एतदेव क्रमेण व्याचष्टे—क्रमादित्यादिना, भेदनमिति—बहिरुल्लासनम्, अविकल्पनमिति—स्वात्माभेदेन परामर्शः भेदितस्यैव प्रमातृप्रमेयादेरर्थस्य परस्परापोहनात् 'इदमिदं नानिदम्, इति प्रतिनियततयावस्थापनात् संख्यानं विकल्पः, गतिश्चात्र गत्युपसर्जना प्राप्तिस्तेन भेदितोऽर्थः—संविल्लक्षणं स्वरूपमारोहति प्राप्नोतीति स्वरूपारोही, तस्य भावस्तत्त्वम्, न चैतत् कट इव देवदत्तस्येत्युक्तं—प्रतिबिम्बवत् इति, प्रतिबिम्बस्य हि तदव्यतिरिक्तत्वेऽपि तद्व्यतिरिक्त्यैवावभासो भवेदिति भावः, स्वात्मपरामर्शशेषतेति नदनमात्ररूपत्वात्, तद्विलोपनादिति—तेषामविकल्पज्ञानादीनां विलोपनात्, अपहस्तनादित्यर्थः, एतद्धि भिन्नस्यैव भवेदिति भावः ॥ १७४-१७५ ॥

एतदेव प्रकृते विश्रमयति—

**इति पञ्चविधामेनां कलनां कुर्वती परा ।**
**देवी काली तथा कालकर्षिणी चेति कथ्यते॥ १७६ ॥**

परादेव्या एवैतदर्थानुगमादेवं व्यपदेशः, इत्याशयः ॥ १७६ ॥

---

'कल किल बिल' क्षेप अर्थ में, 'कल' जाने अर्थ में, 'कल' संख्या अर्थ में, 'कल' शब्द अर्थ में इन चारो धातुओं का यह पाँच प्रकार का अर्थ है—गति, ज्ञान और प्राप्ति अर्थ में है, इसी का 'क्रम से' इत्यादि के द्वारा क्रम से व्याख्यान करते हैं । भेदन = बाहर उल्लास । अविकल्पन = अपने से अभिन्न रूप से परामर्श । भेदित प्रमातृ प्रमेय आदि अर्थ के परस्पर छिपाने से 'यह यह है यह नहीं है' ऐसा निश्चित रूप से अवस्थापन के कारण संख्यान 'विकल्प' कहलाता है। यहाँ 'गति' गति उपसर्जन वाली 'प्राप्ति' है । उससे भेदित अर्थ संविल्लक्षणस्वरूप पर आरोहण करता है = प्राप्त करता है—इसलिए स्वरूपा से ही उसका भाव तत्त्व (= स्वरूपारोहित्व) । यह 'देवदत्त की चटाई के समान' (परस्पर भिन्न) नहीं है—इसलिये कहा गया—प्रतिबिम्बवत् । प्रतिबिम्ब का उससे अनतिरिक्त होने पर भी अतिरिक्त के रूप में अवभास होता है—यह भाव है । स्वात्मपरामर्शशेषता—क्योंकि (यह) नदनमात्ररूप है । उसका लोप होंने से = उन अविकल्पज्ञान आदि का लोप होने से अर्थात् अपहस्तन से । यह भिन्न का ही होता है—यह भाव है ॥१७४॥

इसी को प्रस्तुत में योजित करते हैं—

इस पाँच प्रकार की आकलनरचना को करने वाली परा देवी काली और कालकर्षिणी कही जाती है ॥ १७६ ॥

परादेवी के द्वारा ही इस अर्थ का अनुगम होने से ऐसा व्यवहार है—यह आशय है ॥ १७६ ॥

न केवलमस्या एते एव व्यपदेशा यावदन्येऽपि, इत्याह—

**मातृसद्भावसंज्ञास्यास्तेनोक्ता यत्प्रमातृषु ।**
**एतावदन्तसंवित्तौ प्रमातृत्वं स्फुटीभवेत् ॥ १७७ ॥**
**वामेश्वरीतिशब्देन प्रोक्तं श्रीनिशिसञ्चरे ।**

तेनास्याः—काल्यादिशब्दव्यपदेश्यायाः पराभट्टारिकायाः 'मातृसद्भाव' इति संज्ञोक्ता, यत् एतावदन्तं—द्वादशदेवीपर्यन्तं यथायथमुद्रेकमासादयन्त्यां संवित्तौ, सकलादिषु प्रमातृषु प्रमितिक्रियाकर्तृत्वलक्षणं प्रमातृत्वं स्फुटीभवेत्—स्वतन्त्रस्व-प्रकाशपरसंविदेकरूपता स्यात् तन्मातॄणां इति, यदुक्तं—

'सद्भावः परमो ह्येष मातॄणां परिपठ्यते ।' इति,

श्रीनिशिसञ्चरे इति—श्रीनिशाटने, यदुक्तं तत्र—

'एषा तु कौलिकी विद्या सर्वसिद्धिप्रदायिका ।
सकाशाद्देवदेवस्य निर्याता शक्तिवर्त्मनि ॥
वामेश्वर्यवतारे तु प्रकाशत्वमुपागता ।' इति ॥ १७७ ॥

ननु सृष्ट्यादिरूपोपग्रहेणावभासभेदात् क्रमिकतया वैचित्र्यातिशयादस्याः कथमेकत्वं तात्त्विकं भेवत्, येन 'श्रीकालसङ्कर्षिणीति, श्रीमातृसद्भाव, इत्याद्येकतर

---

इसके केवल ये ही व्यपदेश नही हैं बल्कि दूसरे भी हैं—यह कहते हैं—

इसकी 'मातृसद्भाव' संज्ञा इसलिये कही गयी कि यह यहाँ तक (= बारह देवियों) की संवित्ति के विषय में प्रमाताओं में मातृभाव उत्पन्न करती है । श्रीनिशाटनशास्त्र में यह वामेश्वरी नाम से कही गयी है ॥ १७७-१७८- ॥

इसलिये इसकी = काली आदि शब्द से व्यपदेश्य पराभट्टारिका की, 'मातृसद्भाव' ऐसी संज्ञा कही गयी है । जो यहाँ तक = द्वाद्रश देवी पर्यन्त, संवित् क्रमशः उद्रेक को प्राप्त करने पर सकल आदि प्रमाताओं में प्रमितिक्रियाकर्तृत्व-लक्षण प्रमातृता स्फुट हो जाती है = स्वतन्त्र स्वप्रकाश परसंविदेकरूपता होती है वह माताओं का सद्भाव है । जैसा कि कहा गया है—

"यह माताओं का सद्भाव कहा जाता है ।"

निशिसञ्चरण में = निशाटन में । जैसा कि वहाँ कहा गया—

"यह कौलिकी विद्या सर्वसिद्धि को देने वाली है । यह शक्तिपथ में देवदेव (= शिव) के पास से निकली वामेश्वरी के अवतार के रूप में प्रकाश को प्राप्त हुई" ॥ १७७ ॥

प्रश्न—सृष्टि आदि रूप के ग्रहण से अवभास का भेद होने के कारण क्रमिक रूप से वैचित्र्य के कारण इसका एकत्व कैसे तात्त्विक है जिससे 'कालसङ्कर्षिणी'

एव परामर्शः स्यादिति कथमेतदुक्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**इत्थं द्वादशधा संवित्तिष्ठन्ती विश्वमातृषु ॥ १७८ ॥**
**एकैवेति न कोऽप्यस्याः क्रमस्य नियमः क्वचित् ।**
**क्रमाभावान्न युगपत्तदभावात् क्रमोऽपि न ॥ १७९ ॥**
**क्रमाक्रमकथातीतं संवित्तत्त्वं सुनिर्मलम् ।**

इत्थम्—उक्तेन प्रकारेण, परैव संविद्देवी, विश्वमातृष्विति बहुवचनादाद्यर्थो लभ्यते, इति प्रमाणादेरपि आक्षेपात् प्रमातृप्रमाणादिविषयतया द्वादशधात्वेन अवभासमानापि, एकैव—अद्वितीयेत्यर्थः—विश्वात्मत्वेन परिस्फुरन्त्या अप्यस्या न स्वस्वरूपात्प्रच्याव इत्याशयः, अत एवास्या न नियतः कश्चित् क्रमः, येन द्वादशधात्वेनैव परिस्फुरेदिति स्यात्, परस्याः संविदो हि सृष्ट्याद्युपाधिसंभेदेन परिस्फुरणेऽपि

'सकृद्विभातोऽयमात्मा..................।'

इत्यादिनीत्या स्वस्वरूपावभासाविच्छेदात् विद्युदादिवदन्तरान्तरा प्रकाशनायोगात् स्वात्मनि कालावच्छेद एव नास्ति इति को नाम तदात्मभूतस्य क्रम-स्याप्यवकाशः, अत एव च नास्या यौगपद्यं, तद्धि स्पर्धाबन्धेन परिस्फुर-

---

'मातृ सद्भाव' इत्यादि एक ही परामर्श होता है यह कैसे कहा गया ? यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार यह संवित् विश्व के प्रमाताओं में बारह प्रकार से विराजमान होते हुए भी एक ही है । इसलिये इसके क्रम का कोई नियम नहीं है । यह भी नहीं है कि क्रम न होने से युगपत् रहती है और ऐसा भी नहीं है कि यौगपद्य के अभाव के कारण क्रम है । यह संवित् तत्त्व क्रम और अक्रम की कथा से परे केवल निर्मलस्वभाव है ॥ -१७८-१८०- ॥

इत्थम् = उक्त प्रकार से, परा ही संविद् देवी, विश्वमाताओं में इस बहुवचन से आदि अर्थ प्राप्त होता है इसलिये प्रमाण आदि का आक्षेप होने से प्रमाता प्रमाण आदि विषय के रूप में बारह प्रकार से अवभासमान भी, एक ही अर्थात् अद्वितीय है । विश्वरूप से परिस्फुरण करने वाली भी इसका अपने स्वरूप से पतन नही होता—यह आशय है । इसीलिये इसका कोई निश्चित क्रम नहीं है जिससे यह बारह रूपों में ही स्फुरण करती है । परा संविद् का सृष्टि आदि उपाधि के भेद से परिस्फुरण होने पर भी

'यह आत्मा एक बार आभासित हुआ तो हुआ ।'

इत्यादि नीति से अपने स्वरूप के अवभास का विच्छेद न होने से विद्युत् आदि की भाँति बीच-बीच में प्रकाश न होने से आत्मा में कालावच्छेद ही नही है फिर तदात्मभूत क्रम का कहाँ अवकाश होगा । और इसीलिये इसका यौगपद्य भी

तोरयःशलाकाकल्पयोर्द्वयोः संभवति, न चैतदपेक्षया अन्यः कश्चित् स्पर्धावानस्ति, इति कस्य नाम युगपद्भावः, अत एवास्याः क्रमाक्रमाभ्यामपि न योगः, तदाह—क्रमाभावादित्यादि, ननु इहावश्यं क्रमाक्रमाभ्यां पदार्थानां योगः संभवेदिति कथमुक्तं 'संवित्तत्त्वं तदतीतम्' ?—इत्याह—सुनिर्मलमिति, अनिर्मल एव हि शून्यादिर्मायाप्रमाता जन्मादिक्रियावभासभेदादवस्थाभेदावभासक्रमेण कालावच्छेदवान् स्वात्मानं पूर्वावस्थाविनाशावभासापेक्षया अतीतोचितेनावभासेन पश्यन् तदतीतत्त्वानुरोधेन वर्तमानतयावभासयति, वर्तमानावभासापेक्षया च परिणामावभासादिरूपं भविष्यदवस्थान्तरं व्यवस्थापयति, स्वसत्ताकालभाविनं च नीलाद्यर्थविशेषं स्वापेक्षया युगपद्भावेनाभिमन्यते, इति तस्यैव क्रमयौगपद्यावभासः, यदुक्तम्—

'सर्वत्राभासभेदो हि भवेत्कालक्रमाकरः ।
विच्छिन्नभासः शून्यादेर्मातुर्भातस्य नो सकृत्॥'

इति ॥ १७८-१७९ ॥

ननु यद्येवं तदस्याः परस्याः संविदः कथं नामावाहनविसर्जनाद्यात्मकत्वात् क्रमानुप्राणिता पूजा भवेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

नहीं है । वह तो स्पर्धाबन्ध से परिस्फुरण करने वाले, लौहशलाका के समान दो के बीच संभव है किन्तु (यहाँ) इसको छोड़कर दूसरा कोई स्पर्धावान् है नहीं फिर किसका युगपद्भाव । इसीलिये इसका क्रम और अक्रम से भी सम्बन्ध नहीं है । वही कहते हैं—क्रमाभाव के कारण इत्यादि ।

प्रश्न—यहाँ क्रम और अक्रम से पदार्थों का योग अवश्य सम्भव है फिर कैसे कहा गया कि संवित्तत्त्व उससे परे है ? इसके उत्तर में कहते हैं—सुनिर्मल, अनिर्मल ही शून्य आदि मायाप्रमाता जन्म आदि क्रिया के अवभास के भेद के कारण अवस्थाभेद के अवभास के क्रम से कालावच्छेद वाला होता हुआ अपने को पूर्व अवस्था के विनाश के अवभास की अपेक्षा से अतीतोचित अवभास से देखता हुआ उस अतीत के अनुरोध से वर्त्तमान रूप में अवभासित करता है । और वर्त्तमान अवभास की अपेक्षा से परिणामावभास आदि रूप भविष्यद् अवस्थान्तर की व्यवस्था करता है और अपने सत्ताकाल में होने वाले नील आदि अर्थविशेष को अपनी अपेक्षा युगपद्भाव से मानता है इसलिये उसी का क्रमयौगपद्यावभास होता है। जैसा कि कहा गया—'सर्वत्र आभास का भेद ही काल के क्रम का आकर अर्थात् मूल कारण है । शून्य प्रमाता के लिये यह विच्छिन्न भास वाला है । जिसको एक बार भान हो गया उसको फिर दुबारा आभास नहीं होता' ॥ १७८-१७९ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो इस परा संविद् का आवाहन विसर्जन आदि क्रमानुप्राणित पूजा कैसे होती है?—यहा शङ्का कर कहते हैं—

**तदस्याः संविदो देव्या यत्र क्वापि प्रवर्तनम् ॥ १८० ॥**
**तत्र तादात्म्ययोगेन पूजा पूर्णैव वर्तते ।**

यत्र क्वचन संविदवष्टम्भेनावस्थानं नाम मुख्या पूजा, न पुनरावाहनादिरूपेति तात्पर्यार्थः, यथोक्तम्—

'यस्मिन्यस्मिंश्चक्रवरे तत्स्पर्शाह्लादनिर्वृतिः ।
तदवष्टम्भयोगो यः स हि पूजाविधिः स्मृतः ॥'

इति ॥ १८० ॥

ननु 'अमन्त्रका तावत्पूजा न स्यात्' इति सर्वत्रैवोक्तं, मन्त्राश्च यदि संविदोऽतिरिक्ताः तत् 'संविदैकात्म्येनावस्थानं पूजा' इत्युक्तं हीयेत, अनतिरेके च तेषां पृथगुपदेश एव न कार्यः ? इत्याशङ्कागर्भीकारेण प्राप्तावसरं संविच्चक्रोदयानुस्यूतत्वेन अनुजोद्देशोद्दिष्टं मन्त्रवीर्यं प्रकाशयितुमाह—

**परामर्शस्वभावत्वादेतस्या यः स्वयं ध्वनिः ॥ १८१ ॥**
**सदोदितः स एवोक्तः परमं हृदयं महत् ।**

यः खलु परावाग्रूपः स्वरसोदितो ध्वनिः—अहंपरामर्शात्मा नादः

'नास्योच्चारयिता कश्चित्प्रतिहन्ता न विद्यते ।

---

इस संवित् देवी का जहाँ कहीं भी प्रवर्त्तन होता है वहाँ तादात्म्य के कारण पूजा पूर्ण ही हो जाती है ॥ -१८०-१८१- ॥

जहाँ कहीं भी संविद् को स्थिर कर के (अभिन्न रूप में) रहना ही मुख्य पूजा है न कि आवाहन आदि रूप वाली—यह तात्पर्य है । जैसा कि कहा गया है—

'जिस-जिस श्रेष्ठ चक्र में उस (= परमाशक्ति) के स्पर्श के आह्लाद की निर्वृति होती है जो उसके अवष्टम्भ (= अभेद) का योग है वही पूजाविधि मानी गयी है' ॥ १८०-१८१ ॥

प्रश्न—'बिना मन्त्र के पूजा नहीं होती' यह सर्वत्र ही कहा गया है । यदि मन्त्र संविद् से अतिरिक्त है तो संबिद् के साथ तादात्म्येन अवस्थान ही पूजा है यह कथन खण्डित होता है और अभिन्न होने पर उनका पृथक् उपदेश ही नहीं करना चाहिये ? इस शङ्का को गर्भ में रखकर संविच्चक्र के उदय से अनुस्यूत अवसर-प्राप्त अनुजोद्देशोद्दिष्ट मन्त्रशक्ति को प्रकाशित करने के लिये कहते हैं—

परामर्शस्वभाव के कारण इस (= संविद्) की जो स्वयं ध्वनि सदा उठती रहती है वही परम व्यापक तत्त्व कहा गया है ॥ -१८१-१८२- ॥

जो परावाक् रूप स्वभावात् उत्पन्न ध्वनि = अहंपरामर्श रूप नाद है ।

"इसका न कोई उच्चारण करने वाला न रोकने वाला है । प्राणियों के हृदय

स्वयमुच्चरते देवः प्राणिनामुरसि स्थितः ॥'

इत्याद्युक्त्या, स्वयम्—अनन्यापेक्षत्वेन, अत एव सदा—नित्याविरतेन रूपेण, उदितः—उच्चरन्नास्ते, स एवैतस्याः परस्याः संविदः, परमं—सारभूतं, महत्—सर्वदा चाव्यभिचरितस्वरूपत्वाद् व्यापकं, हृदयं—तथ्यं रूपं, सर्वशास्त्रेषूक्तं, यस्मादैश्वर्यात्मा अहंपरामर्श एवास्याः स्वभावो, यन्माहात्म्याद्विश्वात्मना इयं परिस्फुरेत्, यदाहुः—

'चितिः प्रत्यवमर्शात्मा परावाक् स्वरसोदिता ।
स्वातन्त्र्यमेतन्मुख्यं तदैश्वर्यं परमात्मनः ॥
सा स्फुरत्ता महासत्ता देशकालाविशेषिणी ।
सैषा सारतया प्रोक्ता हृदयं परमेष्ठिनः ॥' इति ॥ १८१ ॥

न केवलमयहंपरामर्शः शास्त्रे हृदयतयेव उक्तो, यावत् स्पन्दादिरूपतयापि, इत्याह—

**हृदये स्वविमर्शोऽसौ द्रावितशेषविश्वकः ॥ १८२ ॥**
**भावग्रहादिपर्यन्तभावी सामान्यसंज्ञकः ।**
**स्पन्दः स कथ्यते शास्त्रे स्वात्मन्युच्छलनात्मकः ॥ १८३ ॥**

हृदये

---

में स्थित यह देव स्वयं उच्चरित होता है ।''

इत्यादि उक्ति से स्वयम् = अनन्यापेक्ष होने से, इसलिये सदा = नित्य अविरतरूप से, उदित = उच्चरित होता हुआ वर्त्तमान है । वही इस परा संविद् का परम = सारभूत, महत् = सर्वत्र और सर्वदा अव्यभिचरित होने के कारण व्यापक, हृदय = तथ्यरूप, सब शास्त्रों में कहा गया है । जिस कारण ऐश्वर्यरूप अहंपरामर्श ही इसका स्वभाव है जिसकी महिमा से यह विश्वरूप में परिस्फुरण करती है । जैसा कि कहते हैं—

''प्रत्यवमर्श रूप चैतन्य जो कि परावाक् है स्वभावतः उदित है । यह (उस) परमात्मा का स्वातन्त्र्य और मुख्य ऐश्वर्य है । देशकाल से रहित वह स्फुरत्ता महासत्ता है । तत्त्व होने के कारण यह परमेष्ठी का हृदय कही गयी है'' ॥ १८१-१८२ ॥

यह अहंपरामर्श शास्त्र में केवल हृदय के रूप में ही नहीं वरन् स्पन्द आदि के रूप में भी कहा गया है—यह कहते हैं—

बोध में उत्पन्न अपना विमर्श, जिसमें समस्त विश्व लीन हो जाता है, संसार की रचना से संहार तक रहने वाला 'सामान्य' कहलाता है । शास्त्र में वह स्वात्मा में उच्छलत्तास्वरूप स्पन्द कहा जाता है ॥ -१८२-१८३ ॥

'हृदये बोधपर्यायः.........................।'

इत्युक्त्या बोधे—स्वात्मभूते योऽसौ विमर्शः, स द्रावितं—बहीरूपतया प्रसारितम्, अथ च गालितम्—अन्तःशान्तीकृतमशेषं विश्वं येनासौ, अत एव भावग्रहस्य—विश्वात्मतास्वीकारस्या, आदौ—निर्मित्सावसरे, पर्यन्ते—संजिहीर्षा-समये च भवनशीलः, अत एव स्वात्मविकाससङ्कोचमयतयोच्छलत्तारूपः, अत एव विशेषरूपताया अनुल्लासात् प्रशमाच्च सामान्यशब्दवाच्यः स्पन्दशास्त्रादौ 'स्पन्दः' कथ्यते—किंचिच्चलनात्मकोच्छलत्तारूपानुगमात् स्पन्दशब्दाभिधेयतयोच्यते इत्यर्थः ॥ १८२-१८३ ॥

ननु यद्येवं तद्बोधस्य किञ्चिच्चलनेन स्वस्वरूपप्रच्यावान्नित्यताहानिः स्यात्? इत्याशङ्क्याह—

**किञ्चिच्चलनमेतावदनन्यस्फुरणं हि यत्।**
**ऊर्मिरेषा विबोधाब्धेर्न संविदनया विना ॥ १८४ ॥**

किञ्चिच्चलनं हि नामैतदुच्यते—यद्बोधस्यानन्यापेक्षं स्फुरणं प्रकाशनं, परतोऽस्य न प्रकाशः अपि तु स्वप्रकाश एवेत्यर्थः, इदमेव हि नामास्य जडेभ्यो वैलक्षण्यं—यत् स्वयमेव तथा तथा प्रकाशते इति, एवमयमहंपरामर्शः स्पन्द-

---

हृदय में—

'हृदय बोध का पर्याय है ...

इस उक्ति से स्वात्मभूत बोध में जो यह विमर्श है वह द्रावित = बाह्य रूप में प्रसारित और गालित = भीतर शान्त, किया गया है समस्त विश्व जिसके द्वारा, यह इसीलिये भावग्रह के = विश्वात्मतास्वीकार के, आदि में = निर्मित्सा के अवसर पर, अन्त में = संजिहीर्षा के समय में भवनशील, अतएव स्वात्मविकास सङ्कोचमय होने के कारण उच्छलत्ता रूप, अतएव विशेषरूपता के अनुल्लास और प्रशम से सामान्यशब्दवाच्य = स्पन्दशास्त्र आदि में 'स्पन्द' कहा जाता है = किंचित् चलनात्मक उच्छलत्ता रूप का अनुगम होने से स्पन्द शब्द के अभिधेय के रूप में कहा जाता है ॥ १८२-१८३ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो बोध के कुछ चलने से अपने स्वरूप से च्युत होने के कारण नित्यता नहीं होगी?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो अनन्य स्फुरण है वही किंचिच्चलन है । यह बोधरूपी समुद्र की ऊर्मि है । इसके विना संवित् (का संवित्त्व) नहीं है ॥ १८४ ॥

किंचित्चलन उसे कहते हैं कि बोध का अनन्यापेक्ष स्फुरण = प्रकाशन । इसका दूसरे से प्रकाश नहीं है अपितु यह स्वप्रकाश ही है । यही जड़ों से इसकी विलक्षणता है कि स्वयं उस-उस (= भिन्न-भिन्न) रूप में प्रकाशित होता है । यह

शास्त्रादौ यथा स्पन्दत्वेनोक्तः तथैव श्रीमदूर्मिकीलावूर्मित्वेनापि इत्युक्तम् 'ऊर्मिरेषा विबोधाब्धेः' इति । ननु सर्वेषु शास्त्रेषु अत्रैव कस्माद्भरः ? इत्याशङ्क्याह—'न संविदनया विना' इति, इदमेव हि संविदः संवित्त्वं, यत्—सर्वमामृशतीति, अन्यथा हि अस्यास्तत्तदर्थोपरागेऽपि स्फटिकादिभ्यो वैलक्षण्यं न स्यात्, यदुक्तम्—

'स्वभावमवभासस्य विमर्शं विदुरन्यथा ।
प्रकाशोऽर्थोपरक्तोऽपि स्फटिकादिजडोपमः ॥' इति ।

एवं संविदः शुद्धत्वेऽपि तत्तदर्थोपरक्ततया परिस्फुरणं नाम मुख्यं रूपमित्युक्तं स्यात् ॥ १८४ ॥

ननु कथमेतद्युज्यते ? इत्याशङ्क्य दृष्टान्तयति—

**निस्तरङ्गतरङ्गादिवृत्तिरेव हि सिन्धुता ।**

एतदेवोपसंहरति—

**सारमेतत्समस्तस्य यच्चित्सारं जडं जगत् ॥ १८५ ॥**
**तदधीनप्रतिष्ठत्वात्तत्सारं हृदयं महत् ।**

---

अहंपरामर्श जिस प्रकार स्पन्दशास्त्र आदि में 'स्पन्द' कहा गया है उसी प्रकार ऊर्मिकील आदि में 'ऊर्मि' कहा गया है—यह विबोधरूपी समुद्र की तरङ्ग है । प्रश्न—सभी शास्त्रों में इसी के ऊपर क्यों बल दिया गया है?—यह शङ्का कर कहते हैं—इसके विना संविद् नहीं है । यही संविद् की संवित्ता है कि (यह) सबका आमर्शन करती है अन्यथा भिन्न-भिन्न पदार्थों का उपराग होने पर भी इसका स्फटिक आदि से वैलक्षण्य नहीं होगा । जैसा कि कहा गया है—

'प्रकाश का स्वभाव ही विमर्श माना गया है । अन्यथा उपरक्त अर्थ से प्रकाश होने पर भी स्फटिक आदि जड़ की भाँति हो जायगा ।'

इस प्रकार संविद् के शुद्ध होने पर भी भिन्न-भिन्न अर्थ से उपरक्त होकर परिस्फुरण इसका मुख्य रूप है—यह कहना चाहिये ॥ १८४ ॥

यह कैसे कहते है?—यह शङ्का कर दृष्टान्त देते हैं—

तरङ्गरहित और तरङ्ग आदि से युक्त होना ही समुद्र का समुद्रत्व है ॥ १८५- ॥

इसी का उपसंहार करते हैं—

यह समस्त जड चेतन जगत् का सार है । क्योंकि (इस जगत् की) प्रतिष्ठा उस (= संवित्) के अधीन है । वही हृदय तथा महत् सार है ॥ -१८५-१८६- ॥

एतद्विमर्शलक्षणं वस्तु, समस्तस्य—चेतनाचेतनात्मनो विश्वस्य, सारं—जीवस्थानीयं, यतः

'संविन्निष्ठा हि विषयव्यवस्थितयः ।'

इत्यादिनीत्या रूपाद्यात्मनो जडस्य जगतस्तावत् संवेद्यत्वान्यथानुपपत्त्या संविदेव प्रतिष्ठास्थानमित्यविवादः, तस्याश्च चितः समनन्तरोक्तस्वरूपं हृदयमेव स्वात्मचमत्कृतिनिबन्धनत्वात् महत्सारं, यतः—तदधीनमेव अस्याः स्वात्मनि प्रतिष्ठानम्, अन्यथा हि जाड्यमेवापतेत्, इत्युक्तं बहुशः ॥ १८५ ॥

एतदेव प्रमेयान्तरगर्भीकारेणापि उपपादयति—

**तथा हि सदिदं ब्रह्ममूलं मायाण्डसंज्ञितम् ॥ १८६ ॥**
**इच्छाज्ञानक्रियारोहं विना नैव सदुच्यते ।**
**तच्छक्तित्रितयारोहाद्भैरवीये चिदात्मनि ॥ १८७ ॥**
**विसृज्यते हि तत्तस्माद्बहिर्वाथ विसृज्यते ।**

इदं हि ब्रह्ममूलं ब्रह्माण्डारम्भकम् अर्थाद्गर्भीकृतप्रकृत्यण्डेन मायाण्डेन प्राप्तसंज्ञं मायीयं विश्वं प्रतिभासमानत्वात् सत् विद्यमानमपि

---

यह विमर्शलक्षणवाली वस्तु समस्त = चेतन अचेतन रूप विश्व का, सार = जीवन है । क्योंकि

'विषय की व्यवस्थायें संविद् में ही रहती है ।'

इत्यादि नीति के द्वारा रूपाद्यात्मक जड़जगत् के संवेद्यत्व की अन्यथा अनुपपत्ति से संविद् ही (उसकी) प्रतिष्ठा का स्थान है—यह (सिद्धान्त) सर्वसम्मत है । और उस चैतन्य का पूर्वोक्तस्वरूप वाला हृदय ही, स्वात्मचमत्कृति के कारण, महत् सार है क्योंकि इसका स्वात्मा में प्रतिष्ठान उसी के अधीन है । अन्यथा जड़ता ही आ जायेगी—यह कई बार कहा जा चुका है ॥ १८५ ॥

इसी को प्रमेयान्तर के गर्भ में रखकर बतलाते हैं—

**यह सत् (जगत्) ब्रह्म का कार्य है इसकी मायाण्ड संज्ञा है । इच्छा ज्ञान और क्रिया के अंकुरण के विना यह सत् नहीं कहा जाता । उन तीनों शक्तियों के अंकुरण के द्वारा भैरवीय चित्अग्नि में इस संसार की रचना होती है और उससे बाहर यह प्रकट सद्रूपता ही होता है ॥ -१८६-१८८- ॥**

ब्रह्म से उत्पन्न ब्रह्माण्ड का आरम्भक अर्थात् गर्भीकृत प्रकृत्यण्ड और मायाण्ड से संज्ञा को प्राप्त यह मायीय विश्व प्रतिभासमान होने के कारण सत् = विद्यमान होते हुए भी—

'प्रतिभातोऽप्यर्थः परामर्शमन्तरेण अप्रतिभात एव प्रमातर्यविश्रान्तेः ॥

इत्याद्युक्तयुक्त्या जिज्ञासादिक्रमेण स्वातन्त्र्यात्मनो विमर्शशक्तेः पल्लव-प्रायास्विच्छाज्ञानक्रियासु यावन्नारूढं तावत् तथात्वदार्ढ्याभावान्नैव सदुच्यते, इदमेतदिति व्यवहरणीयतां नैतीत्यर्थः । यतस्तद्विश्वमिच्छादिशक्तित्रयात्मनि विमर्शे लब्धप्ररोहं सत् परप्रमात्रात्मनि भैरवीये रूपे विसृज्यते तत्र विश्रान्तिं यायात्,—इति संहारक्रमः । अथवा सृष्टिक्रमेण—तस्माद्भैरवीयाद्रूपात् तद्विश्वं बहिर्विसृज्यते शक्तित्रयसोपानावरोहक्रमेण कलादिक्षितिपर्यन्तेन स्थूलेन रूपेणावभास्यत इत्यर्थः । अनेन संवित्क्रमानतिवर्तितामभिद्योतयितुं श्रीपराबीजस्यापि उभयथा व्याप्ति-गर्भीकारेणोदय उक्तः । तथाहि—'ब्रह्ममूलं सत्' इत्यनेन सकारस्योद्धारः, यदाशयेनागमे

'तृतीयं ब्रह्म सुश्रोणि..............।' (परात्री० १० श्लो०)

इत्याद्युक्तम् । तस्यैव च 'मायाण्डसंज्ञितम्' इत्यनेन व्याप्तेः प्रदर्शनम् । स च स्वरं विनोच्चारयितुं न शक्यः, इति

'अस्मिंश्चतुर्दशे धाम्नि स्फुटीभूतत्रिशक्तिके ।'

इत्याद्युक्तेः इच्छादिनौकारस्योद्धारः, तस्य चेच्छादीनां शक्तित्वात्तदण्डव्याप्तेरपि

---

'प्रतिभात भी अर्थ परामर्श के विना अप्रतिभात ही है क्योंकि प्रमाता में (इसकी) विश्रान्ति नहीं है ।'

इत्यादि उक्त युक्ति से जिज्ञासादि क्रम से स्वातन्त्र्यात्मक विमर्शशक्ति की पल्लवप्राय इच्छाज्ञानक्रियाओं में जब तक आरूढ़ नहीं होता तब तक तथात्व की दृढ़ता के अभाव के कारण सत् नहीं कहा जाता = यह यह है'—इस प्रकार के व्यवहार को नहीं प्राप्त होता । क्योंकि वह विश्व इच्छा आदि तीन शक्तियों वाले विमर्श में प्ररोह को प्राप्त होकर परप्रमात्रात्मक भैरवीय रूप में विसृष्ट होता है = उसमें विश्रान्त हो जाता है—यह संहार का क्रम है अथवा सृष्टिक्रम से, वह विश्व उस भैरवीयरूप से बाहर विसृष्ट होता है = शक्तित्रयरूप (= इच्छा ज्ञान क्रिया रूप) सोपान पर अवरोह के क्रम से कला से लेकर पृथिवीपर्यन्त स्थूल रूप से अवभासित होता है । इससे संवित्क्रम की अनतिवर्त्तिता को दिखलाने के लिये पराबीज का भी दोनों प्रकार से व्याप्तिगर्भीकार से उदय कहा गया । इस प्रकार—'सत् ब्रह्म से उत्पन्न है' इससे सकार का उद्धार, जिस आशय से आगम में—

'हे सुश्रोणि ! तीसरा ब्रह्म...' (परात्री. १० श्लोक)

इत्यादि कहा गया है । 'मायाण्ड नामक' इसके द्वारा उसी की व्याप्ति का प्रदर्शन किया गया । उसका स्वर के बिना उच्चारण नहीं हो सकता इसलिये-

'तीन शक्तियाँ जहाँ स्फुट हो गई है (उस) चौदहवें धाम में'

प्रदर्शनम् । 'विसृज्यते' इत्यनेन विसर्गस्योद्धारः, तस्यैव च 'भैरवीये चिदात्मनि' इत्यनेन व्याप्तिः । यदुक्तम्—

'सार्णेनाण्डत्रयं व्याप्तं त्रिशूलेन चतुर्थकम्।
सर्वातीतं विसर्गेण पराया व्याप्तिरिष्यते ॥' इति ॥ १८७ ॥

एतदेवोपसंहरति—

**एवं सद्रूपतैवैषां सतां शक्तित्रयात्मताम् ॥ १८८ ॥**
**विसर्गः परबोधेन समाक्षिप्यैव वर्तते ।**

एवं यथोक्तयुक्त्या, एषां ब्रह्माण्डादीनां, सतां विश्वरूपतया प्रतिभासमानानामेव, सद्रूपता परबोधेन सह शक्तित्रयात्मतां विसर्गं च समाक्षिप्यैव वर्तते, विसर्गोपारोहक्रमेण परप्रमात्रैकात्म्येन प्रस्फुरतीत्यर्थः । अनेन च सकारस्यैव औकारविसर्गक्रोडीकारेणाभिधानात् प्राधान्येनोक्तेः श्रीपराबीजस्य संहारक्रमेणोदयेऽपि सृष्टिप्राधान्यं दर्शितम् । यद्वक्ष्यति—

'................प्राच्यं सृष्टौ च हृन्मतम् ।' इति ॥ १८८ ॥

एवं संवित्क्रमेण श्रीपराबीजस्योदयमभिधाय एतत्समानस्कन्धताभिधित्सया

---

इत्यादि उक्ति से इच्छा आदि के द्वारा औकार का उद्धार है । इच्छा आदि उसकी शक्ति होने से उस अण्ड की व्याप्ति का भी प्रदर्शन है । 'विसृष्ट होता है' इसके द्वारा विसर्ग का उद्धार है । और उसी की 'भैरवीय चिदात्मा में' इसके द्वारा व्याप्ति है । जैसा कि कहा गया—

'सार्ण (संवर्ण) से तीन अण्ड व्याप्त है, त्रिशूल (औकार) से चौथा (अण्ड व्याप्त है) । सर्वातीत विसर्ग के द्वारा परा शक्ति की व्याप्ति मानी जाती है ॥ १८७ ॥'

इसी का उपसंहार करते हैं—

इस प्रकार इन सद् (ब्रह्माण्ड आदि) की सद्रूपता ही शक्तित्रयात्मता और विसृष्टि को परसंविद् से अभिन्न कर स्फुरित होती है ॥ -१८८-१८९- ॥

इस प्रकार उक्त युक्ति से विश्वरूप में प्रतिभासमान इन सत् ब्रह्माण्ड आदि की सद्रूपता और परबोध के साथ शक्तित्रयात्मता तथा विसर्ग का आक्षेप करके ही वर्त्तमान है । अर्थात् विसर्ग के उपारोह के क्रम से परप्रमाता के साथ तादात्म्य रूप से स्फुरण करता है । इससे सकार का ही, औकार और विसर्ग को अन्तर्हित कर कथन करने से, प्रधानरूप से निर्वचन होने के कारण संहारक्रम से उदय के विषय में भी परा बीज का ही सृष्टिप्राधान्य दिखलाया गया । जैसा कि कहेंगे—

'सृष्टि के विषय में हृदय का मत प्राचीन है' ॥ १८८ ॥

श्रीपिण्डनाथस्यापि उदयमभिधत्ते—

**तत्सदेव बहीरूपं प्राग्बोधाग्निविलापितम् ॥ १८९ ॥**
**अन्तर्नदत्परामर्शशेषीभूतं ततोऽप्यलम् ।**
**खात्मत्वमेव संप्राप्तं शक्तित्रितयगोचरात् ॥ १९० ॥**
**वेदनात्मकतामेत्य संहारात्मनि लीयते ।**

तत् विश्वं प्राग्बहीरूपतया प्रतिभासमानत्वेन सत् विद्यमानमेव, प्रतिभासमानत्वान्यथानुपपत्त्या बोधः प्रमाणात्मा संकुचितः प्रतिभासः, स एवाग्निः तेन विलापितं बहीरूपताया भस्मसात्कारेण स्वात्ममात्रपरमार्थतामापादितं सत्, अन्तः प्रमात्रैकात्म्येन नदन् इदन्तापरामर्शतिरस्कारेणोल्लसन् योऽसावहंपरामर्शः, तच्छेषीभूतं स्वस्वरूपपरिहारेण तदेकात्मतामापन्नमपि, अनन्तरमलं मानमेयाद्यात्मभेदसंस्कारस्यापि शून्यतापादनेन अत्यर्थं, खात्मत्वमेव संप्राप्तं परप्रमात्रात्मप्रकाशमात्ररूपतया प्रस्फुरितं सत्, क्रमात्क्रमं क्रियादिशक्तित्रयसोपानारोहेण वेदनात्मकतां विदिक्रियाकर्तृत्वात्मकस्वातन्त्र्यशक्तिरूपतामासाद्य, संहारात्मनि

'सर्वसंहारसंहारसंहारमपि संहरेत् ।
सा शक्तिर्देवदेवस्याभिन्नरूपा शिवात्मिका ॥'

---

संवित् क्रम से पराबीज के उदय को बतलाकर इसकी समानस्कन्धता को बतलाने की इच्छा से पिण्डनाथ के उदय को भी बतलाते हैं—

यह सत् विश्व पहले बाहर उल्लसित होता है फिर बोधरूपी अग्नि में भस्म हो जाता है फिर अन्तर्नाद से परामृष्ट होता है । उसके बाद परामर्शरूप शेष रह जाता है । उसके भी आगे वह शून्यता को प्राप्त हो जाता है। फिर तीनों शक्तियों के योग से वेदनात्मकता को प्राप्त कर संहारस्वरूप में लीन हो जाता है ॥ -१८९-१९१- ॥

वह = विश्व, पहले बाह्यरूप से प्रतिभासमान होने के कारण सत् = विद्यमान ही है । प्रतिभासमानता की अन्यथा अनुपपत्ति से जो प्रमाणात्मक बोध संकुचित प्रतिभास है वही अग्नि है । उसके द्वारा विलापित = बाह्यरूपता के भस्मसात्कार के द्वारा स्वात्ममात्रपरमार्थता को प्राप्त कराया गया, भीतर = प्रमाता के साथ अभिन्नरूप से, नाद करता हुआ = इदन्ता के परामर्श के तिरस्कार के कारण उल्लासित होता हुआ, जो यह अहंपरामर्श, उसका शेषभूत = अपने स्वरूप का परिहार कर उसके साथ एकात्मता को प्राप्त भी, अनन्तः अमल = प्रमाणप्रमेय आदि रूप भेदसंस्कार को भी शून्य बना देने से, स्वात्मता को प्राप्त = पर प्रमात्रात्मक प्रकाशमात्ररूप में स्फुरित होता हुआ, एक क्रम से दूसरे क्रम पर क्रियादि शक्तित्रयरूपी सोपान पर आरोहण के द्वारा वेदनात्मकता को = विदिक्रियाकर्तृत्वात्मक स्वातन्त्र्यशक्तिरूपता को, प्राप्तकर संहारात्मक—

इत्याद्युक्तस्वरूपे श्रीकालसङ्कर्षिणीधाम्नि लीयते तदैकात्म्येन प्रस्फुरतीत्यर्थः । अत्र च संवित्क्रमेणैव श्रीपिण्डनाथस्य व्याप्तिः,—इति तदनुसारेणैव तस्योद्धारः कृतः । तथा च—विश्वेन्धनदाहकत्वात् 'बोधाग्निना' इत्यनेन अग्निबीजस्य प्रमाणात्मनः संकुचितस्यापि बोधस्य मायाप्रमातरि लयः इति, 'नाद' इत्यादिना संहारकुण्डलिन्यात्मकस्यैतद्रूपलिपेः कूटवर्णस्य परप्रमातरि च मायाप्रमातृत्वस्याप्य-भावः इति, 'खात्मत्वम्' इत्यादिना व्योमात्मनः, खवर्णस्य परस्यापि प्रमातु-रिच्छाद्याः शक्तयः सतत्त्वम् इति, 'शक्तित्रितय' इत्यनेन तदात्मनो योनि-बीजस्येच्छादीनां च शक्तीनां स्वातन्त्र्यशक्तौ पिण्डीभावः इति, 'वेदनात्मकताम्' इत्यनेन बिन्दोश्चोद्धारः । एवं च रेफादिबिन्द्वन्तवर्णपञ्चकरूपतया श्रीपञ्चपिण्ड-नाथोऽयम्—इत्यागमज्ञाः । अन्यत्र पुनरस्य

'शिवनभसि विगलिताक्षः कौण्डिल्युन्मेषविकसितानन्दः ।
प्रज्वलितसकलरन्ध्रः कामिन्या हृदयकुहरमधिरूढः ॥
योगी शून्य इवास्ते तस्य स्वयमेव योगिनीहृदयम् ।
हृदयनभोमण्डलगं समुच्चरत्यनलकोटिशतदीप्तम् ॥'

इत्यादिना भङ्ग्यन्तरेणोदय उक्तः ॥ १९० ॥

---

'सब संहार के संहार के संहार का भी जो संहरण करती है वह देवाधिदेव की अभिन्नरूप शिवात्मिका शक्ति है ।'

इत्यादि उक्त रूप वाले कालसङ्कर्षिणीधाम में लीन हो जाता है = उससे अभिन्न रूप से स्फुरित होता है । यहाँ = संवित्क्रम से ही पिण्डनाथ की व्याप्ति है—इसलिये उसके अनुसार ही उसका उद्धार किया गया । विश्वरूपी इन्धन का दाहक होने में कारण भूत 'बोधाग्नि के द्वारा' इससे संकुचित प्रमाणात्मक अग्निबीज बोध का माया प्रमाता लय हो जाता है अर्थात् प्रमेय का प्रमाण में और प्रमाण का प्रमाता में लय होता है । 'नाद' इत्यादि के द्वारा संहारकुण्डलिनी रूप इस रूपलिपि वाले कूटवर्ण का और पर प्रमाता में मायाप्रमातृत्व का भी अभाव होता है। 'खात्मता' इत्यादि के द्वारा व्योमात्मक खवर्ण का, परमप्रमाता की इच्छा आदि शक्तियाँ तत्त्व हैं 'शक्तित्रितय' इससे तदात्मक योनिबीज और इच्छा आदि शक्तियों का स्वातन्त्र्यशक्ति में पिण्डीभाव हो जाता है । और 'वेदनात्मकता को' इसके द्वारा बिन्दु का उद्धार होता है । इस प्रकार रेफ से लेकर बिन्दुपर्यन्त पाँच वर्णों के रूप में यह पाँच पिण्ड के नाथ हैं—ऐसा आगमविद् कहते हैं । अन्यत्र इसका हृदय,

'विगलित इन्द्रिय वाला, कुण्डलिनी के उन्मेष से विकसित आनन्दवाला, प्रज्वलित सकल रन्ध्रों वाला, कामिनी के हृदयगुहा में अधिरूढ़ योगी शिवरूपी आकाश में शून्य के समान निवास करता है । हृदय नभोमण्डलगामी, सैकड़ों करोड़ अग्नि के समान दीप्त उसका योगिनीहृदय स्वयं समुच्चरित होता है ।'

इत्यादि के द्वारा दूसरी भंङ्गिमा से कहा गया है ॥ १९०-१९१ ॥

एतदेवोपसंहरति—

**इदं संहारहृदयं प्राच्यं सृष्टौ च हृन्मतम् ॥ १९१ ॥**

इदमित्यनेन श्रीपिण्डनाथपरामर्श: । अस्य च श्रीपराबीजवत् सृष्टिक्रमेण संभवत्यपि उदये रेफादीनां वर्णानां भेदसंहारकत्वात् तत्प्राधान्येन निर्देश: 'संहारहृदयम्' इति । अत एव श्रीस्तोत्रभट्टारकेऽपि—

'कालानलाद् व्योमकलावसानं चिन्त्यं जगद्ग्रासकलालयेन ।
चक्रं महासंहृतिरूपमुग्रं गतं चिदाकाशपदस्थमित्थम् ॥'

इत्यादिना संहारक्रमेणैव अस्योदय उक्त: । प्राच्यमिति प्रागुपात्तं जीवपराबीजम् । अस्य च संहारक्रमेणोदयेऽपि

'तत एव सकारेऽस्मिन् स्फुटं विश्वं प्रकाशते ।
अमृतं च परं धाम योगिनस्तत्प्रचक्षते ॥'

इत्यादिपूर्वोक्तयुक्त्या विश्वाप्यायकारितया सृष्ट्यात्मनोऽमृतबीजस्य प्राधान्यात् तथा निर्देश: 'सृष्टौ हृत्' इति ॥ १९१ ॥

एतदेवान्यत्रापि अतिदिशति—

---

इसी का उपसंहार करते हैं—

यह प्राच्य (= पूर्वोपात्त पराबीज) जो कि संहार का हृदय है, सृष्टि के विषय में 'हृदय' माना गया है ॥ -१९१ ॥

'इदम्' इस पद से पिण्डनाथ का परामर्श है । पराबीज के समान सृष्टिक्रम से इसका उदय सम्भव होने पर भी रेफ आदि वर्णों का, भेदसंहारक होने के कारण उसका 'संहारहृदयम्' पद के द्वारा प्रधान रूप में निर्देश किया गया । इसीलिये स्तोत्रभट्टारक में भी—

'जगत् की कालानल से लेकर व्योमकलापर्यन्त ह्रासकला के लय के अनुसार चिन्ता करनी चाहिये । इस प्रकार महासंहाररूप चिदाकाशपदस्थ उग्र चक्र ज्ञात होता है ।'

इत्यादि के द्वारा संहारक्रम से ही इसका उदय कहा गया है । प्राच्य = पहले प्राप्त जीवपराबीज । उसका संहारक्रम से उदय होने पर भी—

'इसी कारण इस सकार में विश्व स्फुटतया प्रकाशित होता है और योगी लोग उसको अमृत परमधाम कहते हैं ।'

इत्यादि पूर्वोक्त युक्ति से विश्व का आप्यायनकारी होने से सृष्ट्यात्मक अमृतबीज (= स) की प्रधानता के कारण उस प्रकार का निर्देश किया गया— 'सृष्टि में हृदय' इत्यादि ॥ १९१ ॥

**एतद्रूपपरामर्शमकृत्रिममनाविलम् ।**
**अहमित्याहुरेषैव प्रकाशस्य प्रकाशता ॥ १९२ ॥**
**एतद्वीर्यं हि सर्वेषां मन्त्राणां हृदयात्मकम् ।**
**विनानेन जडास्ते स्युर्जीवा इव विना हृदा ॥ १९३ ॥**

एतद्रूपः—श्रीपराबीजादिविषयतया सृष्ट्यादिक्रमेणोदयमानः समनन्तरोक्तस्वभावो यः परामर्शस्तं स्वरसोदितत्वादकृत्रिमम्, अत एवेदन्तापरामर्शप्रतिपक्षभावात्मककालुष्याकलङ्कितत्वात् अनाविलम् 'अहमित्याहुः'—अहंपरामर्शात्मत्वेन कथयन्तीत्यर्थः, अहंपरामर्शोऽपि हि—अनुत्तराद्धान्तं सृष्टिक्रमेण ततोऽपि अनुत्तरान्तं संहारक्रमेणोदेतीति भावः, यदुक्तं प्राक्—

'अनुत्तराद्या प्रसृतिर्हान्ता विश्वस्वरूपिणी।
प्रत्याहृताशेषविश्वानुत्तरे सा विलीयते ॥'

इति, एवं चास्य 'श्रीपराबीजपिण्डनाथाभ्यां समानकक्ष्यत्वम्' इत्युक्तं स्यात्, परस्याः हि संविदोऽनन्तविश्ववैचित्र्यलयोदयरूपतया परिस्फुरणं नाम परमार्थः, स चैषामविशिष्टः, इति किं नाम भिन्नकक्ष्यत्वे निमित्तं स्यात् ? ननु परा संवित् तत्तद्रूपतया किमिति परिस्फुरति ? इत्याशङ्क्योक्तम्—'एषैव प्रकाशस्य प्रकाशता'

---

इसी का अन्यत्र भी अतिदेश करते हैं—

इस प्रकार का परामर्श जो कि अकृत्रिम और मलरहित है (आचार्यगण उसे) 'अहम्' (परामर्श) कहते हैं । यही प्रकाश की प्रकाशता है । यह सभी मन्त्रों का हृदयस्वरूप बीज है । इसके विना वे (= मन्त्र) जड हो जाते हैं जैसे कि हृदय के विना जीव ॥ १९२-१९३ ॥

इस रूप—पराबीज आदि विषय के रूप में सृष्टि आदि के क्रम से उदीयमान पूर्वोक्त स्वभाववाला जो परामर्श उसको, स्वभावतः उदित होने के कारण अकृत्रिम, इसलिये इदन्तापरामर्श रूप प्रतिपक्ष की भावात्मक कलुषता से कलंकित न होने के कारण स्वच्छ को 'अहम् ऐसा कहते हैं = अहंपरामर्श रूप में कहते हैं । अहंपरामर्श भी अनुत्तर (= अकार) से लेकर 'ह' पर्यन्त सृष्टिक्रम से फिर उस (= ह) से अनुत्तर (= अकार) पर्यन्त संहारक्रम से उदित होता है । जैसा कि पहले कहा गया—

'अनुत्तर से लेकर हकारपर्यन्त विश्वस्वरूपिणी सृष्टि अशेष विश्व का प्रत्याहार करने वाली वह अनुत्तर में विलीन हो जाती है ।'

इस प्रकार इसकी पराबीज और पिण्डनाथ से तुल्यकक्ष्यता है—यह कहा गया है । परासंविद् का अनन्त विश्ववैचित्र्य के लय एवं उदयरूप से परिस्फुरण परमार्थ है और वह इनमें (= मन्त्रों में) समान है फिर भिन्नकक्ष्यता में क्या प्रमाण है ?

प्रश्न—परासंवित् भिन्न-भिन्न रूप में क्यों परिस्फुरण करती है?—यह शङ्का

इति, अन्यथा हि अस्य परस्य प्रकाशस्य जडाद् घटादेर्वैलक्षण्यं न स्यात्, यदुक्तं प्राक्—

'अस्थास्यदेकरूपेण वपुषा चेन्महेश्वरः ।
महेश्वरत्वं संवित्त्वं तदत्यक्ष्यद् घटादिवत् ॥ इति ।

ननु मन्त्राणां वीर्यमभिधातुमुपक्रान्तं तत् किमिति अकाण्ड एव परस्याः संविदः स्वरूपमुक्तम् ? इत्याशङ्क्याह—'एतदित्यादि', एतदिति—अहंपरामर्शानुस्यूतं संवित्तत्त्वं, सर्वेषामिति—न केवलं श्रीपराबीजपिण्डनाथयोरेवेति भावः, अनेनेति—अहंपरामर्शात्मना वीर्येण, जडा इति—स्फुरत्ताशून्यत्वादप्रयोजका इत्यर्थः, यदुक्तम्—

'आदिमान्त्यविहीनास्तु मन्त्राः स्युः शरदभ्रवत् ।'

इति ॥ १९२-१९३ ॥

न केवलमनेन वीर्येण मन्त्र एव वीर्यवन्तो, यावत्तदितरदपीत्याह—

**अकृत्रिमैतद्धृदयारूढो यत्किञ्चिदाचरेत् ।**
**प्राण्याद्वा मृशते वापि स सर्वोऽस्य जपो मतः ॥ १९४ ॥**

अकृतकाहंपरामर्शविश्रान्तो हि योगी तदनुवेधेन यत्किंचिद्बाह्यव्यवहारयोग्यं

---

कर कहा गया—यही प्रकाश की प्रकाशता है । अन्यथा इस परप्रकाश का जड़ घट आदि से वैलक्षण्य (= भिन्नत्व) नहीं होगा । जैसा कि पहले कहा गया—

'यदि महेश्वर एकरूप में रहते तो घट आदि के समान महेश्वरत्व और संवित्त्व को छोड़ देते ।'

प्रश्न—मन्त्रों की शक्ति का कथन करने के लिये प्रारम्भ किया फिर अनवसर पर परासंविद् का स्वरूप क्यों कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—'एतत्...' यह = अहंपरामर्श से अनुस्यूत संवित्तत्त्व, सबका न कि केवल पराबीज एवं पिण्डनाथ का वीर्य है । इससे = अहंपरामर्शात्मक वीर्य से । जड़ = स्फुरत्ताशून्य होने से अप्रयोजक । जैसा कि कहा गया—

'प्रथम (= अ) और अन्त्य (= ह) (वर्णों) से विहीन मन्त्र शरत्कालीन बादल के समान (व्यर्थ) हैं ॥ १९२-१९३ ॥'

इस वीर्य से केवल मन्त्र ही वीर्यवान् नहीं है बल्कि दूसरे भी—यह कहते हैं—

**इस अकृत्रिम हृदय (= अहंपरामर्श) पर आरूढ़ (साधक) जो कुछ करता है, श्वास लेता है अथवा विचार करता है वह सब इसका जप माना जाता है ॥ १९४ ॥**

व्याहरेत् सोऽस्य सर्वो जपः—सर्वमेवास्य स्वात्मदेवताविमर्शानवरतावर्तनात्मत्वेन मन्त्ररूपतया परिस्फुरेदित्यर्थः, यदुक्तम्—

'श्लोकगाथादि यत्किंचिदादिमान्त्ययुतं यतः ।
तस्माद्विदंस्तथा सर्वं मन्त्रत्वेनैव पश्यति ॥'

इति, अत एव 'कथा जप': (शिव०सू० ३-२७)

इत्याद्यन्यत्रोक्तम्, यदभिप्रायेणैव इतो बाह्यैरपि—

'यो जल्पः स जपः ................।'

इत्याद्युक्तम्, अनेन च मन्त्रवीर्यानन्तर्येणानुजोद्देशोद्दिष्टं वास्तवं जपाद्युपक्रान्तम् ॥ १९४ ॥

तत्र जपस्य वास्तवं स्वरूपं तावदुक्तम्, इदानीमादिशब्देन स्वीकृतं वास्तवध्यानाद्यभिधातुमाह—

**यदेव स्वेच्छया सृष्टिस्वाभाव्याद् बहिन्तरा ।**
**निर्मीयते तदेवास्य ध्यानं स्यात्पारमार्थिकम् ॥ १९५ ॥**

एवंविधः खलु योगी सृष्ट्यादिपञ्चविधकृत्यकारित्वलक्षणात् स्वभावाद्धेतोः,

---

स्वाभाविक अहंपरामर्श में विश्रान्त योगी उसके अनुवेद्य से बाह्य व्यवहार के योग्य जो कुछ कहता है वह सब इसका जप होता है = इसका सब कुछ कथन स्वात्मदेवता के विमर्श के अनवरत आवर्त्तनात्मक होने से मन्त्र के रूप में परिस्फुरित होता है । जैसा कि कहा गया 'श्लोकगाथा आदि जो कुछ है वह चूँकि आदिम और अन्तिम वर्णों से युक्त है इस कारण वैसा जानता हुआ (योगी) सबके मन्त्र के रूप में देखता है ।'

इसलिये 'कथा जप है' (शि०सू० ३.२७) इत्यादि अन्यत्र कहा गया है । इसी अभिप्राय से इससे बाह्य लोगों के द्वारा भी—

'जो जल्प है वह जप है ...'

इत्यादि कहा गया है । इस मन्त्रवीर्य के आनन्तर्य से अनुजोद्देशोद्दिष्ट वास्तविक जप प्रस्तुत हुआ ॥ १९४ ॥

जप का वास्तविक स्वरूप कहा गया । अब आदि शब्द से स्वीकृत वास्तविक ध्यान आदि का कथन करने के लिये कहते हैं—

(वह योगी) स्वेच्छा से सृष्टि के स्वभाववश बाहर या भीतर से कुछ रचना करता है वही इसका पारमार्थिक ध्यान है ॥ १९५ ॥

इस प्रकार का योगी आदि पाँच प्रकार के कृत्य लक्षण वाले स्वभाव के कारण

यदेव स्वेच्छया बहिरन्तर्वा नीलसुखादि अवभासयति, तदेव नामास्य संविन्मात्ररूपत्वात् पारमार्थिकं ध्यानं, न तु नियतं दशभुजादि अन्यत्किंचिदित्यर्थः ॥ १९५ ॥

ननु यद्येवं तद्दशभुजादि नियताकारं ध्यानादि किमिति उक्तम् ? इत्याशङ्क्याह—

**निराकारे हि चिद्धाम्नि विश्वाकृतिमये सति ।**
**फलार्थिनां काचिदेव ध्येयत्वेनाकृतिः स्थिता॥ १९६ ॥**

निराकार इति—नियताकाररहिते, इत्यर्थः ॥ १९६ ॥

ननु विश्वाकृतिचेच्चिद्धाम, तत् कथम् अस्याकारान्तराभासपरिहारेण नियताकारतयाभासः स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**यथा ह्यभेदात्पूर्णेऽपि भावे जलमुपाहरन् ।**
**अन्याकृत्यपहानेन घटमर्थयते रसात् ॥ १९७ ॥**
**तथैव परमेशाननियतिप्रविजृम्भणात् ।**
**काचिदेवाकृतिः काञ्चित् सूते फलविकल्पनाम्॥ १९८ ॥**

यथाहि—अभेदात्—परस्पराविभागेनावभासात्, मृत्त्वकाञ्चनत्वघटत्वादि-

---

स्वेच्छा से बाहर अथवा अन्दर नील सुख आदि जो कुछ अवभासित करता है, संविद्रूप होने के कारण वही इसका पारमार्थिक ध्यान है न कि नियत दशभुजा आदि दूसरे कुछ का ध्यान ध्यान है ॥ १९५ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो दशभुजा आदि निश्चित आकार वाला ध्यान आदि क्यों कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

निराकार चित्धाम जब विश्वाकृतिमय हो जाता है तो फल चाहने वाले लोगों के लिये कोई भी आकृति ध्येय हो जाती है ॥ १९६ ॥

निराकार = निश्चित आकार से रहित ॥ १९६ ॥

प्रश्न—यदि चिद्धाम विश्व आकृति वाला है तो यह आकारान्तर के आभास को छोड़कर निश्चित आकार में क्यों भासित होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**जिस प्रकार अभेद के कारण भाव के पूर्ण होने पर भी जल लाने वाला व्यक्ति अन्य आकृति (= सुवर्णमयत्व मृत्तिकामयत्व आदि) को छोड़कर आवश्यकता के अनुसार केवल घट की इच्छा करता है उसी प्रकार परमेश्वर की नियति के उल्लासवश कोई एक आकृति किसी एक फल की कल्पना करती है ॥ १९७-१९८ ॥**

जैसे अभेद से = परस्पर विभागरहित अवभास से, अवभास के कारण,

भिराभासैः, पूर्णे, अनेकाभाससंभिन्ने घटादौ भावे, जलमुपाहरन्—उदकाहरणात्मनियतार्थक्रियार्थी प्रमाता, काञ्चनत्वाद्याकारान्तराभासमपहाय अर्थितातारतम्यात्मकाद्रसात्, तत्तदर्थक्रियाक्षमं घटमर्थयते—तत्त्वेनास्य अवभासो जायते इत्यर्थः, तथैव विश्वकृतित्त्वेऽपि चिद्धाम्नः पारमेश्वरनियतिशक्तिमाहात्म्यादाकृत्यन्तरपरिहारेण काचिदेवाकृतिः—अर्थात् कस्यचित् एव काञ्चिदेव फलविकल्पनां सूते, इति युक्तमुक्तं 'फलार्थिनां काचिदेवाकृतिः ध्येयत्वेन स्थिता' इति ॥ १९७-१९८ ॥

यस्तु न नियतार्थक्रियार्थी तस्यानवच्छिन्नमेव रूपमवभासते, इत्याह—

**यस्तु संपूर्णहृदयो न फलं नाम वाञ्छति ।**
**तस्य विश्वाकृतिर्देवी सा चावच्छेदवर्जनात् ॥ १९९ ॥**

तेन बुभुक्षोर्नियताकारं ध्यानं, मुमुक्षोस्तु अनियताकारमिति विषयविभागः, यद्वक्ष्यति—

'साधकानां बुभुक्षूणां विधिर्नियतियन्त्रितः ।
मुमुक्षूणां तत्त्वविदां स एव तु निरर्गलः ॥' इति ॥ १९९ ॥

एवं ध्यानस्य वास्तवं स्वरूपमभिधाय, मुद्राया अप्यभिधत्ते—

---

मृदात्व, काँचनत्व घटत्व आदि आभासों से पूर्ण = अनेक आभासों से संभिन्न, घट आदि भाव में जल को लाने वाला = जलाहरणरूप निश्चित अर्थक्रिया वाला प्रमाता, काञ्चनत्व आदि दूसरे आकारों को छोड़कर अर्थी के तारतम्यरूप वासना के कारण तत्तद् अर्थक्रिया में सक्षम घट को चाहता है = उस रूप में इसको अवभास होता है उसी प्रकार चिद्धाम के विश्वाकारात्मक होने पर भी परमेश्वर की नियति शक्ति की महिमा से दूसरी आकृतियों को छोड़कर कोई एक आकृति अर्थात् किसी को कोई फल विकल्पना देती है । इसलिये ठीक कहा गया—कोई एक ही आकृति फलार्थियों के ध्येय के रूप में स्थित होती है ॥ १९७-१९८ ॥

जो नियत अर्थक्रिया को नहीं चाहता उसको अनवच्छिन्न ही रूप भासित होता है—यह कहते हैं—

जो व्यक्ति परिपूर्ण आमर्श वाला होता हुआ किसी फल की इच्छा नहीं करता उसके लिये देवी सम्पूर्ण आकृतिमयी है और वह भी असीम रूप में ॥ १९९ ॥

इसलिये भोगार्थी का ध्यान निश्चित आकार का होता है और मोक्षार्थी का अनियताकार—ऐसा विषय का विभाग है । जैसा कि कहेंगे—

'भोगार्थी साधकों की विधि नियति से नियन्त्रित है और तत्त्ववेत्ता मुमुक्षुओं की वह (= विधि) निरर्गल है' ॥ १९९ ॥

ध्यान के वास्तविक स्वरूप का कथन कर मुद्रा के भी (स्वरूप का) कथन

**कुले योगिन उद्रिक्तभैरवीयपरासवात् ।**
**घूर्णितस्य स्थितिर्देहे मुद्रा या काचिदेव सा ॥ २०० ॥**

कुले—शरीरे सत्यपि, प्राप्तपरमेश्वरैकात्म्यस्य योगिनः, अत एव तत्रैव दार्ढ्याद्विस्मृतदेहभावस्य, या काचन—उत्थितत्वादिरूपा, देहे स्थितिः सैव चिच्छक्तिप्रतिकृतिरूपा वास्तवी मुद्रा, न तु नियतकरादिनिर्वर्त्यसंनिवेशादिरूपा इत्यर्थः । यदुक्तम्—

'नादो मन्त्रः स्थितिर्मुद्रा......................।' इति,

यदभिप्रायेणैवेतो बाह्यैरपि

'......................मुद्राया काचिदास्थितिः ।'

इत्याद्युक्तम् ॥ २०० ॥

इदानीं होममपि वास्तवेन रूपेणाभिधातुमाह—

**अन्तरिन्धनसंभारमनपेक्ष्यैव नित्यशः ।**
**जाज्वलीत्यखिलाक्षौघप्रसृतोग्रशिखः शिखी ॥ २०१ ॥**
**बोधाग्नौ तादृशे भावा विशन्तस्तस्य सन्महः ।**
**उद्रेचयन्तो गच्छन्ति होमकर्मनिमित्तताम् ॥ २०२ ॥**

---

करते हैं—

योगी के कुलअवस्था से युक्त होने पर उद्रिक्त भैरवीय परम सुरा से घूर्णित (उस योगी) की शरीर में जो कोई स्थिति होती है वह मुद्रा है ॥ २०० ॥

कुल = शरीर, के रहने पर भी परमेश्वर के साथ तादात्म्य को प्राप्त, इसीलिये उसी में दृढ़ता के कारण देहभाव के विस्मरण वाले योगी के देह में जो कोई = उत्थितत्व आदि रूप वाली स्थिति होती है वही चित्शक्ति की प्रतिकृतिरूपा वास्तविक मुद्रा है न कि निश्चित कर आदि से बनने योग्य संविनेश आदि रूपा । जैसा कि कहा गया—

'(योगी का) नाद ही मन्त्र है (और उसकी) स्थिति मुद्रा' ।

जिस अभिप्राय से ही इससे बाह्य लोगों के द्वारा भी

'जो कोई स्थिति मुद्रा है—' इत्यादि कहा गया ॥ २०० ॥

अब होम को भी वास्तविक रूप से बतलाने के लिये कहते हैं—

समस्त इन्द्रियसमूह के प्रसार से उग्रशिखा वाला अग्नि प्रतिदिन अन्दर ही अन्दर जलता है । इस प्रकार की बोधरूपी अग्नि में प्रवेश करने वाले

लोकयात्रामुच्छिन्द्यात्—इति, तत् तत्त्वं संविदद्वैतात्म पारमार्थिकं रूपं तैः प्रकर्षेण तत्तद्द्रव्यदूषणादिद्वारेण गोपितं न प्रकाशितमित्यर्थः । यदुक्तं तत्रैव—

'ज्ञात्वा समरसं सर्वं दूषणादि पुनः कृतम् ।' इति ।

यदभिप्रायेणैव

'यत्ते कुर्युर्न तत्कुर्याद्यद्ब्रूयुस्तत्समाचरेत ।'

इत्यादि अन्यत्रोक्तम् ।

नन्विदं भावजातं बहीरूपतया चेन्न संभवति तत् कस्य शुद्ध्यशुद्धी स्यातां, यदधिकारेणापि अयं विचार आरभ्यते; अथ यदि संभवति, तद्यथैव संभवति तथैव भवेत्, किं तस्य प्रमातृसंबन्धिना परिज्ञानेन ?—इत्याशङ्क्याह—

**बहिः सत्स्वपि भावेषु शुद्ध्यशुद्धी न नीलवत् ॥ २४४ ॥**
**प्रमातृधर्म एवायं चिदैक्यानैक्यवेदनात् ।**

बहीरूपतयाभ्युपगम्यमानेष्वपि भावेषु नीलादिन्यायेन प्रतिभासविकारकारित्वाभावात् शुद्ध्यशुद्धी न वस्तुनो धर्मः, किंतु प्रमातुः; प्रमाता हि चिदैक्या-

---

ऐसा उपदेश होने पर संविदैकात्म्य को न प्राप्त करने वाला भी व्यक्ति लोभ एवं आसक्ति के कारण मानमानी करता हुआ लोकयात्रा (= सांसारिक व्यवहार) का उच्छेद कर देगा । इसलिये वह तत्त्व = संविद् अद्वैतात्मक पारमर्थिक रूप, उन लोगों के द्वारा, प्र = प्रकर्ष के साथ = भिन्न-भिन्न द्रव्य के दूषण आदि के द्वारा, छिपाया गया = प्रकाशित नहीं किया गया । जैसा कि वहीं कहा गया है—

'सबको समरस जानकर फिर दूषण आदि किया गया ।'

जिस अभिप्राय से ही—

'वे (योगी लोग) जो करते हैं वह नहीं करना चाहिये वे जो कहते हैं उसका आचरण करना चाहिये ।'

इत्यादि अन्यत्र कहा गया है ॥ २४४ ॥

प्रश्न—यह पदार्थसमूह यदि बाह्य रूप से सम्भव नहीं है तो किसकी शुद्धि अशुद्धि होगी जिसके आधार पर यह विचार आरब्ध होगा ? और यदि सम्भव है तो जैसे सम्भव होगी वैसे ही होगा फिर उसके प्रमातृसम्बन्धी परिज्ञान से क्या ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

बाह्यरूप में वर्त्तमान भी पदार्थों में शुद्धि और अशुद्धि नील गुण आदि की भाँति नहीं रहती । यह (= शुद्धि और अशुद्धि) संविद् के ऐक्य अथवा अनेक्य के कारण ही प्रमाता का धर्म है ॥ -२४४-२४५- ॥

पदार्थों को बाह्यरूप में मान लेने पर भी नील आदि न्याय से प्रतिभास

नैक्यवेदकतया सातिशस्यः संस्तथा व्यवस्यति 'इदं शुद्धमिदमशुद्धम्' इति; अत एव शुद्ध्यशुद्धी न नियते, कस्यचिद्धि यदशुद्धं तत्रान्यस्येति । वस्तुधर्मत्वे हि भवेन्नाम अयं नियमो—यदिदं शुद्धमिदमशुद्धम्—इति. नहि कस्यचित् नीलमप्य-नीलं भवेत् ॥ २४४ ॥

ननु प्रमातुस्तत्तद्वस्तुदर्शनेनैव हि मनः प्रसीदेद्विचिकित्स्याच्च,—इति कथं न शुद्ध्यशुद्धी वस्तुनो धर्मः?—इत्याशङ्क्याह—

**यदि वा वस्तुधर्मोऽपि मात्रपेक्षानिबन्धनः ॥ २४५ ॥**
**सौत्रामण्यां सुरा होतुः शुद्धान्यस्य विपर्ययः ।**

यदि नाम शुद्ध्यशुद्ध्योर्वस्तुधर्मत्वमभ्युपेयते, तदपि प्रमातृपारतन्त्र्यमेव अत्र निबन्धनं भवेत् । यथाहि—यमेव प्रमातारमपेक्ष्य द्वित्वबुद्धिरुपजायते तस्यैव तद्ग्रहो भवेत् नेतरस्य, तत्र तस्यैकत्वादिबुद्ध्युपजननस्यापि संभाव्यमानत्वात्; एवं येनैव प्रमात्रा यच्छुद्धतया गृहीतं तस्यैव तच्छुद्धं नापरस्य । तथाहि—एकैव सुरा सौत्रामण्यां होतुर्याजकस्य शुद्धा अवघ्राणभक्षणादौ योग्येत्यर्थः ।

'सुराया अवघ्राणः कर्तव्यः ।' इति ।

---

विकारकारी न होने से शुद्धि अशुद्धि वस्तु के (धर्म) नहीं किन्तु प्रमाता के धर्म हैं। प्रमाता ही संविद् की एकता एवं अनेकता का ज्ञाता होने से सातिशय होता हुआ ऐसा निश्चय करता है कि—यह शुद्ध है यह अशुद्ध । इसलिये शुद्धि एवं अशुद्धि निश्चित नहीं है । जो किसी के लिये शुद्ध है वह दूसरे के लिये नहीं है । वस्तुधर्म होने पर यह नियम हो जाता कि यह शुद्ध है यह अशुद्ध । नील किसी के लिये अनील नहीं होता ॥ २४४ ॥

प्रश्न—प्रमाता का भिन्न-भिन्न वस्तु को देखने से मन प्रसन्न और खिन्न होता है फिर शुद्धि-अशुद्धि मन के धर्म क्यों नही है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अथवा यदि उसे वस्तु का धर्म मानते हैं तो वह भी प्रमाता की अपेक्षा के कारण हैं । सौत्रामणी यज्ञ में सुरा होता के लिये शुद्ध होती है दूसरों के लिये अशुद्ध ॥ -२४५-२४६- ॥

यदि शुद्धि अशुद्धि को वस्तु का धर्म माना जाता है तो भी इसमें कारण प्रमाता का पारतन्त्र्य ही होगा । जैसे कि जिस प्रमाता के मन में द्वित्व की बुद्धि उत्पन्न होगी उसी को उस (= द्वित्व बुद्धि) का ज्ञान होगा दूसरे को नहीं । क्योंकि उसको वहाँ एकत्व बुद्धि भी उत्पन्न हो सकती है । इसी प्रकार जिस प्रमाता ने जिसको शुद्ध मान लिया उसी के लिये वह शुद्ध है दूसरे के लिये नहीं । जैसे एक ही सुरा सौत्रामणी (याग) में होता याजक के लिये शुद्ध है = सूँघने पीने के योग्य है ।

अन्यस्य सौत्रामण्यामयाजकस्य पुनरशुद्धा अवघ्राणादावयोग्येत्यर्थः । यत्स्मृतिः—

'ब्राह्मणस्य रुजः कृत्या घ्रातिरघ्रेयमद्ययोः ।
जैह्मयं च मैथुनं पुंसि जातिभ्रंशकरं स्मृतम् ॥' इति ।

तस्मात् वस्तुधर्मत्वेऽपि अनयोर्मात्रपेक्षानिबन्धनत्वं यदि न स्यात्, तत् सर्वानेव प्रति सुरायाः शुद्धत्वमेव भवेदशुद्धत्वमेव वेति । एवं सुरायाः सामान्येनाशुद्धत्वं विहितं, सौत्रामणीहोतृविषयत्वेन विशेषश्रुत्या विरोधाद्बाधित-मित्यवगन्तव्यम् ॥ २४५ ॥

ननु उक्तवच्छैव्या चोदनया यदि वैदिकीचोदना बाधिता तद्यावदास्तां, वैदिक्या पुनश्चोदनया स्वेनैव सर्वं बाध्यते—इत्येतन्न यौक्तिकमिव नः प्रतिभासते ? इत्याशङ्क्याह—

**अनेन चोदनानां च स्ववाक्यैरपि बाधनम् ॥ २४६ ॥**
**क्वचित्संदर्शितं ब्रह्महत्याविधिनिषेधवत् ।**

'स्ववाक्यैः' इति अपवादरूपैः । 'क्वचित्' इति उत्सर्गविषये । 'संदर्शितम्'

---

'सुरा को सूँघना चाहिये ।'

दूसरे के लिये = सौत्रामणी के अयाजक के लिये अशुद्ध = सूँघने के अयोग्य है । जैसी कि स्मृति है—

'कृत्या (= विश्वासघात) अघ्रेय पदार्थ और मद्य का सूँघना ब्राह्मण के लिये रोगकारी है । कुटिलता और पुरुष के साथ मैथुन ब्राह्मण को अपनी जाति से भ्रष्ट करने वाला कहा गया है ।'

तो वस्तु का धर्म होने पर भी दोनों प्रमाता की अपेक्षा यदि कारण न होते तो सबके प्रति या तो सुरा शुद्ध होती या अशुद्ध । सुरा साधारणतया अशुद्ध मानी गई है किन्तु सौत्रामणी होता के विषय में विशेष श्रुति से विरोध होने के कारण इसका अशुद्धत्व बाधित है—ऐसा समझना चाहिये ॥ २४५ ॥

प्रश्न—उक्त (निदर्शन) के समान शैवी चोदना के द्वारा यदि वैदिकी चोदना बाधित होती है तो हो, किन्तु वैदिकी चोदना के द्वारा अपने से ही अपना बाध हो रहा है—यह हमे युक्ति युक्त नहीं प्रतीत होता ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इससे विधिवाक्यों का भी अपने (= विधि) वाक्यों के द्वारा बाध कहीं-कहीं दिखाया गया है । जैसे कि ब्रह्महत्या के बारे में विधि और निषेध ॥ -२४६-२४७- ॥

अपने वाक्यों से अपवादरूपों से । कहीं = उत्सर्ग के विषय में । दिखलाया

इत्यनेन यथोक्तयुक्त्या नैवमयौक्तिकत्वपर्यवसायी कश्चिद्दोषः—इति प्रकाशितम् । अपिशब्देन न केवलं शास्त्रन्तरीयैर्वाक्यैः,—इत्युक्तम् । अतश्च नास्माभिरपूर्वं किञ्चिदुत्प्रेक्षितं—यन्नामोक्तं 'शैव्या विशेषचोदनया सामान्यात्मिका वैदिकी चोदना बाधिता' इति । न च एतत् प्रामादिकम् अपितु भूम्ना,—इति दर्शयितुं 'ब्रह्महत्याविधिनिषेधवत्' इति दृष्टान्तितम् । एवं यथा—

'ब्राह्मणो न हन्तव्यः ।'

इति सामान्येन ब्रह्महत्यानिषेधो विहितः

'ब्राह्मणो ब्राह्मणमालभेत ।'

इति विशेषश्रुत्या बाधितः, तथा सुराया अपि अशुद्धत्वमित्यर्थः ॥ २४६ ॥

एवं शुद्ध्यशुद्धिविषये कृतं विचारमन्यत्रापि अतिदिशति—

**भक्ष्यादिविधयोऽप्येनं न्यायमाश्रित्य चर्चिताः ॥ २४७ ॥**

'न भक्ष्यादिविचारणम्' इत्यत्र 'नात्र भक्ष्यं न चाभक्ष्यम्' इत्यादयोऽर्थसामर्थ्यलभ्या विधयोऽपि अनेनैव न्यायेन गतार्थाः,—इत्यर्थः ॥ २४७ ॥

---

गया इससे यथोक्तयुक्ति के द्वारा कोई अयौक्तिकत्व पर्यवसायी दोष नहीं है यह बतलाया गया । 'अपि' शब्द से—न केवल शास्त्रान्तरीय वाक्यों के द्वारा यह कहा गया । इसलिये हमने कुछ अपूर्व नहीं समझा जो कह दिया 'कि शैवी विशेष चोदना के द्वारा सामान्य वैदिकी चोदना बाधित होती है ।' यह प्रमाद कथन भी नहीं है बल्कि अत्यधिक (ध्यान) से (कहा गया है) यह दिखलाने के लिये 'ब्रह्महत्या के विधि निषेध की भाँति' यह दृष्टान्त दिया गया । जैसे—

'ब्राह्मण की हत्या नहीं करनी चाहिये ।'

इस सामान्य विधि के द्वारा ब्रह्महत्या का निषेध किया गया ।

'ब्राह्मण ब्राह्मण को मारे ।'

इस विशेषश्रुति से (वह निषेध) बाधित है । उसी प्रकार सुरा की भी अशुद्धता समझनी चाहिये ॥ २४६ ॥

शुद्धि अशुद्धि के विषय में इस प्रकार के किये गये विचार को अन्यत्र भी अतिदिष्ट करते हैं—

भक्ष्य आदि की विधियाँ भी इसी न्याय के आधार पर निश्चित की गयी हैं ॥ -२४७ ॥

'भक्ष्य आदि का विचार नहीं हैं', यहाँ 'यहाँ न भक्ष्य है और न अभक्ष्य' इत्यादि अर्थसामर्थ्य से लभ्य विधियाँ भी इसी न्याय से गतार्थ हैं—यह अर्थ है ॥ २४७ ॥

ननु यथा शैव्या विशेषचोदनया सामान्यात्मिका वैदिकी चोदना बाध्यते, तथा वैदिक्यापि शैवी चोदना किं न वा ? इत्याशङ्कां गर्भीकृत्य आगमार्थमेव दर्शयितुमुपक्रमते—

**सर्वज्ञानोत्तरादौ च भाषते स्म महेश्वरः।**

तदेवार्थद्वारेण पठति—

**नरर्षिदेवद्रुहिणविष्णुरुद्राद्युदीरितम् ॥ २४८ ॥**
**उत्तरोत्तरवैशिष्ट्यात् पूर्वपूर्वप्रबाधकम् ।**

नरोक्तस्य ऋष्युक्तं बाधकं, यावद्विष्णूक्तस्य रुद्रोक्तम्, तदाह—'पूर्वपूर्वप्रबाधकम्' इति । अत्र उत्तरोत्तरवैशिष्ट्यं हेतुः । सामान्यस्य हि विशेषेण बाधो न्याय्यः, इति भावः ॥ २४८ ॥

अत एव विपर्ययेण बाधो न भवेदित्याह—

**न शैवं वैष्णवैर्वाक्यैर्बाधनीयं कदाचन ॥ २४९ ॥**
**वैष्णवं ब्रह्मसंभूतैर्नेत्यादि परिचर्चयेत् ।**

'ब्रह्मसंभूतैः' वेदवाक्यैरित्यर्थः । यच्छ्रुतिः—

---

प्रश्न—जिस प्रकार शैवी विशेष चोदना के द्वारा सामान्य वैदिकी चोदना बाधित होती है उस प्रकार वैदिकी के द्वारा भी क्या शैवी चोदना बाधित होती है ?—यह शङ्का मन में रखकर आगमार्थ को ही दिखाने का उपक्रम करते हैं—

सर्वज्ञानोत्तर आदि (ग्रन्थों) में महेश्वर कहते हैं ॥ २४८- ॥

उसी का अर्थ कहते हैं—

मनुष्य ऋषि देवता ब्रह्मा विष्णु और रुद्र आदि के वचनों में उत्तरोत्तर के विशिष्ट होने के कारण वह पूर्व-पूर्व का बाधक होता है ॥ -२४८-२४९- ॥

ऋषि के द्वारा उक्त (वचन) नरोक्त (वचन) का बाधक होता है—इसी प्रकार रुद्र के द्वारा उक्त वचन विष्णु कथित वचन का । वही कहते हैं—पूर्व-पूर्व का बाधक होता है । इस विषय में उत्तरोत्तर की विशिष्टता कारण है । सामान्य का विशेष से बाध उचित ही है ॥ २४८ ॥

इसीलिये विपरीत क्रम से बाध नहीं होता—यह कहते हैं—

वैष्णव वाक्यों के द्वारा शैव वाक्य का बाध कभी नहीं करना चाहिये । और ब्रह्मा के वाक्यों के द्वारा विष्णुवाक्य (का बाध नहीं होना चाहिये) इत्यादि की चर्चा करनी चाहिये ॥ -२४९-२५०- ॥

'प्रजापतिना चत्वारो वेदा असृज्यन्त ।' इति ।

यत्र च वैष्णवं वेदवाक्यैर्न बाध्यते तत्र शैवबाधने का वार्ता,—इत्यर्थसिद्धम्। आदिशब्दाद् ब्रह्मसंभूतानामपि देववाक्यैर्न बाधः,—इत्यादि ग्राह्यम् । यदुक्तं तत्र—

'न पुंभिरार्षवाक्यं च वैदिकं चर्षिभिस्तथा।
न देवैर्ब्रह्मणो वाक्यं वैष्णवं पद्मजन्मजैः ॥
न शैवं विष्णुवचनैर्बाध्यते तु कदाचन ।' इति ॥ २४९ ॥

ननु विपर्ययेणापि बाधे को दोषः ?—इत्याशङ्क्याह—

**बाधते यो वैपरीत्यात्स मूढः पापभाग्भवेत् ॥ २५० ॥**

वैपरीत्यं पूर्वेणोत्तरस्य बाधः । यदुक्तं तत्र—

'यो हि बाधयते पापः स मूढो नष्टचेतनः ।
उत्तरोत्तरवैशिष्ट्यं सर्वेषां परिकीर्तितम् ॥' इति ॥ २५० ॥

एवं सर्वोत्कृष्टत्वाच्छैव एव शास्त्रे मुख्यया वृत्त्या निष्ठा कार्या, नान्यत्रेत्याह—

---

'ब्रह्मसंभूत' = वेदवाक्य । जैसी कि श्रुति है—

'प्रजापति के द्वारा चार वेद बनाये गये ।'

जब वैष्णव (वाक्य) ही वेद वाक्यों से बाधित नहीं होते तो शैव (वाक्यों के) बाध की बात ?—यह अर्थात् सिद्ध है । आदि शब्द से ब्रह्मरचित (वाक्यों) का देववाक्यों से बाध नहीं होता—इत्यादि समझना चाहिये । जैसा कि वहाँ कहा गया—

'पुरुषों के द्वारा ऋषिवाक्य, ऋषियों के द्वारा वैदिक, देवताओं के द्वारा ब्रह्मा का वाक्य, ब्रह्मा से उत्पन्न (वाक्यों) के द्वारा विष्णु का और विष्णुवाक्यों के द्वारा शिव का वचन कभी भी बाधित नहीं होता' ॥ २४९ ॥

प्रश्न—विपरीत क्रम से बाध होने में क्या दोष है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

विपरीत क्रम से जो बाध करता है वह मूर्ख पाप का भागी होता है ॥ -२५० ॥

विपरीतता = पूर्व के द्वारा उत्तर का बाध । जैसा कि वहाँ कहा गया—

'जो पापी (विपरीत क्रम से) बाध करता है वह मूर्ख और नष्टचेतना वाला है। सब का उत्तरोत्तर वैशिष्ट्य कहा गया है ।'

इस प्रकार सर्वोत्कृष्ट होने के कारण शैवशास्त्र में मुख्यवृत्ति से निष्ठा करनी

**तस्मान्मुख्यतया स्कन्द लोकधर्मान्न चाचरेत् ।**

निष्ठाशून्यतया तु गौण्या वृत्त्या लोकसंरक्षणार्थं लोकधर्मानाचरतो न कश्चिद्दोषः,—इति भावः । तदुक्तं तत्र—

'ये तु वर्णाश्रमाचाराः प्रायश्चित्ताश्च लौकिकाः ।
संबन्धान्देशधर्मांश्च प्रसिद्धान्न विचारयेत् ॥
गर्भाधानादितः कृत्वा यावदुद्वाहमेव च ।
तावत्तु वैदिकं कर्म पश्चाच्छैवे ह्यनन्यभाक् ।
न मुख्यवृत्त्या वै स्कन्द लोकधर्मान्समाचरेत् ॥' इति ।

अत एव

'अन्तः कौलो बहिः शैवो लोकाचारे तु वैदिकः ।
सारमादाय तिष्ठेत नारिकेलफलं यथा ॥'

इत्यादि अन्यत्रोक्तम् ॥

ननु मुख्यया वृत्त्या यदि लोकधर्मान्नानुतिष्ठेत् तच्छैवशास्त्राङ्गभावेन किं न वा ?—इत्याशङ्क्याह—

---

चाहिये अन्यत्र नहीं—यह कहते हैं—

इसलिये हे स्कन्द ! लोकधर्मों का आचरण मुख्य रूप से नहीं करना चाहिए ॥ २५०- ॥

निष्ठाशून्य होकर गौणी वृत्ति से लोकरक्षा के लिये लोकधर्म का आचरण करने वाले को कोई दोष नहीं होता । वही वहाँ कहा गया है—

'जो वर्णाश्रम के आचार है और लौकिक प्रायश्चित हैं उनको तथा प्रसिद्ध सम्बन्धों एवं देशधर्मों के (विषय में) विचार नहीं करना चाहिये ।'

गर्भाधान से लेकर जहाँ तक विवाह है वहाँ तक वैदिक कर्म करना उचित है । बाद में शैवाचार में (एकनिष्ठ होना चाहिये) । हे स्कन्द ! लोकधर्मों का आन्रण मुख्य वृत्ति से नहीं करना चाहिये ।

इसीलिये—

'भीतर से कौल, बाहर से शैव, लोकाचार में वैदिक होना चाहिये । जिस प्रकार नारियल का फल (भीतर मधुरतत्त्वयुक्त होता है उसी प्रकार (योगी) तत्त्व का ग्रहण कर संसार में स्थित रहे ।'

इत्यादि अन्यत्र कहा गया है ।

प्रश्न—यदि (योगी) मुख्यवृत्ति से लोक धर्मों का अनुष्ठान न करे तो क्या शैवशास्त्र के अङ्ग के रूप में (करे) या न करे ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**नान्यशास्त्रसमुद्दिष्टं स्रोतस्युक्तं निजे चरेत् ॥ २५१ ॥**

'निजे स्रोतसि—आत्मीये शास्त्रे

'आ कण्ठतः पिबेन्मद्यम् .................. ।'

इत्याद्युक्तमेवार्थं 'चरेत्' अनुतिष्ठेत्, न पुनस्तमपास्य

'सुरा न पेया ।'

इत्यादि शास्त्रान्तरोद्दिष्टम् । भगवता हि पृथगधिकारिभेदेन परस्परविलक्षणानि शास्त्राण्युपदिष्टानि,—इत्यन्यं प्रति उपदिष्टं कथमन्यस्यानुष्ठेयं स्यात् । तदुक्तं तत्र

'नान्यशास्त्रसमुद्दिष्टं न चान्यां देवतां स्मरेत् ।
विशुद्धभावनायुक्तः शिवैकगतमानसः ॥' इति ।

एतच्च समानतन्त्रापेक्षयापि योज्यं; यतस्तान्यपि क्रियादिभेदाद्भिन्नान्येव,— इत्यागमविदः । यदाहुः—

'क्रियादिभेदभेदेन तन्त्रभेदो यतः स्मृतः ।
तस्माद्यत्र यदेवोक्तं तत्कार्यं नान्यतन्त्रतः ॥ इति ।

---

और अन्यशास्त्र में कहे गये का अपने शास्त्र में आचरण नहीं करना चाहिये ॥ -२५१ ॥

अपने स्रोत में—अपने शास्त्र में ।

'कण्ठपर्यन्त मद्यपान करना चाहिये..........।'

इत्यादि उक्त अर्थ का आचरण करना चाहिये = अनुष्ठान करना चाहिये न कि उसको छोड़कर

'सुरा नहीं पीनी चाहिये ।'

इत्यादि दूसरे शास्त्रों में वर्णित का (अनुष्ठान करना चाहिये) परमेश्वर ने अलग-अलग अधिकारी के भेद से परस्पर विलक्षण शास्त्रों का उपदेश किया है— इसलिये दूसरे के लिये उपदिष्ट शास्त्र दूसरे के लिये अनुष्ठेय कैसे हो सकते हैं । वही वहाँ कहा गया है—

'न अन्य शास्त्र का उपदेश और न अन्य देवताओं का स्मरण करना चाहिये । विशुद्ध भावना से युक्त और शिवमात्र में लीनचित्त वाला होना चाहिये ।'

समानतन्त्र के साथ भी इसे जोड़ना चाहिये क्योंकि वे भी क्रिया आदि के भेद से भिन्न ही हैं—ऐसा आगमवेत्ता कहते हैं ।

जैसा कि कहते हैं—

'चूँकि क्रिया आदि के भेद से तन्त्र भिन्न भेद कहा गया है, इसलिये जो जहाँ

अपेक्षायां पुनरुत्पन्नायां शास्त्रान्तरादपेक्षणीयम्, अन्यथा हि तत्तदितिकर्त्तव्यताकलापस्यापरिपूर्तिः स्यात् । तथाहि श्रीपूर्वशास्त्रे—

'तत्र द्वारपतीनिष्ट्वा महास्त्रेणाभिमन्त्रितम् ।
पुष्पं विनिक्षिपेद्ध्यात्वा ज्वलद्विघ्नप्रकाशान्तये ॥'

इत्यादौ द्वारपतीनां कथमिष्टिः?—इत्यपेक्षायां समानतन्त्रात् श्रीत्रिशिरोभैरवात्

'ततो मूले उत्तरते नन्दिरुद्रं च जाह्नवीम् ।
महाकालं सदंष्ट्रं च यमुनां चैव दक्षिणे ॥'

इत्याद्यपेक्षणीयम् । अत्रैव च 'ज्वलत्पुष्पं कथं विनिक्षिपेत्' इत्यपेक्षायां समानतन्त्रे तत्क्षेपस्य सुस्पष्टमनभिधानात् समानकल्पाच्छ्रीस्वच्छन्दशास्त्रात्—

'भैरवास्त्रं समुच्चार्य पुष्पं संगृह्य भावितः ।
सप्ताभिमन्त्रितं कृत्वा ज्वलदग्निशिखाकुलम् ॥
नाराचास्त्रप्रयोगेण प्रविशेद् गृहमध्यतः ।'

इत्याद्यपेक्षणीयम् । नाराचास्त्रस्य च प्रयोगः कीदृक् ?—इत्यपेक्षायां समानकल्पेऽपि शास्त्रे तदनुपलम्भात् अत्यन्तमसमानात् अनन्तविजयाख्यात्

---

कहा गया है वही करना चाहिये न कि अन्य तन्त्र मे अन्य तन्त्र के अनुसार ।'

आवश्यकता होने पर दूसरे शास्त्र से अपेक्षित का (ग्रहण) करना चाहिये । अन्यथा भिन्न-भिन्न इति कर्त्तव्यताओं की पूर्त्ति नहीं होगी । श्रीपूर्वशास्त्र में—

'वहाँ द्वारपतियों का पूजन और ध्यान कर विघ्न की शान्ति के लिये महाअस्त्र से अभिमन्त्रित जलता हुआ पुष्प फेंकना चाहिये ।'

इत्यादि में द्वारपतियों की पूजा कैसे हो?—ऐसी अपेक्षा होने पर समानतन्त्र त्रिशिरोभैरव से

'इसके बाद मूल में उत्तर भाग में और नन्दिरुद्र एवं जाह्नवी की तथा दंष्ट्रायुक्त महाकाल, और यमुना को दक्षिण में (पूजना चाहिये) ।'

इत्यादि का अध्याहार करना चाहिये । यहीं पर 'जलते हुए पुष्प को कैसे फेंकना चाहिये' यह अपेक्षा होने पर समान तन्त्र में उसके फेंकने का स्पष्ट कथन न होने से समान स्तर वाले स्वच्छन्दतन्त्र से

'भैरव अस्त्र का उच्चारण कर, भावपूर्वक पुष्प का ग्रहण कर जलती हुई अग्निशिखा से युक्त (उसे) नाराच अस्त्र के प्रयोग से सात बार अभिमन्त्रित कर घर के मध्य से फेंकते हुए प्रवेश करना चाहिये ।'

इत्यादि का अध्याहार करना चाहिए । नाराच अस्त्र का प्रयोग कैसा होता है ? —इस अपेक्षा में समानकल्प शास्त्र में उसकी प्राप्ति न होने पर अत्यन्त असमान

सिद्धान्तशास्त्रात्—

> 'उत्तानं तु करं कृत्वा तिस्त्रोऽङ्गुल्यः प्रसारयेत् ।
> मध्यमाङ्गुष्ठकौ लग्नौ चालयेत मुहुर्मुहुः ॥
> नाराचः कीर्तितो ह्येवम् ........................... ।'

इत्याद्यपेक्षणीयम् । अपेक्षानिवृत्तिर्हि नः फलं, सा च यत एव भवेत् तदेवापेक्षणीयं, किं समानत्वासमानत्वदुर्ग्रहेण । एवमपेक्षायां सत्यां समानादसमानाद्वा शास्त्रान्तरात् तावदपेक्षणीयं यावदपेक्षाया निवृत्तिः स्यात्, तदभावे पुनर्निर्निबन्धनमेव शास्त्रान्तरोक्तस्यापेक्षणीयत्वे सर्वस्यैव तत्प्रसङ्गादनवस्थितमेव शास्त्रार्थानुष्ठानं स्यात् । यदाहुः—

> 'सापेक्षत्वेऽप्यपेक्षैव मानं यावदपेक्षते ।
> तावदेवान्यतः कार्यं नान्यत्स्यादनवस्थितेः ॥' इति ॥ २५१ ॥

ननु निखिलमिदं शास्त्रजातं भगवतैव सकलजगदुद्दिधीर्षयोपदिष्टं, तत्तदुक्तार्थानुष्ठानमवश्यकार्यं येन संसारमोहः शाम्येत्,—इति तद्यथास्तु, किमनेन विचारेण ?—इत्याशङ्क्याह—

> **यतो यद्यपि देवेन वेदाद्यपि निरूपितम् ।**
> **तथापि किल सङ्कोचभावाभावविकल्पतः ॥ २५२ ॥**

---

अनन्तविजय नामक सिद्धान्तशास्त्र से—

'हाथ को उत्तान कर तीन उंगलियों को फैलाना चाहिये । मध्यमा और अंगूठे को मिलाकार बार-बार चलाना चाहिये । इस प्रकार नाराच कहा गया है ।'

इत्यादि का अध्याहार करना चाहिये । अपेक्षा की पूर्ति हमारा लक्ष्य है वह जहाँ से हो जाय उसी का अध्याहार करना चाहिये । समान और असमान (शास्त्र) के दुराग्रह से क्या लाभ ? इस प्रकार अपेक्षा होने पर समान अथवा असमान अन्य शास्त्र से तब तक अध्याहार करते रहना चाहिये जब तक अपेक्षा की पूर्ति न हो जाय । उस (= अपेक्षा) का अभाव होने पर बिना किसी कारण के शास्त्रान्तरोक्त का अध्याहार करने पर सबकी ही अपेक्षा होने से शास्त्र के विषय के अनुष्ठान में अनवस्था हो जायगी । जैसा कि कहते हैं—

'सापेक्ष होने पर भी अपेक्षा ही प्रमाण है । जब तक अपेक्षा होती है तभी तक अन्यत्र से (अपेक्षा) करनी चाहिये । अन्यथा नहीं क्योंकि अनवस्था हो जायगी' ॥ २५१ ॥

प्रश्न—यह समस्त शास्त्रसमूह भगवान् के द्वारा ही समस्त संसार के उद्धार की इच्छा से उपदिष्ट हैं तो उनके द्वारा उनमें उक्त अर्थ का अनुष्ठान अवश्य करना चाहिये जिससे संसार का मोह शान्त हो जाय । तो वह जैसे भी हो, इस विचार से क्या ? यह शङ्का कर कहते हैं—

वेदादीनां सर्वशास्त्राणां परमेश्वर एवोपदेष्टा,—इति नास्ति विवादः; किंतु तेन सङ्कोचभावाभेदेन द्विधा शास्त्राण्युपदिष्टानि—कानिचिद्भेदप्रधानानि कानिचिदभेद-प्रधानानि—इति । तत्र भेदप्रधानानि वेदादीनि शास्त्राणि, अभेदप्रधानानि च शैवादीनि ॥ २५२ ॥

तदाह—

**सङ्कोचतारतम्येन पाशवं ज्ञानमीरितम् ।**
**विकासतारतम्येन पतिज्ञानं तु बाधकम् ॥ २५३ ॥**

'सङ्कोचो' भेदप्रथा । पशूनामिदं 'पाशवं' वेदादि । 'विकासः' सङ्कोचाभावाद-भेदप्रथा, अत एव भेदप्रथाया बाध्यत्वादिदं बाधकम् । भेदो हि संसारः, स च सर्वेषामेवोच्छेद्यः,—इत्यविवादः । एवं च बाध्यबाधकयोः साङ्कर्येणानुष्ठानं दुष्येत्,—इति यथोक्तमेव युक्तम् । अत एवान्यत्र—

'पाशवं ज्ञानमुज्झित्वा पतिशास्त्रं समाश्रयेत् ।'

इत्याद्युक्तम् ॥ २५३ ॥

---

यद्यपि परमेश्वर ने ही वेद आदि का निरूपण किया है तो भी वह सङ्कोच के भाव और अभाव के विकल्प के अनुसार किया गया है ॥ २५२ ॥

वेद आदि सब शास्त्रों का उपदेशक परमेश्वर ही है—इसमें कोई विवाद नहीं है। किन्तु उन्होंने सङ्कोच के भाव एवं अभाव के भेद से शास्त्रों का उपदेश दो प्रकार से किया—कुछ भेदप्रधान कुछ अभेदप्रधान । उनमें वेद आदि शास्त्र भेदप्रधान हैं और शैव आदि अभेदप्रधान ॥ २५२ ॥

वह कहते हैं—

सङ्कोच के तारतम्य से उत्पन्न होने वाला ज्ञान पाशव (ज्ञान) कहा गया है । विकास के तारतम्य से उत्पन्न होने वाला पतिज्ञान (पाशव ज्ञान का) बाधक है ॥ २५३ ॥

सङ्कोच = भेदविस्तार । पशुओं के लिये यह = पाशव = वेद आदि । विकास = सङ्कोच के अभाव के कारण अभेद का विस्तार । इसलिये भेदप्रसार के बाध्य होने के कारण यह (= अभेदप्रथा) बाधक है । संसार ही भेद है और वह सबके लिये उच्छेद्य है—यह सिद्धान्त सर्वसम्मत है । इस प्रकार बाध्यबाधक का मिश्रित अनुष्ठान दोषयुक्त हो जायगा इसलिये यथोक्त ही ठीक है । इसीलिये अन्यत्र—

'पाशव ज्ञान को छोड़कर पतिशास्त्र का आश्रयण करना चाहिये ।'

इदानीं 'न द्वैतं नापि चाद्वैतम्' इति व्याचष्टे—

**इदं द्वैतमिदं नेति परस्परनिषेधतः ।**
**मायीयभेदक्लृप्तं तत्स्यादकाल्पनिके कथम् ॥ २५४ ॥**

यन्नाम किञ्चनेदं द्वैतं नानारूपत्वं तदपास्य ऐकात्म्यलक्षणमद्वैतमाश्रयेत्,—इत्यादि यदन्यत्रोक्तं, तदकाल्पनिके कवलीकृततत्तत्कल्पनाकलापे स्वात्ममात्रस्फुरत्तारूपे परे तत्त्वे कथं स्यात्, न युज्यते इत्यर्थः । यतस्तत् अन्यापोहरूपत्वेन परस्परप्रतिक्षेपात् 'माया' स्वरूपगोपनात्मिका पारमेश्वरी इच्छाशक्तिः, तत आगतो योऽसौ 'भेदः' तेन 'क्लृप्तम्' अनुप्राणितं कल्पनामात्रसतत्त्वमित्यर्थः ॥ २५४ ॥

किं चात्र प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**उक्तं भर्गशिखायां च मृत्युकालकलादिकम् ।**
**द्वैताद्वैतविकल्पोत्थं ग्रसते कृतधीरिति ॥ २५५ ॥**

इह खलु अविकल्पकपरसंविदावेशवशात् कृतार्था 'धीः' ज्ञानं यस्यासौ प्राप्तपरसंविदैकात्म्यो योगी, 'द्वैताद्वैतविकल्पात्' उत्थितं भेदानुप्राणनयोल्लसितं,

---

इत्यादि कहा गया है ॥ २५३ ॥

अब 'न द्वैत और न अद्वैत' इसकी व्याख्या करते हैं—

**'यह द्वैत है' 'यह नहीं' इस प्रकार परस्पर निषेध के रूप में उत्पन्न ज्ञान मायीय भेद के द्वारा उत्पन्न होता है । अकाल्पनिक ज्ञान के विषय में यह कैसे हो सकता है ॥ २५४ ॥**

जो कुछ द्वैत = अनेकरूपता, है उसको छोड़कर ऐकात्म्यलक्षण वाले अद्वैत को मानना चाहिये—इत्यादि जो अन्यत्र कहा गया वह अकाल्पनिक के विषय में = तत्तत् कल्पनासमूह को ग्रसने वाले स्वात्ममात्रस्फुरत्तारूप परतत्त्व के विषय में, कैसे होगी = उचित नहीं है । क्योंकि वह—अन्यापोहरूप होने से परस्पर प्रतिक्षेप के कारण मायास्वरूपगोपनवाली पारमेश्वरी इच्छाशक्ति, उससे आया हुआ जो यह भेद उससे क्लृप्त = अनुप्राणित कल्पनामात्र है ॥ २५५ ॥

इसमें क्या प्रमाण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**भर्गशिखा में कहा गया है कि मृत्यु, काल, कला आदि द्वैत-अद्वैत के विकल्प से उत्पन्न ज्ञान को कृतार्थ (योगी) आत्मसात् कर लेता है ॥ २५५ ॥**

**विकल्परहित परासंविद् के आवेश के कारण कृतार्थ हो गई है धी = ज्ञान जिसकी वह, पर संविद् के साथ तादात्म्य प्राप्त करने वाला योगी, द्वैत अद्वैत के**

नात्र काचिज्जन्ममरणादिका मानमेयादिरूपा च कल्पनास्तीत्यर्थः । यदुक्तं तत्र—

'मृत्युं च कालं च कलाकलापं विकारजातं प्रतिपत्तिजालम् ।
ऐकात्म्यनानात्मवितर्कजातं तदा स सर्वं कवलीकरोति ॥'

इति ॥ २५५ ॥

अथ 'लिङ्गपूजादिकं न च' इति व्याकुरुते—

**सिद्धान्ते लिङ्गपूजोक्ता विश्वाध्वमयताविदे ।**
**कुलादिषु निषिद्धासौ देहे विश्वात्मताविदे ॥ २५६ ॥**
**इह सर्वात्मके कस्मात्तद्विधिप्रतिषेधने ।**

'विश्वः' षट्त्रिंशत्तत्त्वात्मको' योऽसौ 'अध्वा' तद्रूपतां वेत्तुं 'सिद्धान्ते' भेददर्शने लिङ्गपूजाविधिर्विहितः । पारमेश्वरं हि लिङ्गं गर्भीकृतनिखिलाध्वा-प्रपञ्चम्,—इति तत्पूजनेन समग्रमेवेदं जगत्साक्षात्कृतं भवेदिति भावः । यदाहुः—

'लिङ्गे परमशिवान्तां व्याप्तिं पीठे सदाशिवप्रान्ताम् ।
ब्रह्मशिलायां मायापर्यन्तां भावयद्भिरिमैः ॥'

इति, 'इष्टेन शिवलिङ्गेन विश्वं संतर्पितं भवेत् ।'

---

विकल्प से उठा हुआ = भेद के अनुप्राणन से उल्लसित, मृत्युकाल-कला आदि को ग्रसता है = आत्मसात् करता है अर्थात् यहाँ कोई प्रमाता प्रमेय आदि तथा जननमरण आदि कल्पना नहीं है । जैसा कि वहाँ (=भर्गशिखा में) कहा गया है—

'उस समय वह मृत्यु, काल, कलासमूह, विकारजात, ज्ञानसमूह, ऐकात्म्य नानात्म वितर्कसमूह (इन) सबका ग्रसन कर लेता है' ॥ २५५ ॥

अब 'लिङ्गपूजा आदि नहीं' इसकी व्याख्या करते हैं—

विश्वाध्वमयता को बतलाने वाले 'शैवसिद्धान्त' दर्शन में लिङ्गपूजा का विधान है । देह को समस्त अध्वाओं का प्रतिरूप मानने वाले कौल दर्शन में वह निषिद्ध है । इस सर्वात्मक दर्शन में उसकी विधि और प्रतिषेध क्यों ? ॥ २५६-२५७- ॥

विश्व = छत्तीस तत्त्वों वाला जो यह अध्वा, उस रूपता को जानने के लिये सिद्धान्त में = भेदवाले शैवसिद्धान्त दर्शन में लिङ्गपूजा की विधि विहित है । परमेश्वर का लिङ्ग समस्त, अध्वप्रपञ्च को अपने गर्भ में किये हुए है । इसलिये उसकी पूजा से इस समस्त जगत् का साक्षात्कार होता है । जैसा कि कहते हैं—

'लिङ्ग में परमशिवपर्यन्त पीठ में सदाशिव पर्यन्त और ब्रह्मशिला में मायापर्यन्त भावना करने वाले इनके द्वारा (परम शिव का साक्षात्कार किया जाता है) ।'

और

इति च । 'कुलादौ' अद्वयदर्शने पुनरसौ लिङ्गपूजा 'निषिद्धा' यतो देह एव सर्वाध्वमयः,—इति तत्रैव तत्साक्षात्कारः सुलभः,—इति किमनुपपत्तिना बाह्येन लिङ्गादिना फलम् । यदुक्तम्—

'यजेदाध्यात्मिकं लिङ्गं बाह्यं लिङ्गं न पूजयेत् ।' इति ।

तथा

'हृदयगुहागे गतं सर्वज्ञं सर्वगं परित्यज्य ।
प्रणमति मितमतिरशिवं शिवाशयाश्मादिमश्लाघ्यम् ॥' इति ।

इह पुनः परमाद्वयरूपे त्रिकदर्शने तद्विधिना तन्निषेधेन वा न किंचित्प्रयोजनम्,—इत्युक्तं 'नात्र लिङ्गपूजा नापि तत्परित्यागः' इति । यत इदं सर्वात्मकं, यावता हि पारमेश्वरपरसंवित्स्फाररूपतया इदं जगत्परिज्ञेयं, तच्च सर्वस्यैव संवित्स्फाररूपत्वात् देहनिष्ठतया अस्तु, अन्यथा वा, किं नाम सार्वात्म्यप्रतिपत्तिविघ्नभूतेन देहबाह्याद्यभिमानेन भवेत्,—इति भावः । यदाहुः—

'न क्वापि गत्वा हित्वा वा न किञ्चिदिदमेव ये ।
भव त्वद्धाम पश्यन्ति भव्यास्तेभ्यो नमो नमः ॥'

इति ॥ १५६ ॥

---

'शिवलिङ्ग के पूजित होने से विश्व तर्पित हो जाता है ।'

कुल आदि में = अद्वय वाले दर्शन में यह लिङ्गपूजा निषिद्ध है क्योंकि शरीर ही सर्वाध्वमय है । इसलिये उसी में उस (विश्व) का साक्षात्कार सुलभ है । इसलिये असमीचीन बाह्य लिङ्ग आदि से क्या लाभ ? जैसा कि कहा गया है—

'आध्यात्मिक लिङ्ग की पूजा करनी चाहिये । बाह्य लिङ्ग को नहीं पूजना चाहिये ।'

तथा—

'हृदयगुहा रूपीघर में स्थित सर्वज्ञ सर्वगामी (आत्मदेव) को छोड़कर मन्दबुद्धि (पुरुष) शिव की आशा से निन्द्य अशिव पत्थर आदि को प्रणाम करता है ।'

यहाँ अर्थात् परमाद्वय रूप त्रिकदर्शन में उसके विधान अथवा उसके निषेध से कोई प्रयोजन नहीं है । इसलिये कहा गया—'न यहाँ लिङ्ग पूजा (का विधान है) न उसका परित्याग । चूँकि यह सर्वात्मक = यह जगत्, परमेश्वर की परासंवित् के स्फार के रूप में परिज्ञेय है तो वह सबके ही संवित्स्फार रूप होने से देहनिष्ठ हो या अन्यथा, सार्वात्म्यज्ञान के विघ्नभूत देह बाह्य आदि के अभिमान से क्या होता है ।' जैसा कि कहते हैं—

'हे भव! जो भव्य लोग न कहीं जाकर न कुछ छोड़कर इस तुम्हारे धाम को ही देखते हैं उन्हें नमस्कार है' ॥ २५६ ॥

इदानीं जटाभस्मादिसंग्रहादि आचष्टे—

**नियमानुप्रवेशेन तादात्म्यप्रतिपत्तये ॥ २५७ ॥**
**जटादि कौले त्यागोऽस्य सुखोपायोपदेशतः ।**

'नियमाः'

'जटी मुण्डी शिखी दण्डी पञ्चमुद्राविभूषितः।
प्रमादान्मैथुनं कृत्वा मम द्रोही महेश्वरि ॥'

इत्याद्युक्त्या वैराग्यादयः, तत्र 'अनुप्रवेशोऽभ्यासः, तेन या 'तादात्म्यप्रतिपत्तिः' पारमेश्वरस्वरूपसमावेशः, तन्निमित्तं सिद्धान्ते बहुक्लेशसाध्यं जटाभस्मादि विहितम् । यदुक्तम्—

'कलातत्त्वपवित्राणुशक्तिमन्त्रेशसंख्यया ।
विभज्य केशान्संपात्य प्रत्यंशं संहिताणुभिः ॥
व्रतेश्वरस्य पुरतो बध्नीयाच्छिवतेजसा ।' इति ।

तथा

'व्रतिनो जटिनो मुण्डास्तेष्वग्र्या भस्मपाण्डुराः ।
तिलकैः पुण्ड्रकैः पट्टैर्भूषिता भूमिपादयः ॥' इति ।

---

अब जटा भस्म आदि के संग्रह इत्यादि को कहते हैं—

(परमेश्वर के साथ) तादात्म्य भाव के लिये नियमानुप्रवेश के साथ जटा आदि (का विधान) है किन्तु कौलमत में सुखोपाय का उपदेश होने के कारण उन (जटा आदि) का त्याग विहित है ॥ -२५७-२५८- ॥

'नियम'

'हे महेश्वरि ! जटी, मुण्डी, शिखी, दण्डी, पाँच मुद्राओं से विभूषित (व्यक्ति) प्रमादवश भी मैथुन कर मेरा द्रोही होता है ।'

इत्यादि उक्ति के अनुसार वैराग्य आदि ही नियम हैं । उसमें अनुप्रवेश = अभ्यास, उससे जो तादात्म्य का ज्ञान = पारमेश्वर स्वरूप का समावेश, उसके लिये सिद्धान्त में बहुत कष्टसाध्य जटा, भस्म आदि का विधान किया गया है । जैसा कि कहा गया—

कला, तत्त्व, पवित्र अणु, शक्ति, मन्त्रेश की संख्या के अनुसार बालों को अलग कर, उनको संहित अणुओं के द्वारा प्रत्यंश गिराकर व्रतेश के सामने शैवतेज से युक्त (जटा का) बन्धन करे ।

'व्रती, जटाधारी, मुण्डी, इनमें भस्मपाण्डुर (साधक) अग्रगण्य हैं । तिलक, पुण्ड्रक और पद से राजा आदि भूषित होते हैं ।'

'कौले' कुलदर्शने पुनः 'अस्य' जटाभस्मादेः 'त्यागो' निषेधो विहितः,—इत्यर्थः । यदुक्तम्—

'जटाभस्मादिचिह्नं च ध्वजं कापालिकं व्रतम् ।
शूलं खट्वाङ्गमत्युग्रं धारयेद्यस्तु भूतले ॥
न तस्य सङ्गमं कुर्यात्कर्मणा मनसा गिरा ।' इति ।

यतोऽत्र

'यत्र यत्र मिलिता मरीचयस्तत्र तत्र विभुरेव जृम्भते ।'

इत्युक्त्या विषयासङ्गेऽपि पारमेश्वरस्वरूपापत्तेः, 'सुखेन' अयत्नेन 'उपायस्योपदेशः' यदुक्तम्—

'पूर्वैर्निरोधः कथितो वैराग्याभ्यासयोगतः ।
अस्माभिस्तु निरोधोऽयमयत्नेनोपदिश्यते ॥' इति ।

निष्परिग्रहतादि पुनः पृथङ् न व्याख्यातम् अनेनैव गतार्थत्वात्, प्रथमतुर्यपादाभ्यामेव हि एतदर्थोऽभिहितः,—इति भावः । इह पुनः सार्वात्म्यात् तद्विधिप्रतिषेधने न भवतः,—इति प्राच्येन संबन्धः । इह हि संविदैकात्म्यं नामोपेयम्, तत्र च यदेव यदा संनिकृष्टं तदेव तदा ग्राह्यम्, इतरत् तु त्याज्यम्,—

---

कौल में = कुलदर्शन में, इसका = जटा भस्म आदि का, त्याग = निषेध, विहित है । जैसा कि कहा गया—

'जो व्यक्ति पृथ्वी पर जटा, भस्म आदि चिह्न, ध्वज, कापालिक व्रत, शूल, उग्र खट्वाङ्ग धारण करता है (कौल साधक को) मन, वाणी और कर्म से उसका साथ नहीं करना चाहिये ।'

क्योंकि यहाँ

'जहाँ-जहाँ किरणें मिली हैं वहाँ-वहाँ परमात्मा ही प्रकाशित है ।'

इत्यादि उक्ति के अनुसार विषय की आसक्ति में भी परमेश्वर के स्वरूप की आपत्ति उपलब्धि है । सुख से = विना प्रयास के । उपास्य का उपदेश जैसा कि कहा गया—

'पूर्ववर्ती (पतञ्जलि आदि) ने अभ्यास एवं वैराग्य के द्वारा निरोध कहा है और हमलोग इस निरोध को बिना प्रयास के कहते हैं ।'

असंग्रह आदि की पृथक् चर्चा नहीं की गयी क्योंकि वह (= असङ्ग आदि) इसी से गतार्थ है । उपर्युक्त श्लोक के प्रथम एवं चतुर्थ पादों से यह अर्थ कह दिया गया । सर्वात्मकता के कारण यहाँ उसका विधान या प्रतिषेध नहीं होता—ऐसा पूर्व (प्रकरण) से सम्बन्ध है । यहाँ संविद् की एकात्मता उपेय है, उसमें जो जब संनिकृष्ट हो उसे तभी ग्रहण कर लेना चाहिये अन्य को छोड़ देना चाहिये ।

इति जटादेर्विधिरस्तु निषेधो वा किमनेन नः प्रयोजनम् । यद्वक्ष्यति—

'परतत्त्वप्रवेशे तु यमेव निकटं यदा ।
उपायं वेत्ति स ग्राह्यस्तदा त्याज्योऽथ वा क्वचित् ॥' (४।२७९)

इति ॥ २५७ ॥

अथ व्रतादीनां चरणाचरणं व्याचष्टे—

**व्रतचर्या च मन्त्रार्थतादात्म्यप्रतिपत्तये ॥ २५८ ॥**
**तन्निषेधस्तु मन्त्रार्थसार्वात्म्यप्रतिपत्तये ।**

चशब्दात् सिद्धान्ते उक्ता,—इत्यनुवर्तनीयम् 'मन्त्रार्थो नियतो वाच्यदेवतादिः, 'तन्निषेधः' अर्थात्कौले । 'सार्वात्म्यं' विश्वाभेदः । इह पुनस्तस्या न विधिर्निषेधो वा,—इत्येतत् सर्वं पूर्वमेव व्याख्यातम्, इति न पुनरायस्तम् ॥ २५८ ॥

अथ क्षेत्रादिसंप्रवेशं व्याख्यातुमाह—

**क्षेत्रपीठोपपीठेषु प्रवेशो विघ्नशान्तये ॥ २५९ ॥**
**मन्त्राद्याराधकस्याथ तल्लाभायोपदिश्यते ।**

'क्षेत्रं' मेलापस्थानं, 'पीठं' कामरूपादि 'उपपीठं' देवीकोट्टादि । 'तल्लाभाय'

---

इसलिये जटा आदि का विधान हो या निषेध इससे हमें क्या लेना-देना है । जैसा कि कहेंगे—

'परतत्त्व में प्रवेश के सम्बन्ध में जिस किसी उपाय को निकटवर्त्ती जानते हो तब वही ग्राह्य अथवा कभी त्याज्य है ॥ २५७ ॥'

अब व्रत आदि के आचरण को कहते हैं—

व्रत का आचरण मन्त्र के अर्थ के साथ तादात्म्य भाव के लिये है और उसका निषेध मन्त्रार्थ के साथ सर्वात्मभाव के लिये है ॥ -२५८-२५९ ॥

'च' शब्द से 'सिद्धान्त में कही गई'—इसका अध्याहार करना चाहिये । मन्त्रार्थ = निश्चित वाच्य देवता आदि । उसका निषेध कौल दर्शन में । 'सार्वात्म्य = विश्व के साथ अभेद । यहाँ उस (= सार्वात्म्यप्रतिपत्ति) का न तो विधान है न निषेध—यह सब पहले ही कह दिया गया अतः पुनः विस्तार नहीं किया गया ॥ २५८ ॥

अब क्षेत्र आदि में प्रवेश की व्याख्या करने के लिये कहते हैं—

क्षेत्र पीठ और उपपीठ में प्रवेश विघ्न की शान्ति के लिये किया जाता है । और मन्त्र आदि के आराधक के लिये (यह प्रवेश) उस (= सिद्धि आदि) के लाभ के लिये कहा जाता है ॥ -२५९-२६०- ॥

इति तस्य मन्त्रादेः प्रियमेलापादिक्रमेण सिद्धादेर्लभः, तन्निमित्तं वा । यदुक्तम्—

'क्षेत्रोपक्षेत्रसंदोहाद्याश्रयान्निर्मलो भवेत् ॥' इति ॥ २५९ ॥

अन्यत्र चात्र निषेधः कृतः—इत्याह—

**क्षेत्रादिगमनाभावविधिस्तु स्वात्मनस्तथा ॥ २६० ॥**
**वैश्वरूप्येण पूर्णत्वं ज्ञातुमित्यपि वर्णितम् ।**

आदिशब्दात् पीठादेर्ग्रहणम् । 'तथा' इति प्रागुक्तेन प्रकारेण ।

तदुक्तम्—

'नातः किञ्चिदपास्यं प्रक्षेप्तव्यं च नात्र किञ्चिदपि।
परिपूर्णे सत्यात्मनि किं नु क्षेत्रादिपर्यटनैः ॥' इति ।

इह पुनरेतदुभयमपि नास्तीति प्रागेवोक्तम्, इत्याह—'इत्यपि वर्णितम्' इति ।

तदुक्तम्—

'इह सर्वात्मके कस्मात्तद्विधिप्रतिषेधने ।'
(४।२५७) इति ॥ २६० ॥

---

क्षेत्र = मिलाने का स्थान । पीठ = कामरूप आदि । उपपीठ = देवीकोट्ट आदि । उसके लाभ के लिये—उस = मन्त्र आदि का प्रतिमिलन आदि क्रम से सिद्धि आदि का लाभ या उसका हेतु । जैसा कि कहा गया—

'क्षेत्र उपक्षेत्र सन्दोह आदि के आश्रय से (साधक) निर्मल होता है' ॥ २५९ ॥

अन्यत्र इसका निषेध किया गया है—यह कहते हैं—

क्षेत्र आदि के गमन के निषेध का नियम उस पूर्वोक्त प्रकार से विश्वरूपता के द्वारा पूर्णता के ज्ञान के लिये है यह भी कहा गया है ॥ -२६०-२६१- ॥

'आदि' शब्द से पीठ आदि का ग्रहण है । तथा = पूर्वोक्त प्रकार से ।

वही कहा गया है—

'न तो इससे कुछ हटाना है और न इसमें कुछ जोड़ना है । सत्यात्मा के परिपूर्ण होने पर क्षेत्र (= तीर्थ) आदि के भ्रमण से क्या लाभ ।'

यहाँ यह दोनों नहीं है—ऐसा पहले ही कह चुके हैं—यह कहते हैं—'इत्यपि व्रर्णितम्' ।

वही कहा गया है—

इस सर्वात्मक में विधि प्रतिषेध किस कारण से और कैसे सम्भव

अथ समयादिप्रपालनमाचष्टे—

**समयाचारसद्भावः पाल्यत्वेनोपदिश्यते ॥ २६१ ॥**
**भेदप्राणतया तत्तत्त्यागात्तत्त्वविशुद्धये ।**
**समयादिनिषेधस्तु मतशास्त्रेषु कथ्यते ॥ २६२ ॥**
**निर्मर्यादं स्वसंबोधं संपूर्णं बुद्ध्यतामिति ।**

इदं कुर्यादिदं न कुर्यात्,—इत्येवमात्मा समयाचारः । 'भेदप्राणतया' इति किञ्चित् हि त्यक्त्वा किञ्चिदुपादीयते इत्येवमात्मा भेदः, यथा शास्त्रान्तरत्यागेन स्वशास्त्रे प्ररोहः । यद्वक्ष्यति—

'अन्यस्तमन्त्रो नासीत सेव्यं शास्त्रान्तरं च नो।
अप्ररूढं हि विज्ञानं कम्पेतेतरभावनात् ॥' (२५।५६३)

इति । समविषमलक्षणेषु 'मतशास्त्रेषु' पुनः 'समयादेर्निषेधो' विहितः । तथा च तत्रत्यो ग्रन्थः इत्याह—'निर्मर्यादमित्यादि' । तद्धि परं तत्त्वं 'स्वसंबोधं' स्वप्रकाशम्, अत एवानन्यापेक्षत्वात् 'सम्पूर्णम्,' अत एव चानियत-रूपत्वात् 'निर्मर्यादं' निर्यन्त्रणं 'बुध्यताम्' अनुभूयतामित्यर्थः । तदेवम् एवंविधे

---

है ॥ २६० ॥

समय आदि के पालन की व्याख्या करते हैं—

समयाचार के पालन का उपदेश, भेदप्रधान के रूप में तत्तत् के त्याग के द्वारा तत्त्व की शुद्धता के लिये किया जाता है । मत शास्त्रों मे समयाचार आदि का निषेध है । (उसका विचार है कि) असीम स्वसंबोध को पूर्णरूप में जानना चाहिये ॥ -२६१-२६३- ॥

'यह करना चाहिये यह नहीं करना चाहिये' इस प्रकार का (विधिनिषेध) समयाचार (कहा जाता है) । भेदात्मक रूप से—यहाँ कुछ छोड़कर कुछ लिया जाता है—इस प्रकार भेद । जैसे कि दूसरे शास्त्रों का त्याग करने से अपने शास्त्र में निष्ठा । जैसा कि कहेंगे—'विना न्यास के मन्त्र का अनुष्ठान नहीं करना चाहिये । दूसरे शास्त्र को नहीं मानना चाहिये । दृढ़तारहित विज्ञान दूसरे की भावना से कम्पित होता है ।'

समविषम लक्षण वाले मतशास्त्रों में समय आदि का निषेध विहित है । वहाँ का ग्रन्थ कहते हैं—निर्मर्यादम् ... ।

वह पर तत्त्व स्वसम्बोध = स्वप्रकाश है । इसलिए अनन्यापेक्ष होने के कारण सम्पूर्ण है । और इसीलिए अनियत रूप वाला होने से उसे निर्मर्याद = बिना किसी रोक टोक के, समझा जाय = अनुभव किया जाय । परतत्त्व के ऐसा होने पर त्याग ग्रहण आदि हजारों अपेक्षाओं से युक्त समयाचार शुद्धि का कारण कैसे

परे तत्त्वे कथं नाम हानोपादानाद्यपेक्षासहस्रसंभिन्नः समयाचारः शुद्धिनिमित्तम्, इति भावः ॥ २६२ ॥

अथ 'परस्वरूपलिङ्गादि नामगोत्रादिकं च यत्' इति व्याख्यातुकामः क्रमेण परकीयं स्वकीयं च रूपाद्याचष्टे—

**परकीयमिदं रूपं ध्येयमेतत्तु मे निजम् ॥ २६३ ॥**
**ज्वालादिलिङ्गं चान्यस्य कपालादि तु मे निजम्।**

'एतत्' इति ध्यातृस्वभावम् । 'ज्वालादि' इति बाह्यैषणादिसमुत्थत्वात् परकीयम् । 'निजम्' इति स्वशरीरावस्थितम् ॥ २६३ ॥

'लिङ्गादि' इत्यादिशब्दार्थमाह—

**आदिशब्दात्तपश्चर्यावेलातिथ्यादि कथ्यते ॥ २६४ ॥**

'तपः' चान्द्रायणादि, 'चर्या' चर्यापादोक्त आचारः, 'वेला' मध्याह्नार्धरात्रादि-रूपा, 'तिथिः' प्रतिपदारूपा ॥ २६४ ॥

**नाम [illegible]क्तिशिवाद्यन्तमेतस्य मम नान्यथा।**

'एतस्य' सैद्धान्तिकस्य साधकस्य, व्रतपरिग्रहादौ पुष्पपातादिक्रमेण क्रियमाणं

---

हो सकता है—यह भाव है ॥ २६२ ॥

अब 'जो पर स्वरूप लिङ्ग आदि और नाम गोत्र आदि है'—इसकी व्याख्या करने के इच्छुक क्रमशः परकीय और स्वकीय रूप आदि को कहते हैं—

ध्यान के योग्य जो यह परकीय रूप है वह मेरा अपना (रूप) है ज्वाला आदि जो अन्य का लिङ्ग है (वह भी अपना है) और (मेरे) कपाल आदि तो मेरे हैं ही (ऐसा ध्यान करना चाहिये) ॥ -२६३-२६४- ॥

यह = ध्याता के स्वभाव वाला । ज्वाला आदि—बाह्य इच्छा आदि से उत्पन्न होने के कारण परकीय । निज = अपने शरीर में वर्त्तमान ।

'लिङ्ग आदि' यहाँ आदि शब्द के अर्थ को कहते हैं—

(उक्त श्लोक में) 'आदि' पद से तपस्, चर्या, वेला, आतिथ्य आदि कहा जाता है ॥ -२६४ ॥

तपः = चान्द्रायण आदि । चर्या = चर्यापाद में कहा गया आचार । वेला = मध्याह्न आधीरात आदि । तिथि = प्रतिपदा आदि ।

इसके (= शैव सिद्धान्त) के अनुसार शक्ति शिव से लेकर अन्त तक मेरा ही नाम है अन्य का नहीं (ऐसा समझना चाहिये) ॥ २६५- ॥

इसके = सैद्धान्तिक साधक के, व्रत परिग्रह आदि में पुष्पपात आदि क्रम से

नाम शक्तिशिवाद्यन्तं स्यात् । तेन शिखाशक्तिः, ईशानशिवः; आदिशब्दाद्गणाद्यन्तं, यथा कवचगणः । तदुक्तम्—

'स्रजं विमोचयेन्नाम दीक्षितानां तदादिकम् ।
शिवान्तकं द्विजेन्द्राणामितरेषां गणान्तकम् ॥' इति ।

तथा

'शिशुना क्षिप्तमकामान्निपतेद्यत्र नाम तत्पूर्वम् ।
शक्त्यन्तं नारीणां शिवशब्दान्तं नृणां कुर्यात् ॥
एवं विप्रक्षत्रियविशां शूद्राणां तु भवेद्गणप्रान्तम्॥' इति ।

'अन्यथा' इति बोध्याद्यन्तम्, स्वस्वसंततिक्रमेणौवल्ल्यन्तं हि पूजा नाम भवेत्,—इति रहस्यशास्त्रविदः,

तदुक्तम्—

'बोधिः प्रभुस्तथा योगी आनन्दः पाद आवलिः ।
वीराणां वीरपत्नीनां कल्प्यं नामैतदन्तकम् ॥' इति ।

तेन सत्यबोधिः विश्वप्रभुरित्यादि ॥

---

किया जाने वाला नाम शक्ति शिव आदि शब्दान्त वाला होता है । इस प्रकार शिखा शक्ति, ईशान शिव; आदि शब्द से गण आदि अन्तवाला होता है—जैसे कवचगण । वही कहा गया है—

'दीक्षितों के लिये तदादिक (= शक्त्यादिक) माला फेंकनी चाहिये । द्विजों के लिये शिवान्तक और दूसरों (= शूद्रों) के लिये गणान्तक नाम करे ॥'

तथा—

'शिशु के द्वारा निराकाङ्क्ष फेंका गया (पुष्प) जहाँ गिरे तत्पूर्वक नामकरण करना चाहिये । नारियों का शक्त्यन्त और पुरुषों का शिवान्त इस प्रकार ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्यों का (नामकरण करना चाहिये) । शूद्रों का गणान्त (नाम होना चाहिये) ।'

अन्यथा = बोध्य आदि शब्द अन्त में होना चाहिये । अपनी-अपनी परम्परा के क्रम से ओवल्यन्त पूजा नाम होता है—ऐसा रहस्य शास्त्र को जाने वाले कहते हैं ।

वही कहा गया है—

'वीरों का और वीरपत्नियों का नाम बोधि, प्रभु, योगी, आनन्द, पाद और आवलि (इनमें से किसी एक शब्द के) अन्तवाला रखना चाहिये ।'

इस प्रकार—सत्यबोधि, विश्वप्रभु इत्यादि ॥ २६४-२६५ ॥

**गोत्रं च गुरुसंतानो मठिकाकुलशब्दितः॥ २६५ ॥**

तस्य मठिकेति कुलमिति चाभिधानद्वयम् ॥ २६५ ॥

तत्र का मठिका ?—इत्याह—

**श्रीसंततिस्त्र्यम्बकाख्या तदर्धामर्दसंज्ञिता ।**
**इत्थमर्धचतस्रोऽत्र मठिकाः शाङ्करे क्रमे ॥ २६६ ॥**
**युगक्रमेण कूर्माद्या मीनान्ता सिद्धसंततिः ।**

न केवलमर्धचतस्र एव मठिका यावदन्या अपीत्याह—'युगेत्यादि' । आद्यशब्दस्तन्त्रेण व्याख्येयः; तेन कूर्मस्य त्रेतायुगावतारकस्य श्रीकूर्मनाथस्याद्यः कृतयुगावतारकः श्रीखगेन्द्रनाथः स आद्यो यस्याः सा तथेति । कुलशब्दस्य गुरुकुलमित्यादौ लोकप्रसिद्धेः पृथग्व्याख्यानं कृतम् ॥ २६६ ॥

'गोत्रादि' इत्यादिशब्दार्थमाह—

**आदिशब्देन च घरं पल्ली पीठोपपीठकम् ॥ २६७ ॥**
**मुद्रा छुम्मेति तेषां च विधानं स्वपरस्थितम्।**

'घरम्' इति षण्णां साधिकाराणां राजपुत्राणां भिन्नं भिन्नमाश्रमस्थानम् ।

---

गोत्र गुरुपरम्परा (को कहते हैं) वह 'मठिका' और 'कुल' शब्दों से कहा जाता है ॥ -२६५ ॥

उसमें मठिका या कुल ये दो नाम हैं ॥ २६५ ॥

उसमें मठिका क्या है ?—यह कहते हैं—

(प्रथम आह्निक की आठवीं कारिका में उक्त) यह गुरुपरम्परा त्र्यम्बक नाम वाली है । उसका आधा (आर्मद) नाम वाली है । इस प्रकार इस शैव क्रम में साढ़े चार मठिकायें है । सिद्धों की परम्परा युग के क्रम से 'कूर्म' से लेकर 'मन' संज्ञा पर्यन्त है ॥ २६६-२६७- ॥

केवल साढ़े चार मठिकायें ही नहीं बल्कि और भी है—यह कहते हैं—युग...। आद्य शब्द की तन्त्र से व्याख्या करनी चाहिये । इससे कूर्म का = त्रेतायुग में अवतरित श्री कूर्मनाथ का, आद्य = सत्ययुगावतारक = खगेन्द्रनाथ, वे प्रथम हैं जिसके वह उस प्रकार की मठिका है । कुल शब्द की, 'गुरुकुल' इत्यादि में लोकप्रसिद्धि के कारण, पृथक् व्याख्या नहीं की गई ॥ २६६ ॥

'गोत्र आदि'—यहाँ आदि शब्द के अर्थ को कहते हैं—

(पूर्वश्लोक में) आदि शब्द से 'घर', 'पल्ली', 'पीठ', 'उपपीठ', 'मुद्रा', 'छुम्मा' आदि उनका नाम अपनी-अपनी सन्तति के क्रम से रखा गया है ॥ -२६७-२६८- ॥

'पल्ली' भिक्षास्थानम् । यद्वक्ष्यति—

'एते हि साधिकाराः पूज्या येषामियं बहुविभेदा ।
संततिरनवच्छिन्ना चित्रा शिष्यप्रशिष्यमयी ॥
आनन्दावलिबोधिप्रभुपादान्ताथ योगिशब्दान्ता ।
एता ओवल्ल्यः स्युर्मुद्राषट्कं क्रमात्त्वेतत् ॥
दक्षाङ्गुष्ठादिकनिष्ठान्तमथ सा कनीयसी वामात् ।
द्विदशान्तोर्ध्वगकुण्डलिबैन्दवहृन्नाभिकन्दमिति छुम्माः ॥
शवराडबिल्लखट्टिल्लाः करबिल्लाम्बिलशरबिल्लाः ।
अडवी-डोम्बी-दक्षिणपल्ली कुम्भारभिल्लिकाक्षरपल्ली ॥
देवीकोट्टकुलाद्रित्रिपुरीकामाख्यमट्टहासश्च ।
दक्षिणपीठं चैतत्षट्कं घरपल्लिपीठगं क्रमशः ॥'
(२९।३९) इति ।

'स्वपरस्थितम्' इति स्वस्वसंततिक्रमेण भिन्नं भिन्नमित्यर्थः ॥ २६७ ॥

ननु गुरुसंतानादेरेवमुपदेशे किं प्रयोजनम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तादात्म्यप्रतिपत्त्यै हि स्वं संतानं समाश्रयेत् ॥ २६८ ॥**
**भुञ्जीत पूजयेच्चक्रं परसंतानिना नहि ।**

---

घर = छः साधिकार राजपुत्रों का भिन्न-भिन्न आश्रमस्थान । पल्ली = भिक्षास्थान । जैसा कि कहेंगे—

'ये साधिकार पूज्य हैं जिनकी, यह अनेक भेदों वाली, अनवच्छिन्न विचित्र शिष्यप्रशिष्यमयी सन्तिति है ।

आनन्द, अवलि, बोधि प्रभु एवं पाद अन्तवाले एवं योगी अन्तवाली ये ओवलियाँ हैं । छः मुद्रायें क्रमशः ये हैं'—

दायें अंगूठे से लेकर कनिष्ठा तक और बायीं कनिष्ठा (ये छः हैं) द्वादशान्त, ऊर्ध्व कुण्डली, बैन्दव, हृदय, नाभि और कन्द ये छः छुम्मा हैं ।

शबराड, बिल्ल, खट्टिल्ल, करबिल्ल, अम्बिल, शरबिल्ल (ये छः घर हैं)

अडवी, डोम्बी, दक्षिणपल्ली, कुम्भार, मिल्लिका एवं अक्षर (ये छः पल्लियाँ हैं) ।

देवीकोट्ट, कुलाद्रि, त्रिपुरी, कामाख्या, अट्टहास, और दक्षिणपीठ (ये छः पीठ हैं) ।

स्वपरस्थित = अपनी सन्तिति के क्रम से भिन्न-भिन्न हैं ॥ २६७-२६८ ॥

प्रश्न—गुरु सन्तान आदि के इस प्रकार के उपदेश में क्या प्रयोजन है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

'स्वं संतानम्' इति श्रीमदमरनाथादिक्रमेण यस्य यथा संभवेत् । 'परः' श्रीवरदेवादिः 'संतानो' ऽस्यास्तीति ॥ २६८ ॥

एतच्च अन्यत्र निषिद्धमित्याह—

**एतच्च मतशास्त्रेषु निषिद्धं खण्डना यतः ॥ २६९ ॥**
**अखण्डेऽपि परे तत्त्वे भेदेनानेन जायते ।**

'अनेन' इति समनन्तरोक्तेन हेयोपादेयरूपेण स्वपरसंतानादिनेत्यर्थः । नहि अखण्डे परे तत्त्वे काचन एवंविधा हेयोपादेयरूपा खण्डना युज्यते— इत्याशयः ॥ २६९ ॥

एवमर्थमुखेन ग्रन्थं व्याख्याय समन्वयसङ्गत्यापि योजयति—

**एवं क्षेत्रप्रवेशादि संताननियमान्ततः ॥ २७० ॥**
**नास्मिन्विधीयते तद्धि साक्षान्नौपयिकं शिवे।**

'एवं' पूर्वोक्तनीत्या 'क्षेत्रप्रवेशादि' गोत्रशब्दोक्तसंताननियमान्तम् 'अस्मिन्' प्रस्तुते शास्त्रे 'न किचिद्विधीयते' क्षेत्रादि प्रवेष्टव्यमित्यादिविधिर्न क्रियते— इत्यर्थः । यतस्तत् न शिवे साक्षादुपायः । एतच्च बहुशः प्राङ्निर्णीतम्—इति न पुनरायस्तम् ॥

---

तादात्म्यभाव के लिये अपने सन्तान का आश्रयण करना चाहिये । दूसरी परम्परा वालों के साथ न तो भोग करना चाहिये न चक्रपूजा ॥ -२६८-२६९- ॥

'अपना सन्तान' = अमरनाथ आदि के क्रम से जिसका जैसा सम्भव हो । पर = इसके श्रीवरदेव आदि सन्तान हैं' ॥ २६८ ॥

मतशास्त्र में इसका निषेध किया गया है क्योंकि अखण्ड परतत्त्व में भी इस भेद के कारण (उसका) खण्डन होता है ॥ -२६९-२७०- ॥

इस = पूर्वोक्त हेयोपादेयरूप स्वपरसन्तान के कारण अखण्ड परतत्त्व में कोई इस प्रकार की हेयोपादेय रूपा खण्डना युक्त नहीं है ॥ २६९ ॥

अर्थमुख से ग्रन्थ की व्याख्या कर समन्वय की दृष्टि से भी योजना करते हैं—

इस प्रकार अनुपाय वाले त्रिकशास्त्र में क्षेत्रप्रवेश से लेकर सन्तान-नियम तक का विधान नहीं है ॥ -२७०-२७१- ॥

एवं = पूर्वोक्त नीति से, क्षेत्रप्रवेश से लेकर गोत्रशब्दोक्त सन्ताननियम पर्यन्त, इसमे = प्रस्तुत शास्त्र में, कुछ भी विहित नहीं है = 'क्षेत्र आदि में प्रवेश करना चाहिये' इत्यादि विधि नहीं की जाती । क्योंकि शिव के विषय में वह साक्षात् उपाय नहीं है । यह पहले कई बार कहा गया हैं अतः फिर विस्तार नहीं किया

ननु यदि नामात्र क्षेत्रप्रवेशादेर्न विधिः तर्हि तस्य निषेध एव पर्यवस्येत्? इत्याशङ्क्याह—

**न तस्य च निषेधो यत्र तत्तत्त्वस्य खण्डनम् ॥ २७१ ॥**

'यत्' यस्मात्, 'तत्' क्षेत्रप्रवेशादि, विश्वात्मनः परस्य 'तत्त्वस्य न खण्डनं' तदपेक्षया हि बहिः क्षेत्राद्येव नास्ति,—इति कुत्र प्रवेशाद्यपि भवेत्, इति तद्विषयोऽयं विधिर्निषेधो वा क्रियमाणो विकल्पमात्रवृत्तित्वात् नास्य स्वरूप-खण्डनायालम्—इति भावः ॥ २७१ ॥

अत आह—

**विश्वात्मनो हि नाथस्य स्वस्मिन्रूपे विकल्पितौ ।**
**विधिर्निषेधो वा शक्तौ न स्वरूपस्य खण्डने ॥ २७२ ॥**

अत एव चात्र सर्वमेव विहितं प्रतिषिद्धं च,—इत्यर्थगर्भीकारात् नैकत्रैव ग्रहः कार्यः,—इति तात्पर्यार्थः ॥ २७२ ॥

ननु यद्येवं तत् परतत्त्वविविक्षायाम् 'इदमुपादेयमिदं हेयम्' इत्यवश्याश्रयणीयो विभागः कथं सिद्ध्येत् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

गया ॥ २७० ॥

प्रश्न—यदि यहाँ क्षेत्रप्रवेश आदि की विधि नहीं है तो उसका निषेध ही हो ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उसका निषेध नहीं है क्योंकि उस तत्त्व का खण्डन (अवयव, क्षेत्र, भेद आदि) नहीं है ॥ -२७१ ॥

यत् = जिस कारण, वह = क्षेत्रप्रवेश आदि । विश्वात्मक परतत्त्व का खण्डन नहीं है, उसकी अपेक्षा बाहर क्षेत्र आदि ही नहीं है तो प्रवेश आदि कहाँ होग । इसलिये उस विषय में किया जाने वाला यह विधि अथवा निषेध केवल विकल्प में रहने के कारण इसके स्वरूप के खण्डन के लिये पर्याप्त नहीं हैं ॥ २७१ ॥

इसलिये कहते हैं—

विश्वमय परमेश्वर के अपने रूप में विकल्प रूप वाला होने पर विधि एवं निषेध उसके अपने स्वरूप का खण्डन (= भेद) करने में समर्थ नहीं हो सकते ॥ २७२ ॥

इसीलिये यहाँ विहित प्रतिषिद्ध सब—यह अर्थ गर्भ में रखने के कारण एक ही जगह ग्रहण (= उपादान) नहीं करना चाहिये ॥ २७२ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो परतत्त्व की विवक्षा में 'यह ग्राह्य है यह त्याज्य है'—ऐसा अवश्य आश्रयणीय भाग कैसे सिद्ध होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**परतत्त्वप्रवेशे तु यमेव निकटं यदा ।**
**उपायं वेत्ति स ग्राह्यस्तदा त्याज्योऽथ वा क्वचित् ॥ २७३ ॥**
**न यन्त्रणात्र कार्येति प्रोक्तं श्रीत्रिकशासने ।**

इह परं प्रविविक्षुणा योगिना तत्र तावच्चेतः स्थिरीकार्यम्,—इति नास्ति विमतिः । तत्र पुनर्य एव यदा क्वचित् 'निकटो' हठपाकक्रमेण सहसैव परस्वरूपापत्तिनिमित्ततया संनिकृष्ट उपायः परिज्ञायते, स एव तदा ग्राह्योऽथवा अन्यथा त्याज्यो; न पुनर् इदमुपादेयमेव इदं त्याज्यमेव,—इत्येवमात्मा यन्त्रणा अत्र कार्या । तेन विषयासङ्गेऽपि कदाचित् परतत्त्वानुप्रवेशो भवेत् । क्वचिदित्य-नेन च 'संनिकृष्टत्वमसंनिकृष्टत्वं च उपायानां न प्रतिनियतम्' इति प्रकाशितम् । अनेन च 'किंत्वेतत्' इत्यादिको ग्रंथस्तात्पर्यतो व्याख्यातः । नन्वेवमपूर्वार्थकथने किं प्रमाणम्? इत्याशङ्क्योक्तम्—'इति प्रोक्तं श्रीत्रिकशासने' इति ॥ २७३ ॥

तत्रत्यमेव ग्रन्थं पठति—

**समता सर्वदेवानामोवल्लीमन्त्रवर्णयोः ॥ २७४ ॥**
**आगमानां गतीनां च सर्वं शिवमयं यतः ।**

'ओवल्ल्यो' बोध्यादयः षट् ज्येष्ठादिभेदभिन्ना ज्ञानसंततयः । 'गतीनां'

---

(योगी) परतत्त्व में प्रवेश के लिये जिस उपाय को निकट पाये उस समय उसी का ग्रहण कर ले । अथवा कहीं (आत्मप्रवेश में बाधक उपाय का) त्याग कर दे । इस विषय में आत्मपीडन नहीं करना चाहिये—ऐसा त्रिकशास्त्र में कहा गया है ॥ २७३-२७४- ॥

परतत्त्व में प्रवेश का इच्छुक योगी उसमें चित्त को स्थिर करे—इस विषय में किसी को विरोध नहीं है । वहाँ जो हो जब कहीं निकट = हठपाक के क्रम से सहसा परस्वरूपापत्ति के कारण के रूप में निकटवर्त्ती उपाय ज्ञात हो वही उस समय ग्राह्य है, अथवा = अन्यथा, त्याज्य है । न कि 'यह उपादेय है, यह त्याज्य है—ऐसी यन्त्रणा (= नियम) करनी चाहिये । इससे कभी विषय की आसक्ति होने पर भी परतत्त्व में अनुप्रवेश हो जाता है । कहीं—इससे उपायों की निकटता अथवा दूरता निश्चित नहीं है—यह प्रकाशित हुआ । इससे 'किन्तु यह'—इतना ग्रन्थ तात्पर्य रूप से व्याख्यात हो गया । प्रश्न—इस प्रकार अपूर्व अर्थ के कथन में क्या प्रमाण है ? यह शङ्का कर कहा गया—त्रिक शासन में ऐसा कह गया है ॥ २७३ ॥

वहाँ का ग्रन्थ ही पढ़ते हैं—

समस्त देवों की, ओवल्ली, मन्त्र, वर्ण, आगमों और गतियों की समानता है क्योंकि सब शिवमय है ॥ -२७४-२७५- ॥

भाववृत्तिद्रव्यभूमिकादिरूपाणां प्रकाराणामित्यर्थः । अत्र हेतुः 'सर्वं शिवमयं यतः' इति । यदुक्तम्—

'समता सर्वभावानां वृत्तीनां चैव सर्वशः ।
समता सर्वदृष्टीनां द्रव्याणां चैव सर्वशः ॥
भूमिकानां च सर्वासामोवल्लीनां तथैव च।
समता सर्वदेवीनां वर्णानां चैव सर्वशः ॥' इति ॥ २७४ ॥

ननु को नाम सर्वं शिवमयं जानाति, यस्यैवमुपदेशः प्ररोहमियात् ? इत्याशङ्क्याह—

**स ह्यखण्डितसद्भावं शिवतत्त्वं प्रपश्यति ॥ २७५ ॥**
**यो ह्यखण्डितसद्भावमात्मतत्त्वं प्रपद्यते ।**

आत्मज्ञानमेव शिवतत्त्वसाक्षात्कारे निमित्तम्,—इत्यभिदधता नात्र दर्शनान्तरवत् व्यतिरिक्तोपायान्वेषणाद्यायाससाध्यत्वम्,—इत्यावेदितम् ॥ २७५ ॥

न च अत्र सर्व एव पात्रं, किं तु कश्चिदेव तीव्रतमशक्तिपातपवित्रितः,— इत्याह—

**केतकीकुसुमसौरभे भृशं भृङ्ग**
**एव रसिको न मक्षिका ।**

---

ओवल्लियाँ = ज्येष्ठा आदि भेद से भिन्न बोध्य आदि छः ज्ञानपरम्परायें । गतियों का = भाव वृत्ति द्रव्य भूमिका आदि रूपों वाले प्रकारों का । इसमे कारण हैं—क्योंकि सब शिवमय है । जैसा कि कहा गया है—

'सभी भावों, सभी वृत्तियों, सब द्रव्यों, दृष्टियों, भूमिकाओं, ओवल्लियों, देवियों और वर्णों की सब प्रकार से समता समझनी चाहिए' ॥ २७४-२७५ ॥

प्रश्न—कौन सबको शिवमय जानता है जिसके अन्दर यह उपदेश अंकुरित होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो (योगी) अखण्डित सद्भाव वाले आत्मतत्त्व को प्राप्त हो जाता है वह अखण्डित सद्भाव वाले शिवतत्त्व का साक्षात्कार कर लेता है ॥ -२७५-२७६- ॥

आत्मज्ञान ही शिवतत्त्व के साक्षात्कार में कारण है—यह कहने वाले ने यह कहा कि दूसरे दर्शनों की भाँति यहाँ अतिरिक्त उपाय के अन्वेषण आदि स्वरूप परिश्रम से साध्य होने की बात नहीं है ॥ २७५-२७६ ॥

और यहाँ (इस विषय में) सभी लोग पात्र नहीं है बल्कि तीव्रतम शक्तिपात से पवित्र किया गया कोई विरल व्यक्ति ही है—यह कहते हैं—

**भैरवीयपरमाद्वयार्चने कोऽपि**
**रज्यति महेशचोदितः ॥ २७६ ॥**

नन्वत्रासक्त्या किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**अस्मिंश्च यागे विश्रान्तिं कुर्वतां भवडम्बरः ।**
**हिमानीव महाग्रीष्मे स्वयमेव विलीयते ॥ २७७ ॥**

अत्र च सामान्येनोपक्रान्तमधिकारिणमुपसंहारभङ्ग्या विशेषेण निर्देष्टुमाह—

**अलं वातिप्रसङ्गेन भूयसातिप्रपञ्चिते ।**
**योग्योऽभिनवगुप्तोऽस्मिन्कोऽपि यागविधौ बुधः ॥ २७८ ॥**

अथ वा याज्ययाजकादावेवं बहुशाखम् 'अतिप्रपञ्चिते' पौनःपुन्यपरीक्षणलक्षणेन 'अतिप्रसङ्गेनालम्'; यतोऽस्मिन्' समनन्तरोक्तस्वरूपे 'यागविधौ' अभितो ग्राह्यग्राहकाद्यनन्तभेदसंभिन्ने जडाजडवर्गे, यो 'नवः' अनवच्छिन्नज्ञत्वकर्तृत्वात्मकगुणपरामर्शनरूपः स्वात्मस्तवः, तेन 'गुप्तो' मायाव्यामोहमुषितत्त्वेऽपि परिरक्षितसार्वात्म्यमयनिजवैभवः, अत एव च 'कोऽपि' अलौकिकः; अथ च एवंविधोऽयमेव ग्रन्थकारोऽत्र योग्य इत्यर्थः ॥ २७८ ॥

---

केतकीपुष्प के सुगन्ध में भ्रमर ही रसिक होता है मक्खियाँ नहीं । उसी प्रकार भैरवीय परम अद्वय तत्त्व की पूजा में महेश की प्रेरणा (कृपा) वाला कोई विरलपुरुष ही रक्त होता है ॥ २७६ ॥

प्रश्न—इसमें आसक्ति से क्या होता है?—यहा शङ्का कर कहते हैं—

इस (माहेश्वर) याग में विश्राम करने वालों के लिये संसार का विस्तार स्वयं (उसी में) लीन हो जाता है जैसे कि महाग्रीष्म ऋतु में बर्फ ॥ २७७ ॥

यहाँ—सामान्य रूप से उपक्रान्त अधिकारी का उपसंहारभङ्गी के द्वारा विशेषरूप से निर्देश करने के लिये कहते हैं—

अथवा इस विषय में बहुत कहने से क्या लाभ ? अत्यन्त विस्तृत इस यागविधि में कोई योग्य विद्वान् (अभिनवगुप्त के समान) अभिनव (= परमेश्वर) के द्वारा गुप्त (= रक्षित, निर्मल) हो जाता है ॥ २७८ ॥

अथवा याज्ययाजक आदि में इस प्रकार अनेक शाखा के साथ अतिविस्तृत = पौनः पुन्य परीक्षण वाले अतिप्रसङ्ग से क्या लाभ ? क्योंकि इस = पूर्वोक्त स्वरूप वाली, यागविधि में अभितः = ग्राह्यग्राहक आदि अनन्त भेदसम्भिन्न जडाजडवर्ग में जो नव = अनवच्छिन्न ज्ञानकर्तृतात्मक गुण के परामर्शरूप अपनी स्तुति, उससे गुप्त = मायामोह के हट जाने पर भी परिरक्षितसर्वात्मकता रूप आत्मवैभव वाला, इसलिये कोई = अलौकिक । इसलिये ऐसा ग्रन्थकार ही इसमें

एतदेव श्लोकस्य प्रथमार्धेनोपसंहरति—

**इत्यनुत्तरपदप्रविकासे शाक्तमौपयिकमद्य ि विक्तम् ॥**

**॥ इति श्रामदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते श्रीतन्त्रालोके**
**शाक्तोपायप्रकाशनं नाम चतुर्थमाह्निकम् ॥ ४ ॥**

'अद्य' इत्यनेन आह्निकशब्दार्थस्तात्त्विकः,—इति प्रकाशितम्, इति शिवम् ॥

शाक्तसमावेशवशप्रोन्मीलितसद्विकल्पविभवेन ।
निरणायि जयरथेन प्रस्फुटमिदमाह्निकं तुर्यम् ॥

**॥ इति श्रामदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते, श्रीजयरथाचार्यकृत-**
**प्रकाशाख्यव्याख्योपेते श्रीतन्त्रालोके शाक्तोपाय-**
**प्रकाशनं नाम चतुर्थमाह्निकम् ॥ ४ ॥**

---

योग्य है ॥ २७८-२७९ ॥

श्लोक के पूर्वार्ध से इसका उपसंहार करते हैं—

इस प्रकार अनुत्तरपद के विकास के लिये शाक्तोपाय यहाँ बतलाया गया ।

**॥ इस प्रकार श्रीमदाचार्यअभिनवगुप्तपादविरचित श्रीतन्त्रालोक**
**के चतुर्थ आह्निक की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत**
**'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ ४ ॥**

'अद्य' इसके द्वारा तात्त्विक आह्निकशब्दार्थ प्रकाशित किया गया ।

शाक्त समावेश के कारण प्रोन्मीलित सद्विकल्प वैभव वाले जयरथ ने चतुर्थ आह्निक का स्पष्ट निर्णय (टीका) किया ।

**॥ इस प्रकार आचार्यश्रीजयरथकृत श्रीतन्त्रालोक के चतुर्थ आह्निक की**
**'प्रकाश' नामक व्याख्या की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत**
**'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ ४ ॥**

# पञ्चममाह्निकम्

* विवेक *

यो नाम घोरनिनदोच्चारवशाद्भीषयत्यशेषजगत् ।
स्वस्थानध्यानरतः स जयत्यपराजितो रुद्रः ॥ १ ॥

इदानीं प्राप्तावसरमाणवोपायमपरार्धेन निरूपयितुमुपक्रमते

**आणवेन विधिना परधाम प्रेप्सतामथ निरूप्यत एतत् ॥ १ ॥**

'विधिना' इत्युच्चारादिरूपेण । 'एतत्' इति वक्ष्यमाणमाणवोपायलक्षणम्॥१॥

ननु शाक्तोपायेनैव सर्वं सिद्ध्येदिति किमर्थम् एतन्निरूप्यते?—इत्याशङ्कां गर्भीकृत्याह—

---

* ज्ञानवती *

जो घोर नाद के उच्चारण से समस्त संसार को भयभीत करता है अपने स्थान ध्यान में रत वे अपराजितरुद्र जयशील हैं ।

अब अवसरप्राप्त आणवोपाय का उत्तरार्ध के द्वारा निरूपण करने के लिये प्रारम्भ करते हैं—

अब आणवोपाय के द्वारा परधाम को प्राप्त करने की इच्छा वालों के लिये उपक्रम किया जा रहा है ॥ १ ॥

विधि के द्वारा = उच्चार आदि रूप से । यह = वक्ष्यमाण आणवोंपाय लक्षण वाला ॥ १ ॥

प्रश्न—शाक्तोपाय से ही सब सिद्ध हो जाता है फिर इस (आणवोपाय) का निरूपण किसलिये किया जा रहा है ?—इस शङ्का को गर्भ में रखकर कहते हैं—

**विकल्पस्यैव संस्कारे जाते निष्प्रतियोगिनि ।**
**अभीष्टे वस्तुनि प्राप्तिर्निश्चिता भोगमोक्षयोः ॥ २ ॥**

विरुद्धविकल्पान्तरोदयाभावात् 'विकल्पस्य' शाक्तोपायनिरूपितनीत्या 'जात' एव स्फुटतमविकल्पस्वरूपासादनात्मनि 'संस्कारे' भोगमोक्षयोर्मध्यादेकतरत्र 'अभीष्टे वस्तुनि निश्चिता' नियमवती 'प्राप्तिः' भवेत्—इत्याह्निकान्तरम् इदमनारम्भणीयमेव—इति तात्पर्यार्थः ॥ २ ॥

ननु यद्यप्येवं तथापि विकल्पस्य द्वयी गतिः, स हि कस्यचिदुपायान्तर-निरपेक्षतया स्वस्वातन्त्र्यादेव संस्कृतः स्यात्, कस्यचित्तु अन्यथा । तत्र पूर्वः प्रकारः शाक्तोपाये निरूपितः; इतरः पुनराणवोपाये निरूपयिष्यते;—इति युक्त एवाह्निकान्तरारम्भः, तदाह—

**विकल्पः कस्यचित्स्वात्मस्वातन्त्र्यादेव सुस्थिरः।**
**उपायान्तरसापेक्ष्यवियोगेनैव जायते ॥ ३ ॥**
**कस्यचित्तु विकल्पोऽसौ स्वात्मसंस्करणं प्रति ।**
**उपायान्तरसापेक्षस्तत्रोक्तः पूर्वको विधिः ॥ ४ ॥**

'पूर्वको विधिरुक्त' इत्युपादानादपरो वक्ष्यते—इत्यर्थसिद्धम् ॥ ३-४ ॥

---

विकल्प का ही संस्कार हो जाने पर प्रतियोगीरहित अभीष्टवस्तु में भोग और मोक्ष की प्राप्ति निश्चित होती है ॥ २ ॥

दूसरे विरुद्ध विकल्पों का उदय न होने से शाक्तोपायनिरूपित नीति के अनुसार विकल्प, स्फुटतम विकल्पस्वरूप प्राप्ति वाले संस्कार के उत्पन्न होने पर भोगमोक्ष में से एक इष्ट वस्तु की प्राप्ति निश्चित हो जाती है—इसलिये दूसरे आह्निक का आरम्भ नहीं करना चाहिये—यह तात्पर्य है ॥ २ ॥

प्रश्न—यद्यपि ऐसा है तथापि विकल्प की दो गति है—किसी का (विकल्प) बिना किसी उपाय के अपने स्वातन्त्र्य से ही संस्कृत हो जाता है और किसी का दूसरी तरह । इनसे से पहला प्रकार शाक्तोपाय में निरूपित हुआ, दूसरे का आणवोपाय में निरूपण किया जायगा । इस प्रकार दूसरे आह्निक का प्रारम्भ उचित ही है । यह कहते हैं—

किसी (साधक) का विकल्प अपने स्वातन्त्र्य से ही सुस्थिर (= संस्कृत) हो जाता है । इसमें उपायान्तर की आवश्यकता नहीं होती । और किसी के विकल्प का संस्कार उपायान्तरसापेक्ष होता है इन दोनों प्रकारों में पहला प्रकार कहा जा चुका है ॥ ३-४ ॥

'पहली विधि कह दी गई'—इस कथन से दूसरी (विधि) कही जायगी—यह अर्थात् सिद्ध है ॥ ३-४ ॥

ननु विकल्पोऽपि अर्थावभासरूपत्वात् निर्विकल्पवच्चिदात्मैवेति को नाम तत्र संस्कारः । संस्कारो हि अतिशयः, स च न संविदि युज्यते—इति कस्य नामोपायान्तरं प्रति सापेक्षत्वमनपेक्षत्वं च स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**विकल्पो नाम चिन्मात्रस्वभावो यद्यपि स्थितः ।**
**तथापि निश्चयात्मासावणोः स्वातन्त्र्ययोजकः ॥ ५ ॥**

'यद्यप्येवं तथापि असौ विकल्पो' नायमघटो भवतीत्यन्यापोहेन घटोऽयमिति निश्चयात्मकत्वात् 'अणोः' संकुचितस्य प्रमातुः स्वातन्त्र्यं योजयति, विकल्प्यमानेऽर्थे तस्यैव स्वातन्त्र्योपपत्तेः । अत एव क्षेत्रज्ञव्यापारो विकल्पः—इत्युक्तम् । तथाहि घटावभासेऽनवभातमपि घटविपर्ययं व्यवहारोपयोग्यतया स्वस्वातन्त्र्यादेव प्रमाता प्रतिपद्यते; अन्यथा हि मायापदे परस्परपरिहारप्रतीतिं विना ग्राह्यग्राहकभावाद्यात्मा व्यवहार एव न सिद्ध्येत् । अतश्च चिदेकरूपत्वेऽपि विकल्पोऽन्यापोहरूपत्वात् भेदमयः—इति तदपसारणाय स्वात्मनि संस्कारमपेक्षते, यदाधानायापि क्वचिदुपायमुखप्रेक्षित्वमस्य—इति युक्तमुक्तं 'विकल्पोऽसौ स्वात्मसंस्करणे प्रति । उपायान्तरसापेक्ष' इति । संस्कारश्चास्य अस्फुटत्वादिक्रमेण स्फुटतमत्वापत्तिपर्यन्तं पारमार्थिकस्वात्मप्रत्ययरूपनिर्विकल्पकज्ञानात्मत्वासादनम् । यदुक्तं प्राक्

---

प्रश्न—विकल्प भी अर्थावभासरूप होने के कारण विकल्परहित चिदात्मा ही है फिर उसमें संस्कार क्या? संस्कार अतिशय को कहते हैं । वह संविद् के विषय में उचित नहीं फिर कौन उपायान्तर के प्रति सापेक्ष या निरपेक्ष होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यद्यपि विकल्प चित् का स्वभाव है तथापि निश्चय स्वरूप वाला वह अणु के स्वातन्त्र्य का प्रयोजक होता है ॥ ५ ॥

'यद्यपि ऐसा है तथापि यह विकल्प' यह अघट नहीं है इस प्रकार दूसरे का निषेध कर 'यह घट है'—ऐसा निश्चयात्मक होने से, अणु = संकुचित प्रमाता का स्वातन्त्र्य बतलाता है क्योंकि विकल्प्यमान अर्थ के विषय में उसी का स्वातन्त्र्य सिद्ध होता है । इसीलिये 'क्षेत्रज्ञ का व्यापार विकल्प है'—ऐसा कहा गया । वह इस प्रकार—घट का अवभास होने पर प्रमाता अनाभात घटविपर्यय को अपने स्वातन्त्र्य से ही व्यवहार के योग्य समझता है । अन्यथा माया के स्तर पर परस्पर निषेध के ज्ञान के बिना ग्राह्यग्राहकभाव रूप व्यवहार ही सिद्ध नहीं होगा । इसलिये चिद्रूप होने पर भी अन्यापोहरूप होने के कारण विकल्प भेदमय होता है । इसलिये उसको हटाने के लिये अपने में संस्कार की आवश्यकता होती है जिसके आधान के लिये भी कहीं इसे उपाय की आवश्यकता होती है—इसलिये ठीक कहा गया—'यह विकल्प अपने संस्कार के प्रति उपायान्तर की अपेक्षा रखता है ।' और इसका संस्कार है—अस्फुटत्वादि क्रम से स्फुटतमत्व की प्राप्ति तक पारमार्थिक

'ततः    स्फुटतमोदारताद्रूप्यपरिबृंहिता ।
संविदभ्येति  विमलामविकल्पस्वरूपताम् ॥' (तं० ४।६)

इति ॥ ५ ॥

तत्संस्काराधाने च वक्ष्यमाणनीत्या ध्यानादयो बहव उपायाः—इति तद्भेदात् तस्याप्यनैक्यम्—इत्याह

**निश्चयो बहुधा चैष  तत्रोपायाश्च  भेदिनः ।**
**अणुशब्देन ते  चोक्ता  दूरान्तिकविभेदतः ॥ ६ ॥**

बहुधात्वे हेतुः 'तत्रोपायाश्च भेदिन' इति । तद्भेदेऽपि हेतुः 'दूरान्तिकविभेदत' इति । केचिद्धि उपायाः संविदि संनिकृष्टाः, केचिच्च विप्रकृष्टाः । तथा च

'प्राक् संवित् प्राणे परिणता ।'

इति नीत्या बुद्ध्याद्यपेक्षया तत्र प्राणस्यान्तरङ्गत्वात् तद्गतमुच्चारादि संनिकृष्टं, तदपेक्षया च बुद्धिगं ध्यानादि विप्रकृष्टं, ततोऽपि देहगतं करणादि—इति । एते चोपाया अत्रैव संभवन्ति न पुनः शाक्ते—इति कुतोऽवगम्यते, ?—इत्याशङ्क्योक्तम्—'अणुशब्देन ते चोक्ता' इति । तेनाणुषु भेदिषूपायेषु भवः,

---

स्वात्मप्रत्ययरूप निर्विकल्पक ज्ञानरूपता की प्राप्ति । जैसा कि पहले कहा गया—

'इसके बाद स्फुटतम उदार तद्रूपता से परिपुष्ट संवित् निर्मल निर्विकल्परूपता को प्राप्त करती है' ॥ ५ ॥

उस संस्कार के आधान में वक्ष्यमाण नीति से ध्यान आदि अनेक उपाय हैं—इसलिये उसके भेद से वह भी अनेक है—यह कहते हैं—

यह (पूर्वोक्त) निश्चय अनेक प्रकार का है इसलिये उसके उपाय भी अनेक हैं । अणुशब्द से उक्त वे (उपाय) दूर अन्तिक भेद से (अनेक प्रकार के हैं) ॥ ६ ॥

बहुप्रकारता में हेतु बतलाते हैं— उसमें भेद वाले उपाय' । उसके भी भेद में हेतु कहते हैं—दूर अन्तिक भेद से । कुछ उपाय संविद् के निकटवर्त्ती है और कुछ दूरवर्त्ती । इस प्रकार

'पहले संवित् प्राणरूप में परिणत हुई ।'

इस नीति से बुद्धि आदि की अपेक्षा प्राण के अन्तरङ्ग होने से उसमें स्थित उच्चार आदि भी सन्निकृष्ट हैं और उसकी अपेक्षा बुद्धि में वर्त्तमान ध्यान आदि दूरवर्त्ती हैं । उससे भी (दूरवर्त्ती हैं) देहगत करण आदि ।

प्रश्न—ये उपाय यहीं सम्भव होते हैं शाक्त में नहीं—यह कहाँ से ज्ञात होता

इत्याणवः ॥ ६ ॥

ननु प्राणादयो जाड्यादपारमार्थिकाः, तत्कथं तद्गतमुच्चारादि पारमार्थिकस्वरूपलाभनिमित्तं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्र बुद्धौ तथा प्राणे देहे चापि प्रमातरि ।**
**अपारमार्थिकेऽप्यस्मिन् परमार्थः प्रकाशते ॥ ७ ॥**

'प्रमातरि' इति बुद्ध्यादौ सर्वत्रैव योज्यम् । 'अपारमार्थिके' इति बुद्ध्यादेर्वस्तुतो वेद्यरूपत्वेऽपि तथा परिकल्पनात् ॥ ७ ॥

ननु यदेव प्रश्नितं तदेवोत्तरीकृतम्—इति किमेतत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**यतः प्रकाशाच्चिन्मात्रात् प्राणाद्यव्यतिरेकवत् ।**

एवं चिदव्यतिरेकात्प्राणादीनामपि पारमार्थिकत्वमेव—इति भावः । यदभिप्रायेणैव

यद्यप्यर्थस्थितिः प्राणपुर्यष्टकनियन्त्रिते ।
जीवे निरुद्धा तत्रापि परमात्मनि सा स्थिता ॥'

(अ.प्र.सि. २० श्लो०)

---

है ?—यह शङ्का कर कहा गया—'वे अणुशब्द से कहे गये हैं । जो अणु = भेदवाले उपायों में होने वाला है वह आणव है ॥ ६ ॥

प्रश्न—प्राण आदि जड़ होने के कारण पारमार्थिक नहीं हैं तो तद्गत उच्चार आदि पारमार्थिकस्वरूप के लाभ का कारण कैसे होंगे ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

बुद्धि प्राण देह आदि अपारमार्थिक वस्तुओं में भी यह प्रमाता (= जीव) परमार्थ ही देखता है ॥ ७ ॥

'प्रमातरि' इस पद को सभी 'बुद्ध्यादौ' इत्यादि के साथ जोड़ना चाहिये है । अपारमार्थिक—बुद्धि आदि के वस्तुतः वेद्यरूप होने पर भी वैसी कल्पना करने के कारण ॥ ७ ॥

प्रश्न—जो प्रश्न किया गया उसी को उत्तर बना दिया गया—यह क्या है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि प्राण आदि भी प्रकाशस्वरूप चिन्मात्र से भिन्न नहीं है ॥ ८- ॥

इस प्रकार चैतन्य से अभिन्न होने के कारण प्राण आदि भी पारमार्थिक ही हैं—यह भाव है । जिस अभिप्राय से—

'यद्यपि अर्थ की स्थिति प्राणपुर्यष्टक से नियन्त्रित जीव में निरुद्ध है तो भी परमात्मा में वह स्थित है ।'

इत्यादि अन्यत्रोक्तम् ॥

ननु प्राणादेर्नीलादेश्च चिदव्यतिरेकात् तुल्यमनेन पारमार्थिकत्वं, नास्त्यत्र काचिदस्माकं विमतिः; किंतु मायापदे प्राणादेर्जाड्येऽपि कथं चित्त्वं सङ्गच्छते ? —इत्याशङ्क्याह—

**तस्यैव तु स्वतन्त्रत्वाद्द्विगुणं जडचिद्वपुः ॥ ८ ॥**

तु-शब्दो हेतौ । यतस्तस्यैव चिदात्मनः प्रकाशस्य स्वातन्त्र्यात्, अर्थात् तत् प्राणादि जडचिद्रूपत्वात् 'द्विगुणं' जडत्वचित्त्वलक्षणगुणद्वययोगि—इत्यर्थः । परमेश्वर एव हि मायीयसर्गचिकीर्षायां स्वस्वातन्त्र्येण बहिरवभासितभावराशिमध्यात् कांश्चिज्जडानपि प्राणादीन् स्वगताहन्तात्मककर्तृत्वाभिषेकेण ग्राहकीभावयति, कांश्चिदपि शब्दादीन् इदन्तापात्रतया चिद्रूपतातिक्रमेण ग्राह्यतामापादयति; तेन प्राणादीनां जाड्येऽपि परमेश्वरस्वातन्त्र्यादेव चित्त्वम्—इति ॥ ८ ॥

न केवलमेतद्युक्तित एव सिद्धं यावदागमतोऽपि—इत्याह—

**उक्तं त्रैशिरसे चैतद्देव्यै चन्द्रार्धमौलिना ।**

तदेव पठति—

---

इस प्रकार अन्यत्र कहा गया है ॥ ८- ॥

प्रश्न—प्राण आदि और नील आदि के चित् से अभिन्न होने के कारण पारमार्थिकता समान है—इस विषय में हमें कोई मतभेद नहीं है किन्तु मायास्तर पर प्राण आदि के जड़ होने पर भी इसको चित् कैसे माना जाय?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उसी (= परा संविद्) की स्वतन्त्रता के कारण जड और चेतन शरीर विरुद्ध गुणों वाला है ॥ -८ ॥

तु शब्द कारणवाची है । क्योंकि उसी चित्स्वरूप प्रकाश के स्वातन्त्र्य के कारण । अर्थात् वह प्राण आदि जडचिद्रूप होने के कारण जडत्व चित्त्वरूप दो गुणों वाला है—यह अर्थ है । परमेश्वर ही मायीय सृष्टि करने की इच्छा होने पर अपने स्वातन्त्र्य से बाहर अवभासित भावराशि में से कुछ जडप्राण आदि को भी अपने में स्थित अहन्तात्मक कर्तृत्व के अभिषेक के द्वारा ग्राहक बनाता है । और कुछ शब्द आदि को इदन्ता के पात्र के रूप में चिद्रूपता से रहित ग्राह्य बना देता है । प्राण आदि जड होने पर भी परमेश्वर के स्वातन्त्र्य के कारण चित् है ॥ ८ ॥

यह केवल युक्ति से ही नहीं बल्कि आगम से भी सिद्ध है—यह कहते हैं—

त्रिशिरो भैरव (= आगमग्रन्थ) में चन्द्रार्धचूडामणि ने देवी (पार्वती) से कहा ॥ ९- ॥

**जीवः शक्तिः शिवस्यैव सर्वत्रैव स्थितापि सा ॥ ९ ॥**
**स्वरूपप्रत्यये रूढा ज्ञानस्योन्मीलनात्परा ।**

यद्यपि 'शिवस्यैव' चिन्मात्रात्मनः परस्य प्रकाशस्य संबन्धिनी 'परा' विश्वस्फाररूपा 'शक्तिः' 'सर्वत्र जडे प्राणघटादाववस्थिता तद्रूपतया परिस्फुरिता तथापि 'सा' अर्थात् प्राणादिरूपाहन्तात्मककर्तृतारूपस्य 'ज्ञानस्योन्मीलनात्' स्वस्यात्मनो रूपस्य च नीलादेः 'अहमिदं जानामि' इत्येवंरूपः संकुचितप्रमातृव्यापारस्वभावो विकल्पात्मा यः 'प्रत्ययः' 'तत्र 'रूढा' प्ररोहं प्राप्ता सती 'जीवः' प्राणबुद्ध्यादिप्रमातृरूपतया व्यपदिश्यते—इत्यर्थः ॥ ९ ॥

तथापि अत्र परमार्थप्रकाशनं कथम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तस्य चिद्रूपतां सत्यां स्वातन्त्र्योल्लासकल्पनात् ॥ १० ॥**
**पश्यञ्जडात्मताभागं तिरोधायाद्वयो भवेत् ।**

'तस्य' जडस्य चिद्वपुषः प्राणादेर्जडरूपमेकं 'भागं तिरोधाय' तत्राहन्ताभिमानमभिभूय स्वातन्त्र्योल्लासनाद्धेतोश्चिद्रूपतामेव परमार्थिकीं 'पश्यन्' अकृत्रिमपराहन्तास्पदत्वेनानुभवन् 'अद्वयो भवेत्' संविन्मात्ररूपतया परिस्फुरेत्—इत्यर्थः । तदुक्तम्—

---

वही (ग्रन्थ) पढ़ते हैं—

जीव शिव की ही शक्ति है । वह परा (शक्ति) सर्वत्र स्थित है । ज्ञान के उन्मीलन से वह स्वरूप में प्रत्यय में आरूढ़ है ॥ -९-१०- ॥

यद्यपि शिव की ही = चिन्मात्र रूप पर प्रकाश सम्बन्धिनी परा = विश्वस्फार रूप शक्ति, सर्वत्र = जड प्राण घट आदि में स्थित है = उस रूप से स्फुरित हो रही है तो भी वह प्राण आदि रूप अहन्तात्मक कर्तृता रूप ज्ञान के उन्मीलन से अपने रूप नील आदि का—'मैं यह जानता हूँ' इस प्रकार का संकुचित प्रमातृव्यापार स्वभाव वाला विकल्परूप जो प्रत्यय उसमें रूढ़ = विकास को प्राप्त होकर जीव प्राण बुद्धि आदि प्रमाता के रूप में व्यवहृत होती है ॥ ९-१० ॥

तो भीं इसमे परमार्थ का प्रकाश कैसे होता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उसके स्वातन्त्र्य के उल्लास की कल्पना के द्वारा उसकी सत्य चिद्रूपता को जानने वाला (इस विश्व में) जडात्मता भाग को तिरोहित कर अद्वय हो जाता है ॥ -१०-११- ॥

उसके = जड चित्शरीर वाले प्राण आदि के जडरूप एक भाग को छिपाकर = उसमें अहन्ता के अभिमान को अभिभूत कर स्वातन्त्र्य के उल्लासन के कारण पारमार्थिकी चिद्रूपता को देखता हुआ = अकृत्रिमपराहन्तास्पद के रूप में अनुभव करता हुआ (साधक) अद्वय हो जाता है = संविद्मात्र रूप में स्फुरित होता है ।

'बुद्धौ प्राणे तथा देहे देशे या जडता स्थिता।
तां विरोधाय मेधावी संविद्रश्मिमयो भवेत् ॥'

इति । एवमत्र प्राणादेर्जाड्येऽपि चिद्रूपतैव परमार्थः—इत्येषां पारमार्थिकस्वरूपलाभे निमित्तत्वम्—इत्युक्तं स्यात् ॥ १० ॥

एतदेव पक्षान्तरेणाप्याह—

**तत्र स्वातन्त्र्यदृष्ट्या वा दर्पणे मुखबिम्बवत्॥ ११ ॥**
**विशुद्धं निजचैतन्यं निश्चिनोत्यतदात्मकम् ।**

अथवा यथायं लोकः स्वमुखप्रतिबिम्बमागमापायित्वात् दर्पणातिरिक्तं निश्चिनोति, एवमसौ योगी 'तत्र' प्राणादौ स्वस्वातन्त्र्यमाहात्म्यात् 'विशुद्धं' वेद्यताद्यकलङ्कितम् । अत एव—

'नाहं प्राणो नैव शरीरं न मनोऽहम् ।' (ह.स्तो. श्लो. ३६)

इत्याद्युक्तेः 'अतदात्मकम्' अप्राणादिरूपं ततोऽतिरिक्तं निजं स्वाभाविकमेव चिद्रूपत्वम् इत्येवम् अस्य परमार्थिकस्वरूपलाभो भवेत्—इति ॥ ११ ॥

---

वही कहा गया है—

'बुद्धि प्राण देह तथा देश में जो जडता स्थित है, मेधावी उसको छिपाकर संविद्रश्मिमय हो जाता है ।'

इस प्रकार यहाँ प्राण आदि के जड होने पर भी चिद्रूपता ही परमार्थ है । इस प्रकार ये पारमार्थिक स्वरूप के लाभ में कारण है—यह कहा गया ॥१०-११॥

इसी को पक्षान्तर से भी कहते हैं—

दूसरे शब्दों में (वह) अपनी स्वतन्त्र दृष्टि के द्वारा दर्पण में मुख के प्रतिबिम्ब के समान उस (दर्पण) से भिन्न अपने विशुद्ध चैतन्य की अवधारणा करती है ॥ -११-१२- ॥

अथवा जैसे यह संसार आगमापायी (= उत्पत्तिविनाशशाली) होने के कारण अपने मुख के प्रतिबिम्ब को दर्पण से भिन्न समझता है उसी प्रकार यह योगी 'वहाँ' = प्राण आदि के विषय में अपने स्वातन्त्र्य की महिमा से विशुद्ध = वेद्यता आदि कलङ्क से रहित, इसलिये—

मैं न प्राण शरीर और न मन ही हूँ ।

इत्यादि उक्ति से अतदात्मक = अप्राणादि रूप उससे भिन्न अपनी स्वाभाविक चिद्रूपता को (जानता है) । इस प्रकार इसको पारमार्थिक स्वरूप की प्राप्ति होती है ॥ ११-१२ ॥

ननु यथा दर्पणादतिरेकेण प्रतिबिम्बस्य सत्ता नास्ति, एवं संविदतिरेकेणापि प्रमातृप्रमेयाद्यात्मनो विश्ववैचित्र्यस्यास्य—इति प्राङ्निर्णीतं, तत् कथमिह अन्यथोच्यते ? इत्याशङ्क्याह—

**बुद्धिप्राणादितो भिन्नं चैतन्यं निश्चितं बलात् ॥ १२ ॥**
**सत्यतस्तदभिन्नं स्यात्तस्यान्योन्यविभेदतः ।**

बुद्ध्यादिभ्यो बलादनुपपन्नेन क्रमेण 'भिन्नम्' अतिरिक्तं 'निश्चितमपि चैतन्यं' वस्तुतस्तदनतिरिक्तमेव भवेत्; यतस्तस्य बुद्ध्यादेरेव परस्परमस्ति भेदः, प्रातिस्विकेन प्रतिनियतेन रूपेण चेत्यमानत्वात्; चैतन्यं पुनर्बुद्ध्याद्यनुस्यूतमेव भायात् अन्यथा हि बुद्ध्यादीनां चेत्यमानत्वमेव न स्यात् ॥ १२ ॥

नन्वेकमेव चैतन्यं कथमनन्तबुद्ध्यादिरूपाविभिन्नं भवेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**विश्वरूपाविभेदित्वं शुद्धत्वादेव जायते॥ १३ ॥**
**निष्ठितैकस्फुरन्मूर्तेर्मूर्त्यन्तरविरोधतः ।**

इह खलु परप्रकाशात्मनश्चैतन्यस्य 'शुद्धत्वात्' प्रतिनियतस्वाकारकलङ्कितत्वेन अनवभास्यत्वात् स्वप्रकाशत्वलक्षणात् नैर्मल्यातिशयात् 'विश्वैः' निखिलैर्बुद्ध्यादि-

---

प्रश्न—जैसे प्रतिबिम्ब की दर्पण से भिन्न सत्ता नहीं है । उसी प्रकार प्रमातृ प्रमेय आदि रूप इस विश्ववैचित्र्य की संविद् से भिन्न (सत्ता नहीं है) यह पहले कहा जा चुका है तो यहाँ फिर इसे क्यों कहते हैं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**चैतन्य को बलपूर्वक प्राण आदि से भिन्न माना गया है । उस (= बुद्धि आदि) के परस्पर भिन्न होने पर भी वे सब सत्य से अभिन्न है ॥ -१२-१३- ॥**

बुद्धि आदि से हठात् अनुपपन्न क्रम से भिन्न = अतिरिक्त निश्चित भी चैतन्य वस्तुतः उससे अनतिरिक्त ही है क्योंकि उस बुद्धि आदि का परस्पर भेद है क्योंकि वे प्रातिस्विक = प्रतिनियमरूप से चेतनयुक्त है । और चैतन्य बुद्धि आदि में अनुस्यूत होकर ही भासित होता है अन्यथा बुद्धि आदि चेत्यमान नहीं होंगे ॥ १२-१३ ॥

प्रश्न है कि एक ही चैतन्य अनन्त बुद्धि आदि रूप से अभिन्न कैसे होगा ? —यह शङ्का कर कहते हैं—

**(परासंवित् के) शुद्ध होने के कारण ही (यह) विश्वरूप से अभिन्न (= विश्वमय) हो जाता है । क्योंकि परिनिष्ठित एक स्फुरणशील मूर्त्ति (= परासंविद्) का मूर्त्यन्तर से विरोध नहीं है ॥ -१३-१४- ॥**

प्रकाशरूप चैतन्य शुद्ध होने के कारण = निश्चित स्वाकार से कलंकित होने से अनवभास्य होने से स्वप्रकाशलक्षण अतिशय निर्मलता के कारण, विश्व =

भिराकारैः 'अविभेदित्वं जायत एव' न न जायते—इत्यर्थः । एतदेव हि नामस्य शुद्धत्वं यत् दर्पणादिवत् तत्तदनेकाकारधारितया प्रस्फुरति—इति । न च एवं विरोधः कश्चित्; यतो 'निष्ठिता' देशकालादिसङ्कोचान्नैयत्येन प्राप्तप्रतिष्ठाना, अत एव 'एका' सर्वतो व्यावृत्तत्वात् निःसहाया 'स्फुरन्ती' तथात्वेन भासमाना मूर्तिः' यस्य तस्य बुद्ध्यादेः 'मूर्त्यन्तरेण' प्राणादिसंबन्धिना 'विरोधो' मूर्तस्य मूर्त्यन्तरानुप्रवेशायोगात् ॥ १३ ॥

ननु—

'वर्तमानावभासनां भावानामवभासनम् ।
अन्तः स्थितवतामेव घटते वहिरात्मना॥' (ई. प्र. १।५।१)

इत्यादिनीत्या प्रमात्रैकात्म्येनावस्थितानामेव भावानां बहिरवभासनं भवेत्—इति सर्वत्रैव उपपादितं, तत् बुद्ध्यादेरपि प्रमातुरन्तरवस्थितानामेव अर्थानां किं बहिरवभासनं भवेन्नवा ? इत्याशङ्क्याह—

**अन्तः संविदि सत्सर्वं यद्यप्यपरथा धियि ॥ १४ ॥**
**प्राणे देहेऽथवा कस्मात्संक्रामेत्केन वा कथम् ।**
**तथापि निर्विकल्पेऽस्मिन्विकल्पो नास्ति तं विना ॥ १५ ॥**
**दृष्टेऽप्यदृष्टकल्पत्वं विकल्पेन तु निश्चयः ।**

---

समस्त बुद्धि आदि आकारों से अभिन्न होता ही है—नहीं होता ऐसा नहीं है । इस (= चैतन्य) की यही शुद्धता है कि यह दर्पण आदि की भाँति तत्तत् अनेक आकार धारण करने वाले के रूप में स्फुरित होता है । इस प्रकार कोई विरोध भी नहीं है । क्योंकि निष्ठित = देश काल आदि के सङ्कोच के कारण निश्चितरूप से प्रतिष्ठित, इसलिये एक = सर्वतोव्यावृत्त होने के कारण सहायकरहित, होकर स्फुरित होने वाली = उस रूप में भासमान मूर्त्तिवाली बुद्धि आदि का दूसरी मूर्त्तियों से अर्थात् प्राण आदि से सम्बन्धित से विरोध के कारण = एक मूर्त्त पदार्थ का दूसरे मूर्त्त पदार्थ में अनुप्रवेश न होने के कारण (विरोध नहीं होता) ॥ १३-१४ ॥

प्रश्न—वर्त्तमानकालिक अवभासरूप भावों का जो अवभासन (होता) है (परमेश्वर) अपने अन्दर स्थित ही भावों को बाह्यरूप में घटित करता है ॥

इत्यादि नीति के अनुसार प्रमाता के साथ तादात्म्यभाव से स्थित ही भावों का बाह्यरूप में अवभासन होता है—ऐसा सर्वत्र कहा गया है । तो बुद्धि आदि प्रमाता के अन्दर स्थित पदार्थों का बाहर अवभासन होगा या नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

संविद् के भीतर समग्र विश्व सत् है अन्यथा बुद्धि प्राण अथवा देह में (वह) कहाँ से, क्यों और किसके द्वारा संक्रमण करती । इस निर्विकल्पक (संविद्) में विकल्प नहीं है । और उस (= विकल्प) के बिना दृष्ट पदार्थ

'यद्यपि संविद्यन्तर्' ऐकात्म्येन 'सर्वम्' इदं भावजातं संभवेत्, अन्यथा बुद्ध्यादौ प्रमातरि सर्वमिदं 'कस्मात्' संविदतिरिक्तात्मकात् 'केन वा' स्वातन्त्र्यव्यतिरिक्तेन हेतुना 'कथं' केन वा अहन्तेदन्तादिपरामर्शातिरिक्तेन प्रकारेण 'संक्रामेत्' प्रतिबिम्बकल्पतयावभासेत—इत्यर्थः । अन्यथा हि बुद्ध्यादेरपि तत्तदर्थावभासो न भवेत्—इति भावः । 'तथापि अस्मिन्' बुद्ध्यादौ प्रमातरि—

'तस्यां निर्विकल्पकदशायामैश्वरो भावः पशोरपि ।'

इत्याद्युक्तयुक्त्या सर्वभावाविभेदावभासात्मनि 'निर्विकल्पे'ऽन्तस्तथात्वेन निश्चायको 'विकल्पो नास्ति' येन सर्वमेवेदम् अविभेदनावभासमानं स्यात्; यतो—

'दृष्टमपि अविमृष्टमदृष्टमेव ।'

इत्याद्युक्त्या विकल्पमन्तरेण 'दृष्टेऽपि अदृष्टकल्पत्वं' यथैव दृष्टं तथैव न प्ररूढम्—इत्यर्थः । तु-शब्दो हेतौ; यतो 'विकल्पेनैव' इदमित्थमित्येवमात्मा 'निश्चयः' स्यात् । स च विकल्पः सङ्कुचितस्य प्रमातुर्व्यापारः—इत्यंशांशिकया भेदेनैव निश्चिनुयात्, न तु अभेदेन—इति नास्ति बुद्ध्यादीनां सर्वभावाविभेदेनावभासः—इति युक्तमुक्तं 'तस्यान्योन्यविभेदतः' इति ॥ १५ ॥

नन्वेवं बुद्ध्यादेरपारमार्थिकत्वेऽपि ध्यानादिद्वारेण यथा परमार्थप्रकाशने

---

भी अदृष्टतुल्य होगा क्योंकि निश्चय तो विकल्प से होता है ॥ -१४-१६-॥

यद्यपि संविद् के अन्दर एकात्मभाव से यह समस्त पदार्थसमूह सम्भव है क्योंकि ऐसा न मानने पर बुद्धि आदि प्रमाता में यह सब किस = संविद् से भिन्न, किस कारण से = स्वातन्त्र्य से भिन्न कारण से, किस प्रकार से = 'अहन्ता' 'इदन्ता' आदि परामर्श से भिन्न प्रकार से, संक्रामित होगा = प्रतिबिम्ब के रूप में अवभासित होगा । अन्यथा बुद्धि आदि को भी तत्तत् अर्थों का अवभास नहीं होगा—यह तात्पर्य है—तथापि इसमें = बुद्धि आदि प्रमाता में, 'उस निर्विकल्पक दशा में पशु भी ईश्वर भाव से युक्त हो जाता है ।' इत्यादि उक्त युक्ति के अनुसार समस्त भावों के अभिन्न रूप से अवभास रूप निर्विकल्पक में = भीतर उस रूप में निश्चायक विकल्प नहीं है जिसके कारण यह सब अभिन्न रूप से अवभासमान हो ।

क्योंकि 'दृष्ट भी (यदि) अविमृष्ट है तो अदृष्ट ही हो जाता है ।' इत्यादि उक्ति के अनुसार विकल्प के बिना दृष्ट भी अदृष्ट जैसा ही होता है अर्थात् जैसा देखा गया वैसा समझा नहीं गया । श्लोक में 'तु' शब्द 'कारण' अर्थ में प्रयुक्त है । क्योंकि विकल्प के द्वारा ही 'यह ऐसा' है इस प्रकार का निश्चय होता है । वह विकल्प संकुचित प्रमाता का व्यापार है । इसलिये (प्रमाता) अंश अंशी वाले भेद रूप में ही निश्चय करेगा न कि अभेद रूप में । अतः बुद्धि आदि का समस्त भावों से अभिन्न रूप में अवभास नहीं होता—इसलिये ठीक कहा गया—'उसके परस्पर भिन्न होने के कारण (श्लोक १२-१३)' ॥ १५ ॥

निमित्तत्वमुक्तं, तथा शून्यस्यापि कथं न ?—इत्याशङ्क्याह—

**बुद्धिप्राणशरीरेषु पारमेश्वर्यमञ्जसा ॥ १६ ॥**
**विकल्पं शून्यरूपे न प्रमातरि विकल्पनम् ।**

इह खलु बुद्ध्यादौ प्रमातरि अहन्तास्पदत्वात् ज्ञत्वकर्तृत्वलक्षणं 'पारमेश्वर्यमञ्जसा विकल्प्यं' तत्तदवच्छेदमुखेन स्फुटं कृत्वा निश्चेयं, येन तद्गतं ध्यानादि पारमार्थिकस्वरूपलाभनिमित्तं स्यात् । 'शून्यरूपे' पुनः 'प्रमातरि' वस्तुतः संभवेऽपि पारमेश्वर(र्य)स्य नियतावच्छेदायोगात् तद्विकल्पयितुमेव न शक्यम्—इति कथं नामास्य परमार्थप्रकाशने निमित्तत्वं भवेत् ।

एवं बुद्ध्यादीनां त्रयाणामेव अत्र निमित्तत्वम्—इत्युक्तं स्यात् ॥ १६ ॥

नन्वेषां बुद्ध्यादीनां किं नाम तदस्ति, यदवलम्बनेनापि पारमार्थिकस्वरूपलाभो भवेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**बुद्धिर्ध्यानमयी तत्र प्रांण उच्चारणात्मकः ॥ १७ ॥**

---

प्रश्न—बुद्धि आदि के पारमार्थिक न होने पर भी ध्यान आदि के द्वारा जैसे वह परमार्थ के प्रकाश का कारण कारण बनती है उसी प्रकार शून्य भी (कारण) क्यों नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

बुद्धि प्राण और शरीररूपी प्रमाता में (ज्ञत्वकर्त्तृत्वरूप) पारमेश्वर्य तुरन्त निश्चित हो जाता है किन्तु शून्य प्रमाता में विकल्प (की संभावना) नहीं रहती ॥ -१६-१७- ॥

बुद्धि आदि प्रमाताओं में अहन्तास्पद होने के कारण ज्ञत्व कर्त्तृत्व रूप पारमेश्वर भाव झट से विकल्प्य हो जाता है अर्थात् तत्तद् अवच्छेद के रूप में स्पष्ट रूप से निश्चय के योग्य हो जाता है जिस कारण उस (= बुद्धि आदि) में रहने वाला ध्यान आदि पारमार्थिक स्वरूपलाभ का कारण बन जाता है । 'शून्यरूपप्रमाता में पारमेश्वर्य के सम्भव होने पर भी (उसके) नियत अवच्छेद न होने से उस (पारमेश्वर्य) को नियत विकल्प का रूप नहीं दिया जा सकता । फिर यह परमार्थ-प्रकाशन का निमित्त कैसे बन सकता है ?

इस प्रकार बुद्धि आदि तीन (बुद्धि, प्राण और शरीर) ही इसमें कारण बनते हैं—यह तात्पर्य है ॥ १६-१७ ॥

प्रश्न—इन बुद्धि आदि में ऐसा क्या है जिसका अवलम्बन कर पारमार्थिक स्वरूप का लाभ हो जाता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

बुद्धि ध्यानमयी होती है और उसमें प्राण उच्चारणात्मक होता है ॥ -१७ ॥

'ध्यानमयी' इति अनुसंधानप्राधान्यात् ॥ १७ ॥

उच्चारणं लक्षयति—

**उच्चारणं च प्राणाद्या व्यानान्ताः पञ्च वृत्तयः ।**

पञ्चेति । यदुक्तम्—

'प्राणोऽपानः समानश्च उदानो व्यान एव च ।' इति ॥

ननु द्विधा प्राणीया वृत्तिरस्ति—यदेका पञ्चानामपि प्राणादीनां भित्तिभूता सामान्यप्राणीया, अपरा च विशिष्टप्राणात्मिका—इति; तत् पञ्च वृत्तय उच्चारणम्—इति कथमुक्तम् ? इत्याशङ्क्याह—

**आद्या तु प्राणनाभिख्यापरोच्चारात्मिका भवेत् ॥ १८ ॥**

'प्राणनाभिख्या' इत्यान्तरोद्योगरूपा जीवनापरपर्याया प्राणनामात्रस्वभावा—इत्यर्थः । यद्वक्ष्यति—

'इयं सा प्राणना शक्तिरान्तरोद्योगदोहदा ।
स्पन्दः स्फुरत्ता विश्रान्तिर्जीवो हृत्प्रतिभा मतिः ॥
सा प्राणवृत्तिः प्राणाद्यै रूपैः पञ्चभिरात्मसात् ।
देहं यत्कुरुते संवित्पूर्णस्तेनैष भासते ॥' (तं. ६।१२)

---

बुद्धि ध्यानमयी इसलिये कि उसमें अनुसन्धान की प्रधानता रहती है ॥ १७ ॥

उच्चारण को बतलाते हैं—

प्राण से लेकर व्यान पर्यन्त पाँच वृत्तियाँ ही उच्चारण हैं ॥ १८- ॥

पाँच (वृत्तियाँ) जैसा कि कहा गया—

प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान (ये पाँच) ही (वृत्तियाँ) है ॥१७-१८॥

प्रश्न—प्राण की दो ही वृत्तियाँ है—एक प्राण आदि पाँचों की आधारभूत सामान्य प्राणवृत्ति और दूसरी विशिष्ट प्राण वाली फिर पाँच वृत्तियाँ उच्चारण है—ऐसा कैसे कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इन (वृत्तियों में से) पहली वृत्ति प्राणना कही जाती है और अन्य (चार) उच्चार (नाम से जानी जाती) है ॥ -१८ ॥

प्राणना नाम वाली = (शरीर के) अन्दर होने वाली उद्योगरूपा वृत्ति है जिसका दूसरा नाम जीवन है और प्राणन जिसका स्वभाव है । जैसा कि कहेंगे—

'यह वह प्राणना शक्ति है जो आन्तरिक उद्योगरूपा है । (इसके दूसरे नाम) स्पन्द, स्फुरत्ता, विश्रान्ति, जीवन, हृदय, प्रतिभा और मति है । वह प्राणवृत्ति प्राण (अपान) आदि पाँच रूपों के द्वारा जब शरीर को आत्मसात् कर लेती है तो उससे

इति । तदत्र विशिष्टा एव प्राणादिवृत्तयो विवक्षिताः—इति युक्तमुक्तं—पञ्च वृत्तय उच्चारणम्—इति । एतत्स्वरूपं च पुरस्ताद्भविष्यति इति नेहायस्तम् ॥ १८ ॥

एवं बुद्धिप्राणयोरसाधारणं रूपमभिधाय शरीरस्याप्यभिधत्ते—

**शरीरस्याक्षविषयैतत्पिण्डत्वेन संस्थितिः ।**

'अक्षाणि' इन्द्रियाणि 'विषयाः' कार्याणि 'एते' प्राणादयः तेषां 'पिण्डत्वेन' एकीभावेन 'संस्थिति' नाम देहप्रमातुरसाधारणं रूपम्—इत्यर्थः ॥

इदानीमधिकारिनिरूपणानन्तरं ध्यानादेः स्वरूपं वक्तुमुपक्रमते—

**तत्र ध्यानमयं तावदनुत्तरमिहोच्यते ॥ १९ ॥**

तदेवं बहूपायसाध्यत्वेऽपि 'ध्यानं' प्रकृतं मूलकारणं यस्यैवंविधम् 'अनुत्तरं' पारमार्थिकं रूपम् 'इह उच्यते' सांप्रतं प्राप्तावसरमभिधीयते—इत्यर्थः । अत एव तावच्छब्दः क्रमद्योतकः, अनुजोद्देशे हि बुद्धिध्यानमित्याद्युपक्रमः ॥ १९ ॥

तदाह—

---

यह (= बुद्धि आदि प्रमाता) संवित् से पूर्ण भासित होता है ।'

इसलिये यहाँ विशिष्ट ही प्राणवृत्तियाँ विवक्षित हैं । इसलिये ठीक ही कहा गया—'पाँच वृत्तियाँ ही उच्चारण है ।' इसका स्वरूप आगे बताया जायेगा इसलिये यहाँ विस्तार नहीं किया गया ॥ १८ ॥

इस प्रकार बुद्धि और प्राण के असाधारण रूप का कथन कर शरीर (के भी असाधारण रूप) का कथन करते हैं—

इन्द्रियों के विषय (और) इस प्राण आदि के पिण्ड (= आश्रय) के रूप में शरीर की स्थिति है ॥ १९- ॥

अक्ष—इन्द्रियाँ । विषय = कार्य । ये = प्राण आदि । उनका पिण्ड के रूप में = एक रूप में । संस्थिति ही देहप्रमाता का असाधारण रूप है ॥ १८-१९ ॥

अधिकारी का निरूपण करने के बाद ध्यान आदि के स्वरूप का निर्वचन करने का उपक्रम करते हैं—

उस (शरीर) में जो ध्यानमय है वह अनुत्तर कहा जाता है ॥ -१९ ॥

(आत्मज्ञान के) अनेक उपायों से साध्य होने पर ध्यान प्रधान मूलकारण है जिसका ऐसा पारमार्थिक रूप, यहाँ कहा जायगा = अब अवसर प्राप्त होने पर कहा जायगा । (श्लोक में) 'तावत्' शब्द क्रम का द्योतक है । अनुजोद्देश में बुद्धि ध्यान यही क्रम कहा गया है ॥ १९ ॥

**यः प्रकाशः स्वतन्त्रोऽयं चित्स्वभावो हृदि स्थितः ।**
**सर्वतत्त्वमयः प्रोक्तमेतच्च त्रिशिरोमते ॥ २० ॥**

'योऽयं चित्स्वभावो'ऽर्कादिप्रकाशविलक्षणोऽत एव स्वप्रकाशत्वात् 'स्वतन्त्रो'-ऽत एव च 'सर्वतत्त्वमयः' तत्तद्रूपतया परिस्फुरन् प्रकाशो हृदि' स्वपरामर्शे

'साक्षं सर्वमिदं देहं यद्यपि व्याप्य संस्थितः ।
तथाप्यस्य परं स्थानं हृत्पङ्कजसमुद्रकम् ॥'

इत्यादिनीत्या हृदयेऽवस्थितः, तत्रैव तत्त्वविदां साक्षात्कार्यः—इत्यर्थः । नन्वत्र किं प्रमाणम्—इत्युक्तम् 'एतच्च त्रिशिरोमते प्रोक्तम्' इति ॥ २० ॥

तत्रत्यमेव ग्रन्थं पठति—

**कदलीसंपुटाकारं सबाह्याभ्यन्तरान्तरम् ।**
**ईक्षते हृदयान्तःस्थं तत्पुष्पमिव तत्त्ववित् ॥ २१ ॥**

इह खलु आत्मज्ञः 'तत्' स्वतन्त्रप्रकाशात्म परं ब्रह्म आनन्दातिशयदायितया परमोपादेयत्वेन 'पुष्पमिव'

'......................हृदि ध्येयो मनीषिणाम् ।'

---

उसे कहते हैं—

जो स्वतन्त्र चित्स्वभाव वाला प्रकाश हृदय में स्थित है वह सर्वतत्त्वमय है—ऐसा त्रिशिरोभैरव का मत है ॥ २० ॥

जो यह चित्स्वभाव = सूर्य आदि के प्रकाश से विलक्षण, इसलिये स्वप्रकाश होने से स्वतन्त्र, इसलिये सर्वतत्त्वमय = तत्तद्रूप से स्फुरित होने वाला, प्रकाश हृदय में = स्वपरामर्श में—

'यद्यपि यह (परम तत्त्व) इन्द्रिय सहित समस्त शरीर को व्याप्त कर स्थित है तो भी इसका मुख्य स्थान हृदय कमल से युक्त महासमुद्र ही है ।'

इत्यादि नीति के अनुसार हृदय में अवस्थित है । तत्त्वज्ञ साधकों के लिये वहीं साक्षात् करने योग्य (स्थान) है । इसमें क्या प्रमाण है—इसका उत्तर देते हैं—यह त्रिशिरो भैरव में कहा गया है ॥ २०-२१ ॥

वहीं का ग्रन्थ पढ़ते हैं—

तत्त्ववेत्ता उसे केले के सम्पुट के आकार वाला, बाह्य एवं आभ्यान्तर का भी आभ्यन्तर तथा हृदय के अन्दर स्थित पुष्प के समान देखता है ॥ २१ ॥

आत्मज्ञानी उसको = स्वतन्त्र प्रकाशस्वरूप पर ब्रह्म अतिशय आनन्द दायक

इत्याद्युक्त्या 'हृदयान्तःस्थमीक्षते' साक्षात्कुर्यात्—इत्यर्थः । यतस्तत् 'कदल्या' योऽसौ 'संपुटः' परस्परमन्तर्बहीरूपतया मिलितानां दलानां संनिवेशः, तद्वदोतप्रोतत्वेनावस्थितैर्भूततन्मात्रेन्द्रियादिभिस्तत्त्वैः संवलित ' आकारो' यस्य तत्; अत एव 'बाह्यं' साधारणं तत्त्वजातम् 'आभ्यन्तरम्' असाधारणं तयोः साकल्यं 'सबाह्याभ्यन्तरं' तस्य 'आन्तरं' परप्रमात्रेकरूपम्—इत्यर्थः । इदमुक्तं भवति यथा कश्चित् कदल्या बाह्यं निःसारं दलमपास्य, शनैः शनैरान्तरमान्तरमाददानः पर्यन्ते परमोपादेयं पुष्पमादत्ते, तथैव तत्त्वविद् बाह्यं बाह्यं शारीरं तत्त्वजातं परित्यज्य, हृदयान्तः परिस्फुरन्तं स्वात्मानं साक्षात्कुर्यात्—इत्यर्थः ॥ २१ ॥

नन्वात्मनः सर्वदेहव्यापकत्वेऽपि कथं हृदय एवं साक्षात्कारो भवेत् ? इत्याशङ्क्याह—

**सोमसूर्याग्निसङ्घट्टं तत्र ध्यायेदनन्यधीः ।**

यतः 'तत्र' हृदये सावधानो योगी प्राणापानोदानात्मनां 'सोमसूर्याग्नीनां सङ्घट्टं ध्यायेत्' कुम्भकवृत्त्योन्मीलनामनुसंदध्यात्—इत्यर्थः ॥

ननु तत्रैवमनुध्याययतः किं फलम् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

होने से परम उपादेय होने के कारण पुष्प के समान '... मनीषियों के लिये हृदय मे ध्यान करने योग्य है ।' इत्यादि उक्ति के अनुसार हृदय के भीतर साक्षात्कार करते है । क्योंकि वह, केले का जो सम्पुट = परस्पर अन्तर्बाह्य रूप में मिलित पंखुड़ियों का सन्निवेश, उसके समान ओतप्रोत होने से अवस्थित पाञ्चभूततन्मात्र इन्द्रिय आदि तत्त्वों से सम्बलित आकार वाला इसलिये बाह्य = साधारण तत्त्व-समूह, आभ्यन्तर = असाधारण तत्त्वसमूह उन दोनों की एकता का आन्तरिक तत्त्व जो कि पर प्रमाता रूप है, की उपासना तत्त्वज्ञ लोग करते हैं । तात्पर्य यह कहा जाता है कि जिस प्रकार कोई व्यक्ति केले की बाहरी सारहीन पंखुड़ियों को हटाकार धीरे-धीरे पर्त्त दर पर्त्त आन्तरिक तत्त्वों का ग्रहण करता हुआ अन्त में परम उपादेय पुष्प को प्राप्त करता है उसी प्रकार तत्त्ववेत्ता बाहरी-बाहरी शारीरिक तत्त्व- समूह का परित्याग करता हुआ हृदय के भीतर परिस्फुरित होने वाले अपने आत्मतत्त्व का साक्षात्कार करता है ॥ २१ ॥

प्रश्न—आत्मा के सर्वदेह व्यापी होने पर भी क्यों हृदय में ही साक्षात्कार होता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

एकाग्रचित्त वाला (योगी) वहाँ सोम सूर्य और अग्नि के सङ्घट्ट का ध्यान करे ॥ २२- ॥

क्योंकि वहाँ = हृदय में, सावधान योगी प्राण अपान उदान रूप चन्द्र सूर्य और अग्नि के 'सङ्घट्ट' का ध्यान करता है अर्थात् कुम्भक वृत्ति के द्वारा उन्मीलन का अनुसन्धान करता है ॥ २१ ॥

**तद्ध्यानारणिसंक्षोभान्महाभैरवहव्यभुक्  ॥ २२ ॥**
**हृदयाख्ये महाकुण्डे जाज्वलन् स्फीततां व्रजेत् ।**

'तत्' समनन्तरोक्तं सोमसूर्याग्निसङ्घट्टात्म यत् 'ध्यानं' तदेव 'अरणिः' तस्याः सम्यक् प्राणापानगतित्रोटनेन निर्विकल्पतया मध्यधामानुप्रवेशात्मा यः 'क्षोभ:' ततो हेतोः हृत्कुण्डे पारिमित्यतिरस्कारेणात्यर्थं ज्वलन् महाभैरवाग्निः 'स्फीततां व्रजेत्' पूर्णप्रमातृरूपतया स्वात्मसाक्षात्कारो भवेदित्यर्थः । तदुक्तम्—

'न व्रजेन्न विशेच्छक्तिर्मरुद्रूपा विकासिते।
निर्विकल्पतया मध्ये तया भैरवरूपधृत्॥' (वि.भै. २६ श्लोक)

इति ॥ २२ ॥

नन्वेतावतैव कथमेवं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तस्य शक्तिमतः स्फीतशक्तेर्भैरवतेजसः ॥ २३ ॥**
**मातृमानप्रमेयाख्यं धामाभेदेन भावयेत् ।**

यतः 'तस्य' स्वातन्त्र्यशालिनो भैरवात्मनः परस्य प्रकाशस्य मितप्रमात्रादि-

---

प्रश्न—वहाँ इस प्रकार के अनुसन्धान का क्या फल है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस ध्यान रूपी अरणि के संक्षोभ से हृदय रूपी महाकुण्ड में अतिशय जलने वाली महा भैरवरूपी अग्नि और तीव्र हो जाती है ॥ -२२-२३- ॥

उसके = अनन्तरोक्त सोमसूर्य अग्नि के, सङ्घट्ट का जो ध्यान वही अरणि है । प्राण अपान की गति को रोकने से निर्विकल्पक रूप में सुषुम्ना में अनुप्रवेश रूप जो क्षोभ इसके कारण हृदयकुण्ड में सङ्कोच के तिरस्कार से अत्यन्त प्रकाशमान महाभैरव रूप अग्नि स्फीतता को प्राप्त करती हैं अर्थात् पूर्णप्रमाता के रूप में आत्मसाक्षात्कार हो जाता है । वही कहा गया—

'मरुत् रूपिणी शक्ति विकास को प्राप्त होने पर न कहीं जाती है न कहीं प्रवेश करती है किन्तु निर्विकल्पक रूप से मध्यधाम में भैरव रूप धारण कर स्फुरित होती रहती है' ॥ २२ ॥

प्रश्न—इतने से ही ऐसा कैसे हो जाता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

(योगी को चाहिये कि वह) शक्तिमान् तीव्र शक्ति वाले उस भैरव तेज के प्रमाता प्रमाण और प्रमेय नामक तेज की ऐकात्म्य रूप से भावना करे ॥ -२३-२४- ॥

क्योंकि उसकी = स्वातन्त्र्य वाले भैरव रूप पर प्रकाश की, मित प्रमाता आदि

धामत्रयम् 'अभेदेन भावयेत्' तत्साद्भूतमनुसंदध्यात् । येन पारिमित्यतिरस्कारेण परप्रमात्रैकात्म्यमुदियात् ॥ २३ ॥

ननु सोमसूर्याग्निसङ्घट्टात्म ध्यानं परप्रमातृतापत्तौ निमित्तम्—इत्युक्तं तत्कथमिदानीमेव तदभेदेन मितमात्रादेर्भावमप्युच्यते—इत्याशङ्क्याह—

**वह्न्यर्कसोमशक्तीनां तदेव त्रितयं भवेत् ॥ २४ ॥**

'तत्' प्रमात्रादि त्रितयं वह्न्यादिशक्तीनामेव संबन्धि तद्रूपमेवेत्यर्थः ॥ २४ ॥

न केवलमेतत् वह्न्यादिशक्तिरूपमेव यावत् परादिरूपमपि—इत्याह—

**परा परापरा चेयमपरा च सदोदिता ।**

'सदा' सृष्टिस्थितिसंहाराख्यदशासु 'उदिता' इति प्रत्येकमभिसंबन्धः ॥

अत आह—

**सृष्टिसंस्थितिसंहारैस्तासां प्रत्येकतस्त्रिधा ॥ २५ ॥**

ननु आसां सदोदितत्वादनाख्यदशायामपि उदयः संभवेत्—इति कथं

---

तीन धाम के साथ अभेद रूप में भावना की जाती है जिससे सङ्कोच का तिरस्कार होकर पर प्रमाता के साथ तादात्म्य का उदय होता है ॥ २३-२४ ॥

प्रश्न—सोमसूर्य अग्नि के सङ्घट्ट का ध्यान पर प्रमातृता की प्राप्ति में कारण है, ऐसा कहा जा चुका है । तो फिर कैसे अभी उससे अभिन्न रूप में परिमित प्रमाता आदि की भावना भी कही जाती है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अग्नि, सूर्य और सोम शक्तियों का भी वही (= प्रमातृ प्रमाण और प्रमेय) तीन शून्य है ॥ -२४ ॥

वह = प्रमाता आदि तीन, अग्नि आदि शक्तियों से ही सम्बद्ध हैं अर्थात् तद्रूप ही हैं ॥ २४ ॥

यह केवल वह्नि आदि शक्तिरूप ही नही अपितु परा आदि रूप भी है—यह कहते हैं—

यही सदा उदित परा परापरा और अपरा (शक्तियाँ) हैं ॥ २५- ॥

सदा = सृष्टि स्थिति संहार नामक दशाओं में । उदित रहती है । इसका प्रत्येक से सम्बन्ध है ॥ २४-२५ ॥

इसलिये कहते हैं—

उनमें से प्रत्येक सृष्टि स्थिति और संहार भेद से तीन-तीन प्रकार की हैं ॥ -२५ ॥

सृष्ट्यादिरूपतया प्रत्येकं त्रित्वमेवोक्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**चतुर्थं चानवच्छिन्नं रूपमासामकल्पितम् ।**

'अनवच्छिन्नं' सृष्ट्याद्यवच्छेदशून्यम्, अत एवं 'अकल्पितं' तात्त्विकमित्यर्थः॥

एतदेव सङ्कलयति—

**एवं द्वादश ता देव्यः सूर्यबिम्बवदास्थिताः ॥ २६ ॥**
**एकैकमासां वह्न्यर्कसोमतच्छान्तिभासनम् ।**

'ताः' पराद्याः । अत्रैव हृदयङ्गमीकरणाय पुनः एकैकम् इत्यादिः हेतुः । एतच्च अनन्तराह्निक एव वितत्य निर्णीतम्—इति न पुनरिहायस्तम् ॥ २६ ॥

सर्वस्य चैतदनुभवसिद्धं न तु अपूर्वं किञ्चित्—इति दर्शयितुमाह—

**एतदानुत्तरं चक्रं हृदयाच्चक्षुरादिभिः ॥ २७ ॥**
**व्योमभिर्निःसरत्येव तत्तद्विषयगोचरे ।**

'एतत्' समनन्तरोक्तं द्वादशात्मकम् 'आनुत्तरं चक्रं हृदयात्' तत्स्थात्

---

प्रश्न—इनके सदा उदित होने से अनारख्या दशा में भी उदय हो सकता है फिर सृष्टि आदि के रूप में प्रत्येक का त्रित्व ही क्यों कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इनका चतुर्थरूप अनवच्छिन्न और अकल्पित है ॥ २६- ॥

अनवच्छिन्न = सृष्टि आदि अवच्छेद से शून्य । इसीलिये अकल्पित = तात्त्विक है ॥ २५ ॥

उसी का संकलन करते हैं—

इस प्रकार ये बारह देवियाँ सूर्य बिम्ब के समान स्थित है । उनमें से एक-एक वह्नि सूर्य सोम और उनके शान्ति रूप में भासित होती है ॥ -२६-२७- ॥

वे = परा आदि । इसी में हृदयङ्गम करने के लिये 'एक-एक' यह हेतु है । इसको पिछले आह्निक में विस्तार से कहा गया इसलिये पुनः यहाँ विस्तार से नहीं कहा गया ॥ २६-२७ ॥

यह सबके अनुभव से सिद्ध है न कि कोई अपूर्व है—यह दिखलाने के लिये कहते हैं—

**यही आनुत्तर चक्र चक्षु आदि (इन्द्रियों) के व्योम मार्ग से निकलकर तत्तद् विषयों तक पहुँचता है ॥ -२७-२८- ॥**

यह = अनन्तरोक्त, द्वादश अरों वाला आनुत्तर चक्र, हृदय से = उसमें स्थित

परमेश्वररूपात् आत्मनश्चक्षुरादीन्द्रियव्योमवर्त्मना तत्तद्रूपादिविषयस्वीकारनिमित्तं तत्तद्वृत्तिरूपतया 'निःसरत्येव,' नतु न कदाचिन्निःसरतीत्यर्थः । इदमुक्तं भवति— यन्नाम प्रबुद्धस्याप्रबुद्धस्य वा स्वरसत एव चक्षुरादीन्द्रियवृत्तिद्वादशकं रूपाद्यर्थालोचनाय प्रसरद्वर्तते, तदेव इदमानुत्तरं चक्रम्—इति, किंतु अप्रबुद्धस्य तथात्वेनापरिज्ञायमानत्वात् बन्धकं, प्रबुद्धस्य तु मोचकम्—इति विशेषः । यथोक्तम्—

'सेयं क्रियात्मिका शक्तिः शिवस्य पशुवर्तिनी ।
बन्धयित्री स्वमार्गस्था ज्ञाता सिद्ध्युपपादिका ॥'(स्प.का. ४।१८)

इति । तथा

'येन येन निबध्यन्ते जन्तवो रौद्रकर्मणा ।
सोपायेन तु तेनैव मुच्यन्ते भवबन्धनात् ॥'

इति ॥ २७ ॥

न केवलमेतत् अत्रैव यावदर्थेऽपि—इत्याह—

**तच्चक्रभाभिस्तत्रार्थे सृष्टिस्थितिलयक्रमात् ॥ २८ ॥**
**सोमसूर्याग्निभासात्म रूपं समवतिष्ठते ।**

'तस्य' समनन्तरोक्तस्य दृगादिदेवीद्वादशकात्मनः 'चक्रस्य' तत्तद्वृत्तिरूपाभिः

---

परमेश्वर रूप आत्मा से, चक्षु आदि इन्द्रिय मार्ग से तत्तद् रूप आदि विषय को स्वीकार करने के कारण तत्तद् वृत्ति के रूप में, निकलता ही है—कभी नहीं निकलता, ऐसा नहीं है । कहने का तात्पर्य यह है—ज्ञानी अथवा अज्ञानी के चक्षु आदि की बारह वृत्तियाँ रूप आदि विषयों के आलोचन के लिये प्रसृत होती है वही यह आनुत्तर चक्र है । अज्ञानी के लिये उस रूप में परिज्ञायमान होने से वह बन्धन का कारण होता है और ज्ञानी के लिये मुक्तिदायक—यही अन्तर है । जैसा कि कहा गया—

'शिव की यह क्रियात्मिका शक्ति पशु में रहने पर बन्धन कराती है । और अर्थात् स्वात्म में रहने पर = ज्ञाता होने पर सिद्धि देती है' तथा

'जिस-जिस रौद्र कर्म से पशु बन्धन से पड़ते हैं उपाय के साथ होने पर (वे ही कर्म) भवबन्धन से मुक्त कराते हैं' ॥ २७-२८ ॥

यह (आनुत्तर चक्र) केवल यहीं नहीं इन्द्रियों के विषयों में भी है—यह कहते हैं—

**पहले कथित बारह करणेश्वरी रूप चक्र की किरणों के द्वारा भिन्न-भिन्न विषयों में सृष्टि, स्थिति एवं संहार रूप का अवलम्बन कर सोम, सूर्य एवं अग्नि के क्रम से प्रमेय प्रमाता आदि रूप में भी प्रस्फुरित होती है ॥ -२८-२९- ॥**

'भाभिः', 'तत्रार्थे' तत्र तत्र विषये सृष्टिस्थितिसंहाराख्यरूपतामवलम्ब्य सोमाद्यात्ममेयमानमातृस्फारलक्षणं 'रूपं' सम्यक् स्वस्वरूपाविभेदेन 'अवतिष्ठते' किञ्चित् सङ्कुचत्तया बहिर्मुखत्वेन प्रस्फुरतीत्यर्थः । प्रमाता हि प्रथममवभास्यमानतया अर्थं सृजति, तदनु तत्रैव प्रशान्तनिमेषं कञ्चित्कालमनुरज्यन् परिस्थापयति, पश्चात् 'ज्ञातोऽयं मयार्थः' इति संतोषाभिमानात् स्वात्मनि विमृशन्नुपसंहरति, अनन्तरं हठपाकक्रमेण अलङ्ग्रासयुक्त्या पूर्णत्वापादनेन चिदग्निसाद्भावमापादयति—इति अर्थोऽपि दृगादिदेवीवच्चातूरूप्यमश्नुवानः सर्वस्य सर्वात्मकत्वात् तत्तादात्म्यमेवोपलभते । इति ॥ २८ ॥

अतश्च यत्र क्वापि एतच्चक्षुरादिमरीचिचक्रं निपतेत्, तत्रैतद्रूपतामेव विमृशेत् येन स्वात्मध्यानं सिद्ध्येत्, तदाह—

**एवं शब्दादिविषये श्रोत्रादिव्योमवर्त्मना ॥ २९ ॥**
**चक्रेणानेन पतता तादात्म्यं परिभावयेत् ।**

ननु शब्दादि श्रोत्रादिनियतवृत्तिवेदनीयम्—इति कथमेकैकत्र तत्र निखिलमेव श्रोत्रादिवृत्तिचक्रं निपतेत्—इति किमेतदुक्तम्? इत्यशङ्क्याह—

---

उसकी = पहले कथित बारह करणेश्वरी रूप चक्र की, तत्तद् वृत्ति रूप किरणों के द्वारा भिन्न-भिन्न विषयों में सृष्टि स्थिति संहार रूप का अवलम्बन कर सोम आदि वाले प्रमेय प्रमाता आदि का स्फार वाला रूप सम्यक् = स्वस्वरूप से अभिन्न होकर स्थित होता है । अर्थात् कुछ संकुचित होकर बहिर्मुखरूप से स्फुरित होता है। प्रमाता अवभास्यमान होने से पहले अर्थ की सृष्टि करता है उसके पश्चात् उसी में निमेषरहित होकर अनुरक्त होता हुआ कुछ काल तक स्थिति को प्राप्त करता है। उसके बाद 'मैंने इस विषय को जान लिया है' इस प्रकार के सन्तोष रूप ज्ञान का अपने में ही विमर्श करता हुआ उपसंहार करता है । पुनः हठपाक के क्रम से अलंग्रास युक्ति द्वारा पूर्णता की प्राप्ति कर (उस विषय के) चित् अग्नि रूप बना देता है । इस प्रकार विषय भी करणेश्वरी वर्ग की भाँति चार रूपों को प्राप्त करता हुआ 'सब सर्वात्मक है' इस सिद्धान्त के कारण उसके साथ तादात्म्य प्राप्त करता है ॥ २८-२९ ॥

इसलिए जहाँ कहीं भी यह चक्षु आदि मरीचिचक्र गिरे वहाँ पर इस रूपता का ही विमर्श करना चाहिए जिससे कि अपनी आत्मा का ध्यान सिद्ध हो । वही कहते हैं—

इस प्रकार शब्द आदि के विषय में श्रोत्र आदि छिद्रों के रास्ते पहुचने वाले इस चक्र के द्वारा नादात्मा की भावना करनी चाहिए ॥ -२९-३०- ॥

प्रश्न—शब्द आदि श्रोत्र आदि की निश्चित वृत्ति के द्वारा जाने जाते हैं तो कैसे एक-एक जगह समस्त श्रोत्र आदि वृत्तिसमूह जाएगा—इसलिए ये यह क्या कह दिया गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**अनेन क्रमयोगेन यत्र यत्र पतत्यदः ॥ ३० ॥**
**चक्रं सर्वात्मकं तत्तत्सार्वभौममहीशवत् ।**

तत्तदेतत् 'चक्रं'—

'समुदायवृत्ताः शब्दा अवयवेष्वपि वर्तन्ते ।'

इति नीत्या श्रोत्रादिलक्षणमेकैकं चक्रावयवं 'यत्र यत्र' शब्दादौ विषये 'पतति' अर्थात् तत्र तत्र 'अनेन' समनन्तरोक्तेन सृष्ट्यादिक्रमसम्बन्धेन सर्वस्य सर्वात्मकत्वात् चक्रात्मकम् अशेषवृत्त्यन्तरागूरणेन स्वस्वविषयोपभोगं करोतीत्यर्थः । अत्रैव दृष्टान्तः 'सार्वभौममहीशवत्' इति । यथा सार्वभौमो राजा यत्र कुत्रचन परराष्ट्रे निपतति तत्रास्य राजान्तराणि साहायकार्थमवश्यमनुपतन्ति; एवमेकैकापि चिद्वृत्तिर्यत्र क्वाप्यर्थे प्रसरति तत्रैव वृत्त्यन्तराण्यपि अनुधावन्तीति । यदुक्तम्—

'एकैकापि च चिद्वृत्तिर्यत्र प्रसरति क्षणात् ।
सर्वास्तत्रैव धावन्ति ताः पुर्यष्टकदेवताः ॥' इति ॥ ३० ॥

नन्वेवं सर्वस्य सर्वात्मकत्वोपदेशेन किम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**इत्थं वश्वाध्वपटलमयत्नेनैव लीयते ॥ ३१ ॥**
**भैरवीयमहाचक्रे संवित्तिपरिवारिते ।**

---

इस क्रम से यह चक्र जहाँ-जहाँ जाता है वह-वह सार्वभौम सम्राट् के समान सर्वात्मक होता है ॥ -३०-३१- ॥

भिन्न-भिन्न यह चक्र—

'समुदाय में वर्त्तमान शब्द अवयवों में भी रहते हैं ।'

इस सिद्धान्त के अनुसार श्रोत्र आदि लक्षण वाला एक-एक चक्रावयव जहाँ-जहाँ शब्द आदि के विषय में जाता है वहाँ-वहाँ पीछे कहे गए सृष्टि आदि क्रम के सम्बन्ध के कारण सबके सर्वात्मक होने से दूसरी सभी वृत्तियों की सहमति के कारण चक्रात्मक अपने-अपने विषयों का उपभोग करता है । इस विषय में दृष्टान्त है—सार्वभौम सम्राट् के समान । जैसे सार्वभौम राजा दूसरे राष्ट्र में जहाँ कहीं भी जाता है वहाँ दूसरे राजा सहायता के लिए अवश्य पीछे-पीछे पहुँचते हैं उसी प्रकार एक चित्तवृत्ति जिस किसी विषय में बनती है वहीं पर पीछे-पीछे दूसरी वृत्तियाँ भी बनती हैं । जैसा कि कहा है—

एक क्षण में एक भी चित्तवृत्ति जहाँ पहुँचती है वे सभी पुर्यष्टक देवतायें वहीं दौड़कर पहुँच जाती हैं ॥ ३० ॥

प्रश्न—'सब में सब है' इस प्रकार के उपदेश से क्या (लाभ) ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार सम्पूर्ण अध्वसमूह संवित् से घिरे हुए भैरवी महाचक्र में

'इत्थम्' उक्तेन प्रकारेण ध्यायतश्चक्षुरादिसंवित्तिदेवीचक्रपरिवार्यमाणे 'भैरवीये' परप्रमात्रात्मनि चक्रेश्वरे 'विश्वं' षड्विधम् 'अध्वपटलम् अयत्नेनैव लीयते' तत्साद्भवतीत्यर्थः । एकैकशो हि भावानामानन्त्यात् युगसहस्रैरपि संविदि विलयनं न सिद्ध्येत्—इति सर्वस्य सर्वात्मकत्वात् एकस्मिन्नेव भावे संविदि लीने विश्वमेवाक्रमेण सुखोपायं लीनं स्यात्—इत्ययत्नशब्दार्थः ॥ ३१ ॥

नन्वेवमपि किम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**ततः संस्कारमात्रेण विश्वस्यापि परिक्षये ॥ ३२ ॥**
**स्वात्मोच्छलत्तया भ्राम्यच्चक्रं सञ्चिन्तयेन्महत् ।**

'ततो'ऽनन्तरं 'संस्कारमात्रेणापि' अवस्थितस्य 'विश्वस्य' परितः समन्तात् बहीरूपतया 'क्षये' जाते सति व्यतिरिक्तवस्तुग्रासीकारात् 'स्वात्मोच्छलत्तया' स्वात्मनैव (उल्लसत्तया) 'महत्' कृत्वा 'भ्राम्यत्' सर्वतः प्रविजृम्भमाणं चक्षुरादीन्द्रियसंवित्तिरूपं 'चक्रं' सम्यक् विश्वक्रोडीकारेण चिन्तयेदित्यर्थः ॥ ३२ ॥

ननु संनिहितेऽपि बाह्येऽर्थजाते चक्षुरादीन्द्रियवृत्त्यात्म संविच्चक्रमुदियात्—इत्यविवादः । तदेव चेत् परिक्षीणं तत् कथमेतत् चक्रमपि स्वात्मन्युल्लसेत्—

---

लीन हो जाता है ॥ -३१-३२- ॥

इस प्रकार = उक्त प्रकार से, ध्यान करने वाले का चक्षु आदि संवित्ति देवीचक्र के द्वारा घिरे हुये भैरवीय = पर प्रमाता रूप चक्रेश्वर में, विश्व = छहों प्रकार का, अध्वसमूह बिना प्रयत्न के ही लीन हो जाता है = वैसा ही हो जाता है—यह तात्पर्य है । पदार्थों के अनन्त होने के कारण एक-एक के क्रम से विलयन हजारों युगों में भी सिद्ध नहीं होगा । इसलिए सब के सर्वात्मक होने से, एक भाव के संविद् में लीन होने पर (सम्पूर्ण) विश्व एक साथ सुखपूर्वक लीन हो जाता है—यह अयत्न शब्द का अर्थ है ॥ ३१ ॥

प्रश्न—इससे भी क्या ?—ऐसी शङ्का कर कहते हैं—

इसके बाद संस्कार रूप में भी (स्थित) विश्व का क्षय होने पर स्वोच्छलत्ता के साथ तीव्र घूमने वाले चक्र का ध्यान करना चाहिए ॥ -३२-३३- ॥

ततः = इसके बाद, संस्कारमात्र से भी स्थित विश्व का परितः = चारो ओर से, बाध्य रूप में क्षय होने पर (अपने से) भिन्न वस्तु को ग्रस लेने से अपनी उच्छलत्ता के कारण = अपने द्वारा (उल्लासित होने कारण) महत् करके घूमते हुए = चारों ओर फैले हुये चक्षु आदि इन्द्रिय संवित् रूप चक्र का सम्यक् = सबकों आत्मसात् करके ध्यान करना चाहिये ॥ ३२ ॥

प्रश्न—बाह्य अर्थ के निकट रहने पर भी चक्षु आदि इन्द्रियों की वृत्तिवाला

इति किमेतदुक्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**ततस्तद्दाह्यविलयात्   तत्संस्कारपरिक्षयात् ॥ ३३ ॥**
**प्रशाम्यद्भावयेच्चक्रं ततः शान्तं ततः शमम् ।**

'ततः' तस्मात् समनन्तरोक्तात् 'दाह्यस्य' बाह्यस्यार्थजातस्य संक्षयात् हेतोः तच्चक्रं प्रशाम्यदवस्थं ध्यायेत्; ततोऽनन्तरं 'तत्संस्कारस्यापि परिक्षयात् शान्तं' यावदन्ते 'शमं' तच्चक्रप्रशान्त्या शुद्धमेव संविन्मात्रमनुसंदध्यादित्यर्थः ॥ ३३ ॥

एतदेव सङ्कलयति—

**अनेन ध्यानयोगेन विश्वं चक्रे विलीयते ॥ ३४ ॥**
**तत्संविदि ततः संविद्विलीनार्थैव भासते ।**

ननु यद्येवं विलीनार्था संविदेवावभासते तत् विद्युदुद्द्योतन्यायेन प्रमातृप्रमेयात्म विश्वं भायात्—इति सर्वदैव प्रलयोदयः स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**चित्स्वाभाव्यात् ततो भूयः सृष्टिर्यच्चिन्महेश्वरी ॥ ३५ ॥**

ननु चितः को नाम अयमेवंविधः स्वभावो येनास्या भूयोऽपि सृष्ट्यादौ कर्तृत्वम्—इत्याशङ्क्योक्तं 'यच्चिन्महेश्वरीति' ॥ ३५ ॥

---

संवित् चक्र उदित हो जाएगा—यह विवादरहित है । यदि वही क्षीण हो गया तो यह चक्र भी आत्मा में कैसे उल्लसित होगा—इसलिए यह क्या कहा गया ?-ऐसी शङ्का कर कहते हैं—

उसके बाद उस दाह्य का विलय होने से चक्र को शान्त होता हुआ ध्यान करना चाहिए । और उसके बाद उसका संस्कार क्षीण हो जाने पर शान्त और उसके बाद शम का (ध्यान करना चाहिए) ॥ -३३-३४- ॥

ततः = उस पहले कहे गए दाह्य = बाह्य पदार्थसमूह का क्षय होने के कारण उस चक्र का शान्त होने की अवस्था वाले रूप में ध्यान करना चाहिए । उसके बाद उसके संस्कार का भी क्षय होने से शान्त और अन्त में शम (अर्थात्) उस चक्र की शान्ति के कारण केवल शुद्ध ही संवित् का अनुसन्धान करना चाहिए ॥ ३३ ॥

यही संग्रहरूप में कहते हैं—

इस ध्यान के द्वारा (सम्पूर्ण) विश्व चक्र में लीन हो जाता है वह (= चक्र) संविद् में (लीन होता है ।) उसके बाद संविद् विलीन हो गया है अर्थ जिसमें (उस रूप में) भासित होती हैं ॥ -३४-३५- ॥

प्रश्न—यदि इस प्रकार विलीनार्था संविद् ही भासित होती है तो विद्युत् उद्योतन्याय से प्रमातृ प्रमेयात्मक विश्व आभासित होगा—फलतः प्रलय और उदय

नन्वेवं विश्वस्य प्रलयोदयचिन्तनेन ध्यायतः कोऽर्थः ?—इत्याशङ्क्याह—

**एवं प्रतिक्षणं विश्वं स्वसंविदि विलापयन् ।**
**विसृजंश्च ततो भूयः शश्वद्भैरवतां व्रजेत् ॥ ३६ ॥**

न केवलमेतदेव चक्रं योगिना ध्येयं यावच्चक्रान्तराण्यपि—इत्याह—

**एवं त्रिशूलात् प्रभृति चतुष्पञ्चारकक्रमात् ।**
**पञ्चाशदरपर्यन्तं चक्रं योगी विभावयेत् ॥ ३७ ॥**
**चतुष्षष्टिशतारं वा सहस्रारमथापि वा ।**
**असंख्यारसहस्रं वा चक्रं ध्यायेदनन्यधीः ॥ ३८ ॥**

एतच्च पुरस्तादेव गतार्थम्—इति न पुनरिहायस्तम् ॥ ३७-३८ ॥

नन्वसंख्यारत्वे किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**संविन्नाथस्य महतो देवस्योल्लासिसंविदः ।**

---

सर्वदा होगा—यह शङ्का कर कहते हैं—

चित् (शक्ति) के स्वभाव के कारण फिर सृष्टि होती है क्योंकि चित् महेश्वरी (= सब कुछ करने में समर्थ) है ॥ -३५ ॥

चित् का कौन सा ऐसा स्वभाव है जिसके कारण यह पुनः सृष्टि आदि करती है ?—ऐसी शङ्का कर कहा गया—क्योंकि चित् (शक्ति) महेश्वरी है ॥ ३५ ॥

प्रश्न—इस प्रकार विश्व के प्रलय और उदय के चिन्तन से ध्याता का क्या लाभ ?—ऐसी शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार प्रतिक्षण विश्व को अपनी संविद् में विलीन करता हुआ और पुनः सृष्टि करता हुआ (साधक) शश्वद् भैरवता को प्राप्त हो जाता है ॥ ३६ ॥

योगी के द्वारा केवल इसी चक्र का ध्यान नहीं अपितु दूसरे चक्रों का भी (ध्यान) किया जाना चाहिए—यह कहते हैं—

इस प्रकार योगी त्रिशूल से लेकर चतुःशूल पञ्चशूल और इसी क्रम से पचास तक शूल वाले चक्र का ध्यान करें ॥ ३७ ॥

एकनिष्ठ (योगी) चौंसठ अथवा सहस्त्र शूल अथवा असंख्य शूल वाले चक्र का ध्यान करे ॥ ३८ ॥

यह पहले ही बतला दिया गया है इस कारण यहाँ विस्तारपूर्वक नहीं कहा गया ॥ ३७-३८ ॥

प्रश्न—असंख्य शूल होने में क्या निमित्त है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**नैवास्ति काचित्कलना विश्वशक्तेर्महेशितुः ॥ ३९ ॥**

नन्वत्र किं प्रमाणम् ? इत्याशङ्क्याह—

**शक्तयोऽस्य जगत् कृत्स्नं शक्तिमांस्तु महेश्वरः ।**
**इति माङ्गलशास्त्रे तु श्रीश्रीकण्ठो न्यरूपयत् ॥ ४० ॥**

यदुक्तं तत्र—

'शक्तिश्च शक्तिमांश्चैव पदार्थद्वयमुच्यते ।
शक्तयश्च जगत्सर्वं शक्तिमांश्च महेश्वरः ॥' इति ॥ ४० ॥

न चैतत् स्वोपज्ञमेवास्माभिरुक्तम्—इत्याह—

**इत्येतत् प्रथमोपायरूपं ध्यानं न्यरूपयत् ।**
**श्रीशम्भुनाथो मे तुष्टस्तस्मै श्रीसुमतिप्रभुः ॥ ४१ ॥**

एतदेव अन्यत्राप्यतिदिशति—

**अनयैव दिशान्यानि ध्यानान्यपि समाश्रयेत् ।**
**अनुत्तरोपायधुरां यान्यायान्ति क्रमं विना ॥ ४२ ॥**

'अन्यानि' इति शास्त्रान्तरोक्ततत्तच्चक्ररूपाणि ॥ ४२ ॥

---

संवित् के स्वामी, महान्, उल्लासपूर्ण संविद् वाले महेश्वर की विश्वशक्ति की कोई गणना नहीं है (अर्थात् उसकी अनन्त अरारूप कलनायें हो सकती हैं) ॥ ३९ ॥

प्रश्न—इस विषय में क्या प्रमाण है—यह शङ्का कर कहते हैं—

महेश्वर शक्तिमान् हैं (और) इसकी शक्तियां ही निखिल विश्व हैं—ऐसा श्री श्रीकण्ठ ने माङ्गलशास्त्र में कहा है ॥ ४० ॥

जैसा कि वहाँ कहा गया है—

"शक्ति और शक्तिमान् दो पदार्थ कहे जाते हैं । शक्तियाँ समस्त संसार है और शक्तिमान् परमेश्वर हैं" ॥ ४० ॥

ऐसा मैने अपनी बुद्धि से ही नहीं कहा है—वहीं कहते हैं—

मेरे ऊपर प्रसन्न हुए श्री शम्भुनाथ ने इस प्रथम उपाय रूप ध्यान का निरूपण किया और उन (शम्भुनाथ) को श्री सुमतिनाथ प्रभु ने (उपदेश दिया था) ॥ ४१ ॥

इसी को अन्यत्र भी अतिदिष्ट करते हैं—

इसी रीति से (उन) दूसरे ध्यानो का भी आश्रयण करना चाहिए जो कि बिना क्रम के अनुत्तरोपाय धुरा को प्राप्त होते हैं ॥ ४२ ॥

एवं ध्यानस्वरूपं निरूप्य तदनन्तरोद्दिष्टं प्राणतत्त्वसमुच्चारं वक्तुमुपक्रमते—

**अथ प्राणस्य या वृत्तिः प्राणनाद्या निरूपिता।**
**तदुपायतया ब्रूमोऽनुत्तरप्रविकासनम् ॥ ४३ ॥**

तदेवाह—

**निजानन्दे प्रमात्रंशमात्रे हृदि पुरा स्थितः।**
**शून्यतामात्रविश्रान्तेर्निरानन्दं विभावयेत् ॥ ४४ ॥**
**प्राणोदये प्रमेये तु परानन्दं विभावयेत्।**
**तत्रानन्तप्रमेयांशपूराणापाननिर्वृतः ॥ ४५ ॥**
**परानन्दगतस्तिष्ठेदपानशशिशोभितः।**
**ततोऽनन्तस्फुरन्मेयसङ्घट्टैकान्तनिर्वृतः ॥ ४६ ॥**
**समानभूमिमागत्य ब्रह्मानन्दमयो भवेत्।**
**ततोऽपि मानमेयौघकलनाग्रासतत्परः ॥ ४७ ॥**
**उदानवह्नौ विश्रान्तो महानन्दं विभावयेत्।**

इह खलु योगी 'पुरा' प्रथमं

---

अन्यानि = दूसरे शास्त्रों में कहे गये भिन्न-भिन्न चक्ररूप ॥ ४२ ॥

इस प्रकार ध्यान के स्वरूप का निरूपण कर उसके बाद कहे गये प्राणतत्त्व के समुच्चार को बतलाने के लिये उपक्रम करते हैं—

इस प्राण की जो प्राणन आदि वृत्ति कही गई उसके उपाय के रूप में अनुत्तर—विकास को (हम) बतला रहे हैं ॥ ४३ ॥

वही कहते हैं—

(योगी को चाहिए कि वह) सर्वप्रथम शून्यता मात्र में विश्रान्ति लाभ के बाद हृदय में केवल प्रमातृरूप निजानन्द में स्थित होकर निरानन्द की भावना करें ॥ ४४ ॥

(बाद में) प्राण का उदय होने पर प्रमेय में परानन्द की भावना करें। वहाँ पर अनन्त प्रमेयांश (कर्तृक) पूरण रूप अपान के द्वारा निष्पादित एवं अपान रूपी चन्द्रमा से शोभित परानन्द में स्थित रहे। उसके बाद स्फुरित होने वाले प्रमेय के सङ्घट्ट के द्वारा पूर्ण रूप से निर्वृत होकर समान भूमि को प्राप्त होकर (योगी) ब्रह्मानन्दमय हो जाय। उसके पश्चात् प्रमाणप्रमेय-समूह की कलना के विलायन में तत्पर (योगी) उदान अग्नि में विश्रान्त होकर महानन्द की भावना करे ॥ ४५-४८- ॥

योगी पुरा = पहले

'अशून्यं शून्यमित्युक्तं शून्यं चाभाव उच्यते ।
अभावः स समुद्दिष्टो यत्र भावाः क्षयं गताः ॥'

(स्व.तं. ४।२९१)

इत्यादिना निरूपितस्वरूपे संविदेकात्मनि 'शून्यतामात्रे' विश्रान्तिमाश्रित्य प्राणाद्युदयविश्रामधामनि 'हृदि' विषये 'निजो' निरुपाधित्वात् स्वभावभूत 'आनन्दो' यस्यैवंविधे प्रमेयाद्यंशान्तरापेक्षया 'प्रमात्रंशमात्रे स्थितः' स्वात्मानमेव केवलतया साक्षात्कुर्वन्नवस्थितः सन्, अनन्तरं

'प्राक्संवित् प्राणे परिणता ।'

इति नीत्या प्रमाणात्मनः 'प्राणस्य' हृदयात् द्वादशान्तं रेचकक्रमेण 'उदये' कथंचिब्दहिरौन्मुख्यात् 'निरानन्दं' निजात्प्रमातृसंमतादानन्दात् निष्क्रान्तं दशाविशेषं 'विभावयेत्' लक्षयेदित्यर्थः । अपानात्मनि 'प्रमेये' पुनरुदयति 'परेण' प्रमेयेण कृतम् 'आनन्दं विभावयेत्'; यतः 'तत्र' तस्यां प्रमेयोदयदशायाम्, असौ परानन्दनिष्ठस्तिष्ठेत्; यतो 'अनन्ताः' ये प्रमात्राद्यपेक्षया प्रमेयलक्षणा 'अंशाः' तत्कर्तृका येयं 'पूरणा' तत्तदर्थग्रहणेन नैराकाङ्क्ष्यं सैव 'पानं' पीतिः तेन 'निर्वृतः' स्वात्ममात्रविश्रान्तो, यस्मात् 'अपान' एवाप्यायकारितया 'शशी' तेन 'शोभितः' पूरकक्रमेण द्वादशान्ताद्धृदयं यावत् तद्दशामधिशयान इत्यर्थः । ततोऽपि हृदये

---

"अशून्य को शून्य कहा गया है । शून्य अभाव को कहते हैं । अभाव उसे कहा गया है जहाँ कि भाव विलय को प्राप्त हो गए हों ।" (स्व. ४।२९१)

इत्यादि के द्वारा निरूपितस्वरूप वाले संविद्स्वरूप शून्यता मात्र में विश्रान्त होकर प्राण आदि के उदय और विश्राम के स्थल—हृदय में निजी = उपाधिरहित होने से स्वभावभूत आनन्द है जिसका इस प्रकार के प्रमात्रंश मात्र,जो कि प्रमेय आदि अंश से शून्य है, में स्थित होकर आत्मा का ही केवली रूप में साक्षात् करते हुए स्थित होकर, बाद में

'संविद् पहले प्राण के रूप में परिणत हुई'

इस नीति से प्रमाण रूप प्राण का हृदय से द्वादशान्त तक रेचक के क्रम से उदय होने पर किसी प्रकार बाह्य औन्मुख्य के कारण निरानन्द = अपने प्रमातृ—संमत आनन्द से निष्क्रान्त दशाविशेष की भावना करनी चाहिए = देखना चाहिये । अपान रूप प्रमेय के पुनः उदित होने पर 'पर' = प्रमेय के द्वारा रचे गए आनन्द की भावना करनी चाहिए । क्योंकि वहाँ = उस प्रमेयोदय दशा में यह (= योगी) परानन्दनिष्ठ होकर रहे । क्योंकि प्रमाता आदि की अपेक्षा अनन्त प्रमेयस्वरूप अंश उनके द्वारा की गई जो यह पूरणा = उन-उन विषयों के ग्रहण के कारण निराकाङ्क्षता, वही पान अर्थात् पीति उसके द्वारा निर्वृत = अपने आप में विश्रान्त। क्योंकि अपान ही पूरणकर्त्ता होने के कारण चन्द्रमा है, उसके द्वारा

कुम्भकवृत्त्या क्षणं विश्रम्य तेषां समनन्तरोक्तानां नीलसुखादिरूपतया 'अनन्तानाम्' प्रतिभासमानानां 'मेयानाम्' अन्योन्यमेलनात्मा योऽसौ 'सङ्घट्टः' तेन 'एकान्तेन' अव्यभिचारेण 'निर्वृतः' सन्, सममेव समग्रमेयस्वीकारात् समानभूमिमासाद्य मेयेन संभूय कृतत्वाद् बृंहितेन ब्रह्मरूपो योऽसावानन्दः, तन्मयो भवेत्, परानन्ददशातोऽपि विशिष्टामानन्ददशामनुभवेदित्यर्थः । तदन्तरमपि 'मानमेययोः' सूर्यसोमात्मनोः प्राणापानयोर्य 'ओघः' प्रवाहस्तस्य याः

'षट् शतानि वरारोहे सहस्राण्येकविंशतिः ।' (वि०भै० १५६)

इत्यादिना निरूपितस्वरूपाः 'कलनाः' तासां 'ग्रासतत्परः' तद्घट्टनपरायणो योगी मध्यमार्गेणोर्ध्वगामिनी 'उदानवह्नौ' उत्कर्षकक्रमेण परिहृतप्राणाद्यवान्तरक्षोभतया 'विश्रान्तो महान्तं' प्रमाणादिदशाधिशायिनिरानन्दादिवैलक्षण्यादुत्कृष्टं प्रमातृसंमतम् 'आनन्दं विभावयेत्' स्वात्ममात्रविश्रान्तिरूपतया विमृशेदित्यर्थः ॥ ४७ ॥

नन्वेवं परामर्शेनास्य किं स्यात् इत्याशङ्क्याह—

**तत्र विश्रान्तिमभ्येत्य शाम्यत्यस्मिन्महार्चिषि ॥ ४८ ॥**

'तत्र' महानन्दे विश्रान्तिमागत्य 'अस्मिन् महार्चिषि' प्रमात्रात्मन्युदानवह्नौ

---

शोभित = पूरक क्रम से द्वादशान्त से हृदय तक उस दशा में विश्राम करता हुआ। उसके बाद हृदय में कुम्भक के द्वारा थोडी देर तक विश्राम कर, पहले कहे गए, नील सुख आदि के रूप में वर्त्तमान अनन्त प्रतिभासमान प्रमेय पदार्थों का एक के साथ दूसरे को मिलाने से बना हुआ जो सङ्घट्ट उसके द्वारा एकान्त रूप से = पूर्णतया निर्वृत होता हुआ साथ ही समग्र प्रमेय के स्वीकार के कारण समान भूमि को प्राप्त कर मेय से मिलाकर करने के कारण बढ़ने से ब्रह्मरूप में जो यह आनन्द, तन्मय हो जाना चाहिए अर्थात् परमानन्द दशा से भी विशिष्ठ दशा का अनुभव करना चाहिए । उसके बाद भी प्रमाण और प्रमेय जो कि सूर्य और सोम रूप हैं 'प्राण और अपान है उन दोनो का ओघ' = प्रवाह, उसकी जो

'हे वरारोहे (पार्वति) इक्कीस हजार छः सौ'

इत्यादि के द्वारा जिनका स्वरूप निरूपित है ऐसी कलनायें, उनके ग्रास में लगा हुआ = उनके घट्टन में परायण, योगी सुषुम्ना के द्वारा ऊर्ध्वगामी उदान वहि में उत्कर्ष के क्रम से परिहृत प्राण आदि अवान्तर के क्षोभ के कारण विश्रान्त महान् = प्रमाण आदि दशा में विश्राम करने वाले, निरानन्द आदि से विलक्षण होने के कारण उत्कृष्ट, प्रमातृसम्मत आनन्द की भावना करनी चाहिए अर्थात केवल आत्मा में विश्रान्ति रूप से विमर्श करना चाहिए यह अर्थ है ॥ ४४-४७ ॥

प्रश्न—इस प्रकार के परामर्श से क्या होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**(योगी) वहाँ इस विश्रान्ति को प्राप्त कर इस महातेज में मिल जाता है ॥ -४८ ॥**

'शाम्यति' तदेकसाद्भवतीत्यर्थः ॥ ४८ ॥

ननु तत्र का नामास्य शान्तिरुच्यते ?—इत्याशङ्क्याह—

**निरुपाधिर्महाव्याप्तिर्व्यानाख्योपाधिवर्जिता ।**
**तदा खलु चिदानन्दो यो जडानुपवृंहितः ॥ ४९ ॥**

सा च शान्तिः 'निरुपाधिः' निष्क्रान्ता भेदेन स्फुरिता मातृमानमेयात्मान 'उपाधयो' यस्याः सा तथा, अत एव कलादिक्षित्यन्तं व्याप्यावस्थानात् 'महाव्याप्तिः' अत एव सर्वत्र व्यापकतयाननात् 'व्यानाख्या' व्यानदशामधिशयानेत्यर्थः । एवं सर्वमयत्वेऽपि सर्वोत्तीर्णेत्युक्तम् 'उपाधिवर्जिता' इति । अत एव 'तदा' तस्यां दशायां चिद्रूप एवानन्दः । नहि तदानीं मेयाद्यात्मनामचिताम् अवकाशोऽस्तीत्युक्तं 'यो जडानुपवृंहित' इति ॥ ४९ ॥

अत्रैव हेतूपन्यासः—

**नह्यत्र संस्थितिः कापि विभक्ता जडरूपिणः ।**

'विभक्ता' इति अविभागेन पुनरेषामस्त्येव सद्भावः—इति भावः । यदुक्तम्—

---

तत्र = महानन्द में विश्रान्ति को प्राप्त कर इस महातेज में = प्रमातृरूप उदान वह्नि में, शान्त हो जाता है = उसी रूप का हो जाता है ॥ ४८ ॥

प्रश्न—इसकी शान्ति किसे कहते हैं—ऐसी शङ्का कर कहते हैं—

(वह शान्ति) उपाधिरहित, महाव्याप्तिस्वरूप तथा व्यान नामक उपाधि से रहित है । उस समय चिदानन्द (की स्थिति रहती है) जो कि जड़ से अस्पृष्ट है ॥ ४९ ॥

और वह शान्ति निरूपाधि = निष्क्रान्त है भेदपूर्वक स्फुरित होने वाली माता मान और मेयरूप उपाधियाँ जिससे वह उस प्रकार की है । इसलिए कला से लेकर पृथिवीपर्यन्त व्याप्त होकर रहने से महाव्याप्ति है । अत एव सर्वत्र व्यापक रूप से प्राणन करने के कारण व्यान नाम वाली अर्थात् व्यान दशा में विश्राम करने वाली । इस प्रकार सर्वमय होने पर भी सर्वोत्तीर्ण है—इसलिए कहा गया कि—उपाधिरहित । इसीलिए उस समय = उस दशा में, चिद्रूप ही आनन्द है । उस समय प्रमेय आदि जड़ (पदार्थों) की सत्ता नहीं रहती इसलिए कहा गया—जो जड़ से अनुपवृंहित है ॥ ४९ ॥

इसी विषय में हेतु दिया गया—

इस स्थिति में कोई अलग जड़ रूपी सत्ता नहीं रहती ॥ -५०-५१-॥

'विभक्त' कहने का तात्पर्य है कि अविभक्त रूप में इनकी सत्ता रहती ही है । जैसा कि कहा गया है—

'स्वात्मेव स्वात्मना पूर्णा भावा भान्त्यमितस्य तु ।'
(ई०प्र० २।१।७) इति ॥

ननु निरुपाधित्वादनवच्छिन्नं प्रमात्रात्म परं तत्त्वम्—इत्युक्तं तत् कथमत्र अविभागेनापि व्यवच्छेदका भावाः संस्युः ?—इत्याशङ्क्याह—

**यत्र कोऽपि व्यवच्छेदो नास्ति यद्विश्वतः स्फुरत्॥ ५० ॥**
**यदनाहतसंवित्ति परमामृतबृंहितम् ।**
**यत्रास्ति भावनादीनां न मुख्या कापि सङ्गतिः ॥ ५१ ॥**
**तदेव जगदानन्दमस्मभ्यं शंभुरूचिवान् ।**

'यत्र न कोऽपि' न कश्चिदपि 'व्यवच्छेदोऽस्ति'; यत एतत् 'विश्वतः' सर्वेण रूपेण 'स्फुरत्,' नहि एतदतिरिक्तमन्यत् किञ्चित् संभवेत्; यतोऽस्य व्यवच्छेदोऽपि भवेदिति भावः । अत एव 'यत्, अनाहता' प्रमातृप्रमेयाद्यात्मना सर्वतः प्रस्फुरन्ती 'संवित्तिः' यस्य तत्, अत एव स्वातन्त्र्यलक्षणेन 'परमेणामृतेन बृंहितं' पूर्णमनन्यापेक्षम्—इति यावत् । अत एव प्रतिनियतरूपत्वाभावात् 'यत्र भावनादीनां न मुख्या' काचित् 'सङ्गतिः' साक्षादुपायता नास्तीत्यर्थः । यदुक्तम्—

'तेनावधानप्राणस्य भावानादेः परे पथि ।
भैरवीये कथङ्कारं भवेत् साक्षादुपायता ॥' (तं. २।१३)

---

"सीमा से रहित (ईश्वर अथवा योगी) को (सारे पदार्थ) अपनी आत्मा के समान स्वयं पूर्ण प्रतीत होते हैं ॥" (ई०प्र०वि० २।१।७)

प्रश्न—उपाधिरहित होने के कारण अनवच्छिन्न प्रमातृ आत्मा परम तत्त्व हैं—ऐसा कहा गया है, तो यहाँ कैसे अविभक्त रूप में व्यवच्छेदक भाव स्थित रहेंगे ?—ऐसी शङ्का कर कहते हैं—

जहाँ कोई भी व्यवच्छेद नहीं है; जो सब ओर से स्फुरित हो रहा है; जो अनाहत बोध रूप है; परम अमृत से वृंहित है, और जहाँ भावना आदि की कोई मुख्य सङ्गति नहीं है वही जगदानन्द हैं—ऐसा हम लोगों से श्रीशम्भुनाथ ने कहा ॥ -५०-५२- ॥

जहाँ पर कोई भी व्यवच्छेद नहीं है, जो यह विश्वतः = सभी रूपों में, स्फुरित हो रहा है । इससे अतिरिक्त दूसरा कुछ सम्भव नहीं है जिससे कि इसका पार्थक्य भी हो । इसीलिए जो, अनाहत = प्रमातृ प्रमेय आदि के रूप में सब ओर से स्फुरित होती हुई संवित् है जिसकी, वह है, इसीलिए स्वातन्त्र्य लक्षण परम अमृत से रहित = पूर्ण = अनन्यापेक्ष है । इसीलिए प्रतिनियत रूप के न होने से जहाँ भावना आदि की कोई मुख्य सङ्गति = साक्षात् उपायता, नहीं है—यह अर्थ है । जैसा कि कहा है—

'इसलिए जहाँ अवधान मुख्य है ऐसे भावना आदि, भैरवीय परम पथ के

तदेतत् प्रमात्रात्म चिदेकरूपं परं तत्त्वं जगता निजानन्दाद्यात्मना विश्वेन रूपेणानन्दो यत्र यतश्चेति जगदानन्दशब्दवाच्यम् अस्मभ्यं श्रीशंभुनाथ आदिशत्, न पुनरेतदस्माभिः स्वोपज्ञमेवोक्तमित्यर्थः ॥ ५१ ॥

नचैतदुपदेशमात्रादेव विरन्तव्यम्—इत्याह—

**तत्र विश्रान्तिराधेया हृदयोच्चारयोगतः ॥ ५२ ॥**

'हृदयानाम्' उक्तवक्ष्यमाणानां सृष्ट्याद्यात्मनां हृदयाच्चोच्चारः ॥

नन्वत्र विश्रान्त्या किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**या तत्र सम्यग्विश्रान्तिः सानुत्तरमयी स्थितिः ।**

एतदेवोपसंहरति—

**इत्येतद्धृदयाद्येकस्वभावेऽपि स्वधामनि ॥ ५३ ॥**
**षट्प्राणोच्चारजं रूपमथ व्याप्त्या तदुच्यते ।**

यद्यपि स्वात्मतेजसो हृदादावेक एव स्वभावः, नहि हृदयाद् द्वादशान्तं ततोऽपि वा हृदयमपक्रान्तस्य कश्चिद्विशेषः । यदुक्तम्—

---

विषय में कैसे साक्षात् उपाय हो सकते हैं ।' (तं०आ० २।१३)

वह यह प्रमातृस्वभाववाला चिदेकरूप परमतत्त्व जगत् अथात् निजानन्द आदि विश्वरूप से आनन्द हैं जहाँ और जहाँ से—ऐसा जगदानन्द शब्द का वाच्य हमें श्री शम्भुनाथ ने बतलाया, न कि हमने इसे अपनी बुद्धि से ही कहा है—यह अर्थ है ॥ ५०-५१ ॥

केवल इतने ही उपदेश से शान्त नहीं हो जाना चाहिए—यह कहते हैं—

हृदयोच्चार योग से वहाँ विश्रान्ति करनी चाहिए ।। -५२ ।।

हृदयों का = कहे गए और आगे कहे जाने वाले सृष्टि आदि का हृदय से उच्चार ॥ ५२ ॥

प्रश्न—इसमे विश्राम करने से क्या होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वहाँ जो सम्यक् विश्रान्ति है वह अनुत्तरमयी स्थिति है ।। ५३- ।।

उसी का उपसंहार करते हैं—

अपने धाम के हृदय आदि एक स्वभाव रूप होने पर भी यह रूप छः प्राणों के उच्चार से उत्पन्न हैं । अब इसे विस्तार से कहते हैं ॥ -५३-५४- ॥

यद्यपि आत्मतेज का हृदय आदि में एक ही स्वभाव है । हृदय से लेकर

'चलित्वा यास्यते कुत्र सर्वं शिवमयं यतः ।'

(स्व०तं० ४।३१०)

इति । यदभिप्रायेणैव—

'चक्राधाराटव्यां भ्रमन्त्यसत्यां परिच्युतविवेकाः ।'

इत्याद्यन्यैरुक्तम्, तथापि सङ्कोचतारतम्येन भेदोल्लासात् सामान्यविशेषरूपतया षट्प्रकारस्य प्राणस्य यः प्राणनापाननाद्यात्मोच्चारः, ततो जातं निरानन्दाद्यात्मकम् एतद्रूपम् 'इति' अनन्तरोक्तेन प्रकारेणोक्तमिति शेषः । इदानीमेतदेव मन्त्रव्याप्तिमुखेनाप्यभिधीयते—इत्याह 'अथ' इत्यादि ॥ ५३ ॥

तदेवाह—

**प्राणदण्डप्रयोगेन पूर्वापरसमीकृतेः ॥ ५४ ॥**
**चतुष्किकाम्बुजालम्बिलम्बिकासौधमाश्रयेत् ।**
**त्रिशूलभूमिं क्रान्त्वातो नाडित्रितयसङ्गताम् ॥ ५५ ॥**
**इच्छाज्ञानक्रियाशक्तिसमत्वे प्रविशेत् सुधीः ।**

इह खलु योगी मत्तगन्धसङ्कोचादिक्रमेण प्राणस्य तिर्यक्प्रवाहनिरोधात्

---

द्वादशान्त तक अथवा वहाँ से लेकर हृदय तक लौटने वाले (उच्चार) में कोई वैशिष्ट्य नहीं होता । जैसा कि कहा है—

'चल कर कहाँ जायेगा क्योंकि सब तो शिवमय है ।' (स्व. ४।३१०)

इसी अभिप्राय से दूसरे लोगों के द्वारा कहा गया कि—

'विवेकभ्रष्ट होकर असत्य (अनन्त) चक्राधार रूपी घने जङ्गल में घूमते रहते हैं ।'

तथापि सङ्कोचतारतम्य के द्वारा भेद का उल्लास होने से सामान्य तथा विशेष रूप से छ प्रकार के प्राण का जो प्राणन अपानन आदि आत्मोच्चार, उससे उत्पन्न निरानन्द आदि यह रूप पूर्वोक्त प्रकार से कहा गया इतना जोड़ लेना चाहिए ।

अब यही बात मन्त्रव्याप्ति के द्वारा कही जा रही है—

यह कहते हैं—अथ इत्यादि ॥ ५३ ॥

वही कहते हैं—

**प्राणरूपी दण्ड के प्रयोग के द्वारा पूर्वापर का समीकरण करने से चतुष्किका और अम्बुज के आधार वाली लम्बिका, जो कि अमृत का आधार हैं, का आश्रयण करना चाहिए । इसके बाद तीन नाडियों की सङ्गमरूप त्रिशूल भूमि को पार कर योगी इच्छा ज्ञान क्रिया शक्तियों के समभाव में प्रवेश करे ॥ -५४-५६- ॥**

कुण्डलतापरिहारेण यो 'दण्डप्रयोगः'

'यथा दण्डाहतः सर्पो दण्डाकारः प्रजायते ।
सा तथैव विबुद्ध्येत गुरुणा प्रतिबोधिता ॥'

इत्यादिनीत्या प्रबुद्धभावेन दण्डाकारतासादनं, तेन 'पूर्वापरयोः' प्राणापानवाहयोः 'समीकृतेः' विषुवद्रूपावलम्बनेन मध्यधामानुप्रवेशात् 'चतुष्किका' ब्रह्मरन्ध्राधोवर्ती चतुष्पथरूपश्चिन्तामण्यभिधान आधारः 'अम्बुजं' भ्रूमध्यवर्ती विद्याकमलनामाधारः, ते 'आलम्बते' ऊर्ध्वाधोवर्तितया स्वीकरोति तच्छीला येयं 'लम्बिका' तदूर्ध्वे सुधाया आधारः, सौधः' तं सुधाधारम् । अथ च सुधाया इदं 'सौधं' सकारम् 'आश्रमयेत् तत्र विश्रान्तिं कुर्यादित्यर्थः । 'अतो'ऽनन्तरमपि 'सुधीः' योगी नाडीत्रयसङ्घट्टात्मकत्वात् त्रिशूललक्षणां ब्रह्मरन्ध्रोर्ध्ववर्तिनीं नाड्याधाराभिधां 'भूमिम्' आक्रम्य—

'तच्छक्तित्रितयारोहात् भैरवीये चिदात्मनि ।
विसृज्यते हि तत्........................ ॥' (५।१८७)

इत्याद्युक्तयुक्त्या 'इच्छाज्ञानक्रियाशक्तीनां समत्वे' तन्निर्भरे विसर्गादिशब्दव्यपदेश्ये भैरवीये रूपे प्रकर्षेण शूलवर्णपरामर्शगर्भीकारेण 'विशेत्'

---

योगी मत्तगन्ध सङ्कोच (गुदामार्ग के सङ्कोच) आदि के क्रम से प्राण के तिर्यक् प्रवाह को रोककर कुण्डलता के हटाने से जो दण्डप्रयोग,

जैसे डंडे से मारा गया सर्प डंडे के आकार का हो जाता है उसी प्रकार गुरु के द्वारा प्रतिबोधित वह (= कुण्डलिनी) उसी प्रकार (= दण्डाकार रूप में) जग जाती है ।'

इत्यादि रीति से प्रबोध के द्वारा दण्ड के आकार में लाना, उसके द्वारा = प्राण और अपान मार्गों, के समीकरण से = विषुवद्रूप अवलम्बन के द्वारा, सुषुम्णा में प्रवेश के कारण, चतुष्किका = ब्रह्मरन्ध्र के नीचे वर्त्तमान चतुष्पथरूप चिन्तामणि नामक अमृत का आधार, अम्बुज = भ्रूमध्य में रहने वाला विद्याकमल नामक आधार उन दोनो का आलम्बन करती है अर्थात् ऊर्ध्ववर्त्ती एवं अधोवर्त्ती रूप में स्वीकार करती है इस स्वभाव वाली जो यह लम्बिका, उसके ऊपर अमृत का आधार—सौध, उस सुधाधार को । सुधा-सौध से सम्बद्ध को कहते हैं । उसका आश्रयण करना चाहिये अर्थात् वहाँ विश्राम करना चाहिए । इसके बाद भी सुधी = योगी, तीनों नाडी के सङ्घट्ट के कारण त्रिशूल लक्षण वाली, ब्रह्मरन्ध्र के ऊपर वर्त्तमान नाड्याधार नामक भूमि पर चढ़कर

"उन तीनो शक्तियों पर आरूढ होने से भैरवीय चिदात्मा में उसका विसर्ग (= संहारक्रमपूर्वक अवस्थान) होता है............" (तं० आ० ४।१०७)

इत्यादि कही गई युक्ति से इच्छा ज्ञान क्रिया शक्तियों की समता, जिसे विसर्ग

तत्समावेशभाग्भवेदित्यर्थः ॥ ५५ ॥

ननु कथमेतावतैवात्रानुप्रवेशः सिद्ध्येत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**एकां विकासिनीं भूयस्त्वसंङ्कोचां विकस्वराम् ॥ ५६ ॥**
**श्रयेद्भ्रूबिन्दुनादान्तशक्तिसोपानमालिकाम् ।**

तु—शब्दो भिन्नक्रमो हेतौ । यतः प्रथमम् 'एकां' दुर्भेद्यत्वात् प्रधानां भ्रुवि बिन्दुः 'भ्रूबिन्दुः' इत्यनेन भ्रूपृष्ठादारभ्य बिन्दुनादनादान्तशक्तिव्यापिनीसमना एवं ऊर्ध्वोर्ध्वपदारोहोपायत्वात् 'सोपानानि' तेषां 'मालिकां श्रयेत्' ऊर्ध्वकुण्डलिनी-पदसमासादनौत्सुक्यात् उद्घातक्रमेणाक्रामेदित्यर्थः । ननु—

'समनान्तं वरारोहे पाशजालमनन्तकम् ।' (स्व०तं० ४।२७)

इत्यादिनीत्या बिन्द्वादीनां सङ्कुचितमेव रूपं संभवेत्, तत् कथं नामैतत् नित्योदितत्वात् सततमेव विकस्वरामानन्दसंपदमवाप्तुमुपायतां यायात् ?—इत्या-शङ्क्योक्तं—'विकासिनीम्' इत्यादि । अनेन हि एषां यथायथं विकासतारतम्य-सद्भावात् नित्यविकस्वरेऽपि पदे युक्तमुपायत्वम्—इत्युक्तं स्यात् ॥ ५६ ॥

---

आदि शब्दों से कहा जाता है, उस भैरवीय रूप में प्रकर्ष = शूल वर्ण के परामर्श के साथ प्रवेश करे = उसमें समावेश का भागी बने—यह अर्थ है ॥ ५५ ॥

प्रश्न—इतने से ही इसमें प्रवेश कैसे हो जाता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

(योगी) पुनः भ्रू से लेकर बिन्दु नादान्त शक्ति तक वर्त्तमान एक विकासयुक्त, सङ्कोचरहित, विकासशील सोपानपरम्परा का आश्रयण करे ॥ -५६-५७- ॥

तु शब्द भिन्न क्रम वाला है । (यहाँ इसका प्रयोग) हेतु अर्थ में है । क्योंकि पहले एक = दुर्भेद्य होने के कारण प्रधान, भ्रू में वर्त्तमान बिन्दु को भ्रूबिन्दु (कहते हैं) । इसके भ्रूपृष्ठ से प्रारम्भ कर बिन्दु, नाद, नादान्त, शक्ति, व्यापिनी, समना ही ऊपरी-ऊपरी स्थानों पर आरोह का उपाय होने से सोपान है, उनकी मालिका (= क्रमिकता परम्परा) का आश्रयण करना चाहिए । ऊर्ध्वकुण्डलिनीपद को प्राप्त करने की उत्सुकता के कारण उछल-उछल कर पहुँचना चाहिए—यह अर्थ है । प्रश्न—

हे सुन्दर आरोह वाली ! यह अनन्त पाशजाल समना है । (स्व. त. ४।२७)

इत्यादि रीति से बिन्दु आदि का संकुचित ही रूप सम्भव है तो कैसे यह नित्योदित होने से निरन्तर विकस्वर आनन्द सम्पत् की प्राप्ति का उपाय हो सकता है ?—यह शङ्का कर कहा गया—विकासिनी इत्यादि । इससे यह कहा गया कि—ये क्रमिक विकासतारतम्य वाली होने से नित्यस्वर पद के लिए यह उचित ही

ननूर्ध्वकुण्डलिनीपदसमासादनेनापि किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्रोर्ध्वकुण्डलीभूमौ स्पन्दनोदरसुन्दरः॥ ५७ ॥**
**विसर्गस्तत्र विश्राम्येन्मत्स्योदरदशाजुषि ।**

यतस्तत्र औन्मनसे पदे 'स्पन्दनस्य' स्वात्मोच्छलत्ताया 'उदरम्' अनन्यस्फुरणात्मा सारस्तेन 'सुन्दरः' स्पृहणीयो 'विसर्गो' विसिसृक्षात्मकं परं पारमेश्वरं रूपं बिन्दुद्वयं चास्तीति, 'तत्र' विसर्गे 'विश्राम्येत्' तदैकात्म्येन प्रस्फुरेदित्यर्थः । 'स्पन्दनोदरसुन्दरः' इत्यनेनैव अस्योक्तेऽपि स्वरूपे 'मत्स्योदरदशाजुषि' इत्यनेन सर्वदैव अयं स्पन्ददशाधिशायी न तु कदाचिदेव—इत्युक्तं स्यात् ॥ ५७ ॥,

ननु तत्रापि विश्रान्त्या किं स्यात् ? इत्याशङ्कां दृष्टान्तप्रदर्शनेन उपशमयति—

**रासभी वडवा यद्वत्स्वधामानन्दमन्दिरम् ॥ ५८ ॥**
**विकाससङ्कोचमयं प्रविश्य हृदि हृष्यति ।**
**तद्वन्मुहुर्लीनसृष्टभावव्रातसुनिर्भराम् ॥ ५९ ॥**
**श्रयेद्विकाससङ्कोचरूढभैरवयामलाम् ।**

---

उपाय है ॥ ५६ ॥

प्रश्न—ऊर्ध्व कुण्डलिनी पद प्राप्त करने से भी क्या लाभ होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

मत्स्योदरी दशा से युक्त उस ऊर्ध्व कुण्डल भूमि में स्पन्दन तत्त्व वाला सुन्दर विसर्ग है । वहाँ विश्राम करना चाहिए ॥ -५७-५८- ॥

क्योंकि वहाँ = उन्मना वाली भूमि में, स्पन्दन का = आत्मोच्छलत्ता का, उदर = अनन्यस्फुरण रूप तत्त्व, उसके कारण सुन्दर = स्पृहणीय, विसर्ग = विसिसृक्षारूप परमपारमेश्वर रूप दो विन्दु हैं । उस विसर्ग में विश्राम करना चाहिए अर्थात् उससे अभिन्न रूप में स्फुरित होना चाहिए । 'स्पन्दनोदरसुन्दरः' इतना कहने से ही इसका स्वरूप उक्त होने पर 'मत्स्योदरदशाजुषि' इस (कथन) से यह सर्वदा स्पन्ददशा वाला है न कि कदाचित्—यह कहा गया ॥ ५७ ॥

प्रश्न—वहाँ पर भी विश्राम करने से क्या होगा—इस आशङ्का को उदाहरण देकर शान्त करते हैं—

जिस प्रकार गदही या खच्चरी विकाससङ्कोच वाले, आनन्द के स्थान भूत अपने योनिप्रदेश में प्रवेश करके हृदय में प्रसन्नता का अनुभव करती है उसी प्रकार बार-बार प्रलय और सृष्टि के समूह से युक्त, विकास सङ्कोच की पराकाष्ठा रूप भैरव यामल दशा का आश्रयण करना चाहिए ॥ -५८-६०- ॥

यथा रासभी वडवा वा मूत्रादिकाले 'विकाससङ्कोचमयं' बहिरन्तर्मुखतयानवरतं स्पन्दमानं वराङ्गलक्षणं 'स्वमानन्दमन्दिरं धाम प्रविश्य' तदेकमना भूत्वा 'हृदि हृष्यति' स्वात्मन्यानन्दातिशयमनुभवति, तथा 'मुहुर्लीनाः' स्वात्मन्युपसंहृताः 'सृष्टाः' बहिरुल्लासिताश्च प्रमातृप्रमेयाद्यात्मानः सर्वे 'भावाः' तैः सुष्ठु 'निर्भराम्' अनन्याकाङ्क्षाम्, अत एव यथायोगं 'विकाससङ्कोचयोः' सृष्टिसंहारयोः 'रूढं' तथात्वेन स्फुरितं 'पुमान् स्त्रिया' (पा०सू० १।२।६७) इत्येकशेषे 'भैरवस्य भैरव्याश्च यामलं' द्वन्द्वं यस्यामेवंविधां विसर्गभुवं 'श्रयेत्' स्वानन्दसंवित्तिनिमित्तं समाविशेदित्यर्थः । तदेव हि नाम अस्य परस्य प्रकाशस्यानन्यसारधारणं रूपं, यत् सदैव सृष्टिसंहारकारित्वम्—इति, अन्यथा हि अस्य जडेभ्यो वैलक्षण्यं न स्यात्, इत्युपपादितं बहुशः । एवं सृष्टौ शक्तेः प्ररोहः , संहारे तु शक्तिमतः । यदुक्तम्—

स्वशक्तिप्रचयोऽस्य विश्वम् । (शि०सू० ३।३०) इति ।
त्रितयभोक्ता वीरेशः । (शि०सू० १।११) इति च ॥ ५९ ॥

एतदेव सङ्कलयति—

**एकीकृतमहामूलशूलवैसर्गिके हृदि ॥ ६० ॥**

---

जिस प्रकार गदही अथवा खच्चरी मूत्रत्याग के समय, विकाससङ्कोचमय = बाहर और भीतर की ओर निरन्तर स्पन्दनशील योनिप्रदेशरूप अपने आनन्द—मन्दिर अर्थात् स्थान में प्रवेश कर अर्थात् तन्मय होकर अतिशय आनन्द का अनुभव करती है उसी प्रकार मुहुर्लीन = आत्मा में उपसंहृत, स्पष्ट = बाहर उल्लासित, प्रमातृ प्रमेय रूप सभी पदार्थ, उनके द्वारा सुष्ठु निर्भरा = अन्य की इच्छा से रहित, इसीलिए भोग के अनुसार विकास और सङ्कोच = सृष्टि और संहार में रूढ = उस रूप में स्फुरित, "पुमान् स्त्रिया" (पा० सू० १।२।६७) इस (सूत्र) से एकशेष होने पर भैरव और भैरवी का यामल = द्वन्द्व, है जिसमें उसी प्रकार की विसर्गभूमि का आश्रयण करना चाहिए अर्थात् आत्मानन्दसंवित्ति के निमित्त समाविष्ट होना चाहिए । इस परप्रकाश का अनन्यसाधारण रूप वही है कि सदैव सृष्टिसंहारकारी होना । अन्यथा इसका जड (पदार्थों)से भेद नहीं होगा—ऐसा अनेक बार कहा जा चुका है । इस प्रकार—सृष्टि में शक्ति का प्ररोह है और संहार में शक्तिमान् का । जैसा कि कहा है—

इस (परमेश्वर) का अपनी शक्ति का प्रचय (ही) विश्व है । (शि० सू० ३।२०) और

तीनों (= सृष्टि स्थिति संहार) का भोक्ता वीरेश है ॥५९॥ (शि०सू० १।११)

इसी को संग्रहरूप में कहते हैं—

(योगी) सबका आपूरण करने के कारण, जहाँ पर महामूल शूल

**परस्मिन्नेति विश्रान्तिं सर्वापूरणयोगतः ।**

'एकीकृतं' संविन्मात्रात्मनावस्थापितं पिण्डीभूतं च 'महामूलं' परमकारणत्वात् माया

'तत एव सकारेऽस्मिन् स्फुटं विश्वं प्रकाशते ।' (तं० ३।१६५)

इत्याद्युक्त्या विश्वप्रतिष्ठास्थानत्वात् सकारश्च 'शूलम्' इच्छादिशक्तित्रयमौकारश्च 'वैसर्गिकम्' ऊर्ध्वकुण्डलिनीस्थानं बिन्दुद्वयं च यत्रैवंविधे 'परस्मिन्' परप्रमात्रात्मनि संहारहृदादिविलक्षणे च 'हृदि' बोधे पराबीजे च सर्वस्यान्तर्बहिर्वा यत् 'आपूरणं' स्वात्मसात्कारो भेदोल्लासश्च, तस्य 'योगो' युक्तिस्तस्मात् 'विश्रान्तिमेति' पराहंभावरूपतया स्वात्ममात्रनिष्ठस्तिष्ठेदित्यर्थः । अहंपरामर्शमात्ररूपत्वमेव हि गर्भीकृताशेषविश्वतया परं विश्रान्तिधाम—इति नः सिद्धान्त ॥ ६० ॥

अत आह—

**अत्र तत्पूर्णवृत्त्यैव विश्वावेशमयं स्थितम् ॥ ६१ ॥**
**प्रकाशस्यात्मविश्रान्तावहमित्येव दृश्यताम् ।**

---

और विसर्ग एक कर दिए गए हैं—ऐसे परम हृदय मे विश्रान्तिलाभ करता है ॥ -६०-६१- ॥

एकीकृत = केवल संविद्रूप मे स्थापित और पिण्डीमूल जो महामूल = परम कारण होने से माया

'इसीलिए इस सकार में सौः स् = ३१ तत्त्व, औ = शुद्ध विद्या से सदाशिव तक के तत्त्व, विसर्ग = शिव शक्ति इस प्रकार सौः = ३६ तत्त्व वाला विश्व स्फुट रूप से भासित होता है ।' (तं. आ. ३।१६५)

इत्यादि कथन के द्वारा विश्वप्रतिष्ठा का स्थान होने के कारण सकार, शूल = इच्छा आदि तीन शक्तियाँ और औकार, वैसर्गिक = ऊर्ध्व कुण्डलिनी का स्थान दो बिन्दु जहाँ हैं—इस प्रकार के परप्रमाता रूप, संहार हृदय से विलक्षण हृदय = बोध = पराबीज में सबके बाहर अथवा भीतर जो आपूरण = आत्मसात्कार और भेद का उल्लास, उसका योग = युक्ति, उसके कारण, विश्रान्ति को प्राप्त करता है = पर अहंभाव के रूप में केवल अपने मे स्थित रहता है । अहंपरामर्शमात्ररूपता ही सम्पूर्ण विश्व को अपने में गूहित करा लेने के कारण अन्तिम विश्रामस्थल है—यह हमारा सिद्धान्त है ॥ ६० ॥

इसलिए कहते हैं ।

यहाँ विश्व को आत्मसात् करके पूर्ण वृत्ति के साथ वहीं स्थित रहता है। प्रकाश की आत्मविश्रान्ति में 'अहम्' को ही समझना चाहिए ॥ -६१-६२- ॥

'अत्र' ऊर्ध्वकुण्डलिनीभूमावशेषविश्वक्रोडीकारेण पूर्णया वृत्त्या 'तदेव' अहं-परामर्शात्म परं हृदयं विश्रान्तिधामतयावस्थितं, यतः प्रकाशस्यात्मनि न तु प्रकाश्ये देहादौ विश्रान्तिधामतयावस्थितं, यतः प्रकाशस्यात्मनि न तु प्रकाश्ये देहादौ विश्रान्तावहमित्येव परामर्शो दृश्यतां निरूप्यतामित्यर्थः । नहि अत्र प्रकाशातिरिक्तमन्यत् किञ्चिदपोह्यमपि सम्भवेत्—इति का कथा परामर्शान्तरस्येति भावः ॥ ६१ ॥

नन्वनुत्तरं शान्तं परं ब्रह्मैवास्ति—इति तत्र को नामायम् अहंपरामर्शो यस्यापि विश्रान्तिधामता स्यात् ?—इत्याशङ्कां शमयितुं प्राणतत्त्वसमुच्चारा-नन्तर्येणानुजोद्देशोद्दिष्टं चिदात्मनोच्चारमवतारयति—

**अनुत्तरविमर्शे प्राग्व्यापारादिविवर्जिते ॥ ६२ ॥**
**चिद्विमर्शपराहंकृत् प्रथमोल्लासिनी स्फुरेत् ।**

'प्राक्' पूर्वकोटौ उल्लिलसिषाद्यात्मभिर्व्यापारैरनुपहिते निस्तरङ्गजलधिप्रख्ये 'अनुत्तरात्मनि विमर्शे' परस्मिन् प्रकाशे प्रथममुल्लसनशीला, अत एव व्यतिरिक्त-विमृश्याभावात् 'चिद्विमर्शपरा' स्वात्ममात्रपरामर्शनतत्परा 'अहंकृत्' अहं परामर्शः स्फुरेत् येनास्य सर्वत्रैव स्वातन्त्र्यमुदियात्; स्वस्वातन्त्र्यमाहात्म्यादेव हि अनुत्तर-प्रकाशात्मा परमेश्वरः स्वं स्वरूपं गोपयित्वा प्रमाणादिदशामधिशयानः पृथग्भाव-जातमाभासयेत् ॥ ६२ ॥

---

यहाँ = ऊर्ध्व कुण्डलिनी भूमि में, अशेष विश्व को अपने में समाहित करके पूर्ण वृत्ति के साथ अहंपरामर्श वाला पर हृदय विश्रान्तिस्थल के रूप में स्थित हैं। क्योंकि प्रकाश की, आत्मा मे न कि प्रकाश्य देह आदि में विश्रान्ति होने पर 'अहम्' यही परामर्श देखना चाहिए = निरूपित करना चाहिए । प्रकाश को छोड़कर यहाँ कुछ अपोह्य भी सम्भव नहीं है । इसलिए दूसरे परामर्श की क्या बात यह तात्पर्य है ॥ ६१ ॥

प्रश्न—अनुत्तर शान्त तो परम ब्रह्म ही है तो फिर वहाँ यह अहंपरापर्श क्या है जो कि विश्रान्तिधाम होगा?—इस शङ्का को शान्त करने के लिए प्राणतत्त्व के समुच्चार के बाद अनुजोद्दिष्ट चिदात्मा के द्वारा उच्चार को प्रस्तुत करते हैं—

प्राग्व्यापार आदि से रहित अनुत्तर विमर्श में प्रथमोल्लासिनी चिद्विमर्शपर अहङ्कार स्फुरित होता है ॥ -६२-६३- ॥

प्राक् = पूर्वकोटि में उल्लसित होने की इच्छा आदि रूप व्यापार से रहित निस्तरङ्ग जलधि के समान अनुत्तरात्मा विमर्श में = पर प्रकाश में सबसे पहले उल्लासन स्वभाववाली, स्वात्ममात्र परामर्शन में तत्पर अहंकृत् = अहंपरामर्श, स्फुरित होता है जिससे इसका सर्वत्र स्वातन्त्र्य प्रकट होता है । अपने स्वातन्त्र्य की महिमा से ही अनुत्तरप्रकाशस्वरूप परमेश्वर अपने रूप को छिपाकर प्रमाण आदि

तदाह—

**तत उद्योगसक्तेन स द्वादशकलात्मना ॥ ६३ ॥**
**सूर्येणाभासयेद्भावं पूरयेदथ चर्चयेत् ।**

'ततो' ऽहंपरामर्शस्फुरणाद्धेतोः स परः प्रकाशः सङ्कुचितप्रमातृभूमिकावभासनपुरस्सरम् 'उद्योगः' अर्थावबिभासयिषा, तत्र 'सक्तेन' सदैव बहिर्मुखेन 'द्वादश' षण्ठवर्जमकारादिविसर्गान्ता याः 'कलाः' परामर्शास्तत्स्वभावेन प्राप्तपरिपूर्णस्वरूपेण प्रमाणात्मना 'सूर्येण' एकैकं भावम् आ ईषत्सङ्कुचितेन नीलसुखादिना रूपेण 'भासयेत्' बहिः सृजेत्, 'पूरयेत्' तथात्वेनैव कञ्चित्कालं स्थापयेत्, 'चर्चयेत्' स्वात्मसात्कारेण संहरेदित्यर्थः । यः कश्चनार्थक्रियार्थी हि प्रमाता प्रमाणोपारूढमेवार्थजातं प्रथममालोचयेत्, अनन्तरम् 'इदमित्थम्' इति विकल्पयेत्, तदनु 'ज्ञातोऽयं मयार्थः' इति संतोषाभिमानाद् बहीरूपताविलापनेन स्वात्मन्येव विश्रमयेत्—इत्यनुभवसाक्षिकोऽयमर्थः ॥ ६३ ॥

नन्वेव मवभासनादिरूपतामापन्नं भावजातं किं कुर्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**अथेन्दुः षोडशकलो विसर्गग्रासमन्थरः॥ ६४ ॥**

---

दशा को प्राप्त होता हुआ पृथक् तत्त्वसमूह को आभासित करता है ॥ ६२ ॥

वही कहते हैं—

इसी कारण वह उद्योग में लगे हुए द्वादश कलात्मक सूर्य के द्वारा तत्त्व को आभासित करता है फिर पूरित करता है और संहृत करता है ॥ -६३-६४- ॥

ततः = अहंपरामर्श के स्फुरण के कारण, वह = पर प्रकाश, संकुचित प्रमाता की भूमिका के अवभासन के बाद उद्योग = तत्त्वों को आभासित करने की इच्छा, उसमें सक्त = सदा बहिर्मुख बारह = षण्ठ (वर्णों ऋ ॠ ऌ ॡ) को छोड़कर अकार से लेकर विसर्ग तक, जो कलायें = परामर्श वह स्वभाव है जिसका अर्थात् प्राप्त परिपूरणरूप प्रमाणात्मक सूर्य के द्वारा, एक-एक भाव को आ = थोड़े संकुचित नील सुख आदि के रूप मे भासित करता है = बाह्य रचना करता है । पूरण करता है = उसी रूप में कुछ देर तक स्थापित करता है । चर्चित करता है = आत्मसात् कर संहृत करता है । जो कोई अर्थक्रिया चाहने वाला प्रमाता प्रमाण को प्राप्त पदार्थों का पहले आलोचन करता है फिर 'यह ऐसा है' इस प्रकार विकल्प करता है, उसके बाद 'मैने यह पदार्थ जान लिया' इस प्रकार सन्तुष्ट होकर बाह्यरूपता को मिटा कर अपने में ही विश्रान्त हो जाता है । यह विषय अनुभव—साक्षिक है ॥ ६३ ॥

प्रश्न—इस प्रकार अवभासन आदि रूपता को प्राप्त पदार्थसमूह क्या करेगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**सञ्जीवन्यमृतं बोधवह्नौ विसृजति स्फुरन् ।**
**इच्छाज्ञानक्रियाशक्तिसूक्ष्मरन्ध्रस्रुगग्रगम् ॥ ६५ ॥**
**तदेवम(तद)मृतं दिव्यं संविद्देवीषु तर्पकम् ।**

'अथ' प्रमोपारोहानन्तरं 'स्फुरन्' स्वेन रूपेणावभासमानोऽत एव 'षोडश' अकाराद्या बुद्धीन्द्रियाद्याश्च 'कला' यस्यासौ प्राप्तनिजपूर्णस्वरूपोऽत एव उच्छून-रूपतापत्त्या 'विसर्गस्य ग्रासः' तद्रूपतिरस्कारात्मान्तः, तेन 'मन्थरो' विस्रब्धो देहादिमेयरूप इन्दुः, 'सञ्जीवनी'—

'पुरुषे षोडशकले तामाहुरमृतां कलाम् ।'

इत्याद्युक्त्या विश्वसञ्जीवनहेतुरमाख्या सप्तदशी कला कलाषोडशकाप्याय-कारिधातुविशेषात्मकम् 'अमृतं बोधवह्नौ' परिमिते प्रमातरि 'विसृजति' प्रमातृ-प्रमेयाद्यात्मना स्थूलेन रूपेण समुल्लसतीत्यर्थः । तदुक्तेन प्रकारेणोल्लसितम् एतन्नीलसुखाद्यात्मना चिरस्य लब्धप्ररोहममृतम्, इच्छादय एव स्रुक्, तदग्रगं दिव्यं कृत्वा 'संविद्देवीषु तर्पकं' रूपादिविषयरसास्वादेन दृगादिदेवीः सर्वात्ममात्रविश्रान्ता विदध्यादित्यर्थः । सूक्ष्माणि रन्ध्राणि गोलकरूपाणीन्द्रियद्वाराणि । इदमुक्तं भवति —यत्किञ्चिद्भावजातं तदेषणीयतासमासादनपुरस्सरम् इन्द्रियद्वारोपारोहेण ज्ञेयता-मासाद्य तत्तदर्थक्रियाकारितया सर्वात्ममात्रविश्रान्त्युपजननेन संविदः पूर्णता-

---

इसके बाद स्फुरित होने वाला सोलह कला से युक्त तथा विसर्ग के ग्रास से मन्थर चन्द्र सञ्जीवनी अमृत को ज्ञान रूपी अग्नि में छोड़ता है । इच्छा ज्ञान क्रिया शक्ति सूक्ष्म रन्ध्र रूपी स्रुक् के आगे वर्तमान वह दिव्य अमृत संविद् देवी का तर्पक होता है ॥ -६४-६६- ॥

अथ = प्रभा पर आरूढ़ होने के बाद, स्फुरित होता हुआ = अपने रूप में अवभासित होने वाला, इसीलिए सोलह = अकार आदि तथा ज्ञानेन्द्रिय आदि, कलायें हैं जिसकी वह अर्थात् अपने पूर्ण स्वरूप को प्राप्त इसीलिए उच्छूनता को प्राप्त होने के कारण, विसर्ग का ग्रास = उस रूप का तिरस्कार, उसके कारण मन्थर = विस्रब्ध का अर्थात् देह आदि मेय रूप चन्द्रमा, सञ्जीवनी

'सोलह कला वाले पुरुष में उसे अमृता कला कहते हैं ।'

इत्यादि उक्ति से विश्व के सञ्जीवन का कारण अमा नामक सत्रहवीं कला, सोलह कलाओं का आपूरण करने वाले विशिष्ट धातु वाले अमृत को बोध अग्नि में = परिमित प्रमाता में, विसृष्ट करती है = प्रमाता प्रमेय आदि स्थूल रूप से समुल्लसित करती है । इच्छा इत्यादि ही स्रुवा है, उसके अग्रभाग में वर्त्तमान (नील सुख आदि) को दिव्य बना कर, संविद् देवियों की तुष्टिद्वारा चक्षु आदि देवियों को अपने स्वरूप में विश्रान्त बनाता है । सूक्ष्म रन्ध्र = गोलारूप इन्द्रियों के द्वारा ऐसा कहा जाता है—( इस विश्व में) जो कुछ पदार्थसमूह है वह पहले एषणीयता को

मावहतीति ॥ ६५ ॥

नन्वेवं संविद्देवीतर्पणेन कोऽर्थः—इत्याशङ्क्याह—

**विसर्गामृतमेतावद् बोधाख्ये हुतभोजिनि ॥ ६६ ॥**
**विसृष्टं चेद्भवेत्सर्वं हुतं षोढाध्वमण्डलम् ।**

यद् गुरुवरः—

'सर्वभावमयभावमण्डलं विश्वशक्तिमयशक्तिबर्हिषि ।
जुह्वतो मम समोऽस्ति कोऽपरो विश्वमेधमययज्ञयाजिनः ॥'

इति । अत्रामृतबीजाद्युद्धारः प्राग्व्याख्ययैव गतार्थः—इत्यतिरहस्यत्वात् नेह पुनरायस्तम् ॥ ६६ ॥

ननु यदि नामैतावत् विसर्गामृतं परप्रमात्रात्मना परामृष्टं, तावता षड्विधस्याध्वमण्डलस्य किमायातं यदेवमुक्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**यतोऽनुत्तरनाथस्य विसर्गः कुलनायिका ।**
**तत्क्षोभः कादिहान्तं तत्प्रसरस्तत्त्वपद्धतिः ॥ ६७ ॥**

---

प्राप्त होता है फिर इन्द्रियरूपी द्वार पर आरूढ़ हो ज्ञेयता को प्राप्त होता है फिर उन-उन अर्थक्रियाओं को करने के कारण (बाद में) अपने आप में विश्रान्ति को उत्पन्न कर संविद् की पूर्णता को बनाता है ॥ ६५ ॥

प्रश्न—इस प्रकार संविद् देवी को तृप्त करने से क्या लाभ है—यह शङ्का कर कहते हैं—

यदि बोधात्मक अग्नि में यह विसर्गामृत परित्यक्त होता है तो समस्त षडध्वसमूह का हवन हो जाता है ॥ -६६-६७- ॥

जैसा कि गुरुवर (कहते हैं)—

"विश्वशक्तिमय शक्ति की आग में समस्त भावों से युक्त भावसमूह का हवन करने वाला विश्वमेधमय यज्ञ को करने वाले मेरे से अतिरिक्त और कौन है ।"

यहाँ पर अमृतबीज आदि का उद्धार पहले की गई व्याख्या से ही गतार्थ हो गया इसलिए यहाँ विस्तार नही किया गया ।

प्रश्न—यह इतना विसर्गामृत पर प्रमाता के द्वारा परामृष्ट होता है तो उससे छ प्रकार के अध्व मण्डल का क्या सम्बन्ध जो ऐसा कहा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि कौलिकी शक्ति अनुत्तरनाथ का विसर्ग है, क से लेकर ह तक उसका क्षोभ है और उस (विसर्ग) का तत्त्वपद्धति है अर्थात् इन्हीं बीजों में सारे तत्त्व निहित हैं ॥ -६७ ॥

'कुलनायिका' इति कौलिकी शक्तिः । यदुक्तं प्राक्—

'अनुत्तरं परं धाम तदेवाकुलमुच्यते ।
विसर्गस्तस्य नाथस्य कौलिकी शक्तिरुच्यते ॥' (३।१४४)

'कादिहान्तमिदं प्राहुः क्षोभाधारतया बुधाः ।' (३।१८०) इति । 'तत्क्षोभ' इति तस्य विसर्गस्य क्षोभः, क्षोभाधार इत्यर्थः । यदुक्तम्—

इति । 'तत्प्रसर' इति तस्य कादिहान्तस्य क्षोभाधारस्य 'प्रसरः' प्रपञ्च इत्यर्थः । यदुक्तम्—

'पृथिव्यादीनि तत्त्वानि पुरुषान्तानि पञ्चसु ।
क्रमात् कादिषु वर्गेषु मकारान्तेषु सुव्रते ॥
वाय्वग्निसलिलेन्द्राणां धारणानां चतुष्टयम् ।
तदूर्ध्वं शादिविख्यातं पुरस्ताद्ब्रह्मपञ्चकम् ॥
अमूला तत्क्रमाज्ज्ञेया क्षान्ता सृष्टिरुदाहृता ।' (प०त्री० ७)

इति ॥ ६७ ॥

ननु यदि नामननुत्तरनाथस्य विसर्गः कौलिकी शक्तिः, तन्मातृकोदये किमेवं प्रदर्शितं न वा ?—इत्याशङ्क्याह—

---

कुल नायिका = कौलिकी शक्ति । जैसा कि पहले कहा है—

"(जो) अनुत्तर परमधाम है वही अकुल कहा जाता है । उस परमात्मा का विसर्ग कौलिकी शक्ति कही जाती है ।" (३।१४४)

तत्क्षोभ = उस = विसर्ग का क्षोभ अर्थात् क्षोभ का आधार—यह अर्थ है । जैसा कि कहा है—

विद्वान् लोग इस 'क' से लेकर 'ह' पर्यन्त को क्षोभ का आधार कहते हैं ।"

तत्प्रसर = उसका = 'क' से लेकर 'ह' पर्यन्त वाले क्षोभाधार का, प्रसर = प्रपञ्च (= विस्तार)। जैसा कि कहा है—

"हे सुव्रते ! पृथिवी से लेकर पुरुष पर्यन्त तत्त्व 'क' से लेकर 'म' पर्यन्त पाँच वर्गों में क्रमशः (स्थित है) । वायु (= य), अग्नि (= र), सलिल (= ल), और इन्द्र (= व) इनमें चार धारणायें (क्रमश राग, विद्या, कला और माया) स्थित है । उसके ऊपर श से लेकर (क्ष वर्ण पर्यन्त) पहले के पाँच ब्रह्म (= महामाया, शुद्ध विद्या, ईश्वर सदाशिव और शक्ति) हैं । 'अ' इस सृष्टि का मूल है और (यह सृष्टि) क्ष वर्ण तक कही गई है" ॥ ६७ ॥ (प. त्री. ६.७-१।२)

प्रश्न—यदि अनुत्तरनाथ का विसर्ग ही कौलिकी शक्ति है तो मातृका के उदय में क्या ऐसा दिखलाया गया है या नहीं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**अंअ इति कुलेश्वर्या सहितो हि कुलेशिता ।**

यदुक्तम्—

'अत्र प्रकाशमात्रं यत्स्थिते धामत्रये सति ।
उक्तं बिन्दुतया शास्त्रे शिवबिन्दुरसौ मतः ॥'
(तं०आ० ३।१३४) इति ।

'अस्यान्तर्विसिसृक्षासौ या प्रोक्ता कौलिकी परा।
सैव क्षोभवशादेति विसर्गात्मकतां ध्रुवम् ॥' (तं० ३।१३७)

इति च ॥

ननु 'शक्तिमतः खलु शक्तिरनन्या' इत्याद्युक्तयुक्त्या शक्तिमतः शक्तेश्च विश्लेषो नास्ति—इति कथमनयोर्भेदेनोदयः प्रदर्शितः ?—इत्याशङ्क्याह—

**परो विसर्गविश्लेषस्तन्मयं विश्वमुच्यते ॥ ६८ ॥**

विसर्गस्य 'विश्लेषो' विश्लिष्टो विसर्ग इत्यर्थः । अत एव शक्तिमतो भेदित्वात् परः—इत्युक्तम् । तत्स्फार एव च विश्वमित्युक्तं 'तन्मयं विश्वमुच्यते' इति । तदुक्तम्—

'शक्तिश्च शक्तिमांश्चेति पदार्थद्वयमुच्यते ।

---

अं अः यह कुलेश्वरी के सहित रहना ही कुलेशिता है ॥ ६८- ॥

जैसा कि कहा है—

तीनों धामों के स्थित होने पर जो यहाँ प्रकाशमात्र बिन्दु कहा गया है । शास्त्र में उसे शिव बिन्दु माना गया है । (तं. आ. ३।१३४)

उसके अन्दर यह सृष्टि करने की इच्छा जो कि परा कौलिकी कही गई हैं, वही क्षोभ के कारण निश्चित रूप से विसर्गात्मकता को प्राप्त होती हैं । (तं. आ. ३।१३७)

प्रश्न—'शक्ति शक्तिमान् से अभिन्न हैं' इत्यादि उक्त युक्ति के द्वारा शक्तिमान् और शक्ति का भेद तो है नहीं तो फिर इन दोनों का भेदपूर्वक उदय कैसे कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

विसर्ग का विश्लेष ही पर है । जो उससे व्याप्त हैं उसे विश्व कहा जाता है ॥ -६८ ॥

विसर्ग का विश्लेष अर्थात् विश्लिष्ट विसर्ग । इसीलिए शक्तिमान् से भिन्न होने के कारण 'पर' कहा गया है । उसका स्फार ही विश्व है—इसलिए कहा गया—'तन्मय विश्व कहलाता है ।'

वही कहा है—

शक्तयोऽस्य जगत् कृत्स्नं शक्तिमांस्तु महेश्वरः ॥'

इति । एवं विसर्गामृते परप्रमात्रात्मतया परामृष्टे षड्विधोऽपि अध्वा तत्सादेव भवेत्—इति युक्तमुक्तं 'हुतं षोढाध्वमण्डलं भवेत्' इति ॥ ६८ ॥

अतश्च तदधिकारेणैव सर्वमिदं बाह्यमर्चनादि विधेयम् ?—इत्याह—

**वित्प्राणगुणदेहान्तर्बहिर्द्रव्यमयीमिमाम् ।**
**अर्चयेज्जुहुयाद्ध्यायेदित्थं सञ्जीवनीं कलाम् ॥ ६९ ॥**

'इत्थम्' उक्तेन प्रकारेणेमामेव निखिलजगदाप्यायकारिणीममाख्यां सञ्जीवनी-कलामाश्रित्य सार्वात्म्यप्रतिपत्तितत्त्वमर्चनादि विदध्यात्; यतो विद्याज्या परा संवित्, प्राणबुद्धिदेहात्मानः प्रमातारश्च याजकाः, तदपेक्षया अन्तर्बहीरूपाणि रत्नपञ्चक-तत्प्रतिनिधिरूपकुङ्कुमाद्यात्मकानि यागसाधनभूतानि द्रव्याणि च प्रकृतिर्यस्यास्तां तत्स्फारसारामित्यर्थः ॥ ६९ ॥

नन्वेवमर्चनादि सिद्ध्येत् यद्येषा विसर्गभूरासाद्येत, तदासादन एव हि महान् संरम्भो यो युगसहस्रैरपि पारं न यायात्—इत्यपर्यवसितमेव शास्त्रार्थानुष्ठानं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

शक्ति और शक्तिमान् दो पदार्थ कहे जाते हैं । सम्पूर्ण संसार इसकी शक्ति है और महेश्वर शक्तिमान् हैं ।

इस प्रकार पर प्रमाता के रूप में विसर्गामृत का परामर्श होने पर छ हों प्रकार का अध्वा उसी रूप का हो जाता है—इस प्रकार ठीक ही कहा—छ अध्वमण्डल हुत हो जाता है ॥ ६८ ॥

इसलिए उसके अधिकार से ही यह बाह्य अर्चन आदि करना चाहिए—यह कहते हैं—

इस प्रकार इस सञ्जीवनी कला का विद्या, प्राण, गुण देह के रूप मे तथा अन्तर और बाह्य द्रव्य के रूप में ध्यान अर्चन एवं हवन करना चाहिए ॥ ६९ ॥

इत्थम् = उक्त प्रकार से, इसी = सम्पूर्ण जगत् का पूरण करने वाली अमा नामक सञ्जीवनी कला को आधार बनाकर सर्वात्मता के ज्ञान का सारभूत अर्चन आदि करना चाहिए । क्योंकि परा संवित् ही याज्य है; प्राणबुद्धि देहरूपी प्रमाता लोग याजक है, और उसकी अपेक्षा अन्दर और बाह्य रूप पाँचरत्न उसके प्रतिनिधिरूप कुंकुम आदि याग के साधनस्वरूप द्रव्य है प्रकृति जिसकी, उसकों अर्थात् उसके स्फाररूप तत्त्व वाली (की पूजा करनी चाहिये) ॥ ६९ ॥

प्रश्न—इस प्रकार का अर्चन आदि तब सिद्ध हो जब यह विसर्गभूमि प्राप्त हो । उसका प्राप्त होना ही बहुत कठिन कार्य है जो कि हजारों युगों मे भी पार न

**आनन्दनाडीयुगलस्पन्दनावहितौ स्थितः ।**
**एनां विसर्गनिःष्यन्दसौधभूमिं प्रपद्यते ॥ ७० ॥**

आनन्दप्रधानं यत् सिद्धयोगिनीसंबन्धि वराङ्गलक्षणं 'नाडीयुगलं' तस्य यत् 'स्पन्दनं' रिरंसया परस्परौन्मुख्यं तत्र 'अवहितिः' षडरमुद्राप्रवेशादिक्रमेण तदेकाग्रता तत्र 'स्थितः' प्ररोहं प्राप्तः सन् एनां सञ्जीवनीं कलां 'विसर्गस्य' विसिसृक्षात्मकस्य पारमेश्वरस्य रूपस्य चरमधातोश्च 'निःष्यन्दः' प्रसरस्तस्य 'सौध-भूमिं' विश्रान्तिस्थानं स एव आनन्दातिशयकारित्वात् 'सौधं' सुधासमूहस्तस्य 'भूमिम्' आकरस्थानं प्रपद्यते, तदैकात्म्यमासादयेदित्यर्थः । एतदुक्तं भवति—इह खलु सर्वेषां ग्राम्यधर्मसेवनं तावदनुक्तसिद्धं, तत्रैव युक्तिलेशमाश्रित्य अवधान-मात्रमेव चेत् कृतं तदयत्नेनैव विसर्गभूः समासादिता भवेत्—इति को नामात्र संरम्भो यदसिद्ध्या शास्त्रर्थानुष्ठानमप्यपर्यवसितं स्यादिति ॥ ७० ॥

नन्वस्तु नाम अस्योपायस्य सुखसाधनत्वं, किन्तु यत्रोपायजालमपि भग्नशक्ति संवृत्तं, तत्र किमनेनैककेनैव कार्यम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**शाक्ते क्षोभे कुलावेशे सर्वनाड्यग्रगोचरे ।**

---

पाया जा सके । इस प्रकार शास्त्र के विषय का अनुष्ठान अधूरा ही रहेगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

योगी दोनों आनन्द नाडियों (= लिङ्ग और योनि) के स्पन्दन की एकाग्रता में स्थित होकर इस विसर्ग निःष्यन्द की विश्रान्तिस्थली को प्राप्त करता है ॥ ७० ॥

आनन्द की प्रधानता वाला जो सिद्धयोगिनी से सम्बद्ध वराङ्गलक्षण नाडीद्वय, उसका जो स्पन्दन = रमण करने की इच्छा से परस्पर उन्मुखता, उस विषय में अवधान = षडरमुद्रा प्रवेश आदि के क्रम से उन दोनो की एकाग्रता, उसमें स्थित = प्ररोह को प्राप्त होता हुआ उस सञ्जीवनी कला को जो कि विसर्ग का = त्यागात्मक पारमेश्वररूप चरमधातु का निःष्यन्द = प्रसर, उसकी सौधभूमि = आकर स्थान, को प्राप्त होता है अर्थात् उसके साथ एकाकार हो जाता है । ऐसा कहा है—इस संसार में सभी लोगों के लिए ग्राम्य धर्म (= स्त्रीपुरुष मैथुन) का सेवन स्वतः सिद्ध है । उसी में थोड़ी सी युक्ति का आश्रय लेकर थोड़ा अवधान यदि कर दिया गया तो बिना प्रयास के विसर्ग भूमि प्राप्त हो जाती है । इसलिये इसमें कहाँ अधिक प्रयास है जिसके सिद्ध न होने से शास्त्रोक्त अनुष्ठान भी पूरा नहीं होगा ॥ ७० ॥

प्रश्न—यह उपाय सुख का साधन बने (यह तो ठीक है) किन्तु जहाँ उपायों के समूह की भी शक्ति भग्न हो जाती है वहाँ यह एक उपाय क्या करेगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**व्याप्तौ सर्वात्मसङ्कोचे हृदयं प्रविशेत्सुधी ॥ ७१ ॥**

'शाक्ते क्षोभे' इति बाह्यशक्तिसंभोगे । यदुक्तम्—

'शक्तिसङ्गमसंक्षुब्धशक्त्यावेशावसानिकम् ।
यत्सुखं ब्रह्मतत्त्वस्य तत्सुखं स्वाक्यमुच्यते ॥'
(वि०भै० ६९ श्लो०) इति ।

'कुलावेश' इति बाह्यशक्त्यभावेऽपि 'कुलस्य' शाक्तस्य स्वरूपस्य 'आवेशे' स्मरणपुरस्सरं भावनातिशयात् तन्मयीभावे इत्यर्थः । तदुक्तम्—

'लेहनामन्थनाकोटैः स्त्रीसुखस्य भरात् स्मृतेः ।
शक्त्यभावेऽपि देवेशि भवेदानन्दसंप्लवः ॥'
(वि० भै० ७० श्लो०) इति ।

'सर्वनाडीनामग्रगोचरे' प्रधाने पार्यन्तिके वा विषये द्वादशान्ते । यदुक्तम्—

'यथा यथा यत्र तत्र द्वादशान्ते मनः क्षिपेत् ।
प्रतिक्षणं क्षीणवृत्तेर्वैलक्षण्यं दिनैर्भवेत् ॥'
(वि०भै० ५१ श्लो०) इति ।

---

शाक्त क्षोभ होने पर, कुल का आवेश हो जाने पर, सभी नाडियों के प्रान्त देश में व्याप्ति होने पर, सर्वात्मना सङ्कोच होने के पश्चात् विद्वान् हृदय में प्रवेश कर जाता है ॥ ७१ ॥

शाक्त क्षोभ होने पर = बाह्य शक्ति का संभोग होने पर—जैसा कि कहा गया है—

जो शक्ति के सङ्गम से संक्षुब्ध है तथा जिसका अवसान शक्ति के आवेश में होता है, ऐसा जो ब्रह्म तत्त्व का सुख वही अपना सुख कहलाता है ॥ (वि०भै० ६९)

कलावेश होने पर अर्थात् बाह्य शक्ति (= स्त्री) कि अभाव में भी कुल का = शाक्त अपने रूप का, आवेश होने पर = स्मरणपूर्वक अत्यधिक भावना के कारण तन्मयीभाव होने पर । वही कहा है

'स्त्री के अभाव में भी हे देवेशि! चुम्बन से लेकर मैथुनी क्रिया तक के सभी सुख के स्मरण के भार से आनन्द का प्रवाह होता है ॥' (वि०भै० ७०)

सब नाड़ियों के अग्रगोचर में = प्रधान अथवा पार्यन्तिक विषय = द्वादशान्त, में । जैसा कि कहा गया है—

"जिस किसी प्रकार जहाँ कहीं भी द्वादशान्त में मन को लगाना चाहिए । इस प्रकार प्रतिक्षण क्षीणवृत्ति वाले (साधक) को (वैलक्षण्य की प्रतीति होने लगती है)" (वि. भै. ५१)

यद्वा 'अग्रगोचरे' प्रान्तदेशे यत्र कक्षादाविवाङ्गुलीभिर्मृदुप्रचोदनेन महानानन्दो जायते । यदुक्तम्—

'कुहनेन प्रयोगेन सद्य एव मृगेक्षणे।
समुदेति महानन्दो येन तत्त्वं विभाव्यते॥'

(वि०भै० ६६ श्लो०) इति ।

'व्याप्तौ' इति सार्वात्म्यप्रतिपत्त्या सर्वाक्षेपकारिणि विकाससमाधावित्यर्थः । यदुक्तम्—

'सर्वज्ञः सर्वकर्ता च व्यापकः परमेश्वरः ।
स एवाहं शैवधर्मा इति दार्ढ्याच्छिवो भवेत् ॥'

(वि०भै० १०९ श्लो०) इति ।

'जलस्येवोर्मयो वह्नेर्ज्वालाभङ्गा प्रभा रवेः ।
ममैव भैरवस्यैता विश्वभङ्ग्यो विभेदिताः ॥'

(वि०भै० ११० श्लो०)

इति च । 'सर्वात्मसङ्कोच' इति सर्वेणात्मना बाह्यस्य सङ्कोचे 'नैतद्वस्तु सत् किञ्चित्' इति भावनायामित्यर्थः । यदुक्तम्—

'निराधारं भवेज्ज्ञानं निर्निमित्तं भ्रमात्मकम् ।
तत्त्वतः कस्यचिन्नैतदेवं-भावी शिवः प्रिये ॥'

(वि०भै० ९९ श्लो०) इति ।

---

अथवा अग्रगोचर = प्रान्त देश मे जहाँ कक्ष (स्कन्ध का अधोभाग-काँख-) आदि मे अङ्गुलियों के द्वारा गुदगुदाने से महान् आनन्द होता है । जैसा कि कहा है—

हे मृगनयनि ! कुहन (= स्पर्श करना गुदगुदाना आदि) एवं प्रयोग (आलिङ्गन आदि मैथुनी क्रिया) के द्वारा महान् आनन्द उत्पन्न होता है जिससे ब्रह्म तत्त्व का अनुभव किया जाता है । (वि. भै. ६६)

व्याप्ति होने पर = सर्वात्मक ज्ञान होने पर, सभी का आक्षेप करने वाली विकास समाधि होने पर । जैसा कि कहा गया है—

'(जो) सर्वज्ञ सर्वकर्त्ता और व्यापक है (वही) परमेश्वर हैं । शैव धर्म वाला मैं भी वही हूँ'—इस प्रकार की दृढता होने से (साधक) शिव हो जाता है ॥ (वि. भै. १०९) और भी

'जैसे लहरें जल की, ज्वाला अग्नि की और प्रभा सूर्य की भङ्गिमायें हैं उसी प्रकार ये भिन्न-भिन्न विश्व भङ्गियाँ मुझ भैरव की हैं ।' (वि. भै. ११०)

सर्वात्म सङ्कोच होने पर = समस्तरूप में बाह्य का सङ्कोच होने पर अर्थात् यह

तथा

'इन्द्रजालमयं विश्वं न्यस्तं वा चित्रकर्मवत् ।
भ्रमाद्वा ध्यायतः सर्वं पश्यतश्च सुखोदयः ॥'
(वि०भै० १०२ श्लो०) इति ।

एवमादौ विषये 'सुधीः' पूर्णज्ञानो यः कश्चिदपश्चिमजन्मा स 'हृदयं प्रविशेत्' विसर्गभुवमधिशेत इत्यर्थः ॥ ७१ ॥

ननु यद्येवमत्रानेके उपायाः संभवन्ति तत् कथं शाक्तस्यैव क्षोभस्य प्राधान्येन निर्देशः कृतः ?—इत्याशङ्क्याह—

**सोमसूर्यकलाजालपरस्परनिघर्षतः ।**
**अग्नीषोमात्मके धाम्नि विसर्गानन्द उन्मिषेत् ॥ ७२ ॥**

'सोमसूर्ययोः' मेयमानयोर्यच्छब्दाद्यात्म श्रोत्रादिरूपं च 'कलाजालं' तस्य योऽसौ ग्राह्यग्राहकभावात्मा परस्परं सङ्घट्टः, ततस्तदुभयक्रोडीकारात् चक्रानुचक्र-देवीरूपं 'कलाजालं' तस्य परस्परं मेलनात्मा सङ्घर्षः, ततः—

---

कुछ भी वस्तु सत् नहीं है—ऐसी भावना होने पर । जैसा कि कहा गया है—

"(साधक को) बिना किसी कारण और बिना किसी आधार के ज्ञान उत्पन्न होता है । (प्रथम स्थिति मे) यह भ्रमात्मक होता है । किसी को यह तात्त्विक ज्ञान नहीं होता । यदि किसी को ऐसा ज्ञान हो जाय तो हे प्रिये ! वह शिव हो जाता है ।"

तथा

"यह संसार इन्द्रजालमय है अथवा चित्रकर्म की भांति किया गया है । अथवा भ्रम है—ऐसा ध्यान करने वाले की या ऐसी दृष्टि रखने वाले का सुख मिलता है ॥"

इस प्रकार के विषय में सुधी = पूर्ण ज्ञान वाला, जो कोई अन्तिम जन्म वाला है वह हृदय में प्रवेश करता है = विसर्ग भूमि में पहुँच जाता है ॥ ७१ ॥

प्रश्न—यदि इस प्रकार इस विषय में अनेक उपाय संभव हैं तो फिर शाक्त ही क्षोभ का मुख्य रूप में क्यों निर्देश किया गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

सोमसूर्यात्मक कलाजाल के परस्पर घर्षण से अग्नीषोमात्मक धाम में विसर्ग के आनन्द का उन्मेष होता है ॥ ७२ ॥

सोम सूर्य का = प्रमेय और प्रमाण का जो शब्दादि रूप और श्रोत्र आदि रूप कलाजाल उसका जो ग्राह्यग्राहक सम्बन्ध रूप परस्पर सङ्घट्ट उससे = उन दोनों के एक हो जाने से, चक्रानुचक्र देवी रूप कलाजाल उसका परस्पर मेलन रूप सङ्घर्ष, उससे

'शुचिर्नामाग्निरुद्भूतः सङ्घर्षात् सोमसूर्ययोः ।'

इत्याद्युक्त्या अग्नीषोमात्मके मध्यमे धाम्नि अनुप्रवेशेन 'विसर्गानन्द उन्मिषेत्' मुख्यया वृत्त्या चरमधातुप्रक्षेपात्म परं सामरस्यमुदियात्, यदनुकल्पतया पुनरन्यत्रानन्द उपचर्यते येन तदपि परसंविदनुप्रवेशे निमित्ततां यायात् ॥ ७२ ॥

एतदेवोपसंहरति—

**अलं रहस्यकथया गुप्तमेतत्स्वभावतः ।**
**योगिनीहृदयं तत्र विश्रान्तः स्यात्कृती बुधः ॥ ७३ ॥**

यत एतद्योगिनीनां 'हृदयं' परमं विश्रान्तिस्थानम्, अत एव स्वभावतो गुप्तमित्यभिहितम्, यदभिप्रायेणैव—

'एतन्नायोगिनीजातो नारुद्रश्चापि विन्दति ।' (प०त्री० १० श्लो०)

इत्याद्यन्यत्रोक्तम् । 'तत्र' इति योगिनीहृदयात्मनि विसर्गोन्मेषे, 'बुध' इत्यनेनात्र ज्ञानित्वस्यैव प्राधान्यम्—इति कटाक्षितम् ॥ ७३ ॥

नन्वत्र विश्रान्तस्य किं नामाभिज्ञानम् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

'सोम और सूर्य के संघर्ष से शुचि नामक अग्नि उत्पन्न होता है ।'

इत्यादि उक्ति के द्वारा अग्नीषोमात्मक मध्यधाम में अनुप्रवेश के द्वारा, विसर्गानन्द का उन्मेष होता है = मुख्य वृत्ति के द्वारा वीर्यप्रक्षेपरूप परमसामरस्य का उदय होता है जिसके अनुकला के रूप में दूसरी जगह आनन्द का उपचार होता है जिससे वह (= दूसरा विषय) भी परासंवित् के अनुप्रवेश में निमित बनता है ॥ ७२ ॥

इसी का उपसंहार करते हैं—

अब रहस्य की कथा रहने दीजिए । यह योगिनीहृदय स्वभावतः गुप्त है । ज्ञानी यहाँ विश्रान्तिलाभ कर कृतकृत्य हो जाता है ॥ ७३ ॥

चूँकि यह योगिनियों का हृदय = परम विश्रान्ति स्थान है । इसीलिए इसे स्वभावतः गुप्त कहा गया है। । जिस अभिप्राय से कि—

जो योगिनीभू नहीं है और न रुद्र है वह इसे नहीं प्राप्त करता ।
(परात्री. १०)

इत्यादि (बातें) अन्यत्र गयी हैं । तत्र = योगिनीहृदय रूप विसेर्गान्मेष म । 'बुधः' इस (पद) से इस विषय में ज्ञान का ही प्राधान्य है—ऐसा कटाक्ष किया गया है ॥ ७३ ॥

प्रश्न—यह विश्रान्तिलाभ करने वाले की पहचान क्या है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**हानादानतिरस्कारवृत्तौ रूढिमुपागतः ।**
**अभेदवृत्तितः पश्येद्विश्वं चितिचमत्कृतेः ॥ ७४ ॥**

हेयोपादेयविषययोर्हानादानयोः

'मा किञ्चित्त्यज मा गृहाण ।' (अनु० ७ श्लो०)

इत्याद्युक्तिवशात् यस्तिरस्कारः, तत्र येयं निर्विकल्पात्मिका वृत्तिः, तत्र 'चितिचमत्कृतेः चिदैकात्म्यविमर्शात् प्ररोहं प्राप्तः सन् विश्वमभेदवृत्तितः 'पश्येत्' स्वात्मैकात्म्येन जानीयादित्यर्थः । तेनेदमेवास्य मुख्यं लक्षणं परतत्त्वान्तःप्रवेशे यत् हानादानतिरस्कारेण स्वात्ममात्र एवावस्थानमिति । अत एवानेन चिदात्मोच्चारानन्तर्येणानुजोद्देशोद्दिष्टः परतत्त्वान्तःप्रवेशोऽपि निर्णेतुमुपक्रान्तः । भेदेऽपि हि सति हेयोपादेयविभागः, स एव यस्य विगलितस्तस्य किं नाम हेयं किं वोपादेयम्—इति पूर्णैवास्य परा संविदुल्लसेत् ॥ ७४ ॥

तदाह—

**अर्थक्रियार्थितादैन्यं त्यक्त्वा बाह्यान्तरात्मनि ।**
**स्वरूपे निर्वृतिं प्राप्य फुल्लां नाददशां श्रयेत् ॥ ७५ ॥**

---

हान और उपादान के तिरस्कार की वृत्ति में रूढि को प्राप्त (योगी) चैतन्य के चमत्कार के कारण विश्व को अभेद की अवधारणा से देखता है ॥ ७४ ॥

हेय और उपादेय विषयों के त्याग और ग्रहण का

'न कुछ छोड़ो न कुछ लो' (अनुत्तरा ७)

इत्यादि उक्ति के कारण जो तिरस्कार उस विषय में जो निर्विकल्पात्मक वृत्ति, उसमें चित् के चमत्कार से = चित् के साथ एकात्मता का विमर्श होने से, प्ररोह को प्राप्त होता हुआ विश्व की अभेदवृत्ति से प्ररोह को प्राप्त होता हुआ, विश्व को अभेद वृत्ति से देखता है अपने साथ एक रूप सा जानता है—यह अर्थ है । इस प्रकार इसका मुख्य लक्षण यही है कि, परतत्त्व के अन्दर प्रवेश होने के बाद जो हान और उपादान के तिरस्कार के साथ स्वात्ममात्र में स्थित होना । इसलिए इसके द्वारा चिदात्मा के उच्चार के बाद अनुजोद्दिष्ट परतत्वान्तःप्रवेश के भी निर्णय के लिए उपक्रम हो गया । भेद होने पर ही हेय और उपादेय का विभाग होता है। जिसका वही (= भेद ही) विगलित हो गया उसके लिए क्या हेय और क्या उपादेय? इस प्रकार उसके लिए तो पूर्ण परा संवित् ही उल्लंसित होती है ॥ ७४ ॥

वही कहते है—

अर्थक्रिया की आकाङ्क्षा की दीनता को छोड़कर बाह्य और आन्तर

इह खलु तत्त्वान्तरनुप्रविष्टो योगी बाह्यान्तरस्वभावे नीलसुखादावर्थजाते हेयोपादेयविभागाभावात् तत्तत्प्रतिनियतार्थक्रियाकाङ्क्षादैन्यमपहाय सर्वभावानां संह्रियमाणत्वात् आकाशबीजस्योद्धारः । तदनु तस्यैव प्रोहाद्विकस्वरां 'नाददशां श्रयेत्' इति विमर्शात्मिकां विश्वोत्तीर्णां संविदमासादयेदित्यर्थः । एवं च प्रथमं विश्वसंहारस्योपक्रान्तत्वात् आकाशबीजस्योदयः, तदनु तस्यैव प्ररोहात् संहारकुण्डलिनीबीजस्य—इति श्रीपिण्डनाथसंबन्ध्याद्यवर्णद्वयमपि अनेनोद्धृतम् ॥ ७५ ॥

नन्वेवमासादितयापि अनया कोऽर्थः स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**वक्रमन्तस्तया सम्यक् संविदः प्रविकासयेत् ।**
**संविदक्षमरुच्चक्रं ज्ञेयाभिन्नं ततो भवेत् ॥ ७६ ॥**

'तया' विश्वोत्तीर्णसंविद्रूपया नाददशया सम्यक् विश्वोपसंहारपुरस्सरं भेदतिरस्कारेण मार्गशुद्धिमादधानया विश्वोत्तीर्णत्वेऽपि विश्वमय्याः परस्याः संविदो 'अन्तर्वक्त्रम्' अन्तर्मुखं रूपम् एवंविधो योगी 'प्रविकासयेत्' विकासयोग्यं विदधातीत्यर्थः । 'ततः' संविदो विकासयोग्यताधानाद्धेतोः 'संविदां' नीलादि-

---

स्वभाव वाले (विषयों की) स्वरूप में निर्वृति को प्राप्त कर पूर्ण विकास वाली नाद दशा को प्राप्त करना चाहिए ॥ ७५ ॥

इस अवस्था में वर्त्तमान तत्त्वान्तर में अनुप्रविष्ट योगी बाह्य एवं आन्तर स्वभाव वाले नील (= घट इत्यादि) तथा सुख आदि विषयसमूह का हेयोपादेयविभाग न होने के कारण उन-उन प्रतिनियत अर्थक्रिया की आकांक्षा की दीनता को छोड़कर समस्त पदार्थों के संहृत हो जाने के कारण आकाशबीज (= हं) का उद्धार होने के बाद उसी के प्ररोह से विकस्वर नाद दशा का आश्रयण करे अर्थात् विमर्शात्मक और विश्वोत्तीर्ण संविद् की प्राप्ति करे । और इस प्रकार पहले विश्वसंहार का उपक्रम होने से आकाश बीज का उदय होता है, उसके बाद उसी के प्ररोह से संहारकुण्डलिनीबीज का (उदय होता है) इस प्रकार श्री पिण्डनाथ सम्बन्धी प्रथम दो वर्ण भी इसी के द्वारा उद्धृत हो गए ॥ ७५ ॥

प्रश्न—इस प्रकार आसादित भी इसके द्वारा क्या लाभ होगा ?—ऐसी शङ्का कर कहते हैं—

(योगी) उसके द्वारा संविद् के अन्तर्मुख को विकसित करता है । इस कारण संविद् इन्द्रियाँ एवं प्राणों का चक्र ज्ञेय से अभिन्न हो जाता है ॥ ७६ ॥

उसके द्वारा = विश्वोत्तीर्ण संविद् रूप नाददशा के द्वारा, सम्यक् = विश्व के संहार के साथ भेदनिवारण के द्वारा मार्गशुद्धि को बनाती हुई, विश्वोत्तीर्ण होने पर भी विश्वमयी परासंविद् का, अन्तर्वक्त्र = अन्तर्मुख रूप, इस प्रकार का योगी, प्रविकासित करता है = विकास के योग्य बनाता है । इससे = संविद् में विकास

ज्ञानानाम् 'अक्षाणां' तदुत्पत्तिनिमित्तभूतानामिन्द्रियाणां 'मरुतां' तत्सामान्यवृत्त्यात्मनां प्राणादिरूपाणां यत् मातृमानमेयस्वभावं चक्रं, तत् शून्यप्रमात्रपेक्षया विश्व भावरूपं यज्ज्ञेयं, तदभिन्नमकिञ्चिद्रूपं भवेत् ॥ ७६ ॥

नन्वेवमपि भावसंस्कारस्य विद्यमानत्वात् एकान्ततो भेदविगलनं न वृत्तम्—इति कथं संविन्मात्रात्मन्यनुप्रवेशः सिद्ध्येत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तज्ज्ञेयं संविदाख्येन वह्निना प्रविलीयते ।**
**विलीनं तत् त्रिकोणेऽस्मिञ्शक्तिवह्नौ विलीयते ॥ ७७ ॥**

'तत्' अभावात्म ज्ञेयं परप्रमात्रात्मना संविदाख्येन वह्निना प्रकर्षेण निःसंस्कारं 'विलीयते' विगलति, संविदग्निरेवावशिष्यत इत्यर्थः । अनेनाभावस्यापि विलापनादग्निबीजस्योद्धारः कृतः । एवं 'विलीनं' संविन्मात्रात्मतामापन्नमपि तज्ज्ञेयं संवित्त्वान्यथानुपपत्त्या अस्मिन् इच्छादिशक्तित्रयात्मनि 'त्रिकोणे शक्तिवह्नौ' सर्वशक्तिक्रोडीकारिण्यां स्वातन्त्र्यशक्तौ 'विलीयते' तन्मात्रसारतया प्रस्फुरतीत्यर्थः । एवमनेन संविन्मात्र एव विश्रान्तेः शक्तिबीजस्याप्युद्धारः कृतः । इह खलु इदमेव संविदः संवित्त्वं यत् परम्रष्टृत्वं नाम, यस्य विमर्शः स्पन्दो हृदयं विसर्गः—

---

की योग्यता के आधान के कारण, संविदों का = नील आदि विज्ञानों का, अक्षों का = उस (विज्ञानो) की उत्पत्ति के कारणभूत इन्द्रियों का, मरुतों का = उनकी सामान्य वृत्ति वाले प्राण आदि रूपों का, जो प्रमाता प्रमाण और प्रमेय रूप चक्र है वह शून्य प्रमाता की अपेक्षा विश्वभाव रूप जो ज्ञेय उससे अभिन्न अर्थात् अकिञ्चिद्रूप हो जाता है ॥ ७६ ॥

प्रश्न—ऐसा होने पर भी भावसंस्कार के विद्यमान रहने से भेद का ऐकान्तिक नाश तो नहीं हुआ तो फिर कैसे संविन्मात्र में प्रवेश सिद्ध होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

संविद् रूपी अग्नि के द्वारा वह ज्ञेय विलीन हो जाता है । और विलीन हुआ वह (= ज्ञेय) इस त्रिकोणशक्ति रूपी अग्नि में विलीन हो जाता है ॥ ७७ ॥

वह = अभावात्मक, ज्ञेय परप्रमाता रूप संविद् नामक अग्नि के द्वारा, प्रकर्ष के साथ = संस्काररहित रूप में, विलीन हो जाता है = गल जाता है अर्थात केवल संविद् अग्नि शेष रहती है । इसके द्वारा अभाव का भी विलापन होने से अग्निबीज का उद्धार कर दिया गया । इस प्रकार विलीन = संविद्स्वरूपता को प्राप्त भी वह ज्ञेय संवित्त्व की अन्यथा अनुपपत्ति के द्वारा इन इच्छादि शक्तित्रितय रूप 'त्रिकोणशक्तिवह्नि' के सभी शक्तियों को आत्मसात् कर लेने वाली स्वातन्त्र्य शक्ति में विलीन हो जाता है अर्थात् केवल उसी रूप में स्फुरित होता है । इस प्रकार इसके द्वारा केवल संवित् में विश्रान्ति के कारण शक्तिबीज का भी उद्धार कर

'स चन्द्रो विद्यमानोऽपि अपानो हृदि मध्यतः ।
यदा तूत्सन्नतां याति जीवादित्यो न चोद्गमेत् ॥
प्राभातिकीति विज्ञेया आत्मतत्त्वप्रबोधिनी ।
क्षपा शशी तथापानो नाद एकत्र तिष्ठति ॥
तुट्यर्धं ज्ञानमहसा सन्ध्या वै समुदाहृता ।' इति ।

तदनन्तरं च यदा प्राणात्मा रविरूर्ध्वमुखत्वेन चरंस्ताल्वाद्यात्मन्यन्तरे स्थितश्चन्द्रश्चापानात्माधोमुखत्वेन—इति तयोः प्रमाणप्रमेयात्मनोः सङ्घट्टात्प्रमातृरूपो वह्निरुदियात्तदेयं माध्याह्निकी सन्ध्या मोक्षदा स्यात्; यतो मध्यनाडीसंबन्धिनो 'व्योम्नः' सुषिरस्य 'मध्ये' तालुस्थाने स्थितो बहिर्मुखत्वेन प्रमाणत्वेऽपि प्रमातृरूपस्यानपायादनस्तमितसारो रविर्जन्तुचक्रस्य प्रकर्षेण 'बोधकः' प्रमाणप्रमेयमयत्वेऽपि प्रमातृरूपतयावभासक इत्यर्थः । यदुक्तं तत्र—

'ऊर्द्ध्ववक्त्रः स्थितो भानुश्चन्द्रश्चाधोमुखः स्थितः ।'

इत्युपक्रम्य—

'तदन्तराले उदितस्ताल्वाकाशान्तगोचरे ।
प्रमाणरहितो भाव्यः सुशान्तः शान्तबोधनात् ॥
व्योमवद् व्योमवह्निस्तु तुट्यर्धं कालकल्पनात् ।

---

'जब वह अपान रूपी चन्द्रमा विद्यमान रहते हुये भी हृदय के बीच में शान्त हो जाता है और प्राणादित्य ऊपर नहीं जाता तब आत्मतत्त्व की प्रबोधिका प्रभातकालीन सन्ध्या जाननी चाहिये । जब रात्रि अपान चन्द्रमा, और नाद एक स्थान में होते हैं तब वह आधा तुटि वाला (काल) ज्ञान रूप तेज वाली (= आत्मतत्त्वबोधक) सन्ध्या कही गई है ।'

उसके बाद जब प्राण रूपी सूर्य ऊपर मुख होकर चलता हुआ तालु आदि के मध्य स्थित होता है और अपान रूप चन्द्रमा अधोमुख रहता है तो दोनों प्रमाण प्रमेय रूपों के सङ्घट्ट से प्रमाता रूप वह्नि का उदय होता है तब यह मोक्षदायिनी मध्याह्न की सन्ध्या होती है क्योंकि मध्य नाड़ी से सम्बन्धित व्योम = छिद्र के मध्य = तालु स्थान में स्थित बहिर्मुखरूप में प्रमाण होते हुये भी प्रमातृरूप के नष्ट न होने से अक्षीणसार वाला सूर्य जन्तुसमूह का प्रकर्ष के साथ बोधक = प्रमाण-प्रमेयमय होने पर भी प्रमाता के रूप में अवभासक होता है । जैसा कि वहाँ कहा गया है—

'सूर्य ऊर्ध्वमुख और चन्द्रमा अधोमुख स्थित रहता है'—

इस प्रकार उपक्रम कर—

'उन दोनों के बीच तालु आकाश के मध्य में उदित हुए व्योमवह्नि की भावना करनी चाहिए । (वह व्योमवह्नि) तुट्यर्ध काल की कल्पना के कारण तथा शान्त

माध्याह्निकी तु विज्ञेया संध्या मोक्षप्रदायिका ॥
व्योममध्यस्थितः सूर्यः परादित्येति कथ्यते ।
अनस्तमितसारो हि जन्तुचक्रप्रबोधकः ॥' इति ।

तदनन्तरं च बिन्द्वाद्यात्मना रविर्यदैकत्र द्वादशान्ते 'तिष्ठति' निवृत्तगतिर्भवति, अर्थाच्चापानचन्द्रश्च नोद्गच्छति तदा निःशेषविश्वोपशमात्स्वप्रशान्तात्मिका, अत एवेयं महती सन्ध्या तृतीया 'स्थिता' स्वरसोदितत्वेन वर्तमानेत्यर्थः । यदुक्तम् तत्र—

'बिन्दुः प्राणोऽप्यहश्चैव रविरेकत्र तिष्ठति ।
सुप्रशान्तं तु संतिष्ठेन्मनोव्यावृत्तिवर्जितः ॥
कृत्वा प्रशान्तभूमौ च स्वरूपं सन्धिदेशतः ।
महासन्ध्या तु विज्ञेया तृतीया परिकीर्तिता ॥' इति ॥ २७ ॥

एतच्चोपसंहारद्वारेण प्रकृते योजयति—

**एवं बद्धा शिखा यत्र तत्तत्फलनियोजिका ।**

एवमुक्तेन प्रकारेण क्रमेण यत्र यागादौ प्राणशक्त्यात्मिका शिखा बद्धा मार्गान्तरखिलीकारेण मध्यधामन्येव निश्चलत्वमापादिता तत्र तस्य तस्य मन्त्र-संनिधानादेः फलस्य नियोजिका भवेदित्यर्थः । तदुक्तं तत्र—

---

बोध के कारण आकाश के समान, सुशान्त और प्रमाणरहित है । यह मोक्ष देने वाली मध्याह्न सन्ध्या है । व्योम के मध्य में स्थित सूर्य परादित्य कहलाता है । वह सारयुक्त और जीवगण का बोधक है ।''

उसके बाद बिन्दु आदि के रूप में सूर्य जब एकत्र = द्वादशान्त में स्थित = गतिहीन, होता है और फलतः अपान चन्द्र ऊपर नहीं आता उस समय सम्पूर्ण विश्व का उपशम हो जाने से स्वप्रशान्त रूप इसलिए यह तीसरी महा सन्ध्या स्थित होती है = स्वभावतः उदित होकर वर्त्तमान रहती है । जैसा कि वहाँ कहा गया है—''बिन्दु प्राण, दिन और सूर्य एक स्थान में स्थित होते हैं (उस समय) मन के व्यापार से रहित प्रशान्त होकर अपने रूप को प्रशान्त भूमि में रखकर रहना चाहिए । सन्धिदेश के कारण इसे महासन्ध्या जानना चाहिए । यह तीसरी (सन्ध्या) कही गई है'' ॥ २७ ॥

उपसंहार के द्वारा इसे प्रस्तुत से जोड़ते हैं—

इस प्रकार जहाँ शिखा का बन्धन किया जाता है (वहाँ) उन-उन फलों को देने वाली होती है ॥ २८- ॥

उक्त प्रकार वाले क्रम से जहाँ = याग आदि में प्राणशक्त्यात्मक शिखा बाँधी जाती है = दूसरे मार्गों को रोककर मध्य धाम में ही स्थिर की जाती है वहाँ

'तया निबद्धया देहे संनिधानं गुणेश्वराः ।
विदध्युः साधकेन्द्राणां देवि नास्त्यत्र संशयः ॥' इति ॥

एवं प्राणः पारमेश्वरी शक्तिरिति तत्र यदध्वनः प्रतिष्ठानमुक्तं तत्संविद्येव पर्यवस्येत्—इत्याह—

**अतः संविदि सर्वोऽयमध्वा विश्रम्य तिष्ठति ॥ २८ ॥**

नन्वमूर्तायां निष्क्रियायां च संविदि मूर्तः क्रमिकश्चाध्वा कथमास्ते ?—इत्याशङ्क्याह—

**अमूर्तायाः सर्वगत्वान्निष्क्रियायाश्च संविदः ।**
**मूर्तिक्रियाभासनं यत्स एवाध्वा महेशितुः ॥ २९ ॥**

एवमेवंविधायाः संविदो यन्नाम मूर्तिक्रियात्मनावभासनं स एव भुवनादिरूपो मन्त्रादिरूपो वाऽध्वा न त्वतिरिक्तः कश्चिदाधेयो येनैवमाशङ्का स्यात् ॥ २९ ॥

नन्वत्राध्वशब्दस्य प्रवृत्तौ किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**अध्वा क्रमेण यातव्ये पदे संप्राप्तिकारणम् ।**

---

उन-उन = मंत्रसन्निधान आदि के फल को देने वाली होती है । वही वहाँ कहा गया है—

हे देवि ! उसके बाँधने से बड़े-बड़े गुण साधकेश्वरों के शरीर में आते हैं उसमें कोई सन्देह नहीं हैं ॥ २७ ॥

इस प्रकार प्राण परमेश्वर की शक्ति हैं इसलिए उसमें जो अध्वा की प्रतिष्ठा कही गई इसका संविद् में ही अन्त होता है—यह कहते हैं—

इसलिए यह सम्पूर्ण अध्वा संविद् में ही विश्राम करके रहता है ॥ -२८ ॥

प्रश्न—अमूर्त्त और निष्क्रिय संविद् में मूर्त्त और क्रमिक अध्वा कैसे रहता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

निष्क्रिय और अमूर्त संविद् के सर्वगत होने से जो (उसका) मूर्त्ति और क्रिया के रूप में आभासित होना है वही परमेश्वर का अध्वा है ॥ २९ ॥

इस प्रकार ऐसी संविद् का जो मूर्त्ति और क्रिया के रूप में अवभासित होना है वही भुवन आदि रूप अथवा मन्त्र आदि रूप अध्वा है । दूसरा कोई आधेय नहीं है जिससे ऐसी शङ्का हो ॥ २९ ॥

प्रश्न—इसको अध्वा शब्द से पुकारने का क्या कारण है—यह शङ्का कर कहते हैं—

अध्वा गन्तव्य स्थान की क्रमिक प्राप्ति का कारण है । द्वैत (= भेद)

**द्वैतिनां भोग्यभावात्तु प्रबुद्धानां यतोऽद्यते ॥ ३० ॥**

'यातव्ये पदे' इति शिवतत्त्वात्मनि । भेददशायां हि तत्तत्तत्त्वोल्लङ्घनक्रमेण षट्त्रिंशं शिवतत्त्वं प्राप्यत्वेनोक्तम् । भोग्यभावादित्यदनीयत्वात्; अधिगतसंवित्तत्त्वा हि सर्वं स्वात्मसात्कुर्वन्तीति भावः । तेनाध्वैवाध्वा, अद्यत इत्यध्वा चेति ॥ ३०॥

ननु सर्वशब्दानां समयमात्रादेवार्थप्रतिपादनं सिद्ध्येत्—इति किमत्रान्वर्थस्मरणेन नहि सर्वत्रैवैतत्संभवेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**इह सर्वत्र शब्दानामन्वर्थं चर्चयेद्यतः ।**

यद्यप्यर्थाभिधाने शब्दानां त्रयी गतिर्यौगिकी रूढा योगरूढा च । तत्रापि यौगिक्या एव प्राधान्यं, सनिमित्तं तत्र तस्याः प्रवृत्तेः, अत एवान्यद्द्वयमत्रैव यथाकथंचिदन्तर्भावनीयं येन सर्वत्रैवान्वर्थचर्चा पारं यायात् ॥

तदाह—

**उक्तं श्रीमन्निशाचारे संज्ञात्र त्रिविधा मता ॥ ३१ ॥**
**नैमित्तिकी प्रसिद्धा च तथान्या पारिभाषिकी ॥**

---

वादियों के लिए भोग्य रूप में और प्रबुद्धों के लिए चूंकि (इसका) भक्षण (= तादात्म्यस्थापन) किया जाता है (इसलिए यह अध्वा कहलाता है) ॥ ३० ॥

यातव्यपद = शिव तत्त्व । भेददशा मे उन-उन तत्त्वों का क्रमिक उल्लङ्घन कर ३६ तत्त्वों को प्राप्य कहा गया है । योग्य होने के कारण = अदनीय (= भक्षणीय) होने के कारण । जिन लोगों ने संविद् का रहस्य जान लिया है वे सब को आत्मसात् कर लेते हैं । इसलिए (भेद पक्ष में) अध्वा ही अध्वा है और (अभेद पक्ष में) जिसका भक्षण किया जाय वह अध्वा है ॥ ३० ॥

प्रश्न—सभी शब्दों का सङ्केतमात्र से ही अर्थप्रतिपादन सिद्ध होता है तो यहाँ व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ के स्मरण से क्या लाभ ? ऐसा सर्वत्र तो सम्भव नहीं हैं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि यहाँ सर्वत्र शब्दों के अन्वर्थ की ही चर्चा होती है ॥ ३१- ॥

यद्यपि अर्थ को बतलाने में शब्दों की तीन गति है—यौगिक, रूढ और योगरूढ । तो भी उनमें यौगिक की ही प्रधानता है क्योंकि उस (= अर्थबोधन) में उसकी प्रवृत्ति सनिमित्तक होती है । इसलिए शेष दो इसी में जिस किसी प्रकार अन्तर्हित कर ली जाती हैं ताकि सर्वत्र अन्वर्थचर्चा सफल हो जाय ॥ ३० ॥

वही कहते हैं—

निशाचार में कहा गया है—संज्ञा तीन प्रकार की है—नैमित्तिकी,

**पूर्वत्वे वा प्रधानं स्यात्तत्रान्तर्भावयेत्ततः ॥ ३२ ॥**
**अतोऽध्वशब्दस्योक्तेयं निरुक्तिर्नोदितापि चेत् ।**
**क्वचित्स्वबुद्ध्या साप्यूह्या कियल्लेख्यं हि पुस्तके ॥ ३३ ॥**

प्रसिद्धेति, सनिमित्तत्वेऽपि क्वचिदेव रूढेः । यदुक्तं तत्र—

'संज्ञा हि त्रिविधा ज्ञेया शिवशास्त्रेषु सर्वदा ।
पारिभाषिकनैमित्ती सिद्धा चासौ प्रसिद्धिभाक्॥
इह नैमित्तिकी संज्ञा निमित्तात्तु समागता ।' इति ।

एवमिह सर्वसंज्ञानां निमित्तताप्यवश्यं वाच्येत्यत्रैवमुक्तमित्याह —'अतो' इति । ननु यद्येवं तत्सर्वत्रैव कस्मादेवं नोक्तमित्याशङ्क्याह ?—नोदितेत्यादि । कियदिति, नह्यत्र शब्दव्युत्पादनं प्रस्तुतमिति भावः ॥ ३३ ॥

ननु परस्याः संविदो मूर्तिक्रियाभासनमध्वेत्युक्तं तत्र क्रियावभासने कतरोऽध्वा मूर्त्यवभासने च कतरः ?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्र क्रियाभासनं यत्सोऽध्वा कालाह्व उच्यते।**
**वर्णमन्त्रपदाभिख्यमत्रास्तेऽध्वत्रयं स्फुटम् ॥ ३४ ॥**

---

प्रसिद्धा और पारिभाषिकी । पहली प्रधान है । अतः (शेष दो का) उसमें अन्तर्भाव कर लेना चाहिए । इसलिए अध्व शब्द की यह निरुक्ति की गयी। यदि कहीं (किसी शब्द की निरुक्ति) नहीं की गई तो उसे अपनी बुद्धि से समझ लेना चाहिए । पुस्तक में कितना लिखा जाय ॥-३१-३३॥

सनिमित्तक होने पर भी कहीं रूढ़ि से ही प्रसिद्ध हैं । जैसा कि वहाँ कहा गया है—

'शैव शास्त्र में संज्ञा सर्वदा तीन प्रकार की समझी जानी चाहिए पारिभाषिक, नैमित्तिक और सिद्ध । इनमें नैमित्तिकी संज्ञा प्रसिद्धि वाली है क्योंकि वह निमित्त से आयी है ।'

इस प्रकार यहाँ (= शैवशास्त्र में) सब संज्ञाओं की निमित्तता भी अवश्य कहनी चाहिए इसीलिये यहाँ अतः कहा । प्रश्न—यदि ऐसा है तो सभी जगह ऐसा क्यों नहीं कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—नहीं कहा गया । कितना—अर्थात् यहाँ शब्द की व्युत्पत्ति प्रस्तुत नहीं की गयी ॥ ३३ ॥

प्रश्न—परा संवित् का मूर्त्ति और क्रिया के रूप में आभसित होना अध्वा है—यह कहा गया । उसमें क्रिया के अवभासन में कौन सा अध्वा है और मूर्त्ति के अवभासन में कौन सा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उसमें जो क्रिया का आभासन है वह अध्वा काल नामक (= काल

**यस्तु मूर्त्यवभासांशः स देशाध्वा निगद्यते ।**
**कलातत्त्वपुराभिख्यमन्तर्भूतमिह त्रयम् ॥ ३५ ॥**

ननु यदि नाम मूर्तिक्रिययोर्वैचित्र्यावभासाद्देशकालभेदेनाध्वनो द्वैविध्यमुच्यते तदास्तां, तत्रापि प्रत्येकं त्रैविध्ये किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**त्रिकद्वयेऽत्र प्रत्येकं स्थूलं सूक्ष्मं परं वपुः ।**
**यतोऽस्ति तेन सर्वोऽयमध्वा षड्विध उच्यते ॥ ३६ ॥**

तेनेति, स्थूलसूक्ष्मपरत्वेन पदवर्णमन्त्रात्मतया भुवनतत्त्वकलात्मतया च प्रत्येकं त्रैविध्येन हेतुनेत्यर्थः । यदुक्तम्—

'पदानि मन्त्रारब्धानि मन्त्रा वर्णैकविग्रहाः ।
वर्णाः स्वनिष्ठा इत्येषां स्थूलसूक्ष्मपरात्मता ॥' इति ।

तथा

'भुवनव्यापिता तत्त्वेष्वनन्तादिशिवान्तके ।' (स्व० ४।९६)

इति । तथा

कलान्तर्भाविनस्ते वै निवृत्त्याद्यास्तु ताः कलाः ॥
(स्व०तं० ४।९७) इति ॥ ३६ ॥

---

अध्वा) कहलाता है । इसमें स्पष्टतया वर्ण मन्त्र पद नामक तीन अध्वायें हैं । और जो मूर्त्ति के अवभास का अंश है वह देशाध्वा कहा जाता है । इसमें कला तत्त्व और भुवन ये तीन अन्तर्भूत हैं ॥ ३४-३५ ॥

प्रश्न—यदि मूर्त्ति और क्रिया के वैचित्र्य के अवभास के कारण देश और काल के भेद से अध्वा दो प्रकार का कहा जाता है तो ठीक हैं किन्तु उनका फिर तीन प्रकार किस कारण से है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इन दोनों त्रिकों में चूँकि प्रत्येक स्थूल सूक्ष्म और पर शरीर वाला है इसलिए यह समस्त अध्वा छ प्रकार का कहा जाता है ॥ ३६ ॥

इस कारण = स्थूल सूक्ष्म पर होने से पद वर्ण मन्त्र रूप में तथा भुवन तत्त्व और कला रूप में प्रत्येक के तीन प्रकार के कारण । जैसा कि कहा गया है—

"पद मन्त्रों से आरब्ध हैं । मन्त्र वर्णशरीर वाले हैं और वर्ण अपने में ही स्थित हैं यही इनकी स्थूलता सूक्ष्मता और परता है ।'

तथा

"अनन्त से लेकर शिवपर्यन्त तत्त्व भुवनों में व्याप्त हैं" ॥ ३६ ॥ (स्व. ४।९६)

तथा

तत्र प्रस्तुतं कालाध्वानं तावदवतारयति--

**षड्विधादध्वनः प्राच्यं यदेतत् त्रितयं पुनः ।**
**एष एव स कालाध्वा प्राणे स्पष्टं प्रतिष्ठितः ॥ ३७ ॥**

प्राच्यमिति पूर्वोद्दिष्टं पदमन्त्रवर्णाख्यम् । 'प्राण' इत्युपलक्षणं, तेनापाना-दावप्येवमेव ॥ ३७ ॥

नन्वेवं क्रमाक्रमात्मा काल उक्तः स एव किं तत्त्वानामन्तः परिगणितो न वा ?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्त्वमध्यस्थितात्कालादन्योऽयं काल उच्यते ।**

अन्यस्तद्वैलक्षण्यात् ॥

तदेवाह—

**एष कालो हि देवस्य विश्वाभासनकारिणी ॥ ३८ ॥**
**क्रियाशक्तिः समस्तानां तत्त्वानां च परं वपुः ।**

'परं वपुः' इत्युत्पत्तिस्थानम्, अत एव 'विश्वावभासनकारिणी'

---

"वे कला में अन्तर्भूत हैं । वे कलायें निवृत्ति आदि (= प्रतिष्ठा, विद्या, शान्ता और शान्त्यतीता) हैं" ॥ ३६ ॥ (स्व. ४।९७)

उसमें प्रस्तुत कालाध्वा का प्रारम्भ करते हैं—

छ प्रकार के अध्वा में से जो ये पहले तीन है यही वह कालाध्वा है जो प्राण में स्पष्ट रूप से प्रतिष्ठित हैं ॥ ३७ ॥

प्राच्य = पहले कहे गए पद मन्त्र और वर्ण नामक । 'प्राण (पद) उपलक्षण है इसलिए अपान आदि में भी ऐसा ही है ॥ ३७ ॥

प्रश्न—इस प्रकार क्रम-अक्रम रूप काल कहा गया है उसकी तत्त्वों के अन्दर गणना की गई है या नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यह काल तत्त्वों के मध्य में स्थित काल से भिन्न कहा जाता है ॥ ३८- ॥

उससे विलक्षण होने से (वह) दूसरा है ।

वही कहते हैं—

यह काल परमेश्वर की विश्व को आभासित कराने वाली क्रिया शक्ति है और तत्त्वों का अन्तिम (कारण) शरीर है ॥ -३८-३९- ॥

पर शरीर = उत्पत्ति स्थान । इसीलिये 'विश्वावभासनकारिणी' कहा गया

इत्युक्तम् ॥ ३८ ॥

ननु परस्या: संविदो विश्वावभासकारित्वं नाम बहिरुन्मेष उच्यते तदेवमस्येश्वररूपत्वमुक्तं स्यादित्याह—

**एतदीश्वरतत्त्वं तच्छिवस्य वपुरुच्यते ॥ ३९ ॥**
**उद्रिक्ताभोगकार्यात्मविश्वैकात्म्यमिदं यत: ।**

'तत्' तस्माद् बहिरुन्मेषलक्षणाद्विश्वावभासकारित्वाद्धेतोरेतदीश्वरतत्त्वमुच्यते, कालात्मन: क्रियाशक्तेरेवैतद्विश्वकलनात्मकत्वं बहिर्मुखं रूपमित्यर्थ: । ननु मायादीनामप्येवं रूपं संभाव्यते, इत्येतदेव कथमुक्तमित्याशङ्क्याह—'शिवस्य वपु:' इति । बहिरौन्मुख्येऽपि स्वात्मन्येव विश्रान्तं, यत इदं बहिर्मुखत्वस्य धाराधिरूढत्वादुद्रिक्ताभोगम्, अत एव कार्यात्म यद्विश्वं तस्य 'इदमहम्' इति प्रतीते: 'ऐकात्म्यं' स्वात्मसात्कार इत्यर्थ: । अत एव भेदाभेददशेयमिति सर्वैरुद्घोष्यते ॥ ३९ ॥

नन्वेवमनेनैव विकलनात्कालतत्त्वस्य पृथक् परिगणनं न प्राप्तमिति,

'एवं काल: प्रसर्तव्यस्तच्च तत्त्वमनिन्दितम् ।'

---

है ॥ ३८ ॥

प्रश्न—परा संविद् का विश्वावभासन (उसका) बाह्य उन्मेष कहा जाता है । तो इस प्रकार इसकी ईश्वररूपता ही कही गयी—यह कहते हैं—

**इस कारण यह ईश्वर तत्त्व शिव का शरीर कहा जाता है । क्योंकि यह (= ईश्वर तत्त्व) उच्छूनता को प्राप्त कार्यरूप विश्व की (परमेश्वर के साथ) तदात्मता है ॥ -३९-४०- ॥**

उससे = उस बाह्य उन्मेष रूप विश्वावभासकारिता के कारण यह ईश्वर तत्त्व कहा जाता है । यह कालात्मिका क्रियाशक्ति का ही स्वकलनात्मक बहिर्मुख रूप है । प्रश्न—माया आदि का भी ऐसा रूप हो सकता है फिर ऐसा ही क्यों कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—शिव का शरीर है । बाह्य औन्मुख्य होने पर भी अपने में ही विश्रान्त है । क्योंकि यह बहिर्मुखता के धाराधिरूढ होने से उद्रिक्त आभोग वाला है । इसलिए कार्यात्मक जो विश्व है उसकी (यह मै हूँ) ऐसी प्रतीति होने से एकात्मता = स्वात्मसात्कार हो जाता है । इसीलिए यह सबके द्वारा भेदाभेद दशा कही जाती है ॥ ३९ ॥

**प्रश्न—इस प्रकार इसी के द्वारा विश्व की रचना करने से का ल तत्त्व की पृथक् गणना प्राप्त नहीं होती (और)**

**'इस प्रकार काल का प्रसरण होता है और वह अनिन्दित तत्त्व है ।'**

इत्यादिश्रुतिविरोध आपतेदिति किमेतत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**एतदीश्वररूपत्वं परमात्मनि यत्किल ॥ ४० ॥**
**तत्प्रमातरि मायीये कालतत्त्वं निगद्यते ।**

ननु मायाप्रमातरि किमेवं कालतत्त्वमेवोत तत्त्वान्तराण्यपि—इत्याशङ्क्याह—

**शिवादिशुद्धविद्यान्तं यच्छिवस्य स्वकं वपुः ॥ ४१ ॥**
**तदेव पुंसो मायादिरागान्तं कञ्चुकीभवेत् ।**

शिवादीत्यनेन शिवशब्देनानाश्रितभट्टारक उक्तः । स्वकं वपुरित्यानन्दादिशक्तिरूपत्वात् । 'पुंसः' इति शिवस्यैव स्वस्वातन्त्र्याद् गृहीतपशुभावस्येत्यर्थः ॥ ४१ ॥

एतदेव विभजते—

**अनाश्रितं यतो माया कलाविद्ये सदाशिवः ॥ ४२ ॥**
**ईश्वरः कालनियती सद्विद्या राग उच्यते ।**

यदुक्तम्—

'शक्त्यादिस्तत्त्ववर्गस्तु कञ्चुकत्वेन वै पशोः ।

---

इत्यादि श्रुति से विरोध हो जायगा तो यह क्या है ?—ऐसी शङ्का कर कहते हैं—

जो यह परमात्मा में ईश्वररूपता कही जाती है वह मायीय प्रमाता में काल तत्त्व कहा जाता है ॥ -४०-४१- ॥

प्रश्न—माया प्रमाता में क्या केवल काल तत्त्व ही हैं या दूसरे भी तत्त्व है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

शिव तत्त्व से लेकर शुद्ध विद्या तत्त्व तक जो शिव का अपना शरीर है वही पुरुष का माया से लेकर राग तक कञ्चुक हो जाता है ॥ -४१-४२- ॥

शिवादि—यहाँ शिव शब्द से अनाश्रित भट्टारक कहे गए हैं । अपना शरीर—आनन्द आदि शक्तिरूप होने के कारण । पुंसः = अपने स्वातन्त्र्य से पशुभाव स्वीकार करने वाले शिव का ॥ ४१ ॥

इसी का विभाग करते हैं—

क्योंकि अनाश्रित शिव माया, सदाशिव कला और विद्या, ईश्वर काल और नियति तथा शुद्ध विद्या राग कही जाती है ॥ -४२-४३- ॥

जैसा कि कहा गया है—

शक्तिर्माया कला विद्या कालो नियतिरेव च ॥
सदाशिवेश्वरौ विद्या रागस्तु वरवर्णिनि।'

इति ॥ ४२ ॥

न केवलमेषामेवंरूपत्वमेव यावत्प्रमातृत्वमपि—इत्याह—

**अनाश्रितः शून्यमाता बुद्धिमाता सदाशिवः ॥ ४३ ॥**
**ईश्वरः प्राणमाता च विद्या देहप्रमातृता।**

नन्वेषां शून्यादिप्रमातृत्वे किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**अनाश्रयो हि शून्यत्वं ज्ञानमेव हि बुद्धिता ॥ ४४ ॥**
**विश्वात्मता च प्राणत्वं देहे वेद्यैकतानता।**

शून्यमिति, विश्वोच्छेदात् । ज्ञानमिति, सदाशिवस्य ज्ञानशक्तिप्राधान्यात् । 'विश्वात्मता' इति बहिरुन्मेषरूपत्वात् । वेद्यैकतानतेति, तत्रैवाभिष्वङ्गात् ॥ ४४ ॥

एवं प्राणे विश्वात्मत्वमस्ति—इति तदेवात्र संप्रत्यभिधीयते—इत्याह—

**तेन प्राणपथे विश्वाकलनेयं विराजते ॥ ४५ ॥**
**येन रूपेण तद्वच्मः सद्भिस्तदवधीयताम् ।**

---

हे वरवर्णिनी ! शक्ति आदि तत्त्वसमूह पशु के कञ्चुक हैं । शक्ति माया, सदाशिव और ईश्वर कला और विद्या हैं काल—नियति और शुद्ध विद्या राग है ॥ ४२ ॥

इनकी यही रूपता नहीं है बल्कि ये प्रमाता भी हैं—यह कहते हैं—

अनाश्रित शिव शून्यप्रमाता, सदाशिव बुद्धिप्रमाता, ईश्वर प्राणप्रमाता और शुद्धविद्या देहप्रमाता है ॥ -४३-४४- ॥

प्रश्न—इनकी शून्य आदि की प्रमातृता में क्या हेतु है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अनाश्रय ही शून्यता है; ज्ञान ही बुद्धिता है; प्राण विश्वात्मता और देह में वेद्य की एकतानता है ॥ -४४-४५- ॥

शून्य—विश्व का उच्छेद होने के कारण । विश्वात्मता—बाह्य उन्मेष रूप होने के कारण । वेद्यैकतानता—उसी में आसक्ति होने के कारण ॥ ४४ ॥

इस प्रकार प्राण में विश्वात्मता है—वही यहाँ अब कहा जाता है—यह कहते हैं—

इस कारण यह विश्व का आकलन प्राणपथ में जिस रूप से विराजमान

येन रूपेणेति, कालात्मना ॥ ४५ ॥

ननु प्राणस्य सर्वशरीव्यापकत्वेनावश्यमवस्थानमस्ति, अन्यथा हि कानिचिदङ्गानि स्तम्भादिवत्स्तब्धान्येव भवेयुः, तदस्य श्रीस्वच्छन्दशास्त्रादौ हृदयादारभ्यैव चारः कस्मादुक्त ?—इत्याशङ्कयाह—

**द्वादशान्तावधावस्मिन्देहे यद्यपि सर्वतः ॥ ४६ ॥**
**ओतप्रोतात्मकः प्राणस्तथापीत्थं न सुस्फुटः ।**

इत्थमिति, ओतप्रोतत्वेन । न सुस्फुट इति—सर्वत्रैव देहे; क्वचिद्धि शरीरे सुस्फुटत्वेन प्राणोऽवभासते क्वचिच्चास्फुटत्वेनेति ॥ ४६ ॥

अत एवाह—

**यत्नो जीवनमात्रात्मा तत्परश्च द्विधा मतः ॥ ४७ ॥**
**संवेद्यश्चाप्यसंवेद्यो द्विधेत्थं भिद्यते पुनः ।**
**स्फुटास्फुटत्वाद् द्वैविध्यं प्रत्येकं परिभावयेत् ॥ ४८ ॥**

'यत्न' इति प्राणीयः स्पन्दः । जीवनमात्रात्मेति, स्वारसिको येनावयवानां स्तब्धतैव न स्यात् । तत्पर इच्छापूर्वकः । प्रत्येकमिति, चतुर्णां द्वैविध्येऽष्टधा प्राणीयो यत्न इति सिद्धम् ॥ ४८ ॥

---

है उसे (हम) कह रहे हैं । सज्जन लोग उस पर ध्यान दें ॥ -४५-४६-॥

जिस रूप से = काल के रूप में ॥ ४५ ॥

प्रश्न—प्राण की तो सारे शरीर में व्यापक रूप में स्थिति है, अन्यथा कुछ अङ्ग खम्भे आदि के समान स्थिर ही रहेंगे, फिर स्वच्छन्दतन्त्र आदि में इसका हृदय से ही सञ्चार क्यों कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यद्यपि इस देह में प्राण द्वादशान्तपर्यन्त सर्वत्र ओतप्रोत रूप में है तो भी इस रूप में स्फुट नहीं है ॥ -४६-४७- ॥

इस प्रकार = ओतप्रोत रूप में । स्फुट नहीं है—शरीर में सब जगह । प्राण शरीर में कहीं स्फुट होकर अवभासित होता है और कहीं अस्फुट होकर ॥ ४६ ॥

इसीलिये कहते हैं—

प्रयत्न (= स्पन्द) जीवन स्वरूप और इच्छापूर्वक दो प्रकार का है । पुनः दो प्रकार का है—संवेद्य और असंवेद्य । इस प्रकार आगे फिर इसके प्रत्येक दो का भेद—स्फुट और अस्फुट ॥ -४७-४८ ॥

यत्न = प्राण का स्पन्द । जीवनमात्रात्मा = स्वाभाविक जिस कारण अवयवों की स्तब्धता ही नहीं होती । तत्पर = इच्छापूर्वक । प्रत्येक अर्थात् (उक्त) चारों का

तत्र स्वारसिकः प्राणीयो यत्नः कन्दात्प्रभृत्येव संवेद्यते किंत्वस्फुटत्वेन—इत्याह—

**संवेद्यजीवनाभिख्यप्रयत्नस्पन्दसुन्दरः ।**
**प्राणः कन्दात्प्रभृत्येव तथाप्यत्र न सुस्फुटः॥ ४९ ॥**

यदभिप्रायेणैव श्रीस्वच्छन्दशास्त्रे ततः प्रभृति प्राणादेरवस्थानमुक्तम्—इत्याह—

**कन्दाधारात्प्रभृत्येव व्यवस्था तेन कथ्यते ।**
**स्वच्छन्दशास्त्रे नाडीनां वाय्वाधारतया स्फुटम् ॥ ५० ॥**

तेनेति, प्राणस्य संवेद्यत्वेन हेतुनेत्यर्थः ।

यदुक्तं तत्र—

'नाभ्यधो मेढ्रकन्दे च स्थिता वै नाभिमध्यतः ।
तस्माद्विनिर्गता नाड्यस्तिर्यगूर्ध्वमधः प्रिये ॥'
(स्व०तं० ७।८) इति ॥ ५० ॥

ननु यद्येवं तत्तत्रैव—

'हृच्चक्रे तु समाख्याताः साधकानां हितावहाः ।
प्राणो वै चरते तासु अहोरात्रविभागतः ॥

---

दो-दो प्रकार होने से प्राणसम्बन्धी यत्न आठ प्रकार का होता है ॥ ४७-४८ ॥

उनमे स्वाभाविक प्रयत्न कन्द से ही होता है किन्तु अस्फुट रूप में—यह कहते हैं—

संवेद्य जीवन नामक प्रयत्न रूप स्पन्द से सुन्दर प्राण कन्द से चलता है तो भी यहाँ स्फुट नहीं है ॥ ४९ ॥

इसी अभिप्राय से स्वच्छन्दतन्त्र में वहाँ से प्राण आादि की स्थिति कही गई है—यह कहते हैं—

इस कारण स्वच्छन्दतन्त्र में स्पष्टतया वायु के आधार के रूप में नाड़ियों की व्यवस्था कन्द रूप आधार से कही जाती है ॥ ५० ॥

इस कारण = प्राण के संवेद्य होने के कारण । जैसा कि वहाँ कहा गया है—

'नाभि के नीचे मेढ्रकन्द में स्थित नाड़ियाँ उस नाभि के मध्य से तिर्यक् ऊपर और नीचे निकली हैं' ॥ ५० ॥ (स्व. तं. ७।८)

प्रश्न—यदि ऐसा है तो उसी (ग्रन्थ) में—

'साधकों का हितसाधन करने वाली (नाड़ियाँ) हृत्चक्र में (स्थित) कही गई हैं। दिन रात के विभाग से प्राण उसमें चलता है । जिस प्रकार स्पष्ट हो उस

तथा ते कथयिष्यामि प्रविभज्य यथा स्फुटम् ।'

(स्व०तं० ७।२१)

इत्यादिना हृदयात्प्रभृति वितत्य पुनः प्राणचारः कस्मादुक्त ?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्रापि तु प्रयत्नोऽसौ न संवेद्यतया स्थितः।**

'तत्र' कन्दाधारे ह्यसावपीच्छापूर्वकः प्रयत्नो न स्फुटं संवद्यते—इति न तत्र वितत्य प्राणचार उक्तः । न हि स्वारसिकेन प्राणचारेणोक्तेन किंचित्फलं, स्वेच्छया हि चारितः प्राणस्तत्तत्सिद्धिनिमित्तं योगिनां स्यात् यदर्थमेवमुपदेशः । तच्च हृदयात्प्रभृत्येव भवेत्—इति तत्रैवासौ तथा निर्दिष्टः ॥

एतच्चास्माभिरप्येवमेवोच्यते—इत्याह—

**वेद्ययत्नात्तु हृदयात्प्राणचारो विभज्यते ॥ ५१ ॥**

वेद्ययत्नादिति, अर्थादिच्छापूर्वकस्य । 'विभज्यते' इति तुट्याद्यात्मना विभागेनोच्यत इत्यर्थः ॥ ५१ ॥

ननु व्यापकत्वात्सर्वत्राविशेषेऽपि प्राणनस्य क्वचित्स्फुटं तदीयो यत्नः संवेद्यते, क्वचिच्चान्यथेत्यत्र किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

प्रकार अलग-अलग (मै) तुमसे कहूँगा ।'' (स्व. तं. ७।२१)

इत्यादि के द्वारा हृदय से लेकर विस्तृत रूप से पुनः प्राणचार कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वहाँ भी यह प्रयत्न संवेद्य के रूप में स्थित नहीं है ॥ ५१- ॥

वहाँ = कन्दाधार में यह्न इच्छापूर्वक प्रयत्न स्पष्ट प्रतीत नहीं होता । इसलिये वहाँ विस्तृत रूप से प्राण का सञ्चरण नहीं कहा गया । उक्त स्वारसिक प्राणचार का कोई फल नहीं है । स्वेच्छा से सञ्चारित प्राण योगियों की भिन्न-भिन्न सिद्धियों का कारण बनता है । इसी के लिये यह उपदेश है । और वह हृदय से ही चलता है। इसलिये वहीं इसका इस प्रकार का निर्देश है ॥ ५० ॥

और इसे हम भी ऐसा ही कहते हैं—यह कहते हैं—

जहाँ यत्न वेद्य है इस हृदय से प्राणचार का विभाग किया जाता है ॥ -५१ ॥

वेद्ययत्न = इच्छापूर्वक वाले । विभक्त होता है = तुटि आदि के रूप में अलग-अलग कहा जाता है ॥ -५१ ॥

प्रश्न—प्राण के व्यापक होने के कारण सर्वत्र समान होने पर भी उसका यत्न

**प्रभोः शिवस्य या शक्तिर्वामा ज्येष्ठा च रौद्रिका।**
**सतदन्यतमावात्मप्राणौ यत्नविधायिनौ ॥ ५२ ॥**

इह खलु परमेश्वरसंबन्धिन्या तासां वामादीनां मध्यादन्यतमया शक्त्या सहभूतावात्मप्राणौ यत्नविधायिनौ, प्रभुशक्तिरात्मा प्राणश्चेति त्रयः संमिलिताः प्राणस्पन्दं विदधतीत्यर्थः । यदुक्तम्—

'तत्रात्मा प्रभुशक्तिश्च वायुर्वै नाडिभिश्चरन् ।'

(स्व०७।७) इति ॥ ५२ ॥

एवमेषां समानेऽपि यत्नविधायित्वे क्वचित्कस्यचिन्मुख्यत्वम्—इत्याह—

**प्रभुशक्तिः क्वचित्कन्दसङ्कोचस्पन्दने यथा ।**
**प्राणशक्तिः क्वचिन्मुख्या यथाङ्गमरुदीरणे ॥ ५३ ॥**
**आत्मशक्तिः क्वचित्प्राणचारे हार्दे यथा स्फुटम् ।**
**त्रयं द्वयं वा मुख्यं स्याद्योगिनामवधानिनाम् ॥ ५४ ॥**

'अङ्गमरुदीरणे' चक्षुःस्फुरणादौ । अत्र हि भाविशकुनाशकुनप्रकाशनाद्यर्थं प्रभुशक्तेरेव प्राधान्येन प्राणस्पन्दने कर्तृत्वम् । 'कन्दस्य' आनन्देन्द्रियस्य सङ्कोचे

---

कहीं स्फुट समझा जाता है और कहीं अन्यथा इसमें क्या निमित्त है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

भगवान् शिव की जो वामा ज्येष्ठा और रौद्री शक्तियाँ हैं उनमें से एक को साथ रखकर आत्मा और प्राण प्रयत्न (= स्पन्दन) करते हैं ॥ ५२ ॥

परमेश्वर से सम्बद्ध उन वामा आदि में से किसी एक शक्ति के साथ हुये आत्मा और प्राण प्रयत्न के विधायक होते हैं । परमेश्वर की शक्ति आत्मा और प्राण ये तीन मिलकर प्राण का स्पन्दन करते हैं । जैसा कि कहा गया है—

उस विषय में आत्मा, प्रभुशक्ति और प्राण नाड़ियों के द्वारा स्पन्द करते हैं ॥ ५२ ॥ (स्व. तं. ७।६)

इस प्रकार इनके समान रूप से यत्नविधायी होने पर भी कहीं किसी की प्रधानता रहती है—यह कहते हैं—

कहीं परमेश्वर की शक्ति मुख्य है । जैसे—अङ्गों की वायु के चलने में । कहीं आत्मशक्ति (प्रमुख है) जैसे—कन्द के सङ्कोच और स्पन्दन में । कहीं प्राणशक्ति स्फुट हैं । जैसे हृदय के प्राणसञ्चार में । योगी अथवा ध्यानी जनों के तीन अथवा दो मुख्य होते हैं ॥ ५३-५४ ॥

अङ्ग वायु के चलने में—(जैसे) आँख के फड़कने आदि में । वहाँ भावी शुभ शकुन या अपशकुन के प्रकाशनरूप प्रयोजन वाली प्रभुशक्ति ही प्रधान रूप से

विकासात्मनि स्पन्दने चात्मन एव प्राधान्यं, तत्र हि तदिच्छैव निबन्धनम् । हृदि च प्राधान्येन प्राणस्यैव स्वरसवाहित्वात्स्पन्दने कर्तृत्वम्, एतद् द्वयं पुनः सर्वत्रैव गुणभावेन स्थितमन्यथैवंभावाभावात् । एवमेषां स्वारसिकत्वेन गौणमुख्यभावमुक्त्वा प्रायत्निकत्वेनाप्यभिधत्ते 'त्रयम्' इत्यादिना । योगिनो हि तत्तत्फलेप्सवो यत्रैवावधानातिशयात्प्राणं योजयन्ति, तत्रैवात्मानं प्रभुशक्तिं तदन्यतमं वेति ॥ ५४ ॥

न केवलमेषां गौणमुख्यभावो भवेद्यावदन्यथापि—इत्याह—

**अवधानाददृष्टांशाद् बलवत्त्वादथेरणात् ।**
**विपर्ययोऽपि प्राणात्मशक्तीनां मुख्यतां प्रति ॥ ५५ ॥**

अवधानाद्यथा योग्यपि स्वावधानेनैव चक्षुः स्फारयेत्—इत्यत्रात्मनः प्राधान्यम्। अदृष्टांशाद्यथा गवामपि जन्मान्तरीयसंस्कारवशात् स्वारसिक्यैव प्राणशक्त्या नियतमङ्गं स्फुरेत् येनात्र तस्या एव प्राधान्यम् । बलवत्त्वाद्यथा मल्लादीनां श्रमाद्यभ्यासादायत्तीकृतया प्राणशक्त्यैव तत्तत्प्लुत्यादिसिद्धिः । ईरणाद्यथा वाताभिभूतानां प्राणस्य बलवत्त्वेऽपि प्रभुशक्त्यैव तत्तदङ्गपरिस्पन्दो भवेत्—इति तस्या एव मुख्यत्वम् । एवमेषां यत्रैवोद्रिक्तत्वेनावस्थानं तत्रैव प्राणीयस्यापि

---

प्राणस्पन्दन में कर्त्री हैं । कन्द = आनन्देन्द्रिय के सङ्कोच विकास रूप स्पन्दन में आत्मा का ही प्राधान्य हैं । इस विषय में उस (= आत्मा) की इच्छा ही कारण है। हृदय में प्राण के ही प्रधान रूप से स्वरसंवाही होने के कारण (वही) स्पन्द कारण है । शेष दो सर्वत्र गौण रूप से स्थित रहते हैं अन्यथा ऐसा नहीं हो सकेगा । इस प्रकार इनका स्वाभाविक गौणमुख्यभाव कहकर प्रयत्न के रूप में भी कहते हैं—तीन इत्यादि । भिन्न-भिन्न फल के चाहने वाले योगी लोग जहाँ पर ध्यानातिशय के कारण प्राण को लगाते हैं वहीं आत्मा और प्रभुशक्ति को या उनमें से किसी एक को भी (लगाते हैं) ॥ ५३-५४ ॥

इनका केवल गौणमुख्यसम्बन्ध ही नहीं हैं बल्कि दूसरे प्रकार का भी सम्बन्ध है—यह कहते हैं—

अवधान, अदृष्टांश, वलवत्ता और ईरण (= प्रेरणा) से भी प्राण, आत्मा और शक्ति का मुख्यता के प्रति विपरीत भाव होता है ॥ ५५ ॥

अवधान से जैसे योगी भी अपने अवधान से ही चक्षु का प्रसार करता है—यहाँ आत्मा की प्रधानता है । अदृष्टांश से—जैसे पशुओं के जन्मान्तरीय संस्कारवश स्वाभाविक प्राणशक्ति से निश्चित अङ्ग का स्फुरण होता है जिससे यहाँ उसी (= प्राण शक्ति ही) की प्रधानता होती है । बलवत्ता के कारण—जैसे—मल्ल आदि का श्रम आदि के अभ्यास से स्वाधीन बनायी गई प्राणशक्ति के ही द्वारा उन-उन कूदने आदि की सिद्धि होती है । ईरण से जैसे—वात रोग से अभिभूत व्यक्ति प्राण के बलवान् होने पर भी प्रभुशक्ति के द्वारा ही भिन्न-भिन्न अङ्गों का परिस्पन्द होता

यत्नस्य स्फुटतया संवेद्यत्वमन्यथा पुनरतथात्वमिति सिद्धम् ॥ ५५ ॥

ननु प्रभुशक्तिर्यद्यात्मप्राणाभ्यां सह प्राणीयं यत्नं विदधाति तदस्तु, तस्यास्तु त्रैविध्यं किमर्थमुक्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**वामा संसारिणामीशा प्रभुशक्तिर्विधायिनी ।**
**ज्येष्ठा तु सुप्रबुद्धानां बुभुत्सूनां च रौद्रिका ॥ ५६ ॥**

'विधायिनी' इत्यर्थात्प्राणीयं यत्नं विदधातीति ॥ ५६ ॥

अत्र किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**वामा संसारवमना ज्येष्ठा शिवमयी यतः ।**
**द्रावयित्री रुजां रौद्री रोद्ध्री चाखिलकर्मणाम् ॥ ५७ ॥**

वामाद्या किं प्राभव्यः शक्तयः सृष्टिसंहारस्थित्यात्मिकाः—इति तथैषां प्राणीयं यत्नं विदधति यथा संसारिणामधोधःपातो भवेत्, सुप्रबुद्धानां शिवीभावापत्तिर्बुभुत्सूनां च शिवीभावौन्मुख्येन संसार एवावस्थानमिति । तदुक्तम्—

'अणुं स्वरूपदृश्चानं वामाधो विनिपातयेत् ।
रौद्री सांसारिकानन्दं कदाचिद्वितरेदपि ॥

---

है—इस प्रकार उसी (= प्रभुशक्ति) की प्रधानता है । इस प्रकार इनकी जहाँ उद्रिक्त होने के कारण स्थिति है वहीं प्राणीय प्रयत्न का भी स्पष्टरूप में संवेद्यत्व होता है अन्यथा फिर वैसा नहीं होता—यह सिद्ध है ॥ ५५ ॥

प्रश्न—प्रभुशक्ति यदि आत्मा और प्राण के साथ प्राणीय यत्न करती है तो वह करे । उसकी त्रिविधता किसलिए कही गई ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

संसारी प्राणियों की स्वामिनी वामा प्रभुशक्ति प्राणीय यत्न का विधान करती हैं । ज्येष्ठा प्रबुद्धों की और रौद्री (प्रबुद्ध) होने की इच्छा रखने वालों के प्राणीय यत्न का विधान करती हैं ॥ ५६ ॥

विधायिनी = अर्थात् प्राणीय यत्न का विधान करती है ॥ ५६ ॥

इसमें क्या कारण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि वामा संसार का वमन करने वाली है; ज्येष्ठा शिवमयी है और रौद्री पीड़ा को दूर करने वाली तथा समस्त कर्मों को रोकने वाली है ॥ ५७ ॥

वामा आदि प्रभु की शक्तियाँ सृष्टि संहार और स्थिति रूप हैं इसलिए वे ऐसा प्राणीय यत्न करती हैं जिससे संसारियों का अधःपतन हो जाय, सुप्रबुद्ध लोग शिवात्मता को प्राप्त हो जांय और (सुप्रबुद्ध) होने की इच्छा वालों की, शिवभाव की ओर उन्मुखता होने से संसार में ही स्थिति बनी रहे । वही कहा है—

ज्येष्ठा स्वातन्त्र्यलेशं तु तनुते ज्ञानकर्मणोः।' इति ॥ ५७ ॥

नन्वेतत्स्वरसत एव सिद्ध्येदिति किमनेनैवमुपदिष्टेन ?—इत्याशङ्क्याह—

**सृष्ट्यादितत्त्वमज्ञात्वा न मुक्तो नापि मोचयेत् ।**

नन्वत्र किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**उक्तं च श्रीयोगचारे मोक्षः सर्वप्रकाशनात् ॥ ५८ ॥**

सर्वप्रकाशनादिति, सर्वस्य सृष्ट्यादेर्यथातत्त्वं परिज्ञानादित्यर्थः । नहि तदतिरिक्तमन्यत्किंचित्संभवेदिति भावः ॥ ५८ ॥

अत एवाह—

**उत्पत्तिस्थितिसंहारान् ये न जानन्ति योगिनः ।**
**न मुक्तास्ते तदज्ञानबन्धनैकाधिवासिताः ॥ ५९ ॥**

'तदज्ञानं' सृष्ट्यादितत्त्वासंवित्तिः ॥ ५९ ॥

ततश्च प्रकृते किम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**सृष्ट्यादयश्च ते सर्वे कालाधीना न संशयः ।**

---

"वामा शक्ति आत्मसाक्षात्कार करने वाले अणु को नीचे गिरा देती है । रौद्री कदाचित् सांसारिक आनन्द को देती है और ज्येष्ठा ज्ञान और कर्म में किञ्चित् स्वातन्त्र्य प्रस्तुत करती है" ॥ ५७ ॥

प्रश्न—यह तो स्वभावतः सिद्ध हो जाता है फिर इस प्रकार के उपदेश से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

सृष्टि आदि के तत्त्व को जाने बिना न तो कोई मुक्त होता है और न (दूसरे को) मुक्त कर सकता है ॥ -५८ ॥

प्रश्न—इस विषय में क्या प्रमाण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

श्रीयोगचार में सबके प्रकाशन से ही मोक्ष कहा गया है ॥ -५८ ॥

सर्वप्रकाशन से = सृष्टि आदि सबका तात्त्विक परिज्ञान होने से । क्योंकि उससे अतिरिक्त दूसरा कुछ सम्भव नहीं है ॥ ५८ ॥

इसीलिए कहते हैं—

जो योगी उत्पत्ति स्थिति और संहार को नहीं जानते वे उसके अज्ञान रूपी बन्धन की वासना से युक्त होने के कारण मुक्त नहीं है ॥ ५९ ॥

उनके अज्ञान = सृष्टि आदि तत्त्व का अज्ञान है ॥ ५९ ॥

उससे प्रस्तुत सन्दर्भ में क्या आया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**स च प्राणात्मकस्तस्मादुच्चारः कथ्यते स्फुटः ॥ ६० ॥**

कालाधीना इति, सृष्टिः स्थितिः संहारश्चेति क्रमात्मकत्वात् । 'उच्चारः' इति प्राणचारः, तत्कथनेन हि सृष्ट्यादीनां यथातत्त्वं परिज्ञानं भवेदिति भावः ॥ ६० ॥

तदाह—

**हृदयात्प्राणचारश्च नासिक्यद्वादशान्तः ।**
**षट्त्रिंशदङ्गुलो जन्तोः सर्वस्य स्वाङ्गुलक्रमात् ॥ ६१ ॥**

नसते कुटिलं गच्छतीति नासिका शक्तिः, तस्या इदं (अयं) 'नासिक्यः' शाक्तो द्वादशान्तः । तदुक्तम्—

'षट्त्रिंशाङ्गुलश्चारो हृत्पद्माद्यावशक्तितः ।' (स्व०तं० ४।२३५)

इति ॥ ६१ ॥

ननु यद्येवं तदतिक्षुद्रे मशकादिसंबन्धिन्यतिमहति वा हस्त्यादिसत्के देहे कथमेतत्सङ्गच्छते?—इत्यांशङ्क्याह—

**क्षोदिष्ठे वा महिष्ठे वा देहे तादृश एव हि।**

---

वे सब सृष्टि आदि काल के अधीन हैं इसमें कोई सन्देह नहीं है । और वह (= काल) प्राणात्मक है इस कारण स्पष्ट उच्चार कहा जाता है ॥ ६० ॥

कालाधीना = सृष्टि स्थिति और संहार ये क्रमिक हैं । उच्चार = प्राण का सञ्चार । उसके कथन से सृष्टि आदि का यथार्थ परिज्ञान होता है—यह भाव है ॥ ६० ॥

वह कहते हैं—

प्राणचार, हृदय से लेकर शाक्तद्वादशान्त तक सब जन्तुओं के अपनी अंगुलि के क्रम से ३६ अंगुल (परिमाण वाला) होता है ॥ ६१ ॥

नसते = टेढ़े-टेढ़े चलती है, इसलिए नासिका = शक्ति । उसका यह = नासिक्य = शाक्तद्वादशान्त । वही कहा है—

''हृदयकमल से लेकर शाक्त द्वादशान्त पर्यन्त ३६ अंगुल तक (प्राण का) चार होता है ।'' (स्व. तं. ४।२३५) ॥ ६१ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो अत्यन्त क्षुद्र मशक आदि से सम्बद्ध या अति विशाल हाथी आदि से सम्बद्ध शरीर में यह कैसे सङ्गत होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

छोटे से छोटे या बड़े से बड़े शरीर में वैसा ही होता है ॥ ६२- ॥

'तादृशः' षट्त्रिंशदङ्गुल एव किन्तु स्वाङ्गुलापेक्षया ॥

न च सर्वस्य जन्तोः प्राणचार एव समो यावद्वीर्यादयोऽपि—इत्याह—

**वीर्यमोजो बलं स्पन्दः प्राणचारः समं ततः ॥ ६२ ॥**

अयमत्राशयः—संविद एव ह्ययं स्फारो यत्क्षोदिष्ठो महिष्ठो वा जन्तुवर्गः समुज्जृम्भते, न च तस्याः क्वचित्कश्चिद्विशेषः । यदुक्तम्—

'यैव चिद् गगनाभोगभूषणे भाति भास्वति ।
धराविवरकोशस्थे सैव चित्कीटकोदरे ॥' (वासिष्ठे)

इति । तदाहिताश्च वीर्यादयः—इति तेषामपि विशेषे न किंचिन्निमित्तमुत्पश्यामः । यत्पुनरेषां तारतम्यमभिलक्ष्यते तत्र कर्मवैचित्र्यमपराध्यति, यत्पुंसामप्यन्योन्यापेक्षया वीर्याद्यतिशाययतीति ॥ ६२ ॥

एवं सपीठिकाबन्धं प्राणस्य चारमानमभिधाय तदानन्तर्येणानुजोद्देशोद्दिष्टमहोरात्राद्यपि विभक्तुमपक्रमते—

**षट्त्रिंशदङ्गुले चारे यद् गमागमयुग्मकम् ।**

---

वैसा = छत्तीस अंगुल ही, किन्तु अपनी अंगुलि की अपेक्षा ॥ ६१ ॥

सब प्राणियों का प्राणचार ही समान नहीं है बल्कि वीर्य आदि भी (समान हैं)—यह कहते हैं—

इसलिए वीर्य, ओज, बल, स्पन्द और प्राणचार यह सब समान है ॥ -६२ ॥

यहाँ यह आशय है—संविद् का ही यह माहात्म्य है कि छोटे से छोटा या बड़े से बड़ा भी जन्तुवर्ग फैला हुआ है अथवा प्राणनक्रिया करता है उस (= संविद्) का कहीं कोई विशेष नहीं हैं । जैसा कि कहा है—

जो संविद् प्रकाशमान आकाश के विस्तार रूपी आभूषण में दीप्त होती है वही चित् पृथ्वी के विवरकोश में वर्त्तमान कीट के उदर में भी (भासित होती है) । (यो०वा०)

वीर्य आदि उसी से व्याप्त हैं इसलिए उनके भी विशेष में हम कोई कारण नहीं देखते । और जो इनका तारतम्य दिखलायी पड़ता है उसमें कर्मवैचित्र्य का दोष है जो कि पुरुषों में भी एक दूसरे की अपेक्षा वीर्य को अतिशयित करता है ॥ ६२ ॥

इस प्रकार पीठिकाबन्ध के साथ प्राण के चारमान का कथन कर उसके बाद नामित अहोरात्र आदि को भी विभक्त करने के लिए उपक्रम कर रहे हैं—

(प्राण का) ३६ अंगुल चार होने पर जो (प्राण के) आने और जाने

**नालिकातिथिमासाब्दतत्सङ्घोऽत्र स्फुटं स्थितः ॥ ६३ ॥**

'गमागमौ' प्राणापानारूपावारोहावरोहौ । तच्छब्देन नालिकादीनां सर्वेषामेव परामर्शः ॥ ६३ ॥

एतदेव क्रमेण विभजते—

**तुटिः सपादाङ्गुलयुक्प्राणस्ताः षोडशोच्छ्वसन् ।**
**निःश्वसंश्चात्र चषकः सपञ्चांशेऽङ्गुलेऽङ्गुले ॥ ६४ ॥**
**श्वासप्रश्वासयोर्नाली प्रोक्ताहोरात्र उच्यते ।**
**नवाङ्गुलाम्बुधितुटौ प्रहरास्तेऽब्धयो दिनम् ॥ ६५ ॥**
**निर्गमेऽन्तर्निशेनेन्दू तयाः संध्ये तुटेर्दले ।**

सचतुर्भागमङ्गुलयुग्मं तुटिरुच्यते—इति तत्षोडशधा गुणितं षट्त्रिंशदङ्गुलानि भवन्तीत्युक्तं 'प्राणस्ताः षोडशोच्छ्वसन्' इति । अपानवाहेऽप्येवमित्युक्तम् 'निश्वसंश्चेति' तेनोभयत्र द्वात्रिंशत्तुटयः । यदुक्तम्—

'प्राणापानाश्रिते वाहे द्वात्रिंशत्तुटयः स्थिताः ।' इति ।

---

का जोड़ा है, नाडिका, तिथि, मास, वर्ष और उन सबका समूह यहाँ स्पष्टतया स्थित है ॥ ६३ ॥

गमागम = प्राण पान रूप आरोह और अवरोह । तत् शब्द से नालिका आदि सभी का ग्रहण समझना चाहिये ॥ ६३ ॥

इसी का क्रम से विभाग करते हैं—

सवा सहित अंगुल का जोड़ा (= २।१।४ अंगुल) दूरी तक श्वास जाने में जो समय लगे वह एक तुटि है । वे (= तुटियाँ) × सोलह उच्छ्वास (= ३६) निःश्वास और उतना ही (= ३२ तुटियाँ) अर्थात् ३२ × २।१।४ = ७२ अंगुल (काल) का एक चषक होता है । श्वास और प्रश्वास की नाली (= प्रवाह) अहोरात्र कहा जाता है । नव अंगुल अथवा अम्बुधि (= ४) तुटियों का एक प्रहर होता है । ४ प्रहर का एक दिन और ४ प्रहर की एक रात । उन दोनों की दो सन्ध्यायें दो तुटियाँ होती हैं ॥ ६४-६६- ॥

चतुर्थभाग के सहित १ अंगुल, का दो गुना (= २।१।४ अंगुल) तुटि कहा जाता है । इस प्रकार (इसको) सोलह गुना करने से छत्तीस अंगुल होते हैं । इसलिए कहा गया—प्राणः ताः ...। अपानवाह में भी ऐसा ही है, इसलिए कहा गया और निश्वास लेते हुए । इस प्रकार दोनों जगह मिला कर ३२ तुटियाँ होती है । जैसा कि कहा गया—

"प्राण और अपान के आश्रित प्रवाह में ३२ तुटियाँ स्थित हैं ।"

तथात्र षट्त्रिंशदङ्गुलात्मनि प्राणचारे सपञ्चभागमङ्गुलं प्रति चषकः—इति त्रिंशद्धा विभक्ते प्राणवाहे त्रिंशच्चषका भवन्ति, एवमपानवाहेऽपि—इति प्राणापानोभयमीलनेन चषकषष्ट्यात्मनो घटिकाया उदयः—इत्युक्तं 'श्वासप्रश्वासयोर्नाडी प्रोक्ता' इति । 'निर्गमे' प्राणस्य बहिरुल्लासे, 'नवाङ्गुलाम्बुधितुटौ' नवाङ्गुलिस्थानासु चतसृषु तुटिषु प्रहरो, नवस्वङ्गुलीष्वसावुदेतीत्यर्थः । यदुक्तम्—

'.................... प्रहरः स्यान्नवाङ्गुलः ।' इति ।

'ते' इति नवाङ्गुलिमानाः प्रहराः 'अब्धयः' चत्वारः, अन्तरित्यर्थादपानस्योदये। एवं निशापि चत्वारः प्रहराः । तदुक्तम्—

'अहोरात्रस्त्वथोऽष्टभिः..................।' (स्व०तं० ७।२८) इति ।

तावेव च प्राणापानौ 'इनेन्दू' सूर्याचन्द्रमसौ भवत इत्यर्थः । यदुक्तम्—

'वासरे तु चरेत्सूर्यो धारायां सञ्चरञ्छशी ।
चन्द्रसूर्योदयो ह्येष............................ ॥'

(स्व०तं० ७।४०) इति ।

तयोः प्राणापानरूपयो रात्रिदिनयोरर्थाद्द्वादशान्ते हृदि च तुटेर्दले संध्ये। सायंप्रातःसंध्ययोः प्रत्येकं प्राणीयस्यापानीयस्य चान्त्यस्यान्त्यस्य च तुट्यर्धस्य

---

यहाँ ३६ अंगुल वाले प्राणचार में १।१।५ अंगुल का एक चषक होता है । इस प्रकार प्राणवाह को तीस बार विभक्त करने पर तीस चषक होते हैं; इसी प्रकार अपानवाह में भी । फलतः प्राण अपान दोनों को मिलाने पर साठ चषक वाली घटिका का उदय होता है । यही कहा गया—श्वास और प्रश्वास में (आने वाले ६० चषकों के काल को) नाड़ी कहा गया है । निर्गम = प्राण के बाहर जाने में, नव अंगुल समुद्र संख्या वाली तुटि में = नव अंगुल स्थान वाली चार तुटियों का एक प्रहर होता है । अर्थात् यह (प्रहर) नव अंगुलियों में उदित होता है । जैसा कि कहा गया—

".............प्रहर नव अंगुल का होता है ।"

वे = नव अंगुल प्रमाण वाले प्रहर, अब्धि = चार, अन्तः = अपान का उदय होने पर । इसी प्रकार रात्रि भी चार प्रहर की होती हैं वही कहा गया है—

"दिन रात आठ (प्रहरों) (वाला होता है)........... ।" (स्व. तं. ६।२८)

वे दोनों प्राण और अपान ही इन, इन्दु = सूर्य और चन्द्रमा होते हैं । जैसा कि कहा है—

"दिन में सूर्य चलता है । धारा (= रात्रि) में चन्द्रमा चलता है । यह चन्द्रमा और सूर्य का उदय............ ।" (स्व. ७।४०)

उन दोनों = प्राण अपान रूप रात्रि और दिन का द्वादशान्त और हृदय में

संमेलनया सकलैव तुटिरुदयस्थानमित्यर्थः । अत एव संध्ययोस्तुटिद्वयमहोरात्रस्य च त्रिंशत्तुटयः । यदाहुः—

'संध्याकालं विना त्रिंशत्तुटिकोऽहोरात्रः ।' इति ।

यत्तु—

'चतुर्थान्ते च देवेशि प्राणसूर्यः सदास्तगः ।
ततोऽस्तमयसंध्यात्र तुट्यर्धं तु भवेत्प्रिये ॥' (स्व०तं० ७।३६)

इति । तथा

'हृत्पद्मं तु यदा प्राप्तः प्रभातसमयस्तदा ।
तुट्यर्धं तु वरारोहे पूर्वसंध्या भवेत्ततः ॥' (स्व०तं० ७।३९)

इत्याद्युक्तं तत्केवलमेव प्राणवाहमधिकृत्यापानवाहं चेत्यधिगन्तव्यम् । एवं

'शक्तेर्मध्योर्ध्वभागे तु तुट्यर्धं यत्प्रकीर्तितम् ।
पक्षसन्धिस्त्वसौ ज्ञेयः.......................... ॥' (स्व०तं० ७।६८)

इत्यादौ पक्षसन्धिग्रन्थेऽप्ययमेवाशयो योज्यः । अन्यथा ह्येका तुटिरकृतविनियोगा स्यात् ॥ ६५ ॥

---

तुटि के दो दल दोनों सन्ध्यायें हैं । सायं प्रातः सन्ध्याओं में से प्रत्येक प्राण सम्बन्धी और अपान सम्बन्धी तथा अन्तिम-अन्तिम तुट्यर्ध को मिलाने से सम्पूर्ण तुटि उदय का स्थान है । इसीलिए सन्ध्याओं की दो तुटियाँ और अहोरात्र की तीस तुटियाँ (कही गई हैं) । जैसा कहते हैं—

'सन्ध्याकाल के बिना दिन रात तीस तुटि का है ।'

जो कि

'हे देवेशि ! चतुर्थ (प्रहर) के अन्त में प्राण सूर्य सदा अस्त हो जाता है । हे प्रिये ! इसके बाद इस समय आधा तुटि अस्तमय सन्ध्या (होती है) ।' (स्व. तं. ७।३६)

तथा

'जब (प्राणवाह) हृदयकमल को प्राप्त होता है तब प्रभात काल होता है , हे वरारोह वाली ! उसके बाद आधा तुटि पूर्व सन्ध्या होती है ।' (स्व. ७।३९)

इत्यादि कहा गया वह केवल प्राणवाह एवं अपानवाह को दृष्टि में रखकर— ऐसा समझना चाहिए । इसी प्रकार—

'शक्ति के बीच ऊपरी भाग में जो तुटि का आधा भाग कहा गया है उसे पक्षसन्धि समझना चाहिए ।' (स्व. तं. ७।६८)

इत्यादि पक्षसन्धि ग्रन्थ में यही आशय लगाना चाहिए । अन्यथा एक तुटि का

न केवलमत्र सूर्याचन्द्रमसोरेवोदयो यावद् ग्रहान्तराणामपि—इत्याह—

**केतुः सूर्ये विधौ राहुर्भौमादेर्वारभागिनः॥ ६६ ॥**
**प्रहरद्वयमन्येषां ग्रहाणामुदयोऽन्तरा ।**

केतुः सूर्येऽन्तर्भवति, एवं विधौ राहुः । तेन य एव सूर्याचन्द्रमसोरुदयः स एवानयोरित्यर्थः । यदुक्तम्—

'राहुश्चरति सोमेन केतुश्चरति भास्वता ।' (स्व०तं० ७।४२) इति।

वारभागिनः पुनर्भौमादेर्ग्रहस्य प्रहरद्वयमुदयस्तस्य प्रत्यहोरात्रामाद्यन्तार्धप्रहर-चतुष्टयोपभोगात्, अन्येषां षष्ठपञ्चमानां ग्रहाणामन्तरा प्रहरं प्रहरं प्रत्येकमुदयः प्रत्यहोरात्रमर्धप्रहरद्वयोपभोगात् । तदुक्तम्—

'पूर्वोऽष्टभागो दिवसाधिपस्य तथैव चान्ते दिवसस्य विद्यात् ।
शेषाः ग्रहाः षट्परिवर्तनेन भुञ्जन्ति होरां निशि पञ्चमेन ॥'

इति ॥ ६६ ॥

अत्रैव प्रथमार्धप्रहरादारभ्य क्रमेण फलं निर्दिशति—

---

विनियोग ही नहीं होगा ॥ ६५ ॥

केवल सूर्य चन्द्रमा का ही उदय ऐसा नहीं है बल्कि दूसरे ग्रहों का भी (है)—यह कहते हैं—

केतु सूर्य में राहु चन्द्रमा में (अन्तर्भूत हैं) । दिन के भागी भौम आदि का दोप्रहर (में) उदय होता है । अन्य ग्रहों का बीच में उदय (होता है) ॥ -६६-६७- ॥

केतु का सूर्य में अन्तर्भाव होता है । इसी प्रकार राहु का चन्द्रमा में । इसलिए जो सूर्य और चन्द्रमा का उदय (काल) है वही इन दोनों का भी है । जैसा कि कहा गया है—

'राहु चन्द्रमा के साथ चलता है और केतु सूर्य के साथ ।' (स्व.तं. ७।४७)

इसके बाद वार के भागी भौम आदि ग्रह का दो प्रहर का उदय निर्धारित है क्योंकि प्रत्येक का दिन रात के आदि और अन्त के आधे प्रहर का चार (= दो प्रहर) का उपभोग होता है । अन्य छठे पाँचवे बुध गुरु शुक्र शनि ग्रहों का प्रत्येक एक-एक प्रहर के बीच उदय होता है क्योंकि प्रति अहोरात्र आधे आधे दो प्रहर का उपभोग होता है । वही कहा गया है—

दिन का पूर्व अष्टभाग और उसी प्रकार दिन के अन्त (का अष्ट भाग सूर्य का भोग काल) जानना चाहिए । शेष छः ग्रह परिवर्तन से दिन और रात्रि के विषय में पाँच (के परिवर्त्तन) से भोग करते हैं ॥ ६६ ॥

**सिद्धिर्दवीयसी मोक्षोऽभिचारः पारलौकिकी ॥ ६७ ॥**
**ऐहिकी दूरनैकट्यातिशया प्रहराष्टके ।**

सिद्धिर्दवीयसीत्यादिना सप्त भेदाः ॥ ६७ ॥

ननु संध्यायाश्चतुर्धोदयोऽपि कथं द्विधैवोक्त ?—इत्याशङ्क्याह—

**मध्याह्नमध्यनिशयोरभिजिन्मोक्षभोगदा ॥ ६८ ॥**

अभिजयति सर्वान्विघ्नानित्यभिजिन्नक्षत्रविशेषः । यदुक्तम्—

'मध्याह्ने चार्धरात्रे च उदयोऽभिजितो भवेत् ।
अभीप्सितं फलं तत्र साधकानां भवेदिह ॥'

(स्व०तं० ७।४७) इति ।

स च तालुनि, इत्यधिगन्तव्यम् । यदुक्तम्—

'...............मध्याह्नस्तालुमध्यतः ।' (७।३३) इति ॥ ६८ ॥

न केवलमत्राभिजित एवोदयो यावदश्विन्यादीनामपि—इत्याह—

**नक्षत्राणां तदन्येषामुदयो मध्यतः क्रमात् ।**

---

यहीं पर प्रथम अर्धप्रहर से लेकर क्रमशः फल का निर्देश करते हैं—

**आठ प्रहर में (क्रमशः) कुछ दूर की सिद्धि, मोक्ष, अभिचार, पारलौकिक सिद्धि, सांसारिक सिद्धि, अतिशय दूर की सिद्धि और अतिशय निकट की सिद्धि (समझनी चाहिए) ॥ -६७-६८- ॥**

कुछ दूर की सिद्धि इत्यादि से सात भेद होते हैं ॥ ६७ ॥

प्रश्न—संन्ध्या का चार प्रकार का उदय भी कैसे दो ही प्रकार का कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**मध्याह्न और मध्य निशा में अभिजित् नक्षत्र मोक्ष और भोग देने वाली होती है ॥ -६८ ॥**

सभी विघ्नों की जीतने वाला = अभिजित् विशिष्टनक्षत्र । जैसा कि कहा गया है—

"मध्याह्न और अर्धरात्रि में अभिजित् का उदय होता है । उस समय साधकों को अभीप्सित फल (प्राप्त) होता है ।" (स्व. तं. ७।४७)

और वह तालु में होता है—यह जानना चाहिए । जैसा कि कहा गया है—

"मध्याह्न तालु के मध्य में (होता है)" ॥ -६८ ॥ (स्व. तं. ७।३३)

यहाँ केवल अभिजित् का ही उदय नहीं होता बल्कि अश्विनी आदि का भी—यह कहते हैं—

'तदन्येषाम्' इति राशितारादीनाम् । यदुक्तम्

'ऋक्षाणिराशयश्चैव तारास्त्वंशास्तथैव च ।
प्राणे वै उदयन्त्येते अहोरात्रेण सुव्रते ॥' (स्व०तं० ७।३१)

इति । अत्र च नक्षत्राणां सत्रिभागमङ्गुलमुदयस्थानम्, एवमन्येषामपि संख्यानुसारमुदयस्थानं परिकल्पनीयम् ।

प्रहराष्टके च न नक्षत्राणामेवोदयोऽपि त्वन्येषामपि—इत्याह—

**नागा लोकेशमूर्तीशा गणेशा जलतत्त्वतः ॥ ६९ ॥**
**प्रधानान्तं नायकाश्च विद्यातत्त्वाधिनायकाः ।**
**सकलाद्याश्च कण्ठ्योष्ठ्यपर्यन्ता भैरवास्तथा ॥ ७० ॥**
**शक्तयः पारमेश्वर्यो वामेशा वीरनायकाः ।**
**अष्टावष्टौ ये य इत्थं व्याप्यव्यापकताजुषः ॥ ७१ ॥**
**स्थूलसूक्ष्माः क्रमात्तेषामुदयः प्रहराष्टके ।**

'नागा' इत्यनन्ताद्याः । यदुक्तम्—

'इनस्त्वनन्त इत्युक्तः सोमो वासुकिरुच्यते ।
तक्षकः कुज इत्युक्तः कार्कोटः सोमजो भवेत् ॥

---

उससे अन्य नक्षत्रों का भी क्रमशः मध्य से उदय होता है ॥ ६९- ॥

उससे अन्यों का = राशि तारा आदि का । जैसा कि कहा है—

"हे सुव्रते ! नक्षत्र, राशियाँ, तारायें और उसी प्रकार अंश ये एक रात दिन में प्राण में उदित होते हैं ।" (स्व. ७।३१)

इनमें नक्षत्रों का १।३।४ अंगुल उदय का स्थान है । इसी प्रकार दूसरों का भी संख्या के अनुसार उदयस्थान कल्पित कर लेना चाहिए ॥ ६८ ॥

आठ प्रहर में नक्षत्रों का ही उदय नहीं होता बल्कि दूसरों का भी—यह कहते हैं—

नाग, लोकेश, मूर्त्तीश, गणेश, जलतत्त्व से लेकर प्रकृति तत्त्व तक के नायक, विद्यातत्त्व के अधिनायक, सकल आदि, कण्ठ से लेकर ओष्ठ्य पर्यन्त भैरव, पारमेश्वरी शक्तियाँ, वामेश, वीरनायक इस प्रकार जो-जो आठ व्याप्यव्यापकतासम्बन्ध वाले स्थूल सूक्ष्म हैं, आठ प्रहरों मे उनका क्रमशः उदय होता है ॥ -६९-७२- ॥

नाग = अनन्त आदि । जैसा कि कहा गया है—

"सूर्य को अनन्त कहा गया है । चन्द्रमा वासुकि कहे जाते हैं । मङ्गल को तक्षक कहा गया है । सोमपुत्र (= बुध) को कार्कोटक कहा गया है । गुरु सरोज

सरोजो गुरुराख्यातो महाब्जः शुक्र उच्यते ।
शङ्खो मन्दगतिर्ज्ञेयः सप्त नागा ग्रहाः क्रमात् ॥
अष्टमः कुलिको नाम राहुः क्रूरग्रहो भवेत् ।' इति ।

एषां च ग्रहवदेव षट्परिवृत्त्यादिक्रमेणोदयः किन्तु कुलिकस्य शङ्खवन्मन्दगतिनैव सहोदयः । यदुक्तम्—

'शनैश्चरस्य यः कालस्तं भुङ्क्ते कुलिकः प्रिये ।
सोऽपि दुष्टः समाख्यातः सर्वकर्मस्वसिद्धिदः ॥' इति ।

लोकेश्वरादीनां पुनराद्यार्धप्रहरक्रमेणैवोदयोऽन्यथा सप्तानां ग्रहाणामष्टकैः सह सङ्गत्ययोगात् । एते च सर्व एवाष्टका भुवनाध्वनि वक्ष्यन्ते—इति तत एवावधार्याः—इति किं तद्व्यावर्णनग्रन्थविस्तरेण । व्याप्यव्यापकत्वे स्थूलसूक्ष्मत्वं हेतुः, हि सूक्ष्मेण व्याप्यत इति भावः । यथा ग्रहाणां नागा व्यापकास्तेषामपि लोकेश्वराः इत्याद्युत्तरोत्तरम् अत एव क्रमादित्युक्तम् । तदुक्तम्—

'ये ग्रहास्ते च वै नागा लोकपालाष्टकं च ते ।
मूर्तयश्चैव ते चाष्टावष्टौ ते च गणेश्वराः ॥'
(स्व०तं० ७।४३) इत्यादि ।

एवमनेन

---

और शुक्र महाब्ज कहा गया है । मन्दगति (= शनि) को शङ्ख समझना चाहिए । ये सात ग्रह क्रमशः नाग है । आठवाँ (= केतु) कुलिक और राहु क्रूर ग्रह है ।''

इनका ग्रहों के समान ही छ परिवृत्ति आदि के क्रम से उदय होता है । किन्तु केतु का शनि के समान शनि के साथ ही उदय होता है । जैसा कि कहा गया है—

''हे प्रिये ! शनैश्वर का जो काल है उसे केतु भोगता है वह भी दुष्ट और सब कार्यों को विफल करने वाला कहा गया है ।''

लोकेश्वर आदि का प्रथम अर्ध प्रहर के क्रम से ही उदय होता है । अन्यथा सात ग्रहों की आठ के साथ सङ्गति ही नहीं बनेगी । ये सभी आठ भुवन अध्वा (वाले वर्णन में) कहे जायेंगे । अतः वहीं से (इन्हें) जानना चाहिए । इसलिए उसके वर्णन के कारण ग्रन्थ को विस्तृत करने से क्या लाभ ? व्याप्यव्यापकता में स्थूलता और सूक्ष्मता हेतु है । स्थूल सूक्ष्म से व्याप्त होता है—यह तात्पर्य है । जैसे कि ग्रहों के व्यापक नाग है; लोकेश्वर इत्यादि उत्तरोत्तर उनके भी (व्यापक) है। इसीलिए 'क्रमात्' कहा है । वही कहा है—

''जो ग्रह हैं वे ही नाग हैं और वे ही लोकपाल है, वे ही आठ मूर्त्तियां हैं और वे ही आठ गणेश्वर हैं ।'' इत्यादि । (स्व. तं. ७।४३)

इस प्रकार इसके द्वारा—

'तेन प्राणपथे विश्वाकलनेयं विराजते ॥' (तं० ६।४५)

इत्यादि यदुक्तं तत्स्मारितमित्यवसेयम् ॥ ७१ ॥

ननु यत्र प्रहराष्टके फलभेद उक्तस्तत्र दिननिशयो: कथं न ?—इत्याशङ्क्याह—

**दिने क्रूराणि सौम्यानि रात्रौ कर्माण्यसंशयम् ॥ ७२ ॥**

ननु

'वासनाभेदत: प्राप्ति: सांध्यमन्त्रप्रचोदिता ।'

इत्यादिदृशानुसन्धानभेदेन फलमपि भिद्यते—इति कथमेवं नियम एव भवेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**क्रूरता सौम्यता वाभिसन्धेरपि निरूपिता ।**

तेन कदाचिद्व्यत्ययोऽपि भवेदिति भाव: ॥

ननु संध्याद्वयस्य फलं निर्दिष्टं सायंप्रात:संध्ययो: पुन: किं न ?—इत्याशङ्क्याह—

---

"इससे प्राणपथ पर यह विश्व की कलना विराजित होती है ।" (तं. आ. ६।४५)

इत्यादि जो कहा गया उस का स्मरण करा दिया गया—यह समझना चाहिए ॥ ७१ ॥

प्रश्न—जहाँ आठ प्रहर में फलभेद कहा गया है वहाँ दिन और रांत क्यों नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

नि:सन्देह दिन में क्रूर और रात्रि में सौम्य कर्म करना उत्तम है ॥ -७२ ॥

प्रश्न—"वासनाभेद के कारण प्राप्ति सान्ध्य मन्त्र से प्रेरित (होती है) ।"

इत्यादि के अनुसार अनुसन्धान के भेद से फल भी भिन्न होता है—तो इस प्रकार का नियम ही कैसे होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अभिसन्धि की भी क्रूरता और सौम्यता का निरूपण किया जा चुका है ॥ ७३- ॥

इससे कभी व्यत्यय (= उलटफेर) भी हो सकता है—यह भाव है ।

प्रश्न—(मध्याह्न और मध्यरात्रि) सन्ध्याद्वय का फल बतला दिया गया, सांय प्रात: सन्ध्याओं का क्यों नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**दिनरात्रिक्षये मुक्तिः सा व्याप्तिध्यानयोगतः ॥ ७३ ॥**
**ते चोक्ताः परमेशेन श्रीमद्वीरावलीकुले ।**

'दिनरात्रिक्षये' इति सायंप्रातःसन्ध्ययोः । 'ते' इति व्याप्तिध्यानादयः ॥ ७३ ॥

तदेव पठति—

**सितासितौ दीर्घह्रस्वौ धर्माधर्मौ दिनक्षपे ॥ ७४ ॥**
**क्षीयेते यदि तद्दीक्षा व्याप्त्या ध्यानेन योगतः ।**
**अहोरात्रः प्राणचारे कथितो मास उच्यते ॥ ७५ ॥**

यदि नाम प्राणापानरूपौ सितासितौ परस्परव्यावृत्त्या वर्तमानौ दीर्घह्रस्वादि-शब्दव्यपदेश्यौ शुभाशुभौ पक्षौ 'क्षीयेते' अपोहात्मविकल्परूपताघट्टनेन निर्विकल्पात्मपरसंविद्रूपत्वेन परिस्फुरतस्तदेव व्याप्त्या ध्यानेन योगेन च दीक्षा, ज्ञानयोगक्रियात्मिकया दीक्षया निर्यन्त्रणमेव मुक्तिर्भवेदित्यर्थः । एतदेव हि व्याप्ति-ध्यानयोगानां मुख्यं रूपं यत्सितासितादिपक्षयोः प्रक्षयो नामेति । तदुक्तं तत्र—

'सितासितौ च यौ पक्षौ दीघह्रस्वौ च कीर्तितौ ।
धर्माधर्ममयौ पाशौ महाघोरौ भयानकौ ॥

---

दिन और रात्रि का क्षय होने पर मुक्ति होती है (और) वह व्याप्ति ध्यान और योग के कारण होती हैं और वे परमेश्वर के द्वारा वीरावली कुल में कहे गये हैं ॥ -७३-७४- ॥

दिनरात्रिक्षय के समय = सायं (सन्ध्या और) प्रातःसन्ध्या के काल में । वे = व्याप्ति ध्यान आदि ॥ ७३ ॥

वह पढते हैं—

यदि श्वेत-श्याम, दीर्घ-ह्रस्व, धर्म-अधर्म, दिन-रात रूप (परस्पर विरोधी) क्षीण होते हैं, व्याप्ति ध्यान और योग से वही दीक्षा (यथार्थ) है । प्राणचार (के प्रसङ्ग) में अहोरात्र कह दिया गया । (अब) मास कहा जा रहा है ॥ -७४-७५ ॥

यदि एक दूसरे के अभाव में रहने वाले तथा दीर्घ ह्रस्व आदि शब्दों से व्यवहार्य शुभ अशुभ प्राण अपान रूप श्वेत श्याम क्षीण होते हैं (अर्थात्) अपोह-रूप विकल्परूपता के घट्टन (= संक्षय) से निर्विकल्पात्मक पर संविद् रूप में स्फुरित होते हैं तो वही व्याप्ति ध्यान और योग से दीक्षा है अर्थात् ज्ञान योग क्रिया रूपी दीक्षा के द्वारा निर्यन्त्रण ही मुक्ति है । सित असित आदि पक्षों का क्षय ही व्याप्ति ध्यान और योगों का मुख्य रूप है । वही वहाँ कहा है—

"जो दो पक्ष सित (= शुक्ल) और असित (= कृष्ण), तथा दीर्घ और ह्रस्व

द्वयोर्यत्र भवेच्छेदः क्षयेन्माया तु योगिनी ।
क्षये शून्यं परं ज्ञेयं दीक्षा ह्येषा प्रकीर्तिता ॥
नान्यथा भवते दीक्षा रजसां पातने न तु ।
नैव शास्त्रैर्भवेन्मुक्तिर्यजने नैव याजने ॥
एषा ब्रह्मविदां दीक्षा नान्यथा तु वदाम्यहम् ।' इति ।

तथा

'सितासितौ कथिष्यामि (वदिष्यामि) नामपर्यायवाचकैः ।'

इत्युपक्रम्य

'अहः शुक्लस्तथा प्राणः......................।' इति ।
'अधर्मश्च क्षपा चैव............................।'

इति एवमहोरात्रमुपसंहृत्य मासमवतारयति 'अहोरात्र' इत्यादिना ॥ ७५ ॥

तमेवाह—

**दिनं कृष्णो निशा शुक्लः पक्षौ कर्मसु पूर्ववत् ।**

पूर्ववदिति, रात्रिन्दिनवत् । तेन कृष्णपक्षे क्रूराणि कर्माण्यन्यत्र च

---

कहे गए हैं वे धर्मअधर्मयुक्त पाश, महाघोर और भयानक हैं । उन दोनों का जब कर्त्तन हो जाता है तो यह योगिनी माया क्षीण हो जाती है । क्षय होने पर परमशून्य जानने योग्य होता है । यही (दी = दिन और क्षा = क्षपा अर्थात् रात्रि के द्वारा बोधित) दीक्षा कही गई है । दीक्षा दूसरी तरह नहीं होती (शिर पर) धूल या भस्म के गिराने से नहीं । शास्त्रों से मुक्ति नहीं होती । यजन और याजन से भी नहीं । यह ब्रह्मवेत्ताओं की दीक्षा है । मैं मिथ्या नहीं कहता हूँ ॥"

तथा—

"श्वेत श्याम को नाम के पर्यायवाची (शब्दों) के साथ कहूँगा ।"

ऐसा उप्रक्रम कर

"दिन तथा प्राण शुक्ल हैं................. ।"

"अधर्म और रात्रि....................... ।"

इस प्रकार दिन और रात्रि का उपसंहार कर 'अहोरात्र'—इत्यादि के द्वारा मास का प्रारम्भ करते हैं ॥ ७५ ॥

उसी को कहते हैं—

दिन कृष्ण पक्ष है, रात्रि शुक्ल पक्ष है । कर्मों के विषय मे पूर्ववत् (जानना चाहिये) ॥ ७६- ॥

सौम्यानीति । तदुक्तम्—

'क्रूरकर्माणि तत्रैव कुर्वन्सिद्धिमवाप्नुयात् ।
शुभकर्माणि कृष्णे च न च सिद्ध्यन्ति सुव्रते॥' इति ।

तथा

'तदारभ्य च कर्माणि शुभान्याभ्युदयानि च ।
ध्यानमन्त्राभियुक्तस्य सिद्ध्यन्ते नात्र संशयः ॥' इति ॥

तत्रैव तिथिभागमाह—

**याः षोडशोक्तास्तिथयस्तासु ये पूर्वपश्चिमे ॥ ७६ ॥**
**तयोस्तु विश्रमोऽर्धेऽर्धे तिथ्यः पञ्चदशेतराः ।**

उक्ता इति, प्राणवाहेऽपानवाहे वा । तयोरिति, पूर्वपश्चिमयोस्तुट्योः । विश्रम इति, पक्षसंधित्वेन वक्ष्यमाणः । अर्धेऽर्ध इति, प्राणीयेऽपानीये च । तयोश्च संमेलनात्तुटिर्विश्रमस्थानं स्यान्नतु तुट्यर्धम् । 'इतरा' इति हृदि द्वादशान्ते च विश्रमस्थानत्वेनार्धार्धिकयोक्तायाः षोडश्यास्तुटेरन्या इत्यर्थः । यदुक्तम्—

---

पूर्ववत् = रात्रि दिन के समान । इसलिए कृष्ण पक्ष में क्रूर कर्म और दूसरे में सौम्य कर्म (करने चाहिए) ।

वही कहा गया है—

"उसी में क्रूर कर्मों को करते हुए सिद्धि को प्राप्त करना चाहिए । हे सुव्रते ! शुभ कर्म कृष्ण पक्ष में कभी भी सिद्धिप्रद नहीं होते ।" तथा—

"ध्यान और मन्त्र से युक्त (पुरुष) के शुभ और आभ्युदयिक कर्म उस समय से (= पूर्वोक्त समय के अनुसार करने पर) सिद्ध होते हैं इसमें संशय नहीं है" ॥ ७५ ॥

वहीं पर तिथिभाग को कहते हैं—

जो सोलह तिथियाँ कही गई हैं उनमें जो पूर्व और पश्चिम (तुटियाँ) हैं उन दोनों का आधे-आधे में विश्राम होता है । शेष १५ तिथियाँ है ॥ -७६-७७- ॥

कही गई—प्राणवाह या अपानवाह में । उन दोनों का = पूर्व पश्चिम तुटियों का । विश्राम—पक्षसन्धि के रूप में आगे कहा जाने वाला । आधे-आधे में—प्राण के और अपान के उन दोनों का मेल होने से तुटि विश्राम स्थान है न कि तुटि का आधा । अन्य = हृदय और द्वादशान्त में विश्रामस्थान के रूप में आधा आधा रूप में कही गई सोलहवीं तुटि से भिन्न ।

षोडशी—१/२,१,२,३,४,५,६,७,८,९,१०,११,१२,१३,१४,३० । १/२, १५,१४,१३,१२,११,१०,९,८,७,६,५,४,३,२,१ । इसमें ३० अमावस्या और

'तुट्यर्धं चाप्यधश्चोर्ध्वं विश्रमः परिकीर्तितः ।
मध्ये पञ्चदशोक्ता यास्तिथयस्ताः प्रकीर्तिताः ॥' (७।६१)

इति ॥ ७६ ॥

अत्राप्यहोरात्रविभागमाह—

**सपादे द्व्यङ्गुले तिथ्या अहोरात्रो विभज्यते ॥ ७७ ॥**
**प्रकाशविश्रमवशात्तावेव हि दिनक्षपे ।**

'विभज्यत' इति प्रकाशविश्रमात्मना विभागेन व्यवस्थाप्यत इत्यर्थः । क्वचित् ह्यत्र प्रकाशस्य प्राधान्यं, क्वचिच्च विश्रमात्मन आनन्दस्य; तत्र प्रकाशप्राधान्ये दिनमन्यथा तु रात्रिरित्युक्तं 'तावेव हि दिनक्षपे' इति । तेनैककस्यास्तुटेः साष्टभागाङ्गुलपरीमाणमाद्यमर्धं प्रकाशरूपं दिनं, परं तु विश्रान्त्यात्मा रात्रिरिति । तदुक्तम्—

'प्रथमोदये हृत्पद्मात्तुट्यर्धं तु दिनं भवेत् ।
द्वितीये चैव तुट्यर्धे यदा चरति शर्वरी ॥'
(स्व०तं० ७।६२) इति ॥ ७७ ॥

ननु यदहोरात्रस्य प्रकाशविश्रान्तितारतम्येन दिननिशाविभाग उक्तस्तदास्तां को

---

१५ पूर्णिमा हैं । दोनों के बीच १/२ + १/२ करके १ तुटि विश्रामस्थल है ।

जैसा कि कहा गया—

नीचे और ऊपर तुटि का आधा भाग विश्राम कहा गया है । और मध्य में जो पन्द्रह कही गयीं वे तिथि कही गई हैं ॥ ७६ ॥ (स्व. ७।६१)

यहाँ भी दिन रात का विभाग कहते हैं—

तिथि के २।१।४ अंगुल में दिन रात का विभाग होता है । प्रकाश और विश्राम के कारण वे दिन और रात है ॥ -७७-७८- ॥

विभक्त होता है = प्रकाश और विश्राम के रूप में विभाग के द्वारा व्यवस्थित होता है । इसमें कहीं प्रकाश की प्रधानता है और कहीं विश्रामरूप आनन्द की । उनमें प्रकाश की प्रधानता होने पर दिन अन्यथा रात्रि (होती है) । इसलिए कहा गया—'वे दोनों ही आधे दिन और रात्रि, हैं ।' इसलिए एक-एक तुटि का पहला अर्ध जो कि साष्ट भाग अंगुल परिमाण (१।१।८) है प्रकाश रूप दिन है । दूसरा विश्रान्ति रूप रात्रि हैं । वही कहा है—

"हृदयकमल से प्रथम उदय में तुटि का आधाभाग दिन होता है । और दूसरे तुट्यर्ध में रात्रि होती है" ॥ ७७ ॥ (स्व. ७।६२)

प्रश्न—दिन और रात्रि के प्रकाश और विश्रान्ति के तारतम्य से जो दिन और

दोषः, यत्पुनर्बाह्याहोरात्रक्रमातिक्रमेणाप्युक्तमन्तः प्राणापानरूपं दिननिशा-विभागमुल्लङ्घ्य तुट्यन्तरमितयोरवस्थानमुच्यते तदपूर्वमिव नः प्रतिभाति?—इत्याशङ्क्याह—

**संवित्प्रतिक्षणं यस्मात्प्रकाशानन्दयोगिनी ॥ ७८ ॥**
**तौ क्लृप्तौ यावति तया तावत्येव दिनक्षपे।**

प्रतिक्षणमिति, सदैव प्रकाशानन्दमयीत्यर्थः । अतश्च तथा संविद उदयः प्रमातॄणां वेद्यग्रहणपरत्वादेस्तारतम्यात्कस्यचित्क्षणः कस्यचित्कल्पः कस्यचिन्निमेषोऽपि वा स्यात् ॥ ७८ ॥

अत एवाह—

**यावत्येव हि संवित्तिरुदितोदितसुस्फुटा ॥ ७९ ॥**
**तावानेव क्षणः कल्पो निमेषो वा तदस्त्वपि ।**

नन्वेवमपि भवतु को दोषस्तत्राप्यस्या वेद्यग्रहणपरत्वं स्वात्मनि विश्रान्तिपरत्वं वा किं तुल्यकक्ष्यतयैव भवेदुतान्यथापि ?—इत्याशङ्क्याह—

**यावानेवोदयो वित्तेर्वेद्यैकग्रहतत्परः ॥ ८० ॥**
**तावदेवास्तमयनं वेदितृस्वात्मचर्वणम् ।**

---

रात्रि का विभाग कहा गया वह रहे उसमें क्या दोष है ? लेकिन जो बाह्य अहोरात्र के क्रम का अतिक्रमण करके भी कहा गया अन्तःप्राण अपान रूप दिन रात का विभाग (उसका) भी उल्लङ्घन कर तुट्यन्तर परिमित की सत्ता बता रहे हैं वह हमें अपूर्व जैसा लग रहा है—यह शङ्का कर कहते हैं—

जिस कारण संवित् प्रतिक्षण प्रकाश और आनन्द वाली है इसलिए उसके द्वारा जितनी मात्रा में (प्रकाश और आनन्द) कल्पित होते हैं उतने में ही दिन और रात्रि (होती है) ॥ -७८-७९- ॥

प्रतिक्षण = सदैव प्रकाश और आनन्दमयी । इसलिए उस प्रकार का संविद् का उदय प्रमाताओं के वेद्य के ज्ञान में लगे रहने के कारण तारतम्य से किसी के लिये क्षण किसी के लिये कल्प और किसी के लिए निमेष भी हो जाता है ॥ ७८ ॥

इसीलिए कहते हैं—

संवित् जितनी ही देर तक उदित हो कर सुस्फुट होती है उतना ही (समय) क्षण, कल्प अथवा निमेष होता है ॥ -७९-८०- ॥

प्रश्न—ऐसा भी हो क्या दोष है ? वहाँ भी इसकी वेद्यग्रहणपरता अथवा स्वात्मा में विश्रान्तिपरता क्या समान स्तर की है या अन्यथा भी ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

'वित्तेः' इति संविदः । अस्तमयनमिति, वेद्यप्रकाशस्य न्यग्भावात् । 'चर्वणम्' इति विश्रान्तिः । एवकाराभ्यां च साम्यमेव द्योतितम् ॥ ८० ॥

ननु स्वात्मविश्रान्तिपरत्वेऽप्यन्तारूपाणां सुखादीनां वेद्यानां सद्भावात् तद्-ग्रहणपरत्वं न हीयेत्—इति कथमनयोस्तुल्यकक्ष्यत्वं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**वेद्ये च बहिरन्तर्वा द्वये वाथ द्वयोज्झिते ॥ ८१ ॥**
**सर्वथा तन्मयीभूतिर्दिनं वेत्तृस्थता निशा ।**

वेद्यं नाम बहिरस्त्वन्तर्वा, मा वा भूत्किमनेन प्रयोजनं, यावता हि तन्मयीभावो नाम सर्वथा दिनं वेत्तृस्थता स्वात्मविश्रान्तिश्च निशा, इत्यस्माकं विवक्षितं; तेन यावद्वेद्यग्रहस्तावद्दिनमन्यथा तु रात्रिरिति । यदाहुः—

'ततो यत्र यावत्तावदनया वेद्यग्रहवेदकविश्रान्तिभूमौ प्रकाशानन्दावाभास्येते तत्र तावद्रूपे एव दिननिशे' इति ।

अतश्च दिननिशयोस्तुल्यकक्ष्यत्वमेव भवति, इति न कश्चिन्नियमः । 'द्वयोज्झिते' इत्यनेन वेद्यस्यानवक्लृप्तिरेवोपोद्बलिता न त्वेवमस्य संभवो दर्शितः,

---

संविद् का वेद्य के ज्ञान में तत्पर जितना उदय होता है उतना ही वेत्ता की स्वात्मचवर्णा रूप अस्तमयता भी है ॥ -८०-८१- ॥

वित्ति का = संविद् का । अस्तमयनवेद्य प्रकाश के छिप जाने से । चर्वणा = विश्रान्ति । श्लोकस्थ दो एवकारों के द्वारा समता ही बतलायी गई है ॥ ८० ॥

प्रश्न—स्वात्मविश्रान्तिपरता होने पर भी आन्तरिक सुख आदि वेद्य के रहने पर उसकी ग्रहणपरता तो कम नहीं होगी तो इन दोनों की तुल्यश्रेणिता कैसे होगी ? —यह शङ्का कर कहते हैं—

वेद्य के बाह्य या आन्तरिक अथवा दोनों होने पर अथवा दोनों को छोड़ देने पर सर्वथा तन्मय होना दिन और वेत्ता में स्थित होना रात्रि है ॥ -८१-८२- ॥

वेद्य बाह्य हो या आभ्यन्तर या न हो इससे क्या तात्पर्य ? क्योंकि तन्मयीभाव सर्वथा दिन है और वेत्ता में स्थिति और आत्मविश्रान्ति रात्रि है । जैसा कि कहते हैं—

"इसलिए जहाँ जब तक इसके द्वारा वेद्य का ग्रहण ओर वेदक की विश्रान्तिभूमि में प्रकाश और आनन्द आभासित होंगे तब तक उसी रूप वाले दिन और रात होगें ।"

इसलिए दिन और रात्रि की तुल्यकक्ष्यता ही होती है ऐसा कोई नियम नही है। 'द्वयोज्झिते' इस पद के द्वारा वेद्य की अनवकल्पना ही संकेतित है न कि

नह्यनन्तर्बहीरूपं वेद्यं किंचित्संभवेत् ॥ ८१ ॥

ननु योऽयं संविदः प्रकाशविमर्शयोरेकतरप्राधान्याद्विशेष उक्तः स किं प्रमातॄणामपि संभवेन्न वा ?—इत्याशङ्क्याह—

**वेदिता वेद्यविश्रान्तो वेत्ता त्वन्तर्मुखस्थितिः ॥ ८२ ॥**

'वेदिता' इति ज्ञाता, 'वेत्ता' इति विचारयिता विम्रष्टेत्यर्थः । तेनैकत्र प्रकाशप्राधान्यमन्यत्र तु विमर्शस्य—इति प्रमातुरपि द्वैविध्यम् ॥ ८२ ॥

वेत्तापि द्विधा—इत्याह—

**पुरा विचारयन्पश्चात्सत्तामात्रस्वरूपकः ।**

विमर्शनान्तरीयक एव हि स्वरूपलाभो भवेदिति भावः । एवमत्र ज्ञानविचारसत्तार्थतया त्रिविधोऽपि विधिराश्रयणीयो येन प्रमातुस्त्रैविध्यं सिध्येदिति भावः ॥

अत्रैव प्रसङ्गाज्जाग्रदादिस्वरूपमपि निरूपयति—

---

इस प्रकार इसकी उत्पत्ति दिखाई गयी बिना अन्तःस्थिति के बाह्य वेद्य सम्भव नहीं हैं ॥ ८१ ॥

प्रश्न—प्रकाश और विमर्श में से किसी एक की प्रधानता के कारण जो यह संविद् का वैशिष्ट्य कहा गया वह क्या प्रमाताओं के विषय में भी सम्भव है अथवा नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वेदिता वेद्य में विश्रान्त होता है और वेत्ता (वह है) जिसकी स्थिति अन्तर्मुखी हो ॥ -८२ ॥

वेदिता = ज्ञाता । वेत्ता = विचार करने वाला = विमर्शवान् । इसलिए एक में प्रकाश की प्रधानता है दूसरे में विमर्श की । इस प्रकार प्रमाता भी दो प्रकार के हैं ॥ ८२ ॥

वेत्ता भी दो प्रकार के हैं—यह कहते हैं—

पहले विचार करने वाला होता है बाद में सत्ता ही उसका स्वरूप हो जाता है ॥ ८३- ॥

स्वरूपलाभ विमर्श का नान्तरीयक[1] (विमर्श के बिना न होने वाला) ही है । इस प्रकार यहाँ ज्ञान, विचार और सत्ता की दृष्टि से तीनो प्रकार की विधि का आश्रयण करना चाहिए जिससे प्रमाता की भी तीन प्रकार की सिद्धि हो सकती है ॥ ८२ ॥

---

१. येन विना यत्र भवति तत्तस्य नान्तरीयकम् ।

**जाग्रद्वेदितृता स्वप्नो वेत्तृभावः पुरातनः ॥ ८३ ॥**
**परः सुप्तं क्षये रात्रिदिनयोस्तुर्यमद्वयम् ।**

जाग्रदिति, वेद्यविश्रान्तेरेव प्राधान्यात् । पुरातन इति, विप्रष्टृतात्मकः । स्वप्न इति, वेद्यस्य कथंचिदप्राधान्यात् । पर इति, सत्तामात्रनिष्ठः । सुप्तमिति, वेद्य-क्षोभप्रक्षयात् । अद्वयमिति, प्रमातृभेदस्यापि विगलनात् । अनेन च 'विश्वात्मता च प्राणत्वम्' इत्याद्युक्तं स्मारितम् ॥ ८३ ॥

ननु रात्रिदिनयोर्बहिः कदाचित्साम्यं भवेत् कदाचिच्च वैषम्यमित्यत्र किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**कदाचिद्वस्तुविश्रान्तिसाम्येनात्मनि चर्वणम् ॥ ८४ ॥**
**वेद्यवेदकसाम्यं तत् सा रात्रिदिनतुल्यता ।**

यन्नाम कदाचिद्वेद्ये स्वात्मनि च तुल्यकक्ष्यतया विश्रान्तिर्भवेत् तदेव वेद्यवेदकयोः साम्यं भवेत्, तदनुप्राणितं च रात्रिदिनयोस्तुल्यत्वं, यत्सर्व एव योगिनो महापुण्यं विषुवत्कालमाचक्षते—यदुक्तम्—

'वेद्यवेदकसाम्येन वस्तुविश्रमचर्वणम् ।

---

यहीं पर प्रसङ्गवश जाग्रत आदि (अवस्थाओं) के स्वरूप का भी निरूपण करते हैं—

**वेदित्रिता जाग्रत है, पुरातन वेतृभाव स्वप्न है; परावस्था सुषुप्ति है और रात्रि दिन का क्षय होने पर अद्वय तुर्य है ॥ -८३-८४- ॥**

जाग्रत—वेद्यविश्रान्ति की ही प्रधानता होने से । पुरातन—विप्रष्टतारूप । स्वप्न—वेद्य की किसी तरह प्रधानता न होने से । पर—केवल सत्ता मे रहने वाला । सुप्त—वेद्य के क्षोभ का प्रक्षय होने से अद्वय क्योंकि उस समय प्रमाता का भेद भी नष्ट हो जाता है । इसके द्वारा 'विश्वात्मता प्राण है' इत्यादि पहले कहे गए का स्मरण कराया गया ॥ ८३ ॥

प्रश्न—रात्रि और दिन का बाहर कभी साम्य हो जाता है और कभी वैषम्य इसमें क्या कारण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**कभी वस्तुविश्रान्ति की समता के द्वारा आत्मा में चर्वणा होती है । यही वेद्यवेदक की समता है और वही रात्रि और दिन की तुल्यता है ॥ -८४-८५- ॥**

कभी वेद्य और आत्मा (= वेदक) में तुल्यकक्ष्यता होने के कारण जो विश्रान्ति होती है वही वेद्यवेदक की समता है और उससे अनुप्राणित रात्रि और दिन की तुल्यता है जिसको कि सभी योगी महापुण्य वाला विषुवत् काल कहते हैं । जैसा कि कहा गया है—

यदा कदाचिद्भवति सा रात्रिदिनतुल्यता ॥
विषुवत्कालयोगोऽसौ योगिभिः समुदाहृतः ।' इति ॥ ८४ ॥

एवं च वेद्यस्य वेदकस्य च विश्रान्तेराधिक्ये दिनस्य निशायाश्च दैर्घ्यं भवेदन्यथा त्वपचयः, तदाह—

**वेद्ये विश्रान्तिरधिका दिनदैर्घ्याय तत्र तु ॥ ८५ ॥**
**न्यूना स्यात्स्वात्मविश्रान्तिर्विपरीते विपर्ययः ।**
**स्वात्मौत्सुक्ये प्रबुद्धे हि वेद्यविश्रान्तिरल्पिका ॥ ८६ ॥**

न्यूनेति, अन्यथा हि वेद्यविश्रान्तेराधिक्यमेव न स्यात् । स्यादित्यर्थाद्रात्र्यपचयनिमित्तम्, 'विपरीत' इति स्वात्मनो विश्रान्तेराधिक्ये वेद्यस्य चान्यथात्वे; यतः स्वात्मन्यौत्सुक्ये विश्रान्त्यभिलाषे विकस्वरतामुपेयुषि वेद्यविश्रान्तिरल्पीयसी भवेत्, येन निशाया दैर्घ्यं दिनस्यापचयः । तदुक्तम्—

'द्राघीयसी वेद्यवृत्तिर्दिनदैर्घ्याय कल्पते ।
तथैव स्वात्मविश्रान्तिवृत्तिः स्याद्रात्रिविस्तरः ॥' इति ॥ ८६ ॥

अयमेव चात्र पक्षो युक्तः—इत्याह—

**इत्थमेव दिवारात्रिन्यूनाधिक्यक्रमं वदेत् ।**

---

"जब कभी वेद्य वेदक की समता के कारण वस्तुविश्राम की चर्वणा होती है तब वह रात्रि दिन की तुल्यता है । योगियों के द्वारा यह विषुवत् काल कहा गया है" ॥ ८४ ॥

इस प्रकार वेद्य और वेदक की विश्रान्ति की अधिकता होने पर दिन और रात्रि की दीर्घता या लघुता होती है—यह कहते हैं—

उसमें वेद्य में अधिक विश्रान्ति दिन की दीर्घता के लिए है । कम होने पर आत्मा में विश्रान्ति होती है । विपरीत होने पर उल्टा होता है । आत्मा की उत्सुकता के प्रबुद्ध होने पर वेद्यविश्रान्ति आंशिक होती है ॥ -८५-८६ ॥

न्यून—अन्यथा वेद्यविश्रान्ति की अधिकता ही नहीं होगी । स्यात्—अर्थात् रात्रि के अपचय का कारण । विपरीत (दशा) में—आत्मा की विश्रान्ति की अधिकता और वेद्य के अन्यथा होने में । क्योंकि आत्मा में उत्सुकता होने पर विश्रान्ति की इच्छा जब विकसित होने लगेगी तब वेद्य में विश्रान्ति कम हो जायगी जिससे रात्रि लम्बी और दिन छोटा होगा । वही कहा है—

"दीर्घ वेद्यवृत्ति दिन की दीर्घता का कारण होती है । उसी प्रकार आत्मा में विश्रान्ति की वृत्ति रात्रि के विस्तार (का कारण) होती है" ॥ ८५-८६ ॥

यहाँ यही पक्ष उचित है—यह कहते हैं—

नन्वन्तर्बहिश्च रात्रिदिनयोः स्थितेऽप्यौत्सर्गिके क्रमे यथान्तरसावुक्तयुक्त्या प्रकाशविमर्शयोरेकतरप्राधान्यात्प्रतिप्रमातृ विशिष्यते, तथा बहिरपि प्रतिभुवनं किं विशिष्यते न वा ?—इत्याशङ्क्याह—

**यथा देहेष्वहोरात्रन्यूनाधिक्यादि नो समम् ॥ ८७ ॥**
**तथा पुरेष्वपीत्येवं तद्विशेषेण नोदितम् ।**

विशेषेणेति देहमधिकृत्य, तथात्वेन हि तत्कथितं तत्तत्फलसंपत्तिनिमित्तं स्यादित्याशयः ॥ ८७ ॥

नन्वेवं रात्रिदिनविभजने किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**श्रीत्रैयम्बकसन्तानवितताम्बरभास्करः ॥ ८८ ॥**
**दिनरात्रिक्रमं मे श्रीशंभुरित्थमपप्रथत् ।**

अत एवान्यथान्यैर्यत्तद्विभजनं कृतं तदग्राह्यमेव—इत्याह—

**श्रीसन्तानगुरुस्त्वाह स्थानं बुद्धाप्रबुद्धयोः ॥ ८९ ॥**
**हृद आरभ्य यत्तेन रात्रिन्दिवविभाजनम् ।**

---

इसी प्रकार दिन और रात्रि की न्यूनता और अधिकता के क्रम को कहना चाहिए ॥ ८७- ॥

प्रश्न—भीतर और बाहर रात्रि और दिन के स्वाभाविक क्रम के होने पर भी जैसे भीतर यह (क्रम) उक्त युक्ति से प्रकाश और विमर्श में से एक की प्रमुखता होने पर प्रत्येक प्रमाता के लिए विशिष्ट होता है उसी प्रकार प्रति भुवन क्या विशिष्ट होता है अथवा नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जिस प्रकार हम लोगों के शरीर में दिन रात का न्यूनाधिक्य समान होता है उसी प्रकार भुवनों के विषय में भी । इसलिए उसको विशेष रूप से नहीं कहा गया ॥ -८७-८८- ॥

विशेष रूप से—देह को आधार मान कर । उस प्रकार से यदि वह कहा जाता तो उस-उस फल की प्राप्ति का कारण हो जाता है—यह आशय है ॥ ८७॥

इस प्रकार रात और दिन को बाँटने में क्या प्रमाण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

त्रैयम्बक परम्परा रूपी विस्तृत आकाश के सूर्य श्रीशम्भुनाथ ने मुझे दिन रात के क्रम को इस प्रकार बतलाया ॥ -८८-८९- ॥

इसलिए दूसरे लोगों ने जो उसका दूसरी प्रकार से विभाजन किया वह ग्राहय नहीं हैं—यह कहते हैं—

श्री सन्तान गुरु हृदय से लेकर जो बुद्ध और अप्रबुद्ध के स्थान का

**तदसत्सितपक्षेऽन्तः प्रवेशोल्लासभागिनि ॥ ९० ॥**
**अबुद्धस्थानमेवैतद्दिनत्वेन कथं भवेत् ।**

यन्नाम प्राच्यैर्हृदयादारभ्य द्वादशान्तं यावत्तुट्यर्धपरीमाणं प्राणीयमाद्यं स्थानं बुद्धस्य परं त्वबुद्धस्य—इत्युक्तं, तेनैव बुद्धाबुद्धास्थानवदनेन समाख्यौचित्याद्रात्रिदिनयोरपि विभाग: कृतो यद्बुद्धस्थानं दिनमबुद्धस्थानं तु रात्रिरिति, तत्त्वयुक्तं; यदन्त:प्रवेशात्मन्यपानवाहे स्थानस्याविशेषाद्रात्रित्वेन परिकल्पितमबुद्धस्थानमेव दिनं स्यात्—इति पूर्वापरव्याहतत्वम् ॥ ९० ॥

न चैतद्विद्वेषपूर्वमस्माभिरुक्तमिति न शिष्टनिन्दा कृता स्यात्—इत्याह—

**अलं वानेन नेदं वा मम प्राङ्मतमत्सर: ॥ ९१ ॥**
**हेये तु दर्शिते शिष्या: सत्पथैकान्तदर्शिन: ।**

इदानीं प्रकृतमेवावतारयति—

**व्याख्यात: कृष्णपक्षो यस्तत्र प्राणगत: शशी ॥ ९२ ॥**

---

और उसके आधार पर रात्रि और दिन का विभाजन करते हैं वह असमीचीन है । क्योंकि अन्त:प्रवेश के उल्लास वाले सित पक्ष में जो (स्थान है वह) अबुद्ध स्थान ही है । वह दिन के रूप में कैसे हो सकता है ॥ -८९-९१- ॥

जो कि प्राचीन लोगों के द्वारा कहा गया कि हृदय से लेकर द्वादशान्त तक आधी तुटि के परिमारण वाला प्राणसम्बन्धी प्रथम स्थान बुद्ध का और बाद का अप्रबुद्ध का है । उसी से बुद्ध और अबुद्ध की भाँति इसके द्वारा समाख्या के औचित्य से रात्रि और दिन का विभाग किया गया कि बुद्ध स्थान दिन है अबुद्ध स्थान रात्रि है—यह (कथन) अयुक्त है । क्योंकि अन्त:प्रवेश रूप अपानवाह में स्थान के समान होने से रात्रि के रूप में परिकल्पित अबुद्ध स्थान ही दिन हो जायेगा—इस प्रकार पूर्व और पश्चाद्वर्त्ती (के वर्णन) में विरोध हो रहा है ॥ ८९-९० ॥

इसको हमने ईर्ष्यावश नहीं कहा है इस प्रकार शिष्टनिन्दा नहीं की गई है—यह कहते हैं—

इतना (कहना) पर्याप्त है । यह मेरा प्राचीन मत के प्रति विद्वेष नहीं है । (अपितु) हेय को दिखला देने के बाद शिष्य सत्यमार्ग के एकान्त द्रष्टा हो जाते हैं ॥ -९१-९२- ॥

अब प्रस्तुत का ही वर्णन करते हैं—

जिस कृष्ण पक्ष की व्याख्या की गई उसमें प्राण में पहुँचा हुआ चन्द्रमा हर तिथि को आप्यायन रूप से एक-एक कला का त्याग

**आप्यायनात्मनैकैकां कलां प्रतितिथित त्यजेत् ।**
**द्वादशान्तसमीपे तु यासौ पञ्चदशी तुटिः ॥ ९३ ॥**
**सामावस्यात्र स क्षीणश्चन्द्रः प्राणार्कमाविशेत् ।**

प्राणगत इति, तत्रास्य प्राधान्यात् । तेन तुटिस्थानावस्थितां यां (यां) तिथिं प्राणादित्य आक्रमते तस्यां तस्यामपानचन्द्रः सुरादीनामपानरूपेण हेतुना 'एकैकां कलां त्यजेत्' एकैककलाह्रासक्रमेण क्षैण्यमासादयेत्; यावत्स एव कलामात्र-शेषत्वात्क्षीणः सन् द्वादशान्तसमीपस्थायां पञ्चदशतुट्यात्मिकायाममावास्यायां 'प्राणार्कमाविशेत्' तदन्तर्लीनो भवेत्, यदेवास्य बहिरस्तमय इत्युच्यते ॥ ९३ ॥

न चैतन्निर्मूलमेवोक्तम्—इत्याह—

**उक्तं श्रीकामिकायां च नोर्ध्वेऽधः प्रकृतिः परा ।**
**अर्धार्धे क्रमते माया द्विखण्डा शिवरूपिणी ॥ ९४ ॥**
**चन्द्रसूर्यात्मना देहं पूरयेत्प्रविलापयेत् ।**

इह खलु 'परा' पूर्णा, अत एव 'शिवरूपिणी' शक्तिमदवियुक्ता 'प्रकृतिः, विश्वोत्पत्तिभूः संवित् 'माया' स्वरूपगोपनशीला प्रथमं प्राणात्मतया समुच्छलन्ती द्विखण्डा प्राणापानात्मतया द्वैध्यमापन्ना सती नोर्ध्व एव नाध एव अपि

---

करता है। द्वादशान्त के समीप जो यह पन्द्रहवीं तुटि है वह अमावस्या है । यहाँ वह चन्द्रमा क्षीण होकर प्राणरूपी सूर्य में प्रवेश कर जाता है ॥ -९२-९४- ॥

प्राणगत, वहाँ उसकी (= प्राण की) प्रधानता के कारण । इसलिए तुटि स्थान में स्थित जिस-जिस तिथि को प्राणरूप सूर्य आक्रान्त करता है उस-उस (तिथि) में अपान रूपी चन्द्र देवताओं आदि (= करणदेवियों) के अपान रूप से एक-एक कला का त्याग करता है अर्थात एक-एक कला के ह्रास के क्रम से (तब-तक) क्षीणता को प्राप्त करता है जब तक कि वही एक कला शेष होने के कारण क्षोण होकर द्वादशान्त के समीप वर्त्तमान पन्द्रहवीं तुटिरूप अमावास्या में प्राणसूर्य में प्रवेश कर जाता है अर्थात् उसके अन्दर लीन हो जाता है । जिसे कि इसका बाह्य अस्त कहा जाता है ॥ ९३ ॥

यह निर्मूल नहीं कह गया है—यह कहते हैं—

कामिका तन्त्र में कहा गया है कि परा शिवरूपिणी प्रकृतिस्वरूप माया दो खण्डों में होकर आधे-आधे में प्रवाहित होती है । चन्द्र और सूर्य के रूप में शरीर को पूरित और शोषित करती है ॥ -९४-९५- ॥

परा = पूर्ण = इसलिए शिवरूपिणी = शक्तिमान् = से सदा संलग्न, प्रकृति = विश्व की उत्पत्ति का कारण, संवित् माया = स्वरूपगोपनस्वभावा पहले प्राण के

तूर्ध्वाधःप्रवाहात्मना 'अर्धार्धे क्रमते' दक्षवामनाड्योरन्तः' समप्रविभागेन प्रवहतीत्यर्थः । अत एव प्राणापानदशामधिशयाना परा संविच्चन्द्रात्मनाप्याय-कारितया देहं प्रपूरयेत् सूर्यात्मना च चान्द्रीणामेव कलानामपचयात् 'प्रविलापयेत्' शोषयेदित्यर्थः ॥ ९४ ॥

ननु चान्द्रीणां कलानामपचये किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**अमृतं चन्द्ररूपेण द्विधा षोडशधा पुनः ॥ ९५ ॥**
**पिबन्ति च सुराः सर्वे दशपञ्च पराः कलाः ।**
**अमा शेषगुहान्तःस्थामावास्या विश्वतर्पिणी ॥ ९६ ॥**

यच्चन्द्ररूपेण षोडशधा भिन्नममृतं स्थितं तत्पुनर्द्विधा दृश्यमानसितरूप-पञ्चदशकलात्मना तद्भित्तिभूतातिस्वच्छाब्रूपकलात्मना चेत्यर्थः । तत्र पञ्चदश कलाः सर्व एव बहिः सुरादयोऽन्त करणानिःकार्याणि चाप्यायलिप्सया पिबन्ति येनासां प्रतिदिनमपचयः स्यात् ।

यदभिप्रायेणैव—

'यस्मिन्सोमः सुरपितृनरैरन्वहं पीयमानः
क्षीणः क्षीणः प्रविशति.................. ।' (साम्ब पं० ८ श्लोक)

---

रूप में उच्छलित होती हुई दो खण्डों वाली = प्राण और अपान रूप से दो प्रकार की न केवल ऊपर और नीचे उभयत्र प्रवाह के रूप अर्धार्ध का संक्रमण करती है, अर्थात् दायीं और बायीं नाडियों के भीतर समान रूप से बहती है । इसलिए प्राण और अपान दशा में वर्त्तमान परा संवित् चन्द्र के रूप में पूरणस्वभावा होने से शरीर को पूरित करती है और सूर्य के रूप में चन्द्रसम्बन्धी कलाओं का अपचय होने से प्रविलापन = शोषण, करती है ॥ ९४ ॥

प्रश्न—चान्द्री कलाओं के अपचय का क्या कारण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

चन्द्रमा के रूप में जो दो और फिर सोलह (कलायें) हैं उनमें से देवता लोग पन्द्रह कलायें पी लेते हैं । शेष अत एव गुहा के भीतर वर्त्तमान अमा (नामक सोलहवीं कला) अमावास्या है (जो) विश्व को तृप्त करती है ॥ -९५-९६ ॥

जो चन्द्रमा के रूप में सोलह प्रकार से बँटा हुआ अमृत है वह पुनः दो प्रकार = श्वेतरूप पन्द्रह कला एवं इसकी आधार भूत अतिस्वच्छ जलरूप कला के रूप में। उनमें पन्द्रह कलाओं को सभी बाहरी देवता आदि एवं अन्तःकरण तथा कार्य को तृप्त करने की इच्छा से पीते हैं जिससे इन का प्रतिदिन क्षय होता है । जिस अभिप्राय से ही—

इत्याद्यन्यत्रोक्तम् । अमाख्या षोडशी पुनः कला सुराद्युपसंहृतकला-पञ्चदशकावशिष्टस्वभावत्वाच्छेषरूपा, अत एव गुहान्तरिव स्थितं वस्तु सुरक्षित-त्वादक्षीणं स्यात्तथैवेयमपीत्यर्थः । यतः सा विश्वस्य पञ्चदशकलाक्रोडीकारित-याप्यायकारिणी, अत एव येयममा सह यौगपद्येन पञ्चदशानां कलानां वसनात् 'अमावास्या' तद्व्यपदेश्येत्यर्थः । तिथौ पुनस्तदधिष्ठितत्वादौपचारिकस्तद्-व्यापदेश इत्याशयः ॥ ९६ ॥

एतदेव प्रकृते योजयति

**एवं कलाः पञ्चदश क्षीयन्ते शशिनः क्रमात् ।**
**आप्यायिन्यमृताब्रूपतादात्म्यात्षोडशी न तु ॥ ९७ ॥**

षोडशी न तु क्षीयते, यदब्रूपतादात्म्यादर्कस्तं क्षपयितुमक्षम इत्यभि-प्रायः ॥ ९७ ॥

इदानीमेतदनन्तरभाविनं कृष्णस्य शुक्लस्य च पक्षस्य सन्धिं दर्शयति—

**तत्र पञ्चदशी यासौ तुटिः प्रक्षीणचन्द्रमाः ।**
**तदूर्ध्वगं यत्तुट्यर्धं पक्षसंधिः स कीर्तितः ॥ ९८ ॥**

---

"जिसमें देवताओं पितरों और मनुष्यों के द्वारा प्रतिदिन पीयमान सोम क्रमशः क्षीण होता हुआ प्रवेश करता है ।" (साम्ब पं. श्लोक ८)

इत्यादि अन्यत्र कहा गया है । अमा नामक सोलहवीं कला देवता आदि के द्वारा पीत पन्द्रह कलाओं को आत्मसात् करने के कारण यह विश्व की आपूरक हैं । इसलिए यह अमा = सह = एक साथ पन्द्रह कलाओं का वसन (= आप्यायन आच्छादन, निवास) करने के कारण अमावस्या कहलाती है । उसके द्वारा आधिष्ठियत होने के कारण तिथि के विषय में उसका व्यवहार लाक्षणिक है ॥९६॥

इसी को प्रस्तुत से सम्बद्ध करते हैं—

इस प्रकार चन्द्रमा की पन्द्रह कलायें क्रमशः क्षीण होती हैं । जल रूप तादात्म्य के कारण आप्यायन करने वाली अमृता षोडशी कला (क्षीण) नहीं होती ॥ ९७ ॥

षोडशी क्षीण नहीं क्योंकि जल रूप तादात्म्य के कारण सूर्य उसको नष्ट करने में समर्थ नहीं है ॥ ९७ ॥

अब इसके बाद होने वाले कृष्ण और शुक्ल पक्ष की सन्धि को दिखलाते हैं—

उसमें जो यह प्रक्षीण चन्द्रमा वाली पन्द्रहवीं तुटि है उस के ऊपर होने वाली जो आधी तुटि वह पक्षसन्धि कही गयी हैं ॥ ९८ ॥

पञ्चदशी तुटिरित्यमावास्योदयस्थानम्, अत एव 'प्रक्षीणचन्द्रमा' इत्युक्तम् । यदिति, प्राणीयं षोडशतुटिसंबन्धि ॥ ९८ ॥

ननु संधिर्ह्युभयोर्भवति, तत्कथमेकस्यैव प्राणीयस्य तुट्यर्धस्यासौ स्यात् ?— इत्याशङ्क्याह—

**तस्माद्विश्रमतुट्यर्धादामावस्यं पुरादलम् ।**
**परं प्रातिपदं चार्धमिति संधिः स कल्प्यते ॥ ९९ ॥**

तत्प्राणीयमन्त्यं विश्रमतुट्यर्धमवलम्ब्य 'पुरादलं' प्रथममर्धमामावस्यं तत्संलग्नं 'परं' द्वितीयं चापानीयमाद्यं तुट्यर्धं प्रातिपदं तत्संलग्नम्, इत्यनयोरुभयोरर्धयोः संमेलनात्प्रतिपदमामावस्यान्तरालभूतोऽसावेकतुट्यात्मा 'सन्धिः कल्प्यते' तथा व्यपदिश्यत इत्यर्थः । तदुक्तम्—

'स पक्षसन्धिः प्रतिपत्पञ्चदश्योर्यदन्तरम् ।'

(अ० को० १।४।७) इति ।

इदमेवान्यत्र प्रधानतया पूजाकालत्वेनोक्तम् । यदुक्तम्—

'न दिवा पूजयेद्देवं रात्रौ नैव च नैव च ।
अर्चयेद्देवदेवेशं दिनरात्रिपरिक्षये ॥' इति ।

---

पन्द्रहवीं तुटि—यह अमावास्या का उदय स्थान है । इसीलिए उसे क्षीण चन्द्रमा वाली कहा गया है । जो (का अर्थ हैं) प्राणीय = सोलहवीं तुटि से सम्बद्ध ॥ ९८ ॥

प्रश्न—सन्धि तो दो में होती है तो (यहाँ) एक ही प्राणीय तुट्यर्ध(= सन्धि) कैसे होगी ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

(जो) उस विश्रम तुट्यर्ध से लेकर अमावास्या का प्रथम आधा और प्रतिपदा का दूसरा आधा है वह सन्धि माना जाता है ॥ ९९ ॥

इस प्राणसम्बन्धी अन्तिम विश्रम तुट्यर्ध को आधार मान कर पुरादल = प्रथम आधा अमावास्या का, और उससे संलग्न पर = द्वितीय अपान सम्बन्धी तुट्यर्ध प्रतिपद् का, उससे संलग्न, इस प्रकार इन दोनों अर्धों के मेल से प्रतिपद् एवं अमावास्या के बीच का (काल) जो कि एक तुटि रूप है, सन्धि माना जाता है अर्थात् वैसा व्यवहार किया जाता है । वही कहा है—

"जो प्रतिपद् एवं पञ्चदशी का मध्य भाग है वह पक्ष सन्धि (कहलाता है) ।" (अ० को० १।४।७)

यही अन्यत्र प्रधानरूप से पूजाकाल कहा गया है । जैसा कि कहा गया है—

"देवता की पूजा दिन में नहीं करनी चाहिए और रात्रि में तो करनी ही नहीं

अत्र विश्रमतुट्यर्ध एवार्धार्धिकया विभक्ते यदि सन्धिर्व्याख्यायते तत्सन्धिद्वयस्याप्येकैव तुटिरर्धार्धिकया स्यात्—इत्येकस्यास्तुटेर्विनियोगाभावादासमञ्जस्यं पर्यवस्येदित्यलं बहुना ॥ ९९ ॥

एवं प्राणे पक्षोदयं प्रदर्श्य सूर्यग्रहणमपि दर्शयति—

**तत्र प्रातिपदे तस्मिंस्तुट्यर्धार्धे पुरादलम् ।**
**आमावस्यं तिथिच्छेदात्कुर्यात्सूर्यग्रहं विशत्॥ १०० ॥**

अर्धं चार्धं च अर्धार्धं, तुटेरर्धार्धं तुट्यर्धार्धं, तस्मिन् सन्धित्वेन परिकल्पिते तुट्यर्धद्वय इत्यर्थः । तत्रैवं स्थिते सति तुट्यर्धद्वयमध्यादामावस्यं पूर्वमर्धम् अर्थात्परस्मिन्प्रातिपदेऽर्धे वक्ष्यमाणादृणशब्दाभिधेयात् तिथिच्छेदाद्विशत् सत् सूर्यग्रहणं कुर्यात्, प्रतिपदमावास्यासङ्घट्टात्सूर्यग्रहणं भवेदित्यर्थः ॥ १०० ॥

नन्वेतावन्मात्रात्सूर्यग्रहणं भवेदित्यत्र क इवाशयः ?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्रार्कमण्डले लीनः शशी स्रवति यन्मधु ।**
**तप्तत्वात्तत्पिबेदिन्दुसहभूः सिंहिकासुतः॥ १०१ ॥**

मध्वित्यमृतं । तप्तत्वादिति, यथायथमर्केण संनिकर्षात् । इन्दुसहभूरिति

---

चाहिए । दिन और रात्रि के क्षयकाल में देवदेवेश की पूजा करनी चाहिए ॥''

यहाँ यदि विश्राम के तुट्यर्ध को आधा-आधा बाँट देने पर सन्धि कही जाय तो दो सन्धियों का आधा-आधा भी एक ही तुटि होगी, फिर एक तुटि का विनियोग न होने से असामज्जस्य हो जायगा इतना (कहना) पर्याप्त हैं ॥ ९९ ॥

इस प्रकार प्राण में पक्ष का उदय दिखाकर सूर्यग्रहण भी दिखाते हैं—

उसमें तुटि के दो अर्ध भागों में प्रथम अर्ध अमावास्या है और द्वितीय अर्ध प्रतिपद । दोनों के मध्य में तिथिछेद के कारण प्रविष्ट होता हुआ सूर्यग्रहण समझना चाहिए ॥ १०० ॥

आधा और आधा = अर्धार्ध । तुटि का अर्धार्ध = तुट्यर्धार्ध । उसे सन्धि मानने पर दो तुट्यर्ध । ऐसा होने पर दो तुट्यर्ध में से पूर्वार्द्ध अमावास्या है । अर्थात् दूसरे प्रतिपद् वाले अर्ध में वक्ष्यमाण ऋणशब्दाभिधेय तिथिच्छेद के कारण प्रवेश करने वाले को सूर्यग्रहण मानना चाहिए अर्थात् प्रतिपद् और अमावास्या के सङ्घट्ट से सूर्यग्रहण होता है ॥ १०० ॥

प्रश्न—इतने से ही सूर्यग्रहण हो जाता है उसमें क्या तात्पर्य है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस अवस्था में सूर्यमण्डल में लीन चन्द्रमा तप्त होने के कारण जिस अमृत का क्षरण करता है चन्द्रमा का सहचर राहु उसे पीता है ॥ १०१ ॥

'विधौ राहुः' इत्याद्युक्त्या तत्सहचारित्वात्, अन्यथैषां त्रयाणामपि सङ्घट्टो न भवेदिति भावः । यदुक्तम्—

'रविबिम्बान्तरे देवि चन्द्रबिम्बं तदा भवेत् ।
तदन्तरे भवेद्राहुरमृतार्थी वरानने ॥
अमृतं स्रवते चन्द्रो राहुश्च ग्रसते तु तत् ।
पीत्वा त्यजति तद् बिम्बं तदा मुक्तः स उच्यते ।'
(स्व०तं० ७।७०) इति ॥ १०१ ॥

ननु त्रयाणामप्येषां सङ्घट्टे किं सतत्त्वम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**अर्कः प्रमाणं सोमस्तु मेयं ज्ञानक्रियात्मकौ ।**
**राहुर्मायाप्रमाता स्यात्तदाच्छादनकोविदः ॥ १०२ ॥**
**तत एव तमोरूपो विलापयितुमक्षमः ।**

'तयोः' प्रमाणप्रमेययोः 'आच्छादनं' स्वात्मसात्कारेण तिरोधानं न पुनरत्यन्तमेव विलयः, संस्कारात्मना पुनरपि बोधकमाहात्म्यात्तदुदयस्य भावात्, अत एवोक्तं 'विलापयितुमक्षमः' इति । 'तत' इत्याच्छादकत्वात्, तमसो ह्यावरकत्वमेव तत्त्वम् ॥ १०२ ॥

नन्वेवमेतद्विलापने कः क्षम ?—इत्याशङ्क्याह—

---

मधु = अमृत । तप्त होने कारण—क्रमशः सूर्य के साथ सन्निकर्ष होने से । इन्दुसहम्—'विधु के विषय में राहु' इत्यादि उक्ति के द्वारा उसका सहचारी होने से, अन्यथा इन तीनों का सङ्घट्ट न होता । जैसा कि कहा है—

"हे देवि ! तब रविबिम्ब के अन्दर चन्द्रबिम्ब हो जाता है और हे वरानने ! अमृतार्थी राहु उस (= चन्द्रमा) के अन्दर हो जाता है । चन्द्रमा अमृत का क्षरण करता है और राहु उसको ग्रसता (= पीता) है । (जब) पीकर उस बिम्ब को छोड़ देता है तब वह (= चन्द्रमा) मुक्त कहा जाता है" ॥ १०१ ॥ (स्व.तं. ७।७०)

प्रश्न—इन तीनों के सङ्घटट् में तात्पर्य क्या है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

सूर्य प्रमाण है; चन्द्रमा प्रमेय है । दोनों ज्ञान क्रिया रूप है । राहु उन दोनों के आच्छादन में पटु मायाप्रमाता है । इसीलिए विलय करने में अक्षम वह तमोरूप है ॥ १०२-१०३- ॥

'उन दोनों' = प्रमाण प्रमेयों के; आच्छादन = आत्मसात्कार के द्वारा तिरोधान, न कि अत्यन्त विलय । क्योंकि संस्काररूप होने से पुनः बोधक की महिमा से उसका उदय हो जाता है । इसीलिए कहा गया—विलापन में असमर्थ । इस कारण = आच्छादक होने के कारण । आवरक होना ही अन्धकार का तत्त्व (= स्वरूप या गुण) हैं ॥ १०२ ॥

**तत्सङ्घट्टाद्वयोल्लासो मुख्यो माता विलापकः ॥ १०३ ॥**

तेषां मातृमानमेयानां 'सङ्घट्टः' सामरस्यं ततः समुल्लसितमद्वयमेव मुख्यः प्रमाता विलापकस्तत्त्रयसङ्घट्टनेन परसंविन्मात्रसार एवेत्यर्थः । यदाहुः—

'प्राणार्कमानहठघट्टितमेयचन्द्र-
विद्रावितामृतरसोत्सुकितः खमाता ।
स्वर्भानुरावृणुत एव रविं रसं तु
पुण्ये ग्रहेऽत्र रसयेत्त्रयघट्टनज्ञः ॥' इति ॥ १०३ ॥

अत एव चायं कालो महापुण्यः—इत्याह—

**अर्केन्दुराहुसङ्घट्टात् प्रमाणं वेद्यवेदकौ ।**
**अद्वयेन ततस्तेन पुण्य एष महाग्रहः ॥ १०४ ॥**

'अद्वयेन' चिन्मात्रात्मना भवन्तीत्यर्थः । तदुक्तम्—

'राहुरादित्यचन्द्रौ च त्रय एते ग्रहा यदा ।
दृश्यन्ते समवायेन तन्महाग्रहणं भवेत् ॥

---

प्रश्न—इस प्रकार इसके विलायन में कौन समर्थ है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उनके सङ्घटट् से दो का उल्लास होता है । मुख्य प्रमाता विलायक होता है ॥ -१०३ ॥

उन = माता मान और मेय का सङ्घटट् = सामरस्य । उसके कारण समुल्लसित अद्वय ही मुख्य प्रमाता विलापक है । अर्थात् उन तीनो के सङ्घटट् के कारण यह केवल परसंवित् सार (= परसंवित् तत्त्ववाला) है । जैसा कि कहते हैं—

''प्राण = सूर्य = प्रमाण के साथ हठात् सङ्घट्ट को प्राप्त प्रमेय = चन्द्र के द्वारा विद्रावित अमृत रस को पीने के लिए उत्सुक शून्यप्रमाता = राहु, सूर्य का ग्रसन करता है । इस पुण्य काल में तीनो के सङ्घट्ट को जानने वाला रस (= आनन्द) का आस्वादन करे'' ॥ १०३ ॥

और इसीलिए यह समय अति पुण्य वाला है—यह कहते हैं—

सूर्य चन्द्रमा और राहु के सङ्घट्ट के कारण प्रमाण (= सूर्य) वेद्य (= चन्द्रमा) और वेदक (= राहु) अद्वय हो जाते हैं । इस कारण यह महाग्रह वाला (काल) पुण्य (काल) है ॥ १०४ ॥

अद्वय के द्वारा = चिन्मात्र रूप से, होते हैं । वही कहा गया है—

''राहु सूर्य और चन्द्रमा ये तीनों ग्रह जब समवाय (= सङ्घट्ट) की स्थिति में

स कालः सर्वलोकानां महापुण्यतमो भवेत् ॥'

(स्व० ७।७३) इति ॥ १०४ ॥

नन्वयं सूर्यादीनां सङ्घट्टः किं प्रतिपदमावस्यासंभेद एव भवेदुतान्यथापि?—इत्याशङ्क्याह—

**अमावस्यां विनाप्येष सङ्घट्टश्चेन्महाग्रहः ।**
**यथार्के मेषगे राहावश्विनीस्थेऽश्विनीदिने ॥ १०५ ॥**

अमावस्यां विनापि शुद्धायामेव प्रतिपदि यद्येष सङ्घट्टः स्यात् तदापीदं महद् ग्रहणं भवेदेव । यथा बहिश्चन्द्रार्कराहूणामश्विन्यामेवावस्थानादेकर्क्षेण वैशाखामावस्यायां प्रहरद्वयादूर्ध्वं शुद्धायामेव प्रतिपदि सूर्यस्य ग्रहणं संभवेत्, लम्बनस्य धनगतत्वाद् ग्रहणस्थित्यर्धस्य लम्बनादूनत्वात् । एवं यत्र प्रतिपदमामावास्यासंभेदेन सूर्यग्रहणं भवेत् तत्रामावस्यायां प्रग्रहणं मोक्षस्तु प्रतिपदि, अन्यथा तूभयमपि प्रतिपद्येवेत्यर्थसिद्धम् ॥ १०५ ॥

तदेवाह—

**आमावास्यं यदा त्वर्धं लीनं प्रातिपदे दले ।**

---

देखे जाते हैं तब महाग्रहण होता है । वह काल सब लोगों के लिए महापुण्यतम होता है'' ॥ १०४ ॥ (स्व. तं. ७।७३)

प्रश्न—यह सूर्य आदि का सङ्घट्ट क्या प्रतिपत् अमावस्या के संभेद में ही होता है या दूसरी तरह से भी ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अमावस्या के बिना भी यदि यह सङ्घट्ट होता है तो महाग्रहण होता है। जैसे कि सूर्य जब मेष राशि पर होता है (और उसी समय) अश्विनी के दिन राहु अश्विनी नक्षत्र पर स्थित होता है (तब भी महाग्रहण होता है) ॥ १०५ ॥

अमावास्या के बिना भी शुद्ध प्रतिपद् में यदि यह सङ्घट्ट होता है तो भी यह महाग्रहण ही होता है । जैसे कि बाह्य चन्द्र सूर्य और राहु के अश्विनी नक्षत्र में ही रहने से एक नक्षत्र से विशाखा की अमावास्या में दो प्रहर के बाद शुद्ध प्रतिपद् में ही सूर्य का ग्रहण सम्भव होता है । क्योंकि उस समय लम्बन के धनराशि मे रहने के कारण ग्रहण की स्थिति आधी हो जाती है क्योंकि लम्बन कम रहता है ।

इसी प्रकार जहाँ प्रतिपद् एवं अमावास्या के संभेद से सूर्यग्रहण होता है वहाँ अमावास्या में ग्रहण होता है और प्रतिपद् में मोक्ष । अन्यथा दोनों (= ग्रहण और मोक्ष) प्रतिपद् में ही होते हैं यह अर्थात् सिद्ध है ॥ १०५ ॥

वही कहते हैं—

जब अमावास्या का आधा भाग प्रतिपदा के आधे भाग मे लीन हो

**प्रतिपच्च विशुद्धा स्यात्तन्मोक्षो दूरगे विधौ ॥ १०६ ॥**

तन्मोक्षे च विधुदूरीभावो हेतुरित्युक्तं 'दूरगे विधौ' इति । तस्मिन् हि दूरीभूते तत्सहचारी राहुरपि तथा भवेदिति भावः ॥ १०६ ॥

अस्य च ग्रहणस्य महत्त्वे निमित्तं दर्शयति—

**ग्रासमोक्षान्तरे स्नानध्यानहोमजपादिकम् ।**
**लौकिकालौकिकं भूयःफलं स्यात्पारलौकिकम् ॥ १०७ ॥**

भूयःफलमित्यन्तफलम् । यदुक्तम्—

'तत्र स्नानं तथा दानं पूजाहोमजपादिकम् ।
यत्कृतं साधकैर्देवि तदन्तफलं भवेत् ॥'
(स्व०तं० ७।७४) इति ॥ १०७ ॥

पारलौकिकत्वे निमित्तमाह—

**ग्रास्यग्रासकताक्षोभप्रक्षये क्षणमाविशन् ।**
**मोक्षभाग्ध्यानपूजादि कुर्वश्चंन्द्रार्कयोर्ग्रहे ॥ १०८ ॥**

इह खलु योगी चन्द्रार्कयोर्ग्रहे सूर्यग्रहणे 'ग्रास्यग्रासकयोः' प्रमेयप्रमात्रोर्यः

---

जाता है और प्रतिपद् विशुद्ध हो जाती है तब चन्द्रमा के दूर होने पर मोक्ष होता है ॥ १०६ ॥

उसके (= ग्रहण) मोक्ष में चन्द्रमा का दूर होना ही कारण है इसलिए कहा गया—'चन्द्रमा के दूर होने पर' । उसके दूर होने पर उसका सहचारी राहु भी वैसा ही हो जाता है ॥ १०६ ॥

इस ग्रहण के महत्त्व में कारण बतलाते हैं—

ग्रास (= ग्रहण) और मोक्ष के बीच स्नान, ध्यान, होम और जप आदि लौकिक, अलौकिक, पारलौकिक और अनन्त फल देने वाला होता है ॥ १०७ ॥

भूयः फल वाला = अनन्त फल वाला । जैसा कि कहा गया—

'उस समय साधकों के द्वारा जो स्नान दान पूजा होम जप आदि किया जाता है, हे देवि ! वह अनन्त फल वाला होता है' ॥ १०७ ॥ (स्व. तं. ७।७८)

पारलौकिक होने में निमित्त बतला रहे हैं—

चन्द्रमा और सूर्य की ग्रास्यता और ग्रासकता के क्षोभ के क्षय में प्रवेश करने वाला (योगी) एक क्षण के लिए भी ध्यान पूजा आदि करता हुआ मोक्ष का भागी होता है ॥ १०८ ॥

संबन्धस्तद्रूपो यः 'क्षोभः' तत्प्रक्षयात्मनि परस्मिन्प्रमातर्याविशन् परां वृत्तिमवलम्ब्य क्षणमात्रं ध्यानादि कुर्वन् मोक्षभागपवृज्यत एवेत्यर्थः । यदुक्तम्—

'पक्षद्वयं परित्यज्य पूर्वोक्तकरणेन च ।
उन्मन्यन्ते स्थितो नित्यं परवृत्त्यवलम्बकः ॥
परित्यज्य त्वधः सर्वं ध्यानामास्थाय योजयेत् ।
तस्य मुक्तिर्न सन्देहस्त्वन्यथा सिद्धिभाग्भवेत् ॥' इति ॥ १०८ ॥

तिथिच्छेदादित्युक्तमधिकावापेन लक्षयति—

**तिथिच्छेद ऋणं कासो वृद्धिर्निःश्वसनं धनम् ।**
**अयत्नजं यत्नजं तु रेचनादथ रोधनात् ॥ १०९ ॥**

यन्नाम कासवशेन शीघ्रमेव प्राणस्य प्रसरणात् सहसैवामावास्यो भागः प्रतिपद्भागमनुप्रविशति तदुच्यते ऋणं, तिथिच्छेदयोः कार्यकारणयोरभेदोपचारात्कासश्चेति । यन्नाम च निःश्वासवशादपानवाहस्य चिरेण प्रसरणात् तिथेरधिकीभावेन पूर्णतया पौर्णमास्युदयस्तदुच्यते वृद्धिर्धनं निःश्वसनं च, इत्येतच्चोभयं सर्वेषामयोगिनामपि कासश्वासादिना स्वरसत एवोत्पद्यते—इत्युक्तम् 'अयत्नजम्'

---

योगी चन्द्र और सूर्य के ग्रह में सूर्य के ग्रहण में ग्रास्य और ग्रासक = प्रमेय और प्रमाता, का जो सम्बन्ध तद्रूप जो क्षोभ उसके प्रक्षय रूप पर प्रमाता में आवेश करता हुआ परा वृत्ति का अवलम्बन कर एक क्षण के लिए भी ध्यान आदि करता हुआ मोक्ष का भागी अर्थात् अपवर्ग को प्राप्त, होता है । जैसा कि कहा गया है—

"दोनों पक्षों को छोड़कर पूर्वोक्त करण के द्वारा उन्मना के अन्त में स्थित हुआ निरन्तर परावृत्ति का आवलम्बन करने वाला (योगी) जब सब कुछ नीचे छोड़कर ध्यानावस्थ होकर अपने को युक्त करता है तो उसकी मुक्ति हो जाती है (इसमें) कोई सन्देह नहीं है । अन्यथा (अनेक) सिद्धिवाला हो जाता है" ॥१०८॥

'तिथिच्छेद के कारण'—इस कथन को अधिक आवाप (= विस्तार) से लक्षित करते हैं—

तिथि की हानि को ऋण और कास (कहते हैं) । (तिथि की) वृद्धि को निःश्वसन और धन (कहते हैं) । यह सब बिना प्रयास के होता है । और प्रयास से होने वाला, रेचन और रोधन से होता है ॥ १०९ ॥

खाँसी के कारण शीघ्र ही प्राण का प्रसरण होने से जो अमावस्या वाला भाग प्रतिपद् के भाग में प्रवेश कर जाता है वह ऋण कहलाता है । तिथि और छेद (जो) कि कार्य और कारण (हैं) का लाक्षणिक अभेद मानने से कास होता है । और जो निःश्वास के कारण अपानवाह का देर से प्रसरण होने के कारण तिथि के अधिक होने से पूर्णतया पौर्णमासी का उदय होता है वह वृद्धि धन और निश्वसन

इति, यद्वशादन्तरा चन्द्रसूर्योपरागो भवन्नपि तैरनवधानान्न परं लक्ष्यते। योगिनां पुनश्चन्द्रसूर्योपरागयोग्ये तत्प्राणस्य रेचकपूरकाद्यात्मना यत्नेन भवेदित्युक्तं 'यत्नजम्' इति । यदुक्तम्—

'तिथिच्छेद ऋणं ज्ञेयं वृद्धौ चैव धनं भवेत् ।
ऋणं चैव भवेत्कासो निःश्वासो धनमुच्यते ॥'
(स्व०तं० ७।६४) इति ।

तथा

'तिथिच्छेदस्तथा वृद्धिः कासश्वासादि वा भवेत्।
अयत्नजो यत्नजस्तु प्राणवृत्तिनिरोधतः ॥' इति ॥१०९॥

एतदेवापानवाहेऽप्यतिदेष्टुमाह—

**एवं प्राणे विशति चित्सूर्य इन्दुं सुधामयम् ।**
**एकैकध्येन बोधांशुकलया परिपूरयेत् ॥ ११० ॥**
**क्रमसंपूरणाशालिशशाङ्कामृतसुन्दराः ।**
**तुट्यः पञ्चदशैताः स्युस्तिथयः सितपक्षगाः ॥ १११ ॥**

'एवं' पूर्वोक्तयैव गत्या प्राणे 'विशति' शक्तेर्हृदन्तमवरोहति चिदात्मा

---

कहलाता है । ये दोनों सभी अयोगी जनों के (शरीर में) भी कास श्वास आदि के द्वारा स्वभावतः ही उत्पन्न होते हैं इसलिए कहा गया—'अयत्नम्' । जिसके कारण बीच में चन्द्रमा और सूर्य का ग्रहण (घटित) होता हुआ भी अनवधानता के कारण बिलकुल लक्षित नहीं होता । और योगियों के चन्द्र सूर्य के उपराग के योग्य इस प्राण का रेचक पूरक आदि के रूप में यत्नपूर्वक किया जाता है इसलिए कहा गया—'यत्नजम्' । जैसा कि कहा गया—

"तिथि का छेद ऋण समझना चाहिए । वृद्धि में धन होता है । ऋण कास होता है और निःश्वास धन कहा जाता है ।" (स्व. तं. ७।६४)

तथा—

"तिथि का छेद और वृद्धि अथवा कास श्वास आदि बिना प्रयास के होता है । प्राणवृत्ति के निरोध से उत्पन्न यत्नज होता है" ॥ १०९ ॥

यही अपानवाह में भी बतलाने के लिए कहते हैं—

इस प्रकार प्राण जब (हृदय के अन्दर) प्रवेश करता है तब चित्सूर्य अमृतमय चन्द्र को क्रमशः बोधांशुकला से पूरित करता है । क्रमशः संपूरण वाले चन्द्रमा की अमृतसुन्दर ये पन्द्रह तुटियाँ ही शुक्ल पक्ष की (पन्द्रह) तिथियाँ हैं ॥ ११०-१११ ॥

इस प्रकार = पूर्वोक्त रीति से, प्राण के प्रवेश करने पर = शक्ति के हृदय के

प्राणसूर्यः प्रतितुट्यैकैकध्येन प्रबुद्धांशुजालया कलया सुधामयमिन्दुं परिपूरयेत्, येन प्रतिपद्येककलो द्वितीयस्यां द्विकलः—इत्याद्यात्मना क्रमेण संपूरणाशालिनः शशाङ्कस्यामृतेन सुन्दरा एताः पञ्चदश तुट्य एव सितपक्षगास्तिथयो भवेयुः । यदुक्तम्—

'प्राणहंसो यदा प्राप्तस्त्वधस्तात्प्रथमां तुटिम् ।
पूर्वमर्धं त्वहः प्रोक्तं तुट्यर्धमपरं निशा ॥' (७।७७)

इत्युपक्रम्य

'प्रतिपत्सा तु विज्ञेया चन्द्रश्चैककलो भवेत् ।
द्वितीयायां द्वितीया तु वृद्धिमेति क्रमेण तु ॥
तिथयश्चैवमारभ्य यावत्पञ्चदशी तुटिः ।'
(स्व०तं० ७।७९) इति ॥ १११ ॥

अत्रैव च पक्षसन्धिताद्यप्यतिदिशति—

**अन्त्यायां पूर्णमस्तुट्यां पूर्ववत्पक्षसन्धिता ।**
**इन्दुग्रहश्च प्रतिपत्सन्धौ पूर्वप्रवेशतः ॥ ११२ ॥**
**ऐहिकं ग्रहणे चात्र साधकानां महाफलम् ।**
**प्राग्वदन्यदयं मासः प्राणचारेऽब्द उच्यते ॥ ११३ ॥**

---

भीतर आरूढ होने पर, चित्स्वरूप प्राणसूर्य क्रमशः एक-एक तुटि प्रबुद्ध अंशु जालवाली कला के द्वारा अमृतमय चन्द्र का पूरण करता है जिससे प्रतिपदा में एक कला वाला द्वितीया में दो कला वाला—इत्यादि क्रम से सम्पूर्ण कला वाले (पूर्णिमा के) चन्द्रमा की अमृत के कारण सुन्दर ये पन्द्रह तुटियाँ ही शुक्ल पक्ष वाली तिथियाँ होती है । जैसा कि कहा है—

"प्राण हँस जब नीचे से पहली तुटि को प्राप्त होता है तो (उसे तुटि का) पूर्वार्द्ध दिन कहा गया है और दूसरा तुट्यर्ध रात्रि ।" (स्व. तं. ७।७७)

ऐसा प्रारम्भ कर

'प्रतिपद् उसे समझना चाहिए (जब) चन्द्रमा एक कला वाला हो ।' द्वितीया में दूसरी (कला) वृद्धि को प्राप्त होती है । इस प्रकार आरम्भ कर तिथियाँ (तब तक बढ़ती है) जब तक पन्द्रहवीं तुटि होती है ॥ ११०-१११ ॥ (स्व. तं. ७।७९)

यहीं पर पक्षसन्धिता आदि को भी बतलाते हैं—

अन्तिम तुटि में चन्द्रमा (पूर्ववत् पूर्णमासी का होता है) । पूर्वप्रवेश के कारण प्रतिपद् सन्धि में चन्द्रग्रहण होता है । इस ग्रहण में (अनुष्ठान करने से) साधकों के लिए सांसारिक महाफल होता है । शेष बातें पहले जैसी हैं । यह मास है । अब प्राणचार में वर्ष का वर्णन किया

पूर्णो माश्चन्द्रो यस्यामेवंविधायां पञ्चदश्यां तुट्यां पूर्ववदिति, तुट्यर्धद्वय-संमेलनया । पूर्वेति, पूर्वं पौर्णमासं सन्धिलक्षणं तुट्यर्धं तत्प्रवेशात् । एतच्च यद्यपि पूर्ववदित्यतिदेशाद् गतार्थमेव तथापि पूर्णिमाप्रतिपत्संभेदेनैवेन्दुग्रहो भवेत् न तु शुद्धायामेव प्रतिपद्यपि—इति दर्शयितुं साक्षादुक्तम् । एहिकमिति, सृष्टिप्राधान्यात् । प्राग्वदन्यदिति, मातृमेयसंघट्टादि । यदाहुः—

'शक्तिसंस्नुतसुधारसक्रमात् पूर्णमिन्दुमणुराहुराहरन् ।
छादयेदिह महाशुभे ग्रहे द्रावितं पिबति तं महामुनिः ॥' इति ।

इदानीं मासमुपसंहरन्नब्दमवतारयति अयमित्यादिना ॥ ११३ ॥

तमेवाह—

**षट्सु षट्स्वङ्गुलेष्वर्को हृदयान्मकरादिषु ।**
**तिष्ठन्माघादिकं षट्कं कुर्यात्तच्चोत्तरायणम् ॥ ११४ ॥**

मकरादिष्वर्थान्मिथुनान्तेषु, तेन षड्भिरङ्गुलैः षड्गुणितानि षट्त्रिंशद्भवन्तीति भावः । माघे हि मकरस्योदयो यावदाषाढे मिथुनस्य । यदुक्तम्—

---

जाता है ॥ ११२-११३ ॥

पूर्ण है माः = चन्द्रमा, जिसमें, ऐसी पन्द्रहवीं तुटि में, पूर्ववत् = आधा-आधा तुटि मिलाने से (एक तुटि) पूर्व-पूर्व = पौर्णमास सन्धिरूप तुट्यर्ध, उसमें प्रवेश के कारण यह गतार्थ है तथापि पूर्णिमा और प्रतिपत् के सम्भेद से ही चन्द्रग्रहण होता है न कि शुद्ध प्रतिपद् में भी—यह दिखलाने के लिए साक्षात् कहा गया । इस लोकसम्बन्धीसृष्टि आदि की प्रधानता के कारण । प्राग्वत् अन्यत्—प्रमाता प्रमेय का सङ्घट्ट आदि । जैसा कि कहते हैं—

'शक्ति के द्वारा च्यावित सुधारस को क्रम से आहरण करता हुआ अणु (= छोटा) राहु पूर्णचन्द्र को इस महा अशुभ ग्रह मे ढँक लेता है उस द्रावित (सुधारस को) कोई बहुत बड़ा मुनि ही पीता है ।'

अब मास का उपसंहार करते हुए 'अयम्' इत्यादि के द्वारा वर्ष की अवतारणा करते हैं ॥ ११३ ॥

उसी को कहते हैं—

**सूर्य हृदय से लेकर छह छह (६ × ६ = ३६) अंगुल मकर आदि में रहता हुआ माघ आदि छह (मासों की रचना) करता है और वह उत्तरायण होता है ॥ ११४ ॥**

मकर आदि में अर्थात् मिथुनान्त में । इससे छह अंगुलियों के छह गुने छत्तीस होते हैं—यह भाव हैं । माघ में मकर का उदय होता है, आषाढ़ में मिथुन का । जैसा कि कहा गया है—

'षडङ्गुलं च संक्रामो मकरादिषु राशिषु ।
भानोर्माघाद्याषाढान्तं भवेत्तच्चोत्तरायणम् ॥' इति ॥ ११४ ॥

अत्रैव विषुवत्सङ्क्रान्तिं दर्शयति—

**संक्रान्तित्रितये वृत्ते भुक्ते चाष्टादशाङ्गुले ।**
**मेषं प्राप्ते रवौ पुण्यं विषुवत्पारलौकिकम् ॥ ११५ ॥**

अष्टादशाङ्गुल इति—प्रतिसंक्रान्त्यङ्गुलषट्कस्य भोगात् ।

'हृदयादुदयस्थानात्सङ्क्रान्तिर्मकरे स्मृता ।
षडङ्गुलान्यधस्त्यक्त्वा कुम्भे सङ्क्रमते पुनः ॥
कण्ठोर्ध्वं द्व्यङ्गुलं त्यक्त्वा मीने संक्रमते पुनः ।
गलोर्ध्वाद्यावत्ताल्वन्तं त्यक्त्वा मेषेऽथ संक्रमेत् ॥
नासान्तं यावत्संक्रान्तिरङ्गुलानि षडेव हि ।
एषा वै विषुसंक्रान्तिरुत्तरे संव्यवस्थिता ॥'
(स्व० तं० ७।९४) इति ।

विषुं व्याप्तिं साम्यमर्हति इति विषुवत् । 'विषुवत्पारलौकिकम्' इत्येतच्च यद्यपि निखिलस्यैवोत्तरायणस्य संभवति तथाप्यत्र विशेषेणेति स्वकण्ठेनैतदुक्तम् । यदुक्तम्—

---

"माघ से लेकर आषाढ़ तक मकर आदि राशियों में सूर्य का छ-छ अंगुल संक्रमण होता है और वह उत्तरायण है" ॥ ११४ ॥

यहीं पर विषुवत् की संक्रान्ति दिखलाते हैं—

तीनो संक्रान्तियों (= मकर कुम्भ और मीन) के बीत जाने पर अठारह अंगुल के मुक्त होने पर जब सूर्य मेष को प्राप्त होता है तब विषुवत् पारलौकिक पुण्य काल होता है ॥ ११५ ॥

अठारह अंगुल—प्रति संक्रान्ति छः अंगुल का भोग होने के कारण ।

"हृदय (जो कि सूर्य का) उदय स्थान (माना गया है) से मकर में संक्रान्ति मानी गई है। सूर्य फिर नीचे छ अंगुल छोड़कर कुम्भ में संक्रमण करता है । फिर कण्ठ से ऊपर दो अंगुल छोड़कर मीन में संक्रमण करता है । गले से लेकर तालु तक छोड़कर मेष में संक्रमण करता है । नासिका तक छ अंगुल ही संक्रान्ति हैं । उत्तरायण के सम्बन्ध में यही विषुवत् संक्रान्ति मानी गई है ।" (स्व. तं. ७।९८)

जो विषु = व्याप्ति = समानता = के योग्य है वह विषुवत् कहलाता है ।

'पारलौकिक विषुवत्'—यद्यपि यह पूरे उत्तरायण का सम्भव है तो भी यहाँ विशेष रूप से अपने कण्ठ से यह कहा गया है । जैसा कि कहा गया है—

'मकराच्च समारभ्य मिथुनान्तं च सुव्रते ।
उत्तरायणमत्रैतदैहिकीसिद्धिवर्जितम् ॥'
(स्व० तं० ७।९७) इति ॥ ११५ ॥

ननु यद्येतद्विषुवत्पारलौकिकं दक्षिणायनं पुनः कीदृक् ?—इत्याशङ्क्याह—

**प्रवेशे तु तुलास्थेऽर्के तदव विषुवद्भवेत् ।**
**इह सिद्धिप्रदं चैतद्दक्षिणायनगं ततः ॥ ११६ ॥**

'प्रवेशे' इति शक्तितो हृदन्तम् । 'तदेव' इत्यष्टादशाङ्गुलोपभोगात्म-संक्रान्तित्रयानन्तरभावीत्यर्थः । यदुक्तम्—

'शक्त्यधो हृदये हंसः संक्रामेत्कर्कटे प्रिये ।
षडङ्गुलानि संत्यज्य सिंहे वै संक्रमेत्पुनः ॥
षडङ्गुलैः पुनस्त्यक्तैः कन्यां संक्रमते पुनः ।
नासिकाग्रात्तु ताल्वन्तं त्यक्ते वै विषुवद्भवेत् ॥
तुलासंक्रान्तिरेषोक्ता दक्षिणं विषुवद्भवेत् ॥'
(स्व०तं० ७।११३) इति ।

इह सिद्धिप्रदमिति, यदुक्तम्—

'साधनं यत्कृतं तत्र इह जन्मनि सिद्धिदम् ।' इति ॥ ११६ ॥

---

"हे सुव्रते ! मकर से लेकर मिथुन तक उत्तरायण है । यह ऐहलौकिक सिद्धि से रहित है" ॥ ११५ ॥ (स्व. तं. ७।९७)

प्रश्न—यदि यह विषुवत् पारलौकिक है तो दक्षिणायन कैसा है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

तुला मे सूर्य का प्रवेश होने पर वही विषुवत् होता है । यह ऐहलौकिक सिद्धि देने वाला है इसलिए दक्षिणायन को जाने वाला होता है ॥ ११६ ॥

प्रवेश (का तात्पर्य है)—शक्ति से लेकर हृदय तक । वही = अठारह अंगुल उपभोग वाली तीन (= कर्क सिंह कन्या) संक्रान्ति के (बीतने के) बाद होने वाला। जैसा कि कहा गया है—

'कर्कस्थ हंस (= सूर्य) जब शक्ति के नीचे हृदय में संक्रमण करता है । पुनः त्यक्त छः अंगुलों के साथ सिंह में संक्रमण करता है । पुनः छः अंगुलों के साथ कन्या में संक्रमण करता है । नासिका के अग्रभाग से लेकर तालुपर्यन्त त्याग होने पर विषुवत् होता है । यह तुला संक्रान्ति कही गई हैं । (इस समय) दक्षिण विषुवत् होता है ।' (स्व. तं. ७।११३)

यह (विषुवत्) इस लोक में सिद्धि देने वाला है । जैसा कि कहा गया है—

ननु मकरादे राशिद्वादशकस्य सामान्येन पारलौकिकैहलौकिकत्वेऽपि प्रत्येक-मस्ति कश्चिद्विशेषो न वा ?—इत्याशङ्क्याह—

**गर्भता प्रोद्बुभूषिष्यद्भावश्चाथोद्बुभूषुता ।**
**उद्भविष्यत्त्वमुद्भूतिप्रारम्भोऽप्युद्भवस्थितिः ॥ ११७ ॥**
**जन्म सत्ता परिणतिर्वृद्धिर्ह्रासः क्षयः क्रमात् ।**
**मकरादीनि तेनात्र क्रिया सूते सदृक्फलम् ॥ ११८ ॥**

'गर्भता' आधानं, प्रोद्भवितुमेषिष्यन् 'भावः' सत्ता यस्यासौ तथा आद्य इच्छापरिस्पन्दः । उद्भवितुमिच्छुरुद्बुभूषुस्तस्य भावस्तत्त्वं, उद्भवनात्मकैषणीय-संयुक्तमिच्छामात्रमित्यर्थः । 'उद्भविष्यत्त्वम्' उद्भवनाय स्वात्मन्येवोच्छलत्त्वेनाव-स्थानम् । 'उद्भूतिप्रारम्भः' तत्रैव नैविड्यम् । 'उद्भवस्थितिः' तत्रैवौन्मुख्यम् । एवं मकरादिराशिद्वादशकं क्रमादिति, गर्भतादिरूपं यतो भवति तेन हेतुनात्र बाह्य-बीजादिवज्जपादि क्रियापि गर्भताद्यनुगुणमेव फलं 'सूते' ददातीत्यर्थः । यदुक्तम्—

'आधानमिच्छा संयोग आनन्दो घनता स्थितिः ।
जन्म सत्ता परिणतिर्वृद्धिर्ह्रासः क्षयः क्रमात् ॥
माघान्मासात्समारभ्य स्थितयः परिकीर्तिताः ।
साधकानां सिद्धिविधौ भावानां चापि संभवे ॥' इति ॥ ११८ ॥

---

"इस समय जो साधन किया गया होता है वह इस जन्म में सिद्धि देने वाला होता है" ॥ ११६ ॥

प्रश्न—मकर आदि बारह राशियाँ सामान्यतः पारलौकिक और ऐहलौकिक हैं फिर भी उनका अलग-अलग कोई वैशिष्ट्य है या नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**गर्भता, उद्बुभूषिष्यद्भाव, उद्बुभूषुता, उदभविष्यत्त्व, उद्भव का प्रारम्भ, उद्भव स्थिति, जन्म, सत्ता, परिपक्वता, वृद्धि, ह्रास और क्षय ये क्रमशः मकर आदि हैं । इसलिए यहाँ क्रिया समान फल देती है ॥ ११७-११८ ॥**

गर्भता = आधान, भविष्य में होने के इच्छा वाला भाव = सत्ता है जिसकी वह = प्रथम इच्छा का परिस्पन्द । उत्पन्न होने की इच्छा वाला = उद्बुभूषु, उसका भाव = तत्त्व अर्थात् उद्भवनात्मक एषणीय से संयुक्त इच्छामात्र । उद्भविष्यत्व = उद्भवन के लिए अपने अन्दर ही उच्छलत्ता के रूप में स्थिति । उद्भूतिप्रारम्भ = उसी (= उच्छलता) में सघनता । उद्भवस्थिति = उसी में उन्मुखता । इस प्रकार मकर आदि बारह राशियाँ क्रमशः चूँकि गर्भता आदि रूप वाली होती हैं इस कारण यहाँ बाह्य बीज आदि के समान जप आदि क्रिया भी गर्भता आदि के अनुरूप ही फल को प्रसूत करती है अर्थात् देती हैं । जैसा कि कहा गया है—

अत्राप्यवान्तरोऽस्ति विशेषः—इत्याह—

**आमुत्रिके झषः कुम्भो मन्त्रादेः पूर्वसेवने ।**
**चतुष्कं किल मीनाद्यमन्तिकं चोत्तरोत्तरम् ॥ ११९ ॥**
**प्रवेशे खलु तत्रैव शान्तिपुष्ट्यादिसुन्दरम् ।**
**कर्म स्यादैहिकं तच्च दूरदूरफलं क्रमात् ॥ १२० ॥**

'झषो' मकरः । एतौ चार्थात्सिद्धमन्त्रस्य, असिद्धमन्त्रस्य तु मन्त्रादिसेवा-निमित्तं मीनादिचतुष्कं; 'प्रवेशे' इत्यपानवाहे । यदुक्तम्—

'तस्मादारभ्य मकराद्ध्यानहोमजपादिकम् ।
परलोकनिमित्ताय तदनन्तफलं भवेत् ॥
पुरश्चर्यानिमित्ताय मन्त्रग्रहव्रतं च यत् ।
मीनादावारभेत्सर्वं मन्त्रसिद्ध्यर्थमात्मनः ॥'

(स्व०तं० ७।१०३) इति ।

तथा

'तस्मादिहात्मसिद्ध्यर्थं पुष्ट्यर्थं चैव साधयेत् ।

---

'आधान, इच्छा, संयोग, आनन्द, घनता, स्थिति, जन्म, सत्ता, परिणाम, वृद्धि, ह्रास और क्षय क्रमशः माघ मास से लेकर साधकों की सिद्धि के विधान तथा पदार्थों की उत्पत्ति के विषय में ये स्थितियाँ कही गई हैं' ॥ ११८ ॥

यहाँ भी अवान्तर विशेषतायें हैं ।—यह कहते हैं—

**पारलौकिक (कार्यो) में मकर और कुम्भ (गृहीत हैं) । मन्त्र आदि के पूर्व सेवन में मीन आदि चार गृहीत है । (इनमें) उत्तरोत्तर अधिक निकट (= उत्कृष्ट) है । प्रवेश के समय उन्हीं (मीन आदि चार) में शान्ति पुष्टि आदि सांसारिक कृत्य होते हैं और वे क्रमशः दूर-दूर तक फल देने वाले होते हैं ॥ ११९-१२० ॥**

झष = मकर । ये दोनों (= मकर और कुम्भ) सिद्ध मन्त्र वाले के (लिए उपयुक्त हैं) । असिद्ध मन्त्र वाले के लिए तो मन्त्र आदि के सेवन के लिए मीन आदि चार हैं । प्रवेश में = अपानवाह में । जैसा कि कहा गया है—

"उस मकर से आरम्भ कर ध्यान होम जप आदि परलोक (की प्राप्ति) के लिए किया जाता है वह अनन्त फल वाला होता है। और जो मन्त्र ग्रह व्रत पुरश्चर्या के लिए किया जाता है, अपने मन्त्र की सिद्धि के लिए उन सबका मीन आदि में आरम्भ करना चाहिए ।" (स्व. तं. ७।१०३)

तथा—

"इसलिए यहाँ आत्मा की सिद्धि के लिए और पुष्टि के लिए दक्षिणायन वाले

दक्षिणायनजे काले यस्मात्सृष्टिः प्रजायते ॥'

(स्व०तं० ७।११०) इति ।

एवमुत्तरायणस्य वेद्यग्रहणपरत्वम्—इति यथायथं फलदानेऽप्यासन्नत्वं; दक्षिणायनस्य त्वन्तर्विश्रान्तिपरत्वम्—इति फलदाने यथायथं दूरत्वम् । अत एवोत्तरायणे दिनस्य वृद्धिर्निशाया ह्रासोऽत्र त्वन्यथा ॥ १२० ॥

तदाह—

**निर्गमे दिनवृद्धिः स्याद्विपरीते विपर्ययः।**
**वर्षेऽस्मिंस्तिथयः पञ्च प्रत्यङ्गुलमिति क्रमः॥ १२१ ॥**
**तत्राप्यहोरात्रविधिरिति सर्वं हि पूर्ववत्।**

ननु मासारब्धो वर्षः—इति तेषां प्रत्यङ्गुलषट्के उदय उक्तः; ते च तिथ्यारब्धा—इति कथमत्र न तासाम् ?—इत्याशङ्क्याह—'प्रत्यङ्गुलं पञ्च तिथय' इति । तत्षट्के त्रिंशद्भवन्ति येन तत्र मासोदय उक्तः । 'तत्रापि' इत्यङ्गुलपञ्चांशे तेन प्रत्यङ्गुलदशांशं दिनं निशा च । 'सर्वं' पक्षादि, तेन पूर्वस्मिन्नङ्गुलत्रये कृष्णपक्षोऽन्यत्र तु परः । तदुक्तम्—

'अङ्गुले ह्यङ्गुले ह्यत्र तिथयः पञ्च संस्थिताः ।
तस्याप्यर्धं दिनं पूर्वमपरार्धं निशा भवेत् ॥

---

काल में, जहाँ से सृष्टि होती है, साधना करनी चाहिए ॥'' (स्व. तं. ७।११०)

इसी प्रकार उत्तरायण वेधग्रहणपरक है । इस प्रकार क्रमशः फलदान में भी निकटता हैं । दक्षिणायन तो अन्तःविश्रान्तिपरक है इसलिये फलदान में क्रमशः दूर है । इसीलिये उत्तरायण में दिन की वृद्धि और रात्रि का ह्रास होता है और यहाँ (= दक्षिणायन में) विपरीत है ॥ १२० ॥

वही कहते हैं—

(प्राण के) निर्गम में दिन की वृद्धि होती है और विपरीत अवस्था में विपर्यय होता है । इस वर्ष में प्रत्यङ्गुल पाँच तिथियाँ होती हैं यह क्रम है । उसमें भी अहोरात्र विधि है । शेष सब पूर्ववत् है ॥ १२१-१२२- ॥

प्रश्न—वर्ष मास से आरब्ध है इसलिए उन (= मासों) का प्रति छः अंगुल में उदय कहा गया है । और वे (= मास) तिथि से आरब्ध हैं तो उन (= तिथियों) का (उदय) यहाँ क्यों नहीं कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—प्रति अंगुल पाँच तिथियाँ हैं । तो छः (से गुणा करने) पर तीस हो जाती हैं जिससे वहाँ महीने का उदय कहा गया है । 'उसमें भी' इससे सङ्केत किया गया कि एक अंगुल का दशांश दिन और रात्रि (होती है) । सब = पक्ष आदि । इससे पहले तीन अंगुल में कृष्ण पक्ष और दूसरे में दूसरा (शुक्लपक्ष होता है)। वही कहा गया है—

षट्पञ्चकास्तिथीनां ये तेऽहोरात्रास्तु मासिकाः ।
त्रिंशता तैरहोरात्रैर्द्विपक्षो मास उच्यते ॥'
(स्व०तं० ७।९१) इति ॥ १२१ ॥

ननु प्रहराष्टकन्यायेन मासद्वादशकस्यापि किमधिष्ठातारः केचित्संभवन्ति न वा ?—इत्याशङ्क्याह—

**प्राणीये वर्ष एतस्मिन्कार्तिकादिषु दक्षतः ॥ १२२ ॥**
**पितामहान्तं रुद्राः स्युर्द्वादशाग्रेऽत्र भाविनः ।**

यदुक्तम्—

'दक्षनामा तु यो रुद्रः कथितोऽत्र महेश्वरि ।
कार्तिकं मासमखिलं स तु भुङ्क्ते महेश्वरि ॥
चण्डो मार्गशिरोमासि हरः पौषे तु कीर्तितः ।
शौण्डी तु माघमासे च प्रमथः फाल्गुने तथा ॥
भीमश्चैत्रे समाख्यातो वैशाखे मन्मथः स्मृतः ।
शकुनिर्ज्येष्ठमासे तु आषाढे सुमतिस्तथा ॥
नन्दोऽथ श्रावणे मासि भाद्रे गोपालकस्तथा ।
पितामहश्च वीरेशो मासस्याश्वयुजस्य च ॥' इति ।

अग्र इत्येकीकारप्रकाशनाह्निके ॥ १२२ ॥

---

"इस (= प्राणचार) में एक-एक अंगुल में पाँच-पाँच तिथियाँ स्थित हैं । उसका भी पूर्वार्द्ध दिन और परार्द्ध रात्रि हैं । जो तिथियों के छः पञ्चक (६ × ५), वे महीने के दिन और रात हैं । उन तीस अहोरात्रों से दो पक्ष वाला मास कहा जाता है" ॥ १२१ ॥ (स्व. तं. ७।९१)

प्रश्न—प्रहराष्टक न्याय से बारह महीनों के भी क्या कोई अधिष्ठाता सम्भव हैं या नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्राणीय वर्ष में कार्त्तिक आदि में दक्ष से लेकर पितामह तक, आगे वर्णन किए जाने वाले, बारह रुद्र होते हैं ॥ -१२२-१२३- ॥

जैसा कि कहा गया है—

"हे महेश्वरी ! दक्ष नामक जो रुद्र कहा गया है वह सम्पूर्ण कार्त्तिक मास को भोगता है । चण्ड मार्गशीर्ष, हर पौष, शौण्डी माघमास, प्रमथ फाल्गुन, भीम चैत्र, मन्मथ वैशाख, शकुनि ज्येष्ठ, सुमति आषाढ़, नन्द श्रावण, गोपालक भाद्रपद, पितामह वीरेश और अश्वयुज् (क्वार) के भोक्ता है ।" आगे—एकीकार प्रकाशन वाले आह्निक में (कहा जायेगा) ॥ १२२ ॥

इसका उपसंहार करते हुए दूसरा (विषय) प्रस्तुत करते हैं—

एतदुपसंहरन्नन्यदवतारयति—

**प्राणे वर्षोदयः प्रोक्तो द्वादशाब्दोदयोऽधुना ॥ १२३ ॥**
**खरसास्तिथ्य एकस्मिन्नेकस्मिन्नङ्गुले क्रमात् ।**
**द्वादशाब्दोदये ते च चैत्राद्या द्वादशोदिताः ॥ १२४ ॥**

खरसा इति । खेति, शून्यं 'रसाः' षट्, एवं षष्टिः । तेन प्रत्यङ्गुल-मृतुरङ्गुलानां त्रयेऽयनं षट्के वर्षः । एवमेकस्मिन्नेव प्राणचारे वर्षोदये यथा प्रत्यङ्गुलषट्कं द्वादशानां संक्रान्तीनामुदयः एवमिहाब्दानामित्यभिप्रायः । यदुक्तम्—

'संक्रान्तयो द्वादशात्र यद्वदब्दे प्रकीर्तिताः ।
द्वादशाब्दोदये प्राणे वत्सरास्ते प्रकीर्तिताः ॥'
(स्व०तं० ७।१२६) इति ॥ १२४ ॥

ननु चैत्रस्य प्राक् तालुन्युदयः, इति ततः प्रभृति मन्त्रसेवादि कार्यमित्युक्तम्, इह तु हृदि तस्यैवोदय उक्तः; तदिदानीं साधकः कुत्र मन्त्रादिसेवां कुर्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**चैत्रे मन्त्रोदितिः सोऽपि तालुन्युक्तोऽधुना पुनः ।**
**हृदि चैत्रोदितिस्तेन तत्र मन्त्रोदयोऽपि हि ॥ १२५ ॥**

उक्त इत्यब्दोदये । अधुनेति, द्वादशाब्दोदये ॥ १२५ ॥

---

प्राण में वर्ष का उदय कहा गया । अब बारह वर्षो का उदय (कहा जा रहा है) । एक-एक अंगुल में क्रमशः साठ तिथियाँ होती हैं । बारह वर्षो के उदय में वे चैत्र आदि बारह कहे गए हैं ॥ -१२३-१२४ ॥

खरसाः = ख = ० और = रस ६, इस प्रकार साठ । इस प्रकार प्रत्येक अंगुल १ में वर्ष (होता है) । इस प्रकार एक ही प्राणचार में वर्षोदय होने पर हर अंगुल में एक वर्ष । इस प्रकार जैसे एक ही प्राणचार में वर्षोदय होने पर हर छः अंगुल पर बारह संक्रान्तियों का उदय होता है उसी प्रकार यहाँ (= हर छः अंगुल पर बारह) वर्षो का (उदय होता है) यह अभिप्राय है । जैसा कि कहा गया है—

"जिस प्रकार एक वर्ष में बारह संक्रान्तियाँ कही गई हैं उसी प्रकार बारह वर्ष के उदय वाले प्राण में वे वर्ष कह गए हैं" ॥ १२४ ॥ (स्व.तं. ७।१२६)

प्रश्न—पहले चैत्र का तालु मे उदय कहा गया तो उसी (स्थान ) से मन्त्रसेवा आदि कार्य कहा गया है । यहाँ उसी (= चैत्र) का हृदय में उदय कहा गया तो अब साधक मन्त्र आदि की सेवा कहाँ करे ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

चैत्र में मन्त्र का उदय (होता है) वह भी तालु में कहा गया । फिर अब हृदय में चैत्र का उदय (कहा जा रहा है) तो मन्त्र का उदय भी वहीं (= हृदय में ही) होगा ॥ १२५ ॥

एवं द्वादशाब्दोदयमभिधाय षष्ट्यब्दोदयमप्यभिधत्ते—

**प्रत्यङ्गुलं तिथीनां तु त्रिशते परिकल्पिते ।**
**सपञ्चांशाङ्गुलेऽब्दः स्यात्प्राणे षष्ट्यब्दता पुनः ॥ १२६ ॥**

प्रत्यङ्गुलं तिथिशतत्रयमित्यङ्गुलपञ्चभागे षष्टिरहोरात्राः । एवं सपञ्चभागेऽङ्गुले षष्ट्यधिकशतत्रयात्माब्द उदियात् । ततः सपञ्चांशाङ्गुलेऽब्दस्योदयात्प्रागुक्तचषकोदयस्थित्या प्राणापानवाहात्मनि प्राणे षष्ट्यब्दता, षष्टिरब्दा भवन्तीत्यर्थः । यदुक्तम्—

'हृत्पद्माद्याव शक्त्यन्तं त्रिंशदब्दोदयो भवेत् ।'
(स्व०तं० ७।१३४) इति ॥ १२८ ॥

अत्रैवाहोरात्राणां सङ्कलनां दर्शयति—

**शतानि षट् सहस्राणि चैकविंशतिरित्ययम् ।**
**विभागः प्राणगः षष्टिवर्षाहोरात्र उच्यते ॥ १२७ ॥**

अनेन चात्र श्रोतॄणामपूर्वदर्शनात् संमोहो मा भूत्—इति बाह्याहोरात्रगत-

---

कहा गया—(एक) वर्ष के उदय में । अब = बारह वर्षों के उदय में ॥ १२५ ॥

इस प्रकार द्वादशाब्द (अब्द = वर्ष) के उदय को कहकर साठ अब्दोदय को कहते हैं—

**एक-एक अंगुल में तीन-तीन सौ तिथियों की कल्पना करने पर पञ्चम अंश के सहित एक अंगुल (= १×(१।५) अंगुल × ३००) में एक वर्ष होता है और प्राण में साठ वर्ष होते हैं ॥ १२६ ॥**

एक-एक अंगुल में ३०० तिथियाँ हैं तो अंगुल के पञ्चम भाग में ६० दिन रात होंगे । इस प्रकार १।१।५ अंगुल में ३६० दिनो वाला वर्ष उदित है । फिर १।१।५ अंगुल में वर्ष का उदय होने से पहले कहे गए चषक के उदय की स्थिति से प्राणवाह और अपानवाह वाले प्राण में ६० वर्ष होंगे । जैसा कि कहा गया है—

"हृदय कमल से लेकर शक्ति पर्यन्त तीस वर्ष का उदय होता है" ॥ १२६॥ (स्व. तं. ७।१३४)

यहीं पर रात्रि और दिन का सङ्कलन दिखलाते हैं—

**यह प्राणचार (= प्रश्वास निःश्वास) में वर्त्तमान इक्कीस हजार छः सौ विभाग साठ वर्ष का अहोरात्र विभाग कहा जाता है ॥ १२७ ॥**

इससे इस विषय में श्रोता लोगों को अद्भुत बात सुनने से मोह न हो जाय

प्राणचारसंख्यासाजात्यमुद्भावितम् । तदुक्तम्—

'विंशतिस्तु सहस्राणि सहस्रं षट्शताधिकम् ।
अहोरात्रास्तु षष्ट्यब्दे संख्यातास्तु वरानने ॥'
(स्व०तं० ६।१३६) इति ॥ १२७ ॥

नन्वेवं तिथिविभाजनेऽस्य किं प्रयोजनम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**प्रहराहर्निशामासऋत्वब्दरविषष्टिगः ।**
**यश्छेदस्तत्र यः सन्धिः स पुण्यो ध्यानपूजने ॥ १२८ ॥**

अब्दरवीत्यब्दद्वादशकं 'छेदः' समाप्तिः, 'सन्धिः' संध्या । अयमत्राशयः—

यन्नाम हि नित्यनैमित्तिकादि बाह्ये प्रयत्नशतैरपि पुरुषायुषेण निष्पत्तिं यायात् न वा, तदन्तरेकस्मिन्नेव प्राणचारे प्रहराहर्निशादिक्रमेण क्षणमात्रमवधानात्सुखमेव योगिनः सिध्येदिति । यदुक्तम्—

'चन्द्रसूर्योपरागे च पक्षमासायनेषु च ।
युगादिषु युगान्तेषु यच्च संवत्सरेऽप्यथ ॥
वर्षद्वादशके चैव षष्ट्यब्देऽथ वरानने ।

---

इसलिए बाह्य अहोरात्रगत प्राणसञ्चार की संख्या के साथ समानता बतलायी गई । वही कहा गया है—

"हे वरानने ! साठ वर्ष में बीस हजार तथा एक हजार छः सौ अर्थात् २१६०० दिन रात गिने गए हैं ॥ १२७ ॥ (स्व. तं. ७।१३६)

प्रश्न—इस प्रकार तिथियों के विभाजन में क्या तात्पर्य है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

प्रहर, दिन रात, मास, ऋतु, वर्ष और साठ वर्ष में होने वाली जो समाप्ति उसमें जो सन्ध्या होती है वह ध्यान और पूजन में पुण्याधायक मानी जाती है ॥ १२८ ॥

अब्द रवि = बारह वर्ष, छेद = समाप्ति; सन्धि = सन्ध्या । यहाँ यह तात्पर्य है—

जो नित्य नैमित्तिक आदि (कर्म) बाह्य (जगत्) में सैकड़ों प्रयास करके भी पुरुष की आयु वाले एक व्यक्ति के द्वारा सम्पन्न किया जा सकता है या नहीं वह आन्तर (जगत्) में एक ही प्राणचार में दिन रात आदि के क्रम से एक क्षण के अवधान के द्वारा योगी आसानी से सम्पन्न कर लेता है । जैसा कि कहा गया है—

"हे वरानने ! चन्द्र सूर्य के ग्रहण काल में, पक्ष मास और अयन, युगादि, युगान्त, संवत्सर, द्वादश वर्ष और साठ वर्ष में ज्ञान, दान, यज्ञ, पूजा, होम, जप,

स्नानदानेन यज्ञैश्च पूजाहोमजपेन च ॥
ध्यानयोगतपोभिश्च बाह्ये कालेऽथ यत्कृतम् ।
अमुनोक्ते वरारोहे तत्फलं लभते महत् ॥
प्राणहंसगतिं चारे ज्ञात्वैकस्मिंस्तु तद्भजेत् ।'
(स्व०तं० ७।१४०) इति ।

यदभिप्रायेणैवाह—

'या अग्निहोत्राहुतयः सहस्रद्वासप्ततिः स्युः पुरुषायुषेण ।
नाड्यंशयुक्त्या सकृदाशु जुह्वत् संपादयेद्यस्तव मार्गवित्सः ॥'

इत्याद्यन्यैरुक्तम् । ननु भवतु नामैतद्यदन्तः क्षणमवधानमात्राद्योगिनो जन्मकृत्यं सिद्ध्येदिति, इदं तु न नः प्रतिभाति यदन्तःप्राणचारे नालिकाद्यब्दान्तं क्रमेणाभिधाय द्वित्रिचतुरब्दादिक्रमव्यतिक्रमेण निष्कारणमेव द्वादशाब्दाद्यभिहितमिति । तत्रापि द्वादशानामेवाब्दानामुदयो न त्रयोदशानां, षष्टिरेव न पुनरेकोनषष्टिरिति, तदधिकस्य चोदयानभिधानमिति न किंचिदत्र निमित्तमुत्पश्यामः—इति किमेतदिति न जानीमः । अत्रोच्यते—इह तावद्योगिनां प्राणे जिते सत्येतद्भवेत् न त्वन्यथा, प्राणजयश्च योगशास्त्राद्युक्त्या क्रमेणैव भवेत्; अत एव तत्र 'क्रामेदजितां मात्राम्'

---

ध्यान, योग, तपस्या से बाह्य काल में जो किया गया (फल) होता है । हे वरारोहे ! (योगी) इस कहे गए चार में प्राण रूपी हंस की गति को जान कर वह महान् फल प्राप्त करता है । इसलिए एक ही चार में प्राणरूपी हंस (= सूर्य) की गति को जानकर भजन करना चाहिए ।'' (स्व. तं. ७।१४०) ।

इसी अभिप्राय से कहते हैं—

''जो ७२००० अग्निहोम आहुतियाँ पुरुषायु वाले (व्यक्ति) के द्वारा सम्पन्न हो सकती है, नाड़ी के अंश की युक्ति से एक ही बार शीघ्र हवन करता हुआ जो (योगी) (उन आहुतियों को) सम्पन्न करता है वह तुम्हारे रास्ते को जानने वाला है ॥''

इत्यादि दूसरे लोगों के द्वारा कहा गया है ।

प्रश्न—यह ठीक है कि भीतर एक क्षण के अवधान से योगी को पूरे जन्म के कार्यों की सिद्धि हो जाती है किन्तु यह हमारी समझ में नहीं आता कि भीतरी प्राणचार के विषय में नाडी से वर्ष तक का क्रमशः कथन कर फिर दो तीन चार वर्ष आदि के क्रम को छोड़कर निष्कारण बारह वर्ष का कथन किया गया । उसमें भी बारह ही वर्षों का उदय कहा गया तेरह का नहीं, साठ का ही कहा गया उनसठ का नहीं और उस (साठ) से अधिक के उदय का कथन नहीं किया गया । तो हम इसमें कोई कारण नहीं देखते—अतः यह क्यों है हम नहीं समझ पा रहे हैं ? इस विषय में कहा जाता है—प्राण को जीत लेने पर योगियों को यह होता

इत्याद्युक्तम् । ततश्चात्र तुट्यादिक्रमेणैव यथायथं तारतम्यादब्दपर्यन्तं तदुदय उक्तः। एवं जितप्राणः कश्चिद्योगी यदि क्रममपहाय तत्र द्वादशानामब्दानामुदयमसंदध्यात्, तत्तस्य निमित्ततामियात् अत्यन्तमेव प्राणस्य जितत्वात्; न चेह ज्योतिःशास्त्रवत् संवत्सराणां क्रमः कश्चिद्विवक्षितो येनास्यातिक्रमः स्यात्; यावता हि जितप्राणो योगी यन्नाम तत्रानुसन्धत्ते तत्तस्य साक्षात्कृतं भवेत्—इत्यभिधानीयं, तच्चैवमस्तु नैवं वा को विशेषः। न चात्र योगिनां प्राणं जेतुं किंचिदपेक्षान्तरमस्ति येन क्रमोऽवश्यस्वीकार्यः स्यात् । न च सहसैवात्यन्तं विदूरेऽप्यनुसन्धानं कार्यम्—इत्यन्तरा सोपानकल्पतया द्वादशाब्दोदय उक्तः । एवं षष्ट्यब्दोदयेऽपि वाच्यम् । तस्माद्यथांशांशिकाक्रमेण विषं भक्षयन् कश्चिज्जीर्णविषः सन् अक्रमेण बह्वपि विषं भक्षयन् जरयेदेवमिहापि ज्ञेयम् । एतदेव च तदधिकस्याप्युदयानभिधाने निमित्तम् । एवं परां काष्ठां प्राप्तो योगी यत्किंचित्तत्रानुसंदध्यात् तदेव साक्षात्कुर्यात्—इत्यानन्त्यात्कियदन्यदभिधीयते इति । न ह्यतोऽधिकेनोक्तेन किंचित्प्रयोजनान्तरमुत्पश्यामः । यदुक्तमनेनान्यत्र—

'न षष्ट्यब्दोदयादधिकं परीक्ष्यते आनन्त्यात् ।' (तं०सा० ६आ०)

---

है अन्यथा नहीं । और प्राण का जय योगशास्त्र आदि की उक्ति के अनुसार क्रम से ही होता है । इसीलिए वहाँ कहा गया है—'न जीती गई मात्रा का अतिक्रमण करना चाहिए' इत्यादि । इसलिए यहाँ तुटि आदि के क्रम से ही उसी प्रकार क्रमशः वर्षपर्यन्त उसका उदय कहा गया । इस प्रकार प्राणजय करने वाला योगी यदि क्रम को छोड़कर वहाँ (= प्राणअपानवाह में) बारह वर्षों के उदय का अनुसन्धान करे तो प्राण को पूरी तरह से जीत लेने के कारण वह उस (उदय) का कारण बन जाता है । यहाँ (= आगम या योग में) ज्योतिष शास्त्र की भांति कोई क्रम विवादित नहीं है जिससे इसका अतिक्रमण हो जायगा । क्योकि प्राणजयी योगी वहाँ जिसका अनुसन्धान करता है वह उसके प्रत्यक्ष हो जाता है—यह कहना चाहिए वह इस प्रकार हो या न हो क्या फर्क पड़ता है । प्राणजय के लिए योगियों को किसी की अपेक्षा नहीं होती जिससे क्रम अवश्य स्वीकार किया जाय । और सहसा बहुत दूर का भी अनुसन्धान नहीं करना चाहिए इसलिए बीच में सोपान के तुल्य बारह वर्ष का उदय कहा गया । इसी प्रकार साठ वर्ष का उदय भी कहना चाहिए । इस कारण जैसे क्रम से थोड़ा-थोड़ा विष को खाने वाला कोई विषपक्व होता हुआ बिना क्रम के बहुत भी विष को खा लेने पर पचा लेता है उसी प्रकार यहाँ भी समझना चाहिए । उस (= साठ वर्ष) से अधिक के उदय को न कहने के पीछे यही कारण है । इस प्रकार परा काष्ठा को प्राप्त योगी जिस किसी का वहाँ अनुसन्धान करता है उसका प्रत्यक्ष कर लेता है । अनन्त होने से और अधिक क्या कहा जाय । जैसा कि इनके द्वारा अन्यत्र कहा गया है—

'साठ वर्ष के उदय से अधिक की परीक्षा नहीं की जाती क्योंकि (अब्दोदय का) आनन्त्य है ।' (तं. सा. ६)

इति । यत्पुनरन्यत्र विंशत्यधिकोत्तराब्दशतोदयोऽप्युक्तस्तदप्येवं प्रदर्शनपरमेवेत्येकस्मिन्नेव प्राणचारे कल्पोऽप्यनुपसंहितः साक्षात्कृतो भवेदेव को नामात्र विरोधः । यत्तु द्वादशानामेवाब्दानां षष्टेरेव वा कथमभ्युदयोऽभिहितः इत्युक्तं तद्यद्यपि शिंशपाचोद्यं तदन्याभिधानेऽप्येवञ्चोद्यावकाशात्, तथापि अत्यन्तमेवापूर्वार्थदर्शनेन श्रोतॄणामत्र संमोहो मा भूत् इति कारुण्याद्भगवता प्राच्यगणनाक्रमसजातीयमेवैतदुक्तमिति न कश्चिद्दोषः ॥ १२८ ॥

एवमन्तःकालस्य स्वरूपं निरूप्य बहिरपि निरूपयति—

**इति प्राणोदये योऽयं कालः शक्त्येकविग्रहः ।**
**विश्वात्मान्तःस्थितस्तस्य बाह्यो रूपं निरूप्यते ॥ १२९ ॥**

प्राणोदय इत्यर्थादपानोदयेऽपि विश्वात्मत्वे हेतुः 'शक्त्येकविग्रह' इति ॥

तदेवाह—

**षट् प्राणाश्चषकस्तेषां षष्टिर्नाली च तास्तथा ।**
**तिथिस्तत्त्रिंशता मासस्ते द्वादश तु वत्सरः ॥ १३० ॥**

---

और जो दूसरी जगह १२० वर्ष का उदय कहा गया वह भी इसी प्रकार दिखलाने के लिए है । इस प्रकार एक ही प्राणचार में अनुसन्धान किए जाने पर कल्प का साक्षात्कार हो जाय इसमें क्या विरोध है ? और जो यह कहा गया कि बारह या साठ ही वर्षों का अभ्युदय क्यों कहा गया वह जो यद्यपि शिंशपा से जानने योग्य है वह दूसरे का कथन करने पर भी इसी प्रकार जानने के योग्य अवसर वाला होता है इस कारण, तो भी अत्यन्त ही अपूर्व अर्थ के प्रदर्शन से श्रोताओं को यहाँ मोह न हो जाय इसलिए दयावश भगवान् (अभिनवगुप्त) ने प्राच्य गणनाक्रम का सजातीय ही इसे कहा इसलिए कोई दोष नहीं है ॥ १२८ ॥

इस प्रकार आभ्यन्तर काल के स्वरूप का निरूपण कर बाहर का भी निरूपण करते हैं—

इस प्रकार प्राण के उदय में जो यह काल शक्तिमात्रशरीर वाला विश्वात्मा (शरीर के) अन्दर स्थित है उसका बाहर रूप बतलाया जा रहा है ॥ १२९ ॥

प्राणोदय कहने का अर्थ अपान के उदय में भी (यह काल) विश्वात्मता में हेतु है—शक्तिमात्रविग्रह वाला ॥ १२९ ॥

वही कहते हैं—

छः प्राण = एक चषक । उनका साठ (६ × ६०=३६०) एक नाडी । वे (= नाड़ियाँ) वैसी (३६० × ६०=२१६००) = एक तिथि । वे तीस (= २१६०० × ३० = ६४८००० नाड़ियाँ) = एक मास । वे

**अब्दं पित्र्यस्त्वहोरात्र उदग्दक्षिणतोऽयनात् ।**
**पितॄणां यत्स्वमाने वर्षं तद्दिव्यमुच्यते ॥ १३१ ॥**
**षष्ट्यधिकं च त्रिशतं वर्षाणामत्र मानुषम् ।**

तथेति षष्टिरेव । स्वमानेनेति मानुषात्मकस्वकाहोरात्रकल्पनयेत्यर्थः । यत्पित्र्यं वर्षं तदेव दिव्यमुच्यते, येन पितॄणां देवानामप्यहोरात्रादि समानमेवेति भावः । तस्य च पित्र्यस्य दिव्यस्य वा वर्षस्य कियन्मानमित्युक्तं 'मानुषं षष्ट्यधिकं वर्षशतत्रयम्' इति ॥ १३१ ॥

एतदेव विभजति—

**तच्च द्वादशभिर्हत्वा माससंख्यात्र लभ्यते ॥ १३२ ॥**
**तां पुनस्त्रिंशता हत्वाहोरात्रकल्पना वदेत् ।**
**हत्वा तां चैकविंशत्या सहस्रैः षट्शतेन च ॥ १३३ ॥**
**प्राणसंख्यां वदेत्तत्र षष्ट्याद्यब्दोदयं पुनः ।**

तदिति, दिव्यं वर्षं 'द्वादशभिर्हत्वा, इति द्वादशभिर्विभज्य, तेनात्र मानुषवर्षत्रिंशदात्मा द्वादशो भागो मासः । तामिति, माससंख्यां 'त्रिंशता हत्वा' त्रिंशद्धा कृत्वा, तेनात्र मानुषवर्षात्मा त्रिंशो भागो दिव्योऽहोरात्रः । तामिति, मानुष-

---

(= मास) बारह = १ वर्ष होता है । उत्तरायण और दक्षिणायन की दृष्टि से एक वर्ष = पितरों का एक दिन रात होता है । पितरों का उनके मान से एक दिव्य वर्ष कहलाता है । उसमें मनुष्यों का ३६० वर्ष होता है ॥ १३०-१३२- ॥

तथा = साठ ही । अपने मान से = मनुष्य की अपनी अहोरात्र की कल्पना से । जो पितरों का एक वर्ष वही दिव्य (= देवताओं का भी एक वर्ष) कहलाता है । जिससे पितरों और देवताओं का भी दिन रात समान ही हैं । उस पितरों अथवा देवताओं का एक वर्ष किस परिमाण वाला है यह कहा गया—मनुष्यों का ३६० वर्ष ॥ १३१ ॥

इसी का विभाग करते हैं—

उस को बारह से भाग देकर मासों की संख्या प्राप्त की जाती हैं । उस (१ भाग) को तीस से भाग देने पर दिन रात की कल्पना कहनी चाहिए । उसे फिर २१६०० से भाग देकर प्राणचार की संख्या कहनी चाहिए । उस (= प्राण संख्या) में साठ से भाग देकर वर्ष का उदय (मानना चाहिए) ॥ -१३२-१३४- ॥

तत् = दिव्य एक हजार वर्ष को, बारह से हन कर = बारह से भाग देकर, इससे यहाँ मनुष्य के एक वर्ष का तीस वाला बारहवाँ भाग मास होता है । उस =

षष्ट्यधिकशतत्रयदिनात्मिकामहोरात्रकल्पनाम् 'एकविंशत्या सहस्रैः षट्शतेन च हत्वा' इति तथात्वेन भागशः कृत्वेत्यर्थः । एवं हि प्रति मानुषीं नालिकां दिव्यः प्राणचारो भवेदिति भावः । एवमविशिष्टैव सर्वत्र प्रत्यहं प्राणचारे संख्येत्याख्यातं स्यात् । तत्रेति प्राणसंख्यायां, पुनरित्यादाविवेत्यर्थः ॥ १३३ ॥

नन्वन्ये पित्र्यमेव वर्षं देवानां दिनमित्युक्तवन्तस्तत्कथमिह तयोः साम्यमुक्तं, किमत्र किंचित्साधकं प्रमाणमस्ति ?—इत्याशङ्क्याह—

**उक्तं च गुरुभिः श्रीमद्रौरवादिस्ववृत्तिषु ॥ १३४ ॥**

तदेव पठति—

**देवानां यदहोरात्रं मानुषाणां स हायनः ।**
**शतत्रयेण षष्ट्या च नृणां विबुधवत्सरः ॥ १३५ ॥**

पित्र्यं दिनं मानुषाणां हायन इत्यविवादः । देवानामप्येवमित्युक्तेरन्योः साम्यमेव—इत्यर्थसिद्धम् । नृणामित्यत्र हायनानामिति शेषः ॥

न केवलमेतद् गुरुभिरेवोक्तं यावदागमोऽप्येवमेव—इत्याह—

---

मास संख्या को तीस से हन कर = तीस भाग कर इससे यहाँ मनुष्य के एक वर्ष वाला तीसवाँ भाग देवताओं का एक दिन रात होता है । उसको =मनुष्य की ३६० दिन वाली अहोरात्र कल्पना को २१६०० से हन कर = उस रूप में भाग कर । इस प्रकार मनुष्य की प्रति एक नाड़ी में दिव्य प्राणचार होता है । इस प्रकार समान रूप से सर्वत्र प्रतिदिन प्राणचार में संख्या होती है—यह कहा गया । उसमें = प्राणसंख्या में । पुनः इत्यादि इव अर्थ मे प्रयुक्त है ॥ १३३ ॥

प्रश्न—दूसरे लोगों ने पितरों के एक वर्ष को देवताओं का एक दिन कहा है । तो कैसे यहाँ दोनों का साम्य कहा गया ? क्या इसमें कोई साधक प्रमाण है ? —यह शङ्का कर कहते हैं—

गुरुओं के द्वारा रौरव आदि अपनी वृत्तियों में कहा गया ॥ -१३४ ॥

वही पढ़ते हैं—

देवताओं का जो एक अहोरात्र है वह मनुष्यों का एक वर्ष है । मनुष्यों के ३६० (वर्षों) का एक देववर्ष होता है ॥ १३५ ॥

पितरों का एक दिन मनुष्यों का एक वर्ष होता है इसमें विवाद नही है । देवताओं का भी ऐसा है—इस उक्ति के कारण इन दोनों का साम्य ही है—यह अर्थात् सिद्ध है । 'मनुष्यों के'—'वर्षों का'—यह जोड़ लेना चाहिए ॥ १३५ ॥

यह केवल गुरुओं के द्वारा ही नहीं कहा गया बल्कि आगम भी ऐसा ही है—यह कहते हैं—

**श्रीमत्स्वच्छन्दशास्त्रे च तदेव मतमीक्ष्यते ।**
**पितृणां तदहोरात्रमित्युपक्रम्य पृष्ठतः ॥ १३६ ॥**
**एवं दैवस्त्वहोरात्र इति ह्यैक्योपसंहृतिः ।**

पृष्ठत इति पश्चात् । यदुक्तम् तत्र—

'दक्षिणं चायनं रात्रिरुत्तरं चायनं दिनम् ।
पितृणां तदहोरात्रमनेनाब्दस्तु पूर्ववत् ॥
एवं दैवस्त्वहोरात्रस्तत्राप्यब्दादि पूर्ववत् ।'
(स्व०तं० ११।२०८) इति ॥ १३६ ॥

एवं पित्र्यं वर्षं देवानां दिनमिति यदन्यैरुक्तं तदयुक्तमेव—इत्याह—

**तेन ये गुरवः श्रीमत्स्वच्छन्दोक्तिद्वयादितः ॥ १३७ ॥**
**पित्र्यं वर्षं दिव्यदिनमूचुर्भ्रान्ता हि ते मुधा ।**

'भ्रान्ता' इत्यत्र हेतुः 'उक्तिद्वयादितः' इति । पितृणामित्येकोक्तिः, एवं दैव इति द्वितीया, आदिशब्दाद्गुरुवृत्तिकारोक्तिः ॥ १३७ ॥

इदानीमेतदुपजीवनेनैव युगादिव्यवस्थामप्याह—

---

स्वच्छन्दतन्त्र में भी यह मत दिखलायी पड़ता है । पितरों का वह एक दिन रात होता है—ऐसा उपक्रम कर बाद में इसी प्रकार देवताओं का अहोरात्र होता है—ऐसा एक (= समान) उपसंहार (किया गया) हैं ॥ १३६-१३७- ॥

पृष्ठतः = बाद में । जैसा कि वहाँ कहा गया है—

"दक्षिणायन (पितरों की) रात्रि और उत्तरायण (उनका) दिन है । यह पितरों का एक दिन रात है । इस रीति से एक वर्ष पहले जैसा (जानना चाहिए) । इसी प्रकार देवताओं का एक दिन रात और वर्ष आदि पूर्ववत् (जानना चाहिए)" ॥ १३६ ॥ (स्व. तं. ११।२०८)

इस प्रकार पितरों का एक वर्ष देवताओं का एक दिन होता है—ऐसा जो दूसरे (= पौराणिक या वेदान्ती) लोगों के द्वारा कहा गया वह अयुक्त ही है—यह कहते हैं—

इससे जो गुरु पितरों के एक वर्ष को देवताओं का एक दिन कहते हैं स्वच्छन्द तन्त्र की दो उक्तियों के कारण वे व्यर्थ ही भ्रान्त हैं ॥ -१३७-१३८- ॥

भ्रान्त हैं—इसमें हेतु है—उक्तिद्वय आदि के कारण । पितृणाम् यह एक उक्ति है, दैव यह दूसरी । आदि शब्द से गुरुवृत्तिकार की उक्ति (लेनी चाहिए) ॥ १३८॥

**दिव्यार्काब्दसहस्राणि युगेषु चतुरादितः॥ १३८ ॥**
**एकैकहान्या तावद्भिः शतैस्तेष्वष्ट संधयः ।**
**चतुर्युगैकसप्तत्या मन्वन्तस्ते चतुर्दश ॥ १३९ ॥**
**ब्रह्मणोऽहस्तत्र चेन्द्राः क्रमाद्यान्ति चतुर्दश ।**

'अर्का' द्वादश । युगेषु चतुर्ष्वपि चतुरादित एकैकहान्येत्येषां विभागः; तेन कृते चत्वारि सहस्राणि, त्रेतायां त्रीणि, द्वापरे द्वे, कलावेकम्—इति दिव्यानां वर्षाणां दशसहस्राणि चतुर्षु युगेषु मानम् । अवशिष्टस्य सहस्रद्वयस्य विभागमाह 'तावद्भिरित्यादिना' । तावद्भिश्चतुस्त्र्यादिभिरेवाष्ट सन्धय इति चतुर्णां युगाना-माद्यन्तयोर्भावात्, उभयमीलनया तु चत्वारः । एवं कलेरन्तगं शतं कृतस्यादौ चत्वारि शतानीति कलिकृतयुगसंध्या पञ्चशतानि एवं कृतत्रेतयोः संध्या सप्त-शतानि, त्रेताद्वापरयोः पञ्च, द्वापरकलियुगयोस्त्रीणि गणयित्वा सहस्रद्वयम्,— इत्युभयतो दिव्यं वर्षसहस्रद्वादशकं चतुर्युगम् । तदुक्तम्—

'द्वादशाब्दसहस्राणि विज्ञेयं तु चतुर्युगम् ।
चतुर्भिस्तु कृतं देवि सहस्रैस्तु यथाक्रमम् ॥
त्रेता ज्ञेया त्रिभिर्देवि द्वाभ्यां वै द्वापरः स्मृतः ।
सहस्रेणैव वर्षाणां विज्ञेयस्तु कलिः प्रिये ॥'

(स्व०तं० ११।२१०) इति ।

---

अब इसी आधार पर युग आदि की व्यवस्था को भी कहते हैं—

दिव्य १२ हजार वर्षों को युगों में (बाँटने के लिए) चार से प्रारम्भ कर एक-एक की हानि के द्वारा (इनको बाँटा जाता है) । उतने ही सैकड़ों से उसमें आठ सन्धियाँ होती है । इकहत्तर चतुर्युगों का एक मन्वन्तर होता है । वे चौदह (मन्वन्तर) ब्रह्मा का एक दिन होता है । उसमें क्रम से चौदह इन्द्र होते हैं ॥ -१३८-१४०- ॥

अर्क = १२ । चारों युगों में चार से लेकर एक-एक की हानि से इनका विभाग होता है । इस प्रकार सत्ययुग में चार हजार, त्रेता में तीन, द्वापर में दो और कलियुग में एक हजार—यह चारो युगों का दिव्य दश हजार वर्ष परिमाण है । शेष दो हजार का विभाग बतलाते हैं—'उतने से ही' इत्यादि के द्वारा । उतने से ही = चार तीन आदि के द्वारा ही आठ सन्धियाँ चारो युगों के आदि और अन्त में होती हैं । दोनों को मिला देने से चार (हो जाता है) । इस प्रकार कलियुग के अन्त में एक सौ वर्ष और सत्ययुग के आदि का चार सौ वर्ष इस प्रकार कलि और सत्य युगों की सन्ध्या पाँच सौ वर्ष की है । इसी प्रकार कृतयुग और त्रेता की सन्ध्या सात सौ वर्ष, त्रेता द्वापर की पाँच सौ वर्ष और द्वापर कलयुग की तीन सौ—कुल मिला कर दो हजार वर्ष । इस प्रकार दोनों ओर से दिव्य बारह हजार वर्ष तक चार युग होता है । वही कहा गया है—

तथा

'शतानि चत्वारि कृते त्वादिरन्तश्च कीर्त्यते।
त्रेते शतत्रयं ज्ञेयं द्वापरे तु शतद्वयम् ॥
कलौ चापि शतं ज्ञेयं संध्यामानमिदं स्मृतम् ।'
(स्व०तं० ११।२१२) इति ।

त इति मन्वन्ताः । तत्रेति ब्राह्मेऽह्नि, चतुर्दशेति तेन प्रतिमन्वन्तरमेकैक इन्द्रः संहारं यातीत्यर्थः । तदुक्तम्—

'दिनेनैकेन ब्राह्मेण इन्द्राश्चैव चतुर्दश ।
राज्यं कृत्वा क्रमाद्यान्ति मन्वन्तरव्यवस्थया ॥'
(स्व०तं० ११।२२९) इति ।

अत एवानेन संहारचित्रताया अप्यवकाशो दत्तः ॥ १३९ ॥

तदाह—

**ब्रह्माहोऽन्ते कालवह्नेर्ज्वाला योजनलक्षिणी ॥ १४० ॥**
**दग्ध्वा लोकत्रयं धूमात्त्वन्यत्प्रस्वापयेत्त्रयम् ।**

लोकत्रयमिति, निरयेभ्यः प्रभृति भूर्भवःस्वपर्यन्तमित्यर्थः । यदुक्तम्—

---

"बारह हजार वर्ष तक चतुर्युग समझना चाहिए । हे देवि ! क्रमशः चार हजार वर्षों से कृतयुग होता है । त्रेता तीन और द्वापर दो तथा हे प्रिये एक हजार वर्षों से कलियुग जानना चाहिए ।" (स्व. तं. ११।२१०) ।

तथा

कृतयुग में आदि और अन्त में चार सौ, त्रेता में तीन सौ, द्वापर में दो सौ और कलियुग में एक सौ सन्ध्यामान कहा गया है । (स्व. ११।२१२)

वे = मन्वन्त । उसमें = ब्रह्मा के दिन में । चतुर्दश—अर्थात् एक मन्वन्तर में एक इन्द्र मरता है । वही कहा है—"ब्रह्मा के एक दिन में मन्वन्तर की व्यवस्था के अनुसार चौदह इन्द्र राज्य कर समाप्त हो जाते हैं । (स्व. तं. ११।२२९)

इसलिए इसके द्वारा संहार की विचित्रता को भी अवकाश दिया गया ॥ १४० ॥

वही कहते हैं—

ब्रह्मा के दिन के अन्त में कालाग्नि की एक लाख योजन वाली ज्वाला धूम से तीनो लोकों (= भू भुर्वः स्वः) को जला कर अन्य तीन लोकों (= महः जनः तपः) को धूम से आपूरित कर देती है ॥ -१४०-१४१- ॥

'सा दहेन्नरकान्देवि पातालानि समन्ततः ।
त्रीँल्लोकांश्चैव दहति भूर्भुवःस्वःपदान्तकान् ॥'
(स्व०तं० ११।२३७) इति ।

अन्यदिति, महोजनस्तपःसंज्ञम् ॥ १४० ॥

ननु सर्वेषां भुवनेश्वराणामधोऽध एव सर्वत्र सृष्टिसंहारकारित्वं श्रूयते; वक्ष्यते च पुरस्तात्तदिदं पुनः कस्मादन्यथोक्तम्—इत्याशङ्क्याह—

**निरयेभ्यः पुरा कालवह्नेर्व्यक्तिर्यतस्ततः ॥ १४१ ॥**
**विभुरधःस्थितोऽपीश इति श्रीरौरवं मतम् ।**

अस्य खलु निरयेभ्यः पूर्वं सृष्टिरिति तदधोऽवस्थानं न तु तदपकर्षात्; अतश्च तदधःस्थितोऽपि विभुर्व्यापकत्वादूर्ध्वमपि संहारादौ स्वामीत्यर्थः । न चैतदस्माभिः स्वोपज्ञमेवोक्तमित्याह—'इति श्रीरौरवं मतम्' इति । तदुक्तम् तत्र—

'नरकाणामधः पूर्वं व्यक्तिरस्योपजायते ।
सर्वस्थानोऽपि संस्तस्मादधःस्थ इव लक्ष्यते ॥' इति ॥ १४१ ॥

---

तीनलोक = नरक से लेकर भू र्भुवः स्व तक । जैसा कि कहा गया है—

"हे देवि ! वह (= कालवह्नि की ज्वाला) नरकों और पातालों को चारो तरफ से जला देती है । भू भुर्वः स्वः पदों के अन्त में वर्त्तमान तीन लोकों को भी जलाती है।" (स्व. तं. ११।२३७)

अन्यत् = महः जनः तप, नाम वाले ॥ १४० ॥

प्रश्न—सभी भुवनेश्वरों को नीचे-नीचे ही सर्वत्र सृष्टिसंहारकारी सुना जाता है और आगे कहा भी जायगा तो यह दूसरी प्रकार कैसे कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

चूँकि पहले कालाग्नि का प्राकट्य नरकों से ही होता है इसलिए नीचे रहने वाले भी विभु (होने के कारण) ईश्वर है—यह रौरव का मत है ॥ -१४१-१४२- ॥

इस (= कालवह्नि) की सृष्टि पहले नरकों से ही होती है इस कारण उनकी नीचे स्थिति रहती है न कि अपकर्ष के कारण । और इसीलिए वे नीचे रहकर भी विभु = व्यापक होने के कारण ऊपर भी संहार आदि के विषय में स्वामी हैं । यह हमने अपनी बुद्धि से नहीं कहा है—यह कहते हैं—श्री रौरव का मत है । वही वहाँ कहा गया है—

"पहले इसका प्राकट्य नरकों के नीचे होता है । इसलिए सभी स्थानो में रहते हुए भी यह नीचे स्थित मालुम होता है ॥ १४१ ॥

न केवलमेवं विश्वमास्ते यावदेकार्णवीभावेऽपि—इत्याह—

**ब्रह्मनिःश्वासनिर्धूते भस्मनि स्वेदवारिणा ॥ १४२ ॥**
**तदीयेनाप्लुतं विश्वं तिष्ठेत्तावन्निशागमे ।**

ननु यद्येवं तत्तदा तेषां भुवनानामीश्वरास्तद्वासिनो वा जीवाः कुत्रासते?—इत्याशङ्क्याह—

**तस्मिन्निशावधौ सर्वे पुद्गलाः सूक्ष्मदेहगाः ॥ १४३ ॥**
**अग्निवेगेरिता लोके जने स्युर्लयकेवलाः ।**
**कूष्माण्डहाटकाद्यास्तु क्रीडन्ति महदालये ॥ १४४ ॥**

'सूक्ष्मदेहगाः' पुर्यष्टकरूपाः । तुशब्दो व्यतिरेके । अत एव क्रीडन्तीत्युक्तम् ॥ १४४ ॥

निशाक्षये पुनः किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**निशाक्षये पुनः सृष्टिं कुरुते तामसादितः ।**

तामसादित इति, यदुक्तम्—

'प्रथमं तामसीं सृष्टिं करोति तमसोत्कटाम् ।' (स्व.तं. ११।२४४)

---

विश्व केवल इसी प्रकार नहीं रहता बल्कि एक समुद्र के रूप में भी रहता है—यह कहते हैं—

ब्रह्मनिःश्वास के द्वारा जब भस्म उड़ा दी जाती है तब उस (= ब्रह्म) के पसीने के जल से आप्लुत यह विश्व रात्रि के आगमन काल में स्थित रहता है ॥ -१४२-१४३- ॥

प्रश्न—यदि वह (= विश्व) ऐसा रहता है तो भुवनों के ईश्वर या उनमें रहने वाले जीव कहाँ रहते हैं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस रात्रि काल में सभी जीव सूक्ष्मदेह में स्थित हो अग्निवेग से प्रेरित होकर जन लोक में प्रलयकेवली के रूप में रहते हैं । और कूष्माण्ड हाटक आदि महत् लोक में खेलते हैं ॥ -१४३-१४४ ॥

सूक्ष्मदेहस्थ = पुर्यष्टकारूप वाले । 'तु' शब्द व्यतिरेक अर्थ में है । इसीलिये 'खेलते हैं'—ऐसा कहा गया है ॥ १४४ ॥

रात्रि समाप्त होने पर क्या होता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

रात्रि बीत जाने पर (ब्रह्मा) पुनः तामसी सृष्टि करते हैं ॥ १४५- ॥

पहले तामसी । जैसा कि कहा गया है—

'अन्धकार के कारण पहले (ब्रह्मा) विकट तामसी सृष्टि करते हैं ।'

इत्युपक्रम्य

'तमोरजःसमावेशान्मानवान्स सृजेत्पुनः ।
रजःसत्त्वसमाविष्टः सृजेन्मुनिवरेश्वरान् ॥
गतनिद्रः प्रबुद्धः स सत्त्वाविष्टो जगत्पतिः ।
सृजेद्देवान्सलोकांश्च पूर्वयैव व्यवस्थया ॥'

(स्व०तं० ११।२४६) इति ॥

एवं प्रत्यहं कुर्वतो मन्वन्तराष्टाविंशत्यात्मकाहोरात्रकलनया स्वकवर्षशतान्तेऽस्य संहारः—इत्याह—

**स्वकवर्षशतान्तेऽस्य क्षयस्तद्वैष्णवं दिनम् ॥ १४५ ॥**
**रात्रिश्च तावतीत्येवं विष्णुरुद्रशताभिधाः ।**
**क्रमात्स्वस्वशतान्तेषु नश्यन्त्यत्राण्डलोपतः ॥ १४६ ॥**

एतदेव यथोत्तरमतिदिशति 'तदित्यादिना' । तद् ब्राह्मं वर्षशतम् । 'अण्डलोपतः' इत्यण्डलोपमवधिं कृत्वा, तेन तन्नाशाद्ब्रह्माण्डोऽपि नश्यतीत्यर्थः। तदुक्तम्—

'विष्णोश्च तद्दिनं प्रोक्तं रात्रिर्वै तत्समा भवेत् ।

---

इस प्रकार प्रारम्भ कर

"वह (= ब्रह्मा) तमस् एवं रजस् के समावेश से मनुष्यों की सृष्टि करता है। रजस् एवं सत्त्व में समाविष्ट होकर श्रेष्ठ मुनि लोगों की रचना करता है । निद्रा बीत जाने पर जागने के बाद सत्त्व में समाविष्ट वह प्रजापति पूर्वव्यवस्था के अनुसार लोकों के सहित देवताओं की सृष्टि करता है" ॥ १४५ ॥ (स्व. तं. ११।२४६)

प्रति दिन इस प्रकार का कृत्य करने वाले इस (प्रजापति) का २८ मन्वन्तर रूप एक दिन रात्रि की कल्पना (जीवित रहने के बाद) से अपने एक सौ वर्ष के अन्त में इस की मृत्यु हो जाती है—यह कहते हैं—

अपने एक सौ वर्ष के अन्त में इस (= ब्रह्मा) की मृत्यु हो जाती है । वह विष्णु का एक दिन होता है । और एक सौ रुद्र क्रमशः अपने-अपने सौ वर्षों के अन्त में (अपने) अण्ड के लोप के साथ नष्ट हो जाते हैं ॥ -१४५-१४६ ॥

यही बात 'तद्' इत्यादि के द्वारा क्रमशः आगे भी बतलाते हैं । तत् = ब्रह्मा का एक सौ वर्ष । अण्डलोपतः = अण्डलोप को सीमा मान कर । इससे उस (ब्रह्मा) का नाश होने से ब्रह्माण्ड भी नष्ट हो जाता है । वही कहा गया है—

"वह विष्णु का एक दिन कहा गया है । (उनकी) रात्रि भी उतनी ही होती

अनेन परिमाणेन तस्याब्दं तु विधीयते ॥
वर्षाणां च शते पूर्णे सोऽपि याति परे लयम् ।
विष्णोरायुर्यदेवोक्तं रुद्रस्यैतद्दिनं प्रिये ॥'
(स्व०तं० ११।२६३) इति ।

'वत्सराणां शते पूर्णे शतरुद्रदिनक्षयात् ।
सोऽपि याति परं स्थानं...................... ॥'
(स्व०तं० ११।२७१) इति ।

'शतरुद्राश्च देवेशि स्वाब्दानां तु शतात्यये ।
ते प्रयान्ति परं तत्त्वं ततोऽण्डं च विनश्यति ॥'
(स्व०तं० ११।२७३)

इति च । अण्डनाशाच्च कालाग्निरुद्रस्यापि नाशः—इत्यर्थसिद्धम् । यदुक्तम्—

'ततः कालाग्निरुद्रश्च कालतत्त्वे लयं व्रजेत् ।'
(स्व०तं० ११।२७७) इति ॥ १४६ ॥

अव्यक्तान्तमपीयमेव व्यवस्था—इत्याह—

**अबाद्यव्यक्ततत्त्वान्तेष्वित्थं वर्षशतं क्रमात् ।**
**दिनरात्रिविभागः स्यात् स्वस्वायुःशतमानतः ॥ १४७ ॥**

---

है। इस परिमाण से उनके एक वर्ष का विधान होता है । जो विष्णु की आयु कही गई हैं वह रुद्र का एक दिन कहा गया है ।'' (स्व. तं.११।२६२)

''सौ रुद्रों का दिन नष्ट होने से जब एक सौ वर्ष पूरा हो जाता है तो वह भी पर पद को प्राप्त होता है ।'' (स्व. तं. ११।२७१)

''हे देवीश्वरि ! अपने सौ वर्षों के बीत जाने पर वे पर तत्त्व में विलीन हो जाते हैं और फिर (उनके द्वारा अधिष्ठित) मायाण्ड भी नष्ट हो जाता है ।'' (स्व. तं. ११।२७३)

अण्ड का नाश होने से कालाग्नि रुद्र का भी नाश हो जाता है—यह बात अर्थात् सिद्ध है । जैसा कि कहा गया है—

''इसके बाद कालाग्निरुद्र भी कालतत्त्व में लीन हो जाते हैं ।'' (स्व. तं. ११।२७७) ॥ १४६-१४६ ॥

अव्यक्त तक यही व्यवस्था है—यह कहते हैं—

**जल तत्त्व से लेकर अव्यक्त तत्त्व तक के विषय में इसी प्रकार क्रमशः एक सौ वर्ष का अपनी-अपनी आयु के एक सौ परिमाण से दिन और रात्रि का विभाग होता है ॥ १४७ ॥**

एवं व्यवस्थयाव्यक्तस्थानां कियन्मानं दिनं भवेत्—इत्याशङ्क्याह—

**ब्रह्मणः प्रलयोल्लाससहस्रैस्तु रसाग्निभिः ।**
**अव्यक्तस्थेषु रुद्रेषु दिनं रात्रिश्च तावती ॥ १४८ ॥**

रसाग्निभिरिति, षट्त्रिंशता । ब्रह्मण इति, बुद्धितत्त्वस्थस्य न तु सत्यलोकस्थस्य; नहि तदायुष्कलनयैतत्कलयितुमेव शक्यमिति भावः । तेन बुद्धितत्त्वस्थस्य ब्रह्मणो गुणतत्त्वशतरुद्रदिनान्ते संहारस्तद्दिनारम्भे च सृष्टिः—इति तदीयेऽब्दे तस्य सषष्टिशतत्रयं प्रलयोल्लासा भवन्ति, ते च शतेन गुणिताः षट्त्रिंशत्सहस्रसंख्याका भवेयुरित्युक्तं 'रसाग्निभिः प्रलयोल्लाससहस्रैरिति । तावद्गुणपरीमाणं च गुणतत्त्ववासिनां रुद्राणामायुर्यदव्यक्तस्थानां दिनमित्युक्तम् 'अव्यक्तस्थेषु दिनं रात्रिश्च तावती' इति । यदुक्तम्—

'षट्त्रिंशत्तु सहस्राणि ब्रह्मणां प्रलयोद्भवाः ।
अव्यक्ते च दिनं प्रोक्तं रुद्राणां तन्निवासिनाम् ॥'

(स्व०तं० ११।२८९) इति ।

अस्याश्च व्यवस्थायाः शक्तितत्त्वान्तमविशेषेऽप्यव्यक्तान्तमेवमतिदेशस्येदमेव प्रयोजनं यदत्र गुणतत्त्ववर्तिरुद्रायुरपेक्षया दिनमानस्य संख्यानैयत्यमुत्पन्नमिति ॥ १४८ ॥

---

इस व्यवस्था के अनुसार अव्यक्त में रहने वालों का कितना बड़ा दिन होता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**ब्रह्मा के ३६ हजार प्रलय और सृष्टि (का काल) अव्यक्त में वर्त्तमान रुद्रों का एक दिन होता है और उतनी ही रात्रि होती है ॥ १४८ ॥**

रसअग्नि = ३६ । ब्रह्मा का = बुद्धितत्त्व में रहने वाले (ब्रह्म) का न कि सत्य लोक में रहने वाले का । क्योंकि उस (सत्यलोकस्थ ब्रह्मा) की आयु गणना के द्वारा इस (= बुद्धितत्त्वस्थ ब्रह्म की आयु) की गणना सम्भव नहीं है । इस कारण बुद्धितत्त्व में वर्त्तमान ब्रह्म का गुणतत्त्वस्थ रुद्र के एक दिन के अन्त में संहार और उस दिन के आरंभ में सृष्टि होती हैं । इस प्रकार उसके एक वर्ष में ३६० सृष्टि और प्रलय होते हैं । और उनको एक सौ से गुणा करने पर ३६ हजार संख्या वाले (सृष्टि और प्रलय) होते हैं, इसलिए कहा गया—"रसाग्नि.......
.......सहस्रैः" । गुण तत्त्व में रहने वाले रुद्रों की उतने गुणा परिमाण वाली आयु अव्यक्त मे रहने वालों का एक दिन होता है । इसलिए कहा गया—"अव्यक्तस्थेषु
...........तावती" । जैसा कि कहा गया है—"ब्रह्मा के ३६ हजार सृष्टि और प्रलय अव्यक्त में रहने वाले रुद्रों का एक दिन कहा गया है ।" (स्व.तं. ११।२८९)

इस व्यवस्था के शक्तितत्त्वपर्यन्त समान होने पर भी अव्यक्त तक ही ऐसा अतिदेश करने का यह प्रयोजन है कि गुणतत्त्व में रहने वाले रुद्रों की आयु की

अत्र च सृष्टिसंहारादौ कस्याधिकारः—इत्याशङ्क्याह—

**तदा श्रीकण्ठ एव स्यात्साक्षात्संहारकृत्प्रभुः ।**
**सर्वे रुद्रास्तथा मूले मायागर्भाधिकारिणः ॥ १४९ ॥**
**अव्यक्ताख्ये ह्याविरिञ्चाच्छ्रीकण्ठेन सहासते ।**

साक्षान्न तु विरिञ्चादिमुखेन, यतस्तदानीं विरिञ्चात्प्रभृति प्रकृतिगर्भाधिकारिणः सर्व एव तत्तद्भुवनेश्वररूपा रुद्रा अव्यक्ताख्ये मूले प्रकृतितत्त्वे श्रीकण्ठेन सहासते अर्थाच्छ्रीकण्ठनाथमेव नायकतया प्रधानीकृत्य तिष्ठन्तीत्यर्थः । यदुक्तम्—

'प्रजाः प्रजानां पतयः पितरो मानवैः सह ।
सांख्यज्ञानेन ये सिद्धा वेदेन ब्रह्मवादिनः ॥
छन्दःसामानि चोङ्कारो बुद्धिस्तद्देवताः प्रिये ।
अह्नि तिष्ठन्ति ते सर्वे परमेशस्य धीमतः ॥' इति ॥ १४९ ॥

ननु

'महाकल्पस्य पर्यन्ते ब्रह्मा याति परे लयम् ।'

(स्व० ११।२६१)

इत्याद्युक्त्या तस्य परशिवे लय उक्तस्तत्कथमसावास्ते ?—इत्याशङ्क्याह—

---

अपेक्षा दिनमान की संख्या निश्चित है ॥ १४८ ॥

यहाँ सृष्टि संहार आदि में किसका अधिकार है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस समय भगवान् श्रीकण्ठ ही साक्षात् संहारकर्त्ता होते हैं । तब ब्रह्म से लेकर माया में गर्भ के अधिकारी सभी रुद्र अव्यक्त नामक मूल (प्रकृति) में श्रीकण्ठ के साथ निवास करते हैं ॥ १४९-१५०- ॥

साक्षात् न कि ब्रह्मा आदि के द्वारा, क्योंकि उस समय ब्रह्मा से लेकर प्रकृति के गर्भ में रहने वाले सभी भिन्न-भिन्न भुवनों के स्वामी रुद्र अव्यक्त नामक मूल प्रकृतितत्त्व में श्रीकण्ठ के साथ रहते हैं । अर्थात् श्रीकण्ठनाथ ही नायक के रूप में प्रधान रूप से रहते हैं । जैसा कि कहा गया है—

"हे प्रिये ! प्रजायें, प्रजाओं के स्वामी, मनुष्यों के साथ पितृगण, सांख्यज्ञान के द्वारा सिद्ध, वेद के द्वारा ब्रह्मवादी, छन्द, साम, ओंकार, बुद्धि और उसके देवता, श्री मान् परमेश्वर के दिन में रहते हैं" ॥ १४९-१५०- ॥

प्रश्न—

"महाकल्प के अन्त में ब्रह्मा परतत्त्व में लीन हो जाते हैं ।"(स्व. ११।२६१)

इत्यादि उक्ति के अनुसार उनका पर शिव में लय कहा गया है तो कैसे वे (जीवित) रहतें हैं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**निवृत्ताधःस्थकर्मा हि ब्रह्मा तत्राधरे धियः ॥ १५० ॥**
**न भोक्ता ज्ञोऽधिकारे तु वृत्त एव शिवीभवेत् ।**
**स एषोऽवान्तरलयस्तत्क्षये सृष्टिरुच्यते ॥ १५१ ॥**

यद्यसाववृत्तपरशक्तिपातस्तद्बुध्यधोनिवृत्तकर्मतया भोगाभावात्तत्र भोक्ता न भवेत् —इत्यत्रैवास्ते, अन्यथा पुनर्यदि ज्ञानी साक्षात्कृतात्मतत्त्वः स्यात् अधिकार-निवृत्त्यनन्तरं स 'शिवीभवेत्' तदैकात्म्येनैव प्रस्फुरेदित्यर्थः । एवमन्येषामपि ज्ञेयम् । अवान्तरलय इति, ब्रह्माण्डलयस्योक्तत्वात्प्रकृत्यण्डलयस्य च वक्ष्यमाण-त्वात् ॥ १५१ ॥

नन्वत्र

'बुद्धितत्त्वे स्थिता बौद्धा गुणेष्वप्यार्हताः स्थिताः ।
स्थिता वेदविदः पुंसि त्वव्यक्ते पाञ्चरात्रिकाः ॥'

इत्याद्युक्त्या केचिदात्मानो मुक्ताः संभवन्ति, केचिच्च बद्धास्तत्कथम-विशेषेणैवोक्तं 'तत्क्षये सृष्टिरुच्यते' इति । नहि मुक्तात्मनां पुनः संसृतिः स्यात्? —इत्याशङ्क्याह—

**सांख्यवेदादिसंसिद्धाञ्छ्रीकण्ठस्तदहर्मुखे ।**

---

वहाँ बुद्धि के अधोवर्त्ती कर्मों को समाप्त करने वाले ब्रह्मा भोक्ता नहीं होते । ज्ञानी होने के बाद अधिकार से निवृत्त होकर शिवभाव को प्राप्त हो जाते हैं । यह उनका अवान्तर लय हैं । उसका नाश होने पर सृष्टि होती हैं ॥ -१५०-१५१ ॥

यदि वे (ब्रह्मा) ऐसे हैं जिस पर शक्तिपात नहीं हुआ है तो बुद्धितत्त्व के नीचे वाले कर्म से निवृत्त होने के कारण भोग न होने से वे भोक्ता नहीं होते—इसलिए यहीं (= प्रकृति तत्त्व में) रहतें हैं । अन्यथा यदि ज्ञानी = आत्मतत्त्व का साक्षात् कर लेते हैं तो अधिकारनिवृत्ति के बाद शिव हो जाते हैं = उनसे अभिन्न रूप में स्फुरित होते हैं । इसी प्रकार दूसरे देवताओं के बारे में जानना चाहिए । अवान्तरलय = ब्रह्माण्डलय के उक्त और प्रकृत्यण्डलय के वक्ष्यमाण होने से ॥ १५१ ॥

प्रश्न—

"बौद्धलोग बुद्धि तत्त्व में, जैन गुणों में, वेद के विद्वान् पुरुष तत्त्व में और पाञ्चरात्रिक अव्यक्त में स्थित होते हैं ।"

इत्यादि उक्ति के द्वारा कुछ आत्माएं मुक्त मालुम होती हैं और कुछ बद्ध, तो कैसे सामान्य रूप से यह कह दिया गया कि 'उसका क्षय होने के बाद सृष्टि नहीं होती' क्योंकि मुक्त आत्माओं की सृष्टि नहीं होती ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**सृजत्येव पुनस्तेन न सम्यङ् मुक्तिरीदृशी ॥ १५२ ॥**

इदानीं पूर्वोक्तयैव नीत्या यथोत्तरं वृद्धिक्रमेण दिनादिव्यवस्थामतिदेशद्वारेण दर्शयति 'प्रधाने' इत्यादिना 'सामनसे पदे' इत्यन्तम्—

**प्रधाने यदहोरात्रं तज्जं वर्षशतं विभोः ।**
**श्रीकण्ठस्यायुरेतच्च दिनं कञ्चुकवासिनाम् ॥ १५३ ॥**
**तत्क्रमान्नियतिः कालो रागो विद्या कलेत्यमी ।**
**यान्त्यन्योन्यं लयं तेषामायुर्गाहनिकं दिनम् ॥ १५४ ॥**
**तद्दिनप्रक्षये विश्वं मायायां प्रविलीयते ।**
**क्षीणायां निशि तावत्यां गहनेशः सृजेत्पुनः ॥ १५५ ॥**
**एवमव्यक्तकालं तु परार्धैर्दशभिर्जहि ।**
**मायाहस्तावती रात्रिर्भवेत्प्रलय एष सः ॥ १५६ ॥**
**मायाकालं परार्धानां गुणयित्वा शतेन तु ।**
**ऐश्वरो दिवसो नादः प्राणात्मात्र सृजेज्जगत् ॥ १५७ ॥**
**तावती चैश्वरी रात्रिर्यत्र प्राणः प्रशाम्यति ।**

अहोरात्रमिति, गुणतत्त्ववर्तिरुद्रायुरपेक्षया ब्राह्मप्रलयोल्लासद्वासप्ततिसहस्र-

---

सांख्य वेद आदि (की दृष्टि से) मुक्त (आत्माओं की) श्रीकण्ठ भगवान् उस दिन के प्रारम्भ में, पुनः सृष्टि करते ही हैं । इस कारण ऐसी (मुक्ति) सम्यक् मुक्ति नहीं हैं ॥ १५२ ॥

अब पहले कहे गए नियम के ही अनुसार उत्तरोत्तर वृद्धि के क्रम से दिन आदि की व्यवस्था को वर्णन के द्वारा 'प्रधाने' से लेकर 'सामनसे पदे' (श्लोक सं० १५३ से १६५) तक दिखलाते हैं—

प्रधानतत्त्व में जो दिन और रात्रि है उससे बने हुए एक सौ वर्ष व्यापक श्रीकण्ठ की आयु है और यह कञ्चुक मे रहने वालों का एक दिन हैं । वह (= कञ्चुक) क्रमशः नियति, काल, राग, विद्या और कला ये (पाँच है) वे एक दूसरे में लीन होती है । उनकी आयु गहनेश का एक दिन होता है । उस दिन का क्षय होने पर विश्व माया में लीन हो जाता है। उतनी ही लम्बी रात्रि के बीत जाने पर गहनेश पुनः सृष्टि करते हैं । इस प्रकार अव्यक्त काल को दश परार्ध से गुणा करने पर (जो गुणन फल है) उतना बड़ा मायीय दिन और उतनी ही बड़ी रात्रि होती है। यह प्रलय हैं । माया के काल को एक सौ परार्ध से गुणा करने पर ईश्वर का एक दिन होता है । इसमें प्राणस्वरूप नाद संसार की सृष्टि करता है । उतनी ही लम्बी ईश्वरीय रात्रि होती है जिसमें प्राण विश्राम करता है ॥ १५३-१५८- ॥

संख्याकम् । तज्जमिति, षष्ट्यधिकेन शतत्रयेण गुणयित्वा इत्यर्थः । एतदिति, वर्षशतपरीमाणं श्रीकण्ठीयमायुः । कञ्चुकवासिनामित्यर्थान्नियतितत्त्वस्थानां वामदेवादीनां न तु कालतत्त्वादिगतानामपि; तदपेक्षया हि कालतत्त्वादौ यथोत्तरं वृद्ध्यादिव्यवस्था संभवेत्, अत एव 'क्रमादन्योन्यं लयं यान्ति' इत्युक्तम् । आगमोऽप्येवं—

'ततो नियतिकालौ च रागो विद्या कला तथा।
परस्परं लयं यान्ति क्रमात्सर्वे स्वमानतः ॥'

(स्व०तं० ११ ।२९२) इति ।

तेषामिति, कलातत्त्वस्थानां महादेवादीनां न तु सर्वेषां कञ्चुकवासिनां; तथात्वे हि गाहनिकं दिनमव्यक्तकालसंख्यामपेक्ष्य पञ्चदशस्थानावस्थितेन दशगुणेन परार्धेन वक्ष्यमाणं गुणनं सङ्गतिमियात् । तत्सर्वेषामेव कञ्चुकवासिनां यथोत्तरमायुषो वृद्धया गाहनिकस्य दिनस्यानवच्छिन्नसंख्याप्रतिपादनार्थमेवं वक्ष्यमाणं सङ्गच्छते—इत्यलं बहुना । गणना तु ग्रन्थविस्तरभयान्न लिखिता—इति स्वयमेवाभ्यूह्या । तावत्यामिति, वक्ष्यमाणदिनसमानायाम् । जहीति गुणयेत्यर्थः । यदुक्तम्—

'प्राधानिकपरार्धेन दशधा गुणितेन च ।
माया संहरते सर्वं पुनश्चैव सृजेज्जगत् ॥

---

दिन रात्रि—गुणतत्त्व में रहने वाले रुद्र की आयु की अपेक्षा ७२ हजार संख्या वाला ब्रह्मा का प्रलयोल्लास । उससे उत्पन्न होने वाला अर्थात् उसमें तीन सौ साठ का गुणा करने पर । यह = एक सौ वर्ष परिमाण वाली श्रीकण्ठ की आयु । कञ्चुक में रहने वाले अर्थात् नियतितत्त्व में रहने वाले वामदेव आदि का न कि कालतत्त्व आदि में रहने वालों का भी; क्योंकि उनकी अपेक्षा कालतत्त्व आदि में उत्तरोत्तर वृद्धि आदि की व्यवस्था होगी इसलिए 'क्रमशः अन्योऽन्य में लीन हो जाते हैं'—ऐसा कहा गया। आगम भी ऐसा ही है—

"इसके बाद नियति काल राग विद्या और कला ये सब अपने-अपने परिमाण के अनुसार परस्पर लीन हो जाते हैं ।" (स्व. तं. ११।२९२)

उनका = कलातत्त्व में रहने वाले महादेव आदि का न कि सभी कञ्चुकवासियों का । क्योंकि वैसा होने पर ही गहनेश का दिन जिसका अव्यक्त काल की संख्या के आधार पर पन्द्रह स्थान में स्थित दश गुने परार्ध से आगे किया जाने वाला गुणन सङ्गत होता है । तो सभी कञ्चुकवासियों की उत्तरोत्तर आयु की वृद्धि से गहनेश के दिन की असीम संख्या को बतलाने के लिए ही वक्ष्यमाण सङ्गत होगा । अब बहुत कहने से क्या लाभ । ग्रन्थ के विस्तार के भय से गणना नहीं लिखी गई—अतः उसे स्वयं समझ लेना चाहिए । उतनी = आगे कहे जाने वाले दिन के समान । जहि = गुणा करो । जैसा कि कहा गया है—

"प्रधान की परार्ध संख्या को दश से गुणा करने पर (जो गुणनफल आता है

मायाकालपरार्धस्य शतधा गुणितस्य च।
ईश्वरः कुरुते सृष्टिं संहरेच्च पुनः सृजेत् ॥'

(स्व०तं० ११।२९७) इति ।

अनेन चात्रोत्तरोत्तरं कालः प्रकृष्यते—इत्युक्तं स्यात्; एवमुत्तरत्रापि ज्ञेयम् । 'नाद' इति बहिरुन्मेषरूपतया नदनस्वभाव ईश्वरः । प्राणात्मेति, प्राणप्रमातृत्वात् । प्रशाम्यतीति, अत ऊर्ध्वं प्राणस्य प्राधान्याभावात्, विश्वमिति तस्याप्यहन्तायां विश्रान्तेः ॥ १५७ ॥

न केवलमात्र नादात्मनः प्राणस्यैव प्रशमो यावद् बिन्द्वाद्यात्मिकायाः संविदोऽपि भविष्यति—इत्याह—

**प्राणगर्भस्थमप्यत्र विश्वं सौषुम्नवर्त्मना ॥ १५८ ॥**
**प्राणे ब्रह्मबिले शान्ते संविद्याप्यवशिष्यते ।**
**अंशांशिकातोऽप्येतस्याः सूक्ष्मसूक्ष्मतरो लयः॥ १५९ ॥**
**गुणयित्वैश्वरं कालं परार्धानां शतेन तु ।**
**सदाशिवं दिनं रात्रिर्महाप्रलय एव च ॥ १६० ॥**
**सदाशिवः स्वकालान्ते बिन्द्वर्धेन्दुनिरोधिकाः ।**
**आक्रम्य नादे लीयेत गृहीत्वा सचराचरम् ॥ १६१ ॥**

---

उस परिमाण के काल से) माया सबका संहार करती है और फिर सृष्टि करती हैं।'' मायाकाल के परार्ध को एक सौ से गुणा करने से (उस काल के बाद) ईश्वर सृष्टि, संहार और पुनः सृष्टि करते हैं । (स्व. तं. ११।२९७)

इससे यहाँ उत्तरोत्तर काल का प्रकर्ष है—यह कहना चाहिए । इसी प्रकार आगे भी समझना चाहिये । 'नाद' = बाह्य उन्मेष रूप होने से नदनस्वभाव वाले ईश्वर । प्राणात्मा प्राणप्रमाता होने से । प्रशान्त होता है—क्योंकि उसके बाद प्राण की प्रधानता नहीं रहती। विश्व—क्योंकि उसकी भी अहन्ता में विश्रान्ति हो जाती है ॥ १५७ ॥

यहाँ केवल नादरूप प्राण का ही प्रशम नहीं अपितु बिन्दु आदि रूप वाली संविद् का भी हो जायगा—यह कहते हैं—

यहाँ प्राण के गर्भ में स्थित विश्व, सुषुम्णा के रास्ते प्राण के ब्रह्मरन्ध्र में शान्त हो जाने पर (शान्त हो जाता है) । तब शुद्ध विद्या शेष रह जाती है । इसका भी अंशांशी रूप में सूक्ष्म सूक्ष्मतर लय होता है । ईश्वर (की आयु) के काल को एक सौ परार्ध से गुणा करने पर सदाशिव का एक दिन होता है । यही महा प्रलय हैं। सदाशिव अपने काल के अन्त में बिन्दु अर्धचन्द्र और रोधिनी को आक्रान्त कर चराचर को लेकर नाद में

**नादो नादान्तवृत्त्या तु भित्त्वा ब्रह्मबिलं हठात्।**
**शक्तितत्त्वे लयं याति निजकालपरिक्षये ॥ १६२ ॥**
**एतावच्छक्तितत्त्वे तु विज्ञेयं खल्वहर्निशम् ।**
**शक्तिः स्वकालविलये व्यापिन्यां लीयते पुनः ॥ १६३ ॥**
**व्यापिन्या तद्दिवारात्रं लीयते साप्यनाश्रिते ।**
**परार्धकोट्या हत्वापि शक्तिकालमनाश्रिते ॥ १६४ ॥**
**दिनं रात्रिश्च तत्काले परार्धगुणितेऽपि च ।**
**सोऽपि याति लयं साम्यसंज्ञे सामनसे पदे ॥ १६५ ॥**

महाप्रलय इति, शुद्धाध्वनोऽपि संहरणात् । तदुक्तम्—

'ततः सदाशिवो देवः स्वमानेन च संहरेत् ।
सृजते च पुनर्भूय आत्मीये देव्यहर्मुखे ॥
महाप्रलय एवोक्तः सादाख्ये तु दिनक्षये ।'
(स्व०तं० ११।२९८) इति ।

'बिन्दुं चैवार्धचन्द्रं च भित्त्वा चैव निरोधिकाम् ।
नादतत्त्वे लयं याति गृहीत्वा सचराचरम् ॥'
(स्व०तं० ११।३००) इति ।

नादानुवृत्त्येति, नादान्तभूमिकामासाद्येत्यर्थः । यदुक्तम्—

---

लीन हो जाते हैं । नाद भी अपने काल का क्षय होने पर नादान्त वृत्ति के द्वारा ब्रह्मबिल का हठात् भेदन कर शक्तितत्त्व में लीन हो जाता है । शक्तितत्त्व में इतना दिन रात समझना चाहिए । अपना कालक्षय होने पर शक्ति पुनः व्यापिनी में लीन हो जाती है । व्यापिनी के साथ उसका दिन रात भी लीन हो जाता है । वह भी अनाश्रित (शिव) में लीन हो जाती है । शक्ति के काल को परार्ध कोटि से गुणा करने पर अनाश्रित शिव का एक दिन रात होता है । उस काल को परार्ध से गुणा करने पर साम्य नामक समनाः स्तर होता है जिसमें वह (अनाश्रित शिव) भी लीन हो जाते हैं ॥ -१५८-१६५ ॥

महाप्रलय—शुद्ध अध्वा का भी संहार होने से । वही कहा—

"हे देवि ! इसके बाद सदाशिव देव अपने प्रमाण से संहार करते हैं और फिर अपने दिन के प्रारम्भ में पुनः सृष्टि करते हैं । सदाशिव के दिन का नाश होने पर महाप्रलय कहा गया है ।" (स्व. तं. ११।२९८)

"बिन्दु अर्धचन्द्र और निरोधिका का भेदन कर चराचर को समेट कर (सदाशिव) नादतत्त्व में लीन हो जाते हैं ।" (स्व. तं. ११।३००)

'नादः सौषुम्नमार्गेण भित्त्वा ब्रह्मबिलं प्रिये ।
शक्तितत्त्वे लयं याति शक्तितत्त्वदिनक्षये ॥'

(स्व०तं० ११।३०१) इति ।

एतावदिति, सदाशिवायुःसंख्यातम् । तदिति, यः शक्तिलयकालः । परार्धकोट्येति, यदुक्तम्—

'शक्तिकालपरार्धस्य कोटिधा गुणितस्य तु ।
अनाश्रितस्य देवस्य दिनमेकं प्रकीर्तितम् ॥'

(स्व०तं० ११।३०३)

सोऽपीत्यनाश्रितः । तदुक्तम्—

'अनेन परिमाणेन परार्धगुणितेन च ।
सोऽपि याति परं स्थानं कारणं समनाश्रयम् ॥'

(स्व०तं० ११।३०४) इति ॥ १६५ ॥

नन्वेवं समनाया अपि लयः कस्मान्नोच्यते—इत्याशङ्क्याह—

**स कालः साम्यसंज्ञः स्यान्नित्योऽकल्यः कलात्मकः ।**
**यत्तत्सामनसं रूपं तत्साम्यं ब्रह्म विश्वगम् ॥ १६६ ॥**

यतः स विश्वकलनाकारी कालः समनाख्या येयं कलाशक्तिस्तदात्मकोऽत

---

नादान्तवृत्ति के द्वारा = नादान्त भूमिका को प्राप्त कर । जैसा कि कहा गया है—

"नाद सुषुम्ना के मार्ग से ब्रह्मबिल का भेदन कर, शक्तितत्त्व के दिन के क्षीण हो जाने पर शक्तितत्त्व में लीन हो जाता है ।" (स्व. तं. ११।३०१)

एतावत् = सदाशिव की आयु की संख्या वाला । वह = जो शक्तिलय का काल है । परार्ध कोटि से—जैसा कि कहा गया है—

"शक्तिकाल के परार्ध को एक करोड़ से गुणा करने पर अनाश्रित देव (= सदाशिव) का एक दिन कहा गया है ।" (स्व. तं. ११।३०३)

वह भी = अनाश्रित भी । वही कहा गया है—

"परार्ध से गुणा किए गए इस परिमाण से वह भी समना वाले पर कारण में लीन हो जाता है" ॥ १५९-१६६ ॥ (स्व. तं. ११।३०४)

प्रश्न—समना का भी लय क्यों नहीं कहा जाता ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वह काल साम्य संज्ञा वाला, नित्य, कलाहीन कलाशक्ति रूप हैं । जो वह समना का रूप है वह साम्य तथा विश्व में व्याप्त ब्रह्म हैं ॥ १६६ ॥

एव नित्यो, न ह्यस्याः समनाख्यायाः शक्तेर्महाप्रलयेऽपि नाशः—इत्याशयः । यदभिप्रायेणैवान्यैः 'शंभुः पुरुषो माया नित्यम्' इत्याद्युक्तम् । अत एव पृथिव्यादेरनाश्रितान्तस्य विश्वस्याभेदात्मना साम्येनावस्थानात्साम्यशब्दाभिधेयः । अत एव भेदप्रथाया अभावात् 'अकल्यः' कलयितुमशक्य इत्यर्थः । शक्त्यन्तं हि विश्वसंहारे वृत्ते सकलोऽयमणुवर्गः संभूय समनायामेवास्ते—इत्याह—'यत्तत्सामनसं रूपं तद्विश्वगं साम्यम्' इति । न चैवमपि भेदवादिवदिदं परस्माद् ब्रह्मणोऽतिरिक्तमित्युक्तं 'ब्रह्म' इति, परब्रह्मरूपमित्यर्थः । तदुक्तम्—

'स कालः साम्यसंज्ञश्च जन्ममृत्युभयापहः ।
तस्याप्यूर्ध्वममेयस्तु कालः स्यात्परमावधिः ॥
नित्यो नित्योदितो देवि अकल्यश्च न कल्यते ।'
(स्व०तं० ११।३४६) इति ॥ १६६ ॥

न केवलमत्र प्रलयावसरे विश्वस्यावस्थानमेव यावत्सृष्टिर(ष्टाव)पि—इत्याह—

**अतः सामनसात्कालान्निमेषोन्मेषमात्रतः ।**
**तुट्यादिकं परार्धान्तं सूते सैवात्र निष्ठितम् ॥ १६७ ॥**

निमेषोन्मेषमात्रत इति, सदाशिवेश्वरदशामधिशयानादित्यर्थः । यदुक्तम्—

---

क्योंकि वह विश्व की रचना करने वाला काल, समना नाम वाली जो यह कलाशक्ति है, उस रूप वाला है इसीलिए नित्य हैं । इस समना नामक शक्ति का महाप्रलय में भी नाश नहीं होता—यह तात्पर्य है । इसी अभिप्राय से दूसरे लोगों ने 'शम्भु पुरुष, माया नित्य' इत्यादि कहा है । इसलिए पृथ्वी से लेकर अनाश्रित शिवपर्यन्त विश्व के अभेदेन साम्येन स्थित होने से इसका नाम साम्य हैं । इसीलिए भेदविस्तार का अभाव होने से अकल्य = कलना होने में अशक्य है । शक्तिपर्यन्त विश्व का संहार होने पर यह समस्त जीववर्ग सामूहिक रूप से समना में ही रहता है—यह कहते हैं—'जो वह समना का रूप है वह विश्वव्यापी साम्य है ।' इतना होने पर भी भेदवादियों के समान यह परब्रह्म से अतिरिक्त नहीं है—इसलिए कहा गया—ब्रह्म = परब्रह्म रूप। वही कहा गया है—

"हे देवि ! वह काल साम्य नाम वाला जन्ममृत्यु के भय को हटाने वाला है। उसके भी ऊपर अमेय काल हैं जो कि परम अवधि वाला नित्य, नित्योदित और अकल्य समझा जाता है" ॥ १६६ ॥ (स्व. तं. ११।२४६)

यहाँ प्रलयकाल में विश्व की स्थिति ही नहीं रहती बल्कि सृष्टि भी (होती है)—यह कहते हैं—

इसलिए निमेष उन्मेष मात्र से समना के काल से वही इसमें वर्त्तमान तुटि से लेकर परार्ध पर्यन्त की सृष्टि करती है ॥ १६७ ॥

निमेष उन्मेष मात्र से = सदाशिव और ईश्वर की दशा में वर्त्तमान होकर ।

'स चाधः कलयेत्सर्वं व्यापिन्याद्यं धरावधि ।
तुट्यादिभिः कलाभिश्च देव्यध्वानं चराचरम् ॥'

(स्व०तं० ११।३०७) इति ।

अत एव चान्यैरस्मच्छास्त्रप्रक्रियामजानानैः 'शक्त्यन्तं महाप्रलये वृत्ते सकलोऽयमणुवर्गः प्रलयान्त ऊर्ध्वोर्ध्वमवस्थितेरभिधानात्परिशिष्टं शिवतत्त्वमेवासादयेत् । तदासादनमेव च मुक्तिः; तदक्रमेण सर्वेषामनायासमेव सा सिद्ध्येदिति किं शास्त्रानुष्ठानादिना' इत्यादि यच्चोदितं तदुत्थानोपहतमेव । न हि शक्त्यन्तं प्रलयेऽप्येषां शिवतत्व एवावस्थानं समनायामेवमभिधानात्

'समनान्तं वरारोहे पाशजालमनन्तकम् ।' (स्व०तं० ४।४२९)

इत्याद्युक्त्या तदन्तं च बन्ध एव—इति को नाम तत्र मुक्तेरवकाशः । न चैवमपि शंभुवत्समनाया अपि नित्यत्वादभेदवादक्षतिः, भेदमेवाधिकृत्य सृष्टिप्रलयादिव्यवहारस्योत्थानात्; वस्तुतः पुनरभेदवादचर्चा प्रतिपदमिह दर्शिता दर्शयिष्यते च—इत्यलं बहुना ॥ १६७ ॥

एवमुक्तवक्ष्यमाणपरिमाणोपयोगिन्याः संख्यायाः क्रमेण रूपं दर्शयति—

---

जैसा कि कहा गया है—

"हे देवि ! वह व्यापिनी से लेकर पृथिवीपर्यन्त नीचे-नीचे तुटि आदि और कला आदि से चर एवं अचर सब अध्वा की सृष्टि करता है ।" (स्व. तं. ११।३०७)

इसलिए हमारी शास्त्रप्रक्रिया को न जानने वाले दूसरे लोगों ने जो कहा कि शक्तिपर्यन्त महाप्रलय होने पर यह समस्त जीववर्ग प्रलय के अन्त में ऊपर-ऊपर स्थिति के कथन के कारण अवशिष्ट शिवतत्त्व को ही प्राप्त करेगा । उसको प्राप्त करना ही मुक्ति है, तो बिना क्रम के सब की अनायासेन मुक्ति हो जायगी फिर शास्त्रीय अनुष्ठान करने से क्या लाभ ?—यह कथन तो प्रारम्भ में ही कट गया । क्योंकि शक्तिपर्यन्त प्रलय होने पर भी इनकी शिवतत्त्व में स्थिति नहीं रहती बल्कि समना में रहती है ।

"हे वरारोहे ! यह अनन्तपाशजाल समना तक हैं ।" (स्व. तं. ४।५२९)

इत्यादि उक्ति से वहाँ (= समना) तक बन्धन ही है तो मुक्ति का अवकाश कैसा ? यह भी नहीं हैं कि शम्भु के समान समना के भी नित्य होने से अभेदवाद खण्डित हो जायगा क्योंकि भेद को ही मानकर सृष्टिप्रलय आदि का व्यवहार चलता है । वस्तुतः अभेदवाद की यह चर्चा हर कदम पर दिखलायी गई है और दिखलायी जाएगी—इतना पर्याप्त हैं ॥ १६७ ॥

इस प्रकार उक्त और वक्ष्यमाण परिणाम की उपयोगिनी संख्या का क्रमशः रूप दिखलाते हैं—

**दशशतसहस्त्रमयुतं लक्षनियुतकोटि सार्बुदं वृन्दम् ।**
**खर्वनिखर्वे शङ्खाब्जजलधिमध्यान्तमथ परार्धं च॥ १६८ ॥**

अब्जेति पद्मं, जलधीति सागरः ॥ १६८ ॥

नन्वेवमवस्थानमेषां कथं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**इत्येकस्मात्प्रभृति हि दशधा दशधा क्रमेण कलयित्वा ।**
**एकादिपरार्धान्तेष्वष्टादशसु स्थितिं ब्रूयात् ॥ १६९ ॥**

यदुक्तम्—

'एकं दशगुणं पूर्वं शतं दशगुणं तु तत् ।
शतं दशगुणं कृत्वा सहस्त्रं परिकीर्तितम् ॥
सहस्त्रं दशधा चैवमयुतं तद्धि कीर्तितम् ।
दशायुतानि लक्षं तु नियुतं दश तानि तु ॥
दश तानि च कोटिः स्याद्दश कोट्यस्तदर्बुदम् ।
अबुदैर्दशभिर्वृन्दं खर्वं दशभिरेव तैः ॥
दशभिस्तन्निखर्वं तु शङ्कुः स्याद्दश तानि तु ।
शङ्कुभिर्दशभिः पद्मं दश पद्मानि सागरः ॥
सागरैर्दशभिर्मध्यमन्तस्तैर्दशभिः स्मृतः ।
अन्तं दशाहतं कृत्वा परार्धं तु प्रकीर्तितम् ॥
एवमष्टादशैतानि स्थानानि गणितस्य तु ।' इति ॥ १६९ ॥

---

दश, सौ, हजार, दश हजार, लाख, दशलाख, करोड़ अर्बुद, वृन्द, खर्व, निखर्व, शङ्ख, अब्ज, जलधि, मध्यान्त और परार्ध ॥ १६८ ॥

अब्ज = पद्म, जलधि = सागर ॥ १६८ ॥

प्रश्न—इनकी इस प्रकार स्थिति कैसे होती है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार एक से लेकर क्रमशः दश-दश गुना गिनकर एक से लेकर परार्ध पर्यन्त अठारह (सोपानो) में (संख्या की) स्थिति को कहना चाहिए ॥ १६९ ॥

जैसा कि कहा गया है—

"पहले एक को दश गुना, फिर (उसका) दश गुना सौ, सौ को दश गुना करने पर सहस्त्र कहा गया है । हजार को दश गुना करने पर दश हजार कहा गया है । दश-दश हजार = अयुत (= एक लाख) और वह दश गुना नियुत (= दश लाख) उसका दश गुना करोड़, दश करोड़ का अरब, दश अरब का वृन्द, दश वृन्द का एक खर्व, दश खर्व का एक निखर्व, दश निखर्व का एक शङ्कु,

एवमत्र सृष्टिप्रलयानामानन्त्येऽपि गौणमुख्यभावं दर्शयितुमाह—

**चत्वार एते प्रलया मुख्याः सर्गाश्च तत्कलाः ।**
**भूमूलनैशशक्तिस्थास्तदेवाण्डचतुष्टयम् ॥ १७० ॥**

मुख्या इत्यवान्तराणामनन्तानां प्रलयानां सर्गाणां चात्रैवान्तर्भावात् । 'तत्कला' इति तेषां प्रलयानां सर्गाणां च 'कला' पृथिव्यादिभेदचतुष्टयरूपा अंशा इत्यर्थः । तदेवेति, भूमूलादि । तदुक्तम्—

'निजशक्तिवैभवभरादण्डचतुष्टयमिदं विभागेन ।
शक्तिर्माया प्रकृतिः पृथ्वी चेति प्रभावितं प्रभुणा॥'
(प० सा० ४ श्लोक) इति ॥ १७० ॥

अत्रैव स्रष्टृसंहर्तृविभागमपि दर्शयति—

**कालाग्निर्भुवि संहर्ता मायान्ते कालतत्त्वराट् ।**
**श्रीकण्ठो मूल एकत्र सृष्टिसंहारकारकः ॥ १७१ ॥**
**तल्लयो वान्तरस्तस्मादेकः सृष्टिलयेशिता ।**
**श्रीमानघोरः शक्त्यन्ते संहर्ता सृष्टिकृच्च सः॥ १७२ ॥**

---

दश शङ्कु का एक पद्म, दश पद्म का एक अन्त, दश अन्त का एक परार्ध कहा गया है । इस प्रकार गणित के अठारह स्थान हैं'' ॥ १६९ ॥

सृष्टि और प्रलयों के अनन्त होने पर भी गौण मुख्य भाव को दिखाने के लिए कहते हैं—

पृथिवीमूल (= प्रकृति) नैश (= माया) और शक्ति में स्थित ये चार मुख्य प्रलय और सृष्टि हैं उनकी कलाएँ ही ये (भूमि आदि) चार अण्ड हैं ॥ १७० ॥

मुख्य—अवान्तर अनन्त प्रलयों और सर्गों का इसी में अन्तर्भाव होने के कारण। तत्कला = उन प्रलयों और सर्गों की कलाएं पृथिवी आदि चार भेद रूप अंश । वही = पृथिवी प्रकृति आदि । वही कहा गया है—

''परमेश्वर के द्वारा अपनी शक्ति के वैभव के भार से शक्ति, माया, प्रकृति और पृथिवी—ये चार अण्ड विभागशः (= अलग-अलग) बनाए गये'' ॥ १७० ॥ (प. सा. ४)

यहीं पर स्रष्टा और संहर्त्ता का विभाग भी दिखलाते हैं—

पृथिवी खण्ड में कालाग्नि संहर्त्ता हैं; मायाण्ड में कालतत्त्व राट्; मूल प्रकृत्यण्ड में सृष्टि और संहार को करने वाले श्रीकण्ठ हैं । बीच में जो उस (पृथ्वी प्रकृति एवं माया) का लय होता है उसके सर्जक और संहारक—शाक्ताण्ड के अन्त में श्रीमान् अघोर ही संहारक है और वे ही

